## संस्कृत-पुरुष

# सत्यव्रत शास्त्री

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृत को योगदान विषय पर आयोजित
राष्ट्रीय संगोष्ठी में प्रस्तुत शोध-पत्रावलि

सम्पादकः

**प्रो० केदार नाथ शर्मा**




**संस्कृत विभाग**



**जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू**

"संस्कृत-पुरुष सत्यव्रत शास्त्री" शीर्षक ग्रन्थ संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय द्वारा जम्मू में आयोजित द्विदिवसीय (25-26 नवम्बर, 2011) राष्ट्रिय संगोष्ठी में प्रस्तुत किन्तु चयनित, सम्पादित एवं निमन्त्रित पत्रों का संकलन है। प्रस्तुत ग्रन्थ में संस्कृत साधना के भीष्मपितामह प्रो० सत्यव्रत शास्त्री की जीवनी, उनकी रचनाओं, शैक्षिक उपलब्धियों, उनके बहुकोणीय एवं बहुरंगी योग्यता पर सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवरण प्रस्तुत करने का प्रयास किया गया है। हिन्दी, संस्कृत तथा अंग्रेजी भाषा में अधिकारी विद्वानों द्वारा लिखे गये ये शोध-पत्र पाठकों, विशेषतः संस्कृत- शोधच्छात्रों एवं संस्कृत साधकों के लिए बहुत उपयोगी सिद्ध होंगे।

# संस्कृत-पुरुष सत्यव्रत शास्त्री

( प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृत को योगदान विषय पर आयोजित
राष्ट्रीय संगोष्ठी में प्रस्तुत शोध-पत्रावलि )

# संस्कृत-पुरुष सत्यव्रत शास्त्री

(प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृत को योगदान विषय पर आयोजित राष्ट्रीय संगोष्ठी में प्रस्तुत शोध-पत्रावलि)

सम्पादक

**प्रो० केदार नाथ शर्मा**

डीन, कला संकाय




**संस्कृत विभाग**

जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू

जम्मू एवं कश्मीर

संरक्षक : प्रो० आर०डी० शर्मा, कुलपति जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू

**सह सम्पादिका**

प्रो० रमणीका जलाली

अध्यक्षा, संस्कृत विभाग

**सम्पादक मण्डल**

प्रो० सुषमा गुप्ता, डॉ० रामबहादुर शुक्ल

डॉ० प्रतिभा, डॉ० विद्याधर

श्री सत्य प्रिय

प्रकाशक : ईस्टर्न बुक लिंकर्स
5825, न्यू चन्द्रावल,
जवाहरनगर, दिल्ली-110007
फोन : 23850287, 9811232913

प्रथम संस्करण : 2017



मार्च 2017

मूल्य : 800.00

आइ.एस्.बी.एन्. : 978-81-7854-315-4



**PROF. R. D. SHARMA**
Vice Chancellor

**UNIVERSITY OF JAMMU**
("A+" Grade University.... NAAC Accredited)

3rd March, 2017

## शुभकामना

मुझे यह जानकर हार्दिक प्रसन्नता हुई कि संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय के द्वारा ज्ञानपीठ अवार्ड से सम्मानित ज्ञानवृद्ध, वयोवृद्ध, ऋषिकल्प, संस्कृतसाधक प्रो. सत्यव्रत शास्त्री पर **''संस्कृत-पुरुष सत्यव्रत शास्त्री''** नामक पुस्तक का प्रकाशन किया जा रहा है। यह पुस्तक संस्कृत विभाग द्वारा 25–26 नवम्बर 2011 में ''प्रो. सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृत साहित्य को योगदान'' विषयक द्विदिवसीय राष्ट्रिय संगोष्ठी में प्रस्तुत शोध–पत्रों का चयनित, सम्पादित एवं कतिपय निमन्त्रित पत्रों का संकलन है। इस संगोष्ठी के उद्घाटन सत्र में मुझे उपस्थित होने का सौभाग्य प्राप्त हुआ था, और शास्त्री जी के संस्कृत के प्रति अमूल्य योगदान को यत्किञ्चित् जानने का अवसर प्राप्त हुआ था। इस गोष्ठी में दिल्ली सहित 15 संस्कृतिक महानगरों /नगरों के 60 से अधिक लब्ध प्रतिष्ठ विद्वान् उपस्थित थे, जिन्होंने प्रो. शास्त्री जी के व्यक्तित्व एवं कृतित्व पर अपने शोधपूर्ण पत्र प्रस्तुत किये।

''यावज्जीवमधीते विप्रः'' के सिद्धान्त पर चलने वाले शास्त्री जी की कृतियों पर रचित शोध पत्रों के संकलन का ग्रन्थ के रूप में प्रकाशन संस्कृत प्रेमियों के लिए गौरव एवं सौभाग्य का विषय है। संस्कृत के युवा प्राध्यापक एवं शोधच्छात्रों को प्रो. शास्त्री पर रचित इस ग्रन्थ का लाभ अवश्य प्राप्त होगा।

ग्रन्थ के प्रकाशनार्थ मैं इसके सम्पादक प्रो. केदार नाथ शर्मा एवं संस्कृत विभाग के सभी प्राध्यापक वर्ग को बर्धापन देता हूं एवं प्रो. शास्त्री के सुस्वास्थ्य एवं दीर्घायु की कामना करता हूं।

03/03/17

Address : New University Campus
Baba Saheb Ambedkar Road
Jammu-180006 (J&K) INDIA

Phones : 2450014, 2435268 (O)
Fax : +91 - 191 - 2459383

# संस्मरण

वेदकुमारी घई

चण्डीगढ़ में भवन निर्माण से पूर्व पंजाब विश्वविद्यालय की ओर से डी.ए.वी. कॉलेज जालंधर में संस्कृत एम.ए. की श्रेणियां चलाई जाती थीं। सन् 1952-53 में भाई सत्यव्रत ने तथा मैंने वहीं से संस्कृत में एम.ए. परीक्षा उत्तीर्ण की। विभागाध्यक्ष प्रो. सूर्यकान्त को जब किसी आवश्यक बैठक आदि के लिए जाना होता तो वे श्री सत्यव्रत को श्रेणी में पढ़ाने के लिए कह जाते। शिक्षा का माध्यम अंग्रेजी था। संस्कृत से अंग्रेजी अनुवाद कराते समय मैं भी कभी कभी उन की सहायता कर देती। वहीं उन की प्रतिभा से परिचित होने का अवसर मिला। तभी से भैया सत्यव्रत ने हमेशा मुझे बहन के रूप में सम्मानित किया।

दिल्ली विश्वविद्यालय में जब वे संस्कृत विभाग के अध्यक्ष बने तो जम्मू विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग के साथ विशेष सम्बन्ध बना रहा। डॉ० सत्यव्रत को जम्मू विश्वविद्यालय में तथा मुझे दिल्ली विश्वविद्यालय में भाषण देने के तथा अनुसन्धान समिति की बैठकों में सम्मिलित होने के अवसर प्राप्त हुए। "डॉ० सत्यव्रत का संस्कृत के क्षेत्र में योगदान" विषय पर जम्मू विश्वविद्यालय में एक विशेष संगोष्ठी का आयोजन किया गया जिसमें बहुत से संस्कृतज्ञों ने भाग लिया और प्रो. सत्यव्रत को सम्मानित किया।

मैं देश की स्वतन्त्रता प्राप्ति से पूर्व बचपन से ही खादी पहनती थी। उस व्रत में पहली बार परिवर्तन मैंने तभी किया जब उषा भाभी और भैया सत्यव्रत ने थाईलैण्ड से लाई हुए एक साड़ी मुझे राखी के अवसर पर भेंट में दी। खरीद कर खादी ही पहनने के साथ साथ उपहार में मिले अन्य वस्त्र को पहनना मैंने तभी प्रारम्भ किया। ऐसा हो ही गया क्योंकि स्नेह-बन्धन मनुष्य को झुकने के लिए विवश कर ही देता है।

प्रो० सत्यव्रत के विषय में इस ग्रन्थ के प्रकाशन के अवसर पर मैं उन का अभिनन्दन करती हूँ।

**संस्कृतलतिकां संसिच्य सत्यव्रतो महान् सुधीः।**
**साफल्यशिखरं यायात् जीव्याच्च शरदां शतम्।।**

# सम्पादकीय

राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान, मानित विश्वविद्यालय, नई दिल्ली के सौजन्य से संस्कृत-विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू द्वारा संस्कृत भाषा में ज्ञानपीठ पुरस्कार से विभूषित "प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृतभाषा को योगदान" विषय पर आधारित द्विदिवसीय राष्ट्रिय-संगोष्ठी का आयोजन दिनाङ्क, 25-26 नवम्बर 2011 तदनुसार मार्गशीर्ष कृष्ण-अमावस्या एवं शुक्ल-प्रतिपदा को किया गया। इस अवसर पर जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के स्नातकोत्तर संस्कृत-विभाग ने अनेक उत्कृष्ट ग्रन्थों के प्रणेता, अन्ताराष्ट्रिय ख्याति-प्राप्त, संस्कृत के मूर्धन्य मनीषी महामहोपाध्याय प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के द्वारा संस्कृत-वाङ्मय की अपूर्व सेवा के लिए द्विदिवसीय राष्ट्रिय-संगोष्ठी का आयोजन कर स्वयं को गौरवान्वित अनुभव किया। संगोष्ठी का शुभारम्भ दिनाङ्क 25 नवम्बर 2011 शुक्रवार को जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के ब्रिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में हुआ।

इस शुभ अवसर पर सभागार में जम्मू नगरी के प्रतिष्ठित नागरिकों, विद्वज्जनों, संस्कृतानुरागियों के अतिरिक्त दिल्ली, तिरुपति, वाराणसी, लखनऊ, इलाहाबाद, इन्दौर, कोटा, जयपुर, पटियाला, होशियारपुर, अमृतसर, चण्डीगढ़, शिमला तथा श्रीनगर प्रभृति दूरस्थ एवं सांस्कृतिक नगरों से आये हुए संस्कृत-जगत् के अनेक लब्धकीर्ति सुधीजनों के साथ जम्मू विश्वविद्यालय के अनेक विभागों के अध्यक्ष अध्यापक वृन्द, संस्कृत विभाग के सम्पूर्ण अध्यापक वृन्द, शोधच्छात्र-छात्राएँ एवं विद्यार्थी समुपस्थित थे। इस द्विदिवसीय राष्ट्रिय-संगोष्ठी का शुभ उद्घाटन प्रातः 11:00 बजे संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय के विद्यार्थियों द्वारा प्रस्तुत वैदिक मन्त्रोच्चारण के साथ हुआ। तदनन्तर श्रद्धेय प्रो० आर०डी० शर्मा, शैक्षिक विषयों के अध्यक्ष (Dean Academic Affairs), जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू तथा मञ्चासीन अभ्यागत-वृन्द द्वारा दीप-प्रज्ज्वलन एवं सरस्वती की प्रतिमा के प्रति श्रद्धा-सुमन समर्पित करते हुए उन्हें माल्यार्पण किया गया। कार्यक्रम की मङ्गलाचरण-शृङ्खला में ही संस्कृत-विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू की छात्र-छात्राओं ने सुन्दर-सुमधुर-स्वर में ज्ञानदायिनी सरस्वती की वन्दना प्रस्तुत की।

इस गौरवमयी पावन-वेला में अध्यक्ष-पद को प्रो० आर०डी० शर्मा ने सुशोभित किया तथा मुख्यातिथि के पद को व्याकरण, भाषाविज्ञान, साहित्य, दर्शन आदि विषयों के उद्भट विद्वान् एवं संस्कृत हिन्दी, पंजाबी, अंग्रेजी, जर्मन, थाई आदि अनेक भाषओं के ज्ञाता प्रो० सत्यव्रत शास्त्री

जी ने अलङ्कृत किया। इसके साथ ही विशिष्ट अतिथि के पद को शिल्पकार्न विश्वविद्यालय, बैकाक, थाईलैण्ड से (ICCR Visiting Professor) डॉ० केदारनाथ शर्मा जी ने सुशोभित किया। इन मूर्धन्य विद्वज्जनों के अतिरिक्त मञ्च पर राष्ट्रपति पुरस्कार से पुरस्कृत एवं पूर्व संस्कृतविभागाध्यक्षा प्रो० वेदकुमारी घई, संस्कृत–विभाग के निवर्तमान अध्यक्ष एवं इस संगोष्ठी के संयोजक प्रो० पुरुषोत्तम शर्मा, पूर्व विभागाध्यक्षा एवं वरिष्ठ प्रोफेसर तथा संगोष्ठी की निदेशिका डॉ० रमणीका जलाली भी थीं।

तदनन्तर मञ्च पर मुख्यातिथि के रूप में विराजमान प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी का शाल, स्मृतिचिह्न तथा प्रशस्ति पत्र द्वारा अभिनन्दन किया गया। इस गौरवपूर्ण क्षण में प्रो० रामप्रताप वेदालङ्कार जी ने डॉ० सत्यव्रत शास्त्री पर रचित पद्यबद्ध प्रशस्ति–पत्र का सभागार मे उपस्थित जनसमूह के समक्ष वाचन भी किया। इस अवसर पर सुशोभित अन्य विद्वज्जनों का भी पुष्पमाला एवं स्मृति–चिह्नों द्वारा अभिनन्दन किया गया। इसके पश्चात् सर्वप्रथम संस्कृतविभाग के अध्यक्ष एवं सुरभारती समुपासक प्रो० पुरुषोत्तम शर्मा ने सभी विद्वज्जनों एवं अभ्यागत–वृन्द का काव्यमयी तथा भावपूर्ण शैली में स्वागत किया। स्वागत–भाषण के अनन्तर प्रो० वेदकुमारी घई ने अपने उपोद्घात–भाषण में प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के प्रति अपने अन्तःहृदय से श्रद्धा प्रकट करते हुए उनके विलक्षण व्यक्तित्त्व से सम्बन्धित कई विशिष्ट बिन्दुओं पर प्रकाश डाला।

इस समारोह में विशिष्ट अतिथि के रूप में उपस्थित बैंकाक से आए प्रो० केदारनाथ शर्मा जी ने संगोष्ठी के वास्तविक उद्देश्य को सभी के समक्ष रखते हुए प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी की महनीय उपलब्धियों को परिगणित किया। प्रस्तुत संगोष्ठी की संकल्पना एवं अर्थिक सहायता उनके अध्यक्ष कालावधि में हुई थी तदनन्तर ज्ञानवृद्ध एवं वयोवृद्ध प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी ने अभिभूत होकर अपने जीवन में घटित कई प्रेरणाप्रद एवं ज्ञानवर्द्धक संस्मरण सुनाकर भावविभोर कर दिया। तत्पश्चात् कार्यक्रम के अध्यक्ष प्रो० आर० डी० शर्मा जी ने भी अपने अध्यक्षीय उद्बोधन में इस द्विदिवसीय राष्ट्रिय संगोष्ठी को उद्देश्यपूर्ण एवं छात्र–छात्राओं के लिए प्रेरणाप्रद बताते हुए प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के समग्र व्यक्तित्त्व एवं कृतित्त्व को साररूप में प्रस्तुत किया। उद्घाटन समारोह के अन्त में प्रो० रमणीका जलाली ने मञ्च पर उपस्थित सभी विद्वज्जनों एवं सभागार में उपस्थित सभी लोगों का कृतज्ञता पूर्ण धन्यवाद ज्ञापित किया।

उद्घाटन समारोह कार्यक्रम का सञ्चालन संस्कृत–विभाग के उपाचार्य एवं संगोष्ठी के सचिव डॉ० रामबहादुर ने संस्कृत, अंग्रेजी तथा हिन्दी भाषा में किया। तदनन्तर सामूहिक राष्ट्रगान के साथ उद्घाटन समारोह का समापन हुआ।

अवधेय है कि इस द्विदिवसीय राष्ट्रिय–संगोष्ठी में प्रतिभागियों का आगमन 24 नवम्बर 2011 से प्रारम्भ हो गया था, जिन्हें जम्मू विश्वविद्यालय के अतिथि गृह (गेस्ट हाउस) एवं फैकल्टी हाउस में ठहराया गया। प्रातःकालीन अल्पाहार एवं जलपान की व्यवस्था जम्मूविश्वविद्यालय के अतिथिगृह में की गयी थी। दिनाङ्क 25–11–2011 को मध्याह्न एवं

सायंकालीन भोजन व्यवस्था, संस्कृत विभाग के सामने निर्मित पण्डाल में की गयी, एवं यहीं दिनाङ्क 26-11-2011 का प्रातराश, कषायपान, तथा मध्यकालीन भोजन व्यवस्था सुचारु रूप में सम्पन्न हुई।

संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू ने संगोष्ठी में निमन्त्रित प्रतिभागियों के लिए निम्नलिखित बिन्दु सुझाये थे–

1. Mahākavi Prof. Satya Vrat Shastri
2. Samīkṣaka Prof. Satya Vrat Shastri.
3. Vaiyākaraṇa Prof. Satya Vrat Shastri.
4. Patrakāvyakāra Prof. Satya Vrat Shastri.
5. Prof. Satya Vrat Shastri- as a Translator.
6. Prof. Satya Vrat Shastri- as a Linguist.
7. Depiction of Foreign countries in the works of Prof- Satya Vrat Shastri.
8. Lineage of Desciples of Prof. Satya Vrat Shastri.
9. Lineage of Teachers of Prof. Satya Vrat Shastri.
10. Prof. Satya Vrat Shastri–as a writer of forewords.
11. Prof. Satya Vrat Shastri- as an author of Buddhism.

प्राप्त शोधपत्रों के आधार पर यह कहा जा सकता है कि सभी प्रतिभागियों ने अपने विषय पर ही सारगर्भित लेखनी चलायी।

"प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृत भाषा को योगदान" विषय पर आधारित द्विदिवसीय राष्ट्रिय-संगोष्ठी के प्रथम दिन अपराह्ण में जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के सभागार में ही दो सत्र (2:30 से 4:00 तक एवं 4:15 से 5:45 तक) आयोजित हुए, जिनमें से प्रथम सत्र में अध्यक्ष-पद को संस्कृत-विभाग, गुरुनानकदेव विश्वविद्यालय, अमृतसर के पूर्व विभागाध्यक्ष प्रो० लेखराम शर्मा ने सुशोभित किया। इस अवसर पर संगोष्ठी के सञ्चालन के दायित्व का निर्वाह स्नातकोत्तर संस्कृत-विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू की प्रोफेसर एवं संगोष्ठी की सचिव डॉ० सुषमा देवी जी ने किया।

पत्रवाचकों मे से प्रथम पत्रवाचक के रूप में श्रीगङ्गानगर (राजस्थान) से आए प्रो० सत्यव्रत वर्मा (पूर्व प्राचार्य, राजकीय महाविद्यालय) जी ने 'Prof. Satya Vrat Shastri - An Eminent Critic' शीर्षक अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इस अवसर पर सभागार मे उपस्थित विद्वानों द्वारा उनके शोधपत्र की प्रशंसा की गई तथा स्वयं प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी ने भी अपने जीवन में अनुभूत कई प्रेरणाप्रद प्रसङ्ग सुनाये। तदनन्तर संस्कृत-विभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ से आये डॉ० रामसुमेर यादव जी ने प्राञ्जल भाषा में अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इनके शोधपत्र का शीर्षक था

'संस्कृतपुरुष प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री कुशल अनुवादक के रूप में।' इसी सत्र में प्रो॰ केदारनाथ शर्मा ने "Satya Vrat Shastri : A Treasaure of Sanskrit " शीर्षक अपना पत्र पढ़ा।

इस सरस्वती-सङ्गम की धारा को गति प्रदान हुए अम्बाला नगरी से समागत डॉ॰ नरेश बत्रा जी ने 'संस्कृतपत्रसाहित्यपरम्परायां प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री' शीर्षक अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया और कहा कि संस्कृत-साहित्य में अनेक विधाएँ हैं, जिनमें पत्र काव्य का शुभारम्भ करने का श्रेय प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री जी को जाता है साथ ही उन्होंने पत्र-काव्य की भाषागत विशेषताओं पर भी प्रकाश डाला। इसके पश्चात् संस्कृतविभाग, जम्मू विशविद्यालय, जम्मू के ही पी-एच॰ डी॰ शोधछात्र श्री अनिलकुमार ने 'प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री जी का व्यक्तित्त्व एवं कृतित्त्व-निरूपण' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसी सत्र में दर्शन के क्षेत्र में प्रतिष्ठा को प्राप्त विदुषी प्रो॰ शशिप्रभा कुमार (जवाहर लाल नेहरू विश्वविद्यालय, नई दिल्ली) ने भी प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री जी के प्रति श्रद्धाभिभूत हृदय से 'An Introduction to Hungary How far, How Near' शीर्षक से अपना सारगर्भित शोधपत्र प्रस्तुत किया। सभागार में उपस्थित विद्वानों ने इस शोधपत्र की भी भूरि-भूरि प्रशंसा की। इस सत्र के अन्त में स्वामी विश्वेश्वरानन्द विश्वबन्धु संस्कृत एवं भारतभारती अनुशीलन संस्थान होशियारपुर से उपस्थित प्रो॰ राजेन्द्रकुमार शर्मा जी ने 'प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री की कृतियों में विदेश-वर्णन' शीर्षक पर अपना गवेषणापूर्ण शोधपत्र प्रस्तुत किया। इस प्रकार इस द्विदिवसीय राष्ट्रिय संगोष्ठी के प्रथम सत्र में कुल छः शोधपत्रों का वाचन हुआ।

प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री जी के सम्मान में समायोजित इस विद्वत्सभा का द्वितीय सत्र कषायपान के अनन्तर अपने निर्धारित समय 4:15 अपराह्न में प्रारम्भ हुआ। इस अवसर पर सत्राध्यक्ष-पद को राष्ट्रिय-संस्कृत-विद्यापीठ, तिरुपति से उपस्थित प्रसिद्ध व्याकरणादि एवं संस्कृत कविपुरोधा प्रो॰ राधाकान्त ठाकुर जी ने अलङ्कृत किया तथा मञ्च सञ्चालन का कार्य डॉ॰ रामबहादुर जी ने किया। इस सत्र में संस्कृत-साहित्य के क्षेत्र में प्रतिष्ठित जिन विद्वानों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये उनमें से प्रथम महात्मा गाँधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी के संस्कृत विभाग के पूर्व आचार्य एवं अध्यक्ष, यशस्वी विद्वान् एवं सुप्रसिद्ध संस्कृत लघु कथाकार प्रो॰ प्रभुनाथ द्विवेदी जी थे। इन्होंनें 'प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री जी की गुरुपरम्परा' शीर्षक पर विद्वत्तापूर्ण अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। तदनन्तर प्रो॰ उमारानी त्रिपाठी (महात्मा गाँधी काशी विद्यापीठ, वाराणसी) ने 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यप्रतिबिम्बिता थाईसंस्कृतिः' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया।

पत्रवाचन के क्रम में अग्रिम प्रस्तोता गुजरात से समागत डॉ॰ मधुसूदन एम॰ व्यास जी थे जिन्होंने 'Depiction of foreign countries in the works of Prof. Satya Vrat Shastri A scholar of Sanskrit' शीर्षक पर अपना पत्रवाचन किया। इसके पश्चात् प्रो॰ रेणुबाला, गुरुनानकदेव विश्वविद्यालय अमृतसर ने 'थाईदेशविलासम्-एक अध्ययन' शीर्षक के अन्तर्गत वर्णित विषयों को समग्ररूपेण प्रस्तुत किया। इसी क्रम में संस्कृतविभाग, राजकीय

महाविद्यालय कोटद्वार, हरिद्वार से आये हुए डॉ॰ शिवशङ्कर मिश्र ने तितिक्षुर्भूपालः का दर्शनशास्त्रीय

अध्ययन' शीर्षक पर आधारित पत्रवाचन किया। इस सत्र के अन्त में सत्राध्यक्ष के पद पर आसीन प्रो० राधाकान्त ठाकुर जी ने भी- 'सत्यव्रतोऽयं कवि-राजहंसः' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया तथा साथ ही अध्यक्षीय भाषण भी दिया।

दिनाङ्क 25-11-2011 को ही सायंकाल (6:30 से 8:30) बिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के सम्मान में संस्कृत कवि सम्मेलन का भी आयोजन किया गया। इस कविसम्मेलन में भी अध्यक्षपद को अखिल भारतीय प्राच्यविद्यासम्मेलन के पूर्व सचिव प्रो० राधाकान्त ठाकुर जी ने अलङ्कृत किया तथा संस्कृत कवि गोष्ठी का सञ्चालन डॉ० रामबहादुर ने ही किया। इस कवि-सम्मेलन में लगभग दस कवियों ने प्रतिभागिता ग्रहण की, और स्वरचित कविताएं पढ़ी; जिनमें प्रो० प्रभुनाथ द्विवेदी (वाराणसी) ने संस्कृत व्यंग्यकविता, प्रो० बृजेश कुमार शुक्ल (लखनऊ) ने श्री सत्यव्रतशास्त्रिपंचकम्, डॉ० रामबहादुर शुक्ल (जम्मू) ने संस्कृतभ्रमरगुञ्जनम् नामक काव्यपाठ किया। वहीं डॉ० उमारानी त्रिपाठी (वाराणसी), डॉ० रामसुमेर यादव (लखनऊ) डॉ० उपेन्द्रराव (दिल्ली), डॉ० नरेश बत्रा (अम्बाला), डॉ० प्रतिभा (जम्मू) जय घोषणैः किं भविता एवं डॉ० राधाकान्त ठाकुर 'सत्यव्रतोऽयं कविराजहंसः' नामक कविता प्रस्तुत कर अपनी प्रतिभा का प्रस्फुरण किया। निःसन्देह इस अवसर पर कवियों ने अपनी सुमधुर, सुललित तथा पद्यमयी कविताओं से सभागार में उपस्थित श्रोतृवृन्द को मन्त्रमुग्ध कर दिया। डॉ० रामबहादुर (शुक्ल) की "अवगुण्ठनमर्पय व्रजति नहि पश्यत्यधुना" जैसी प्रत्युत्तर विद्या में की गयी कविता खूब पसन्द की गई। कविसम्मेलन 9:30 रात्रि अवसान को प्राप्त हुआ।

द्विदिवसीय राष्ट्रीय-संगोष्ठी के द्वितीय दिवस दिनाङ्क 26-11-2011 में कुल पाँच सत्र आयोजित हुए, जिनमें से तीन सत्र जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के ब्रिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में तथा दो सत्र संस्कृत-विभाग में सम्पन्न हुए। ब्रिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में आयोजित सत्रों में से प्रथम सत्र के अध्यक्ष पद पर श्री वेङ्कटेश्वर वेद विश्वविद्यालय, तिरुपति के सम्माननीय कुलपति प्रो० एस० सुदर्शन शर्मा जी विराजमान थे। इस अवसर पर सत्र का संयोजन संस्कृतविभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के प्रवक्ता एवं संगोष्ठी के संयुक्त सचिव डॉ० विद्याधर सिंह ने किया। इस सत्र में जिन प्रतिभागियों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये, उनमें से प्रमुख थे डॉ० नरेन्द्र नाथ झा (राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान, मानित विश्वविद्यालय, श्री रणवीर परिसर, कोटभलवाल, जम्मू)। इन्होंने 'प्रो० सत्यव्रत शास्त्री-विरचित महाकाव्य इन्दिराचरितम् मे सामाजिक एवं राष्ट्रिय एकता' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। तदनन्तर राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान, मानित विश्वविद्यालय से ही आगत डॉ० गोविन्द पाण्डेय जी ने 'प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिवर्याणां दृष्ट्या थाईदेशवर्णनम्' शीर्षक पर आधारित अपने शोधपत्र में थाईलैण्ड के निवासियों की सामाजिक, धार्मिक मान्यताओं की झलक प्रस्तुत की। इसके पश्चात् पत्रवाचन के क्रम में राष्ट्रिय संस्कृत-संस्थान, मानित विश्वविद्यालय, नई दिल्ली से उपस्थित डॉ० जयप्रकाश नारायण ने 'Prof. Satya Vrat Shastri– As a Linguist' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया।

इसके अनन्तर ब्रिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में ही अग्रिम सत्र का आयोजन किया गया। इस अवसर पर अध्यक्ष-पद को जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्याल, नई दिल्ली से उपस्थित विदुषी प्रो० शशिप्रभा कुमार जी ने सुशोभित किया तथा मञ्च-सञ्चालन के कार्य का निर्वहण संस्कृत-विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू की उपाचार्या डॉ० सुषमा देवी गुप्ता जी ने किया। इस अवसर पर जिन विद्वानों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये उनमें से प्रमुख थे-डॉ० देवेन्द्रनाथ ओझा। इन्होंने डॉ० सत्यव्रत शास्त्री के काव्यों में धार्मिक एवं सामाजिक अवधारणाएँ, शीर्षक पर श्रद्धेय शास्त्री जी द्वारा रचित काव्यों को आधार बनाकर धार्मिक एवं सामाजिक अवधारणाओं का अवलोकन कराया। इसके पश्चात् डॉ० शशि तिवारी जी (दिल्ली) ने डॉ० सत्यव्रतशास्त्री द्वारा प्रणीत ग्रन्थ 'कालिदास इन माडर्न संस्कृत लिटरेचर (*Kālidāsa in Modern Sanskrit Literature*) की आलोचनात्मक समीक्षा' शीर्षक से अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसी क्रम में कश्मीर विश्वविद्यालय, श्रीनगर (जम्मू-कश्मीर) से उपस्थित आविदा अहमद एलेन ने 'इन्दिरा गाँधी चरितम् काव्य में नारी-विमर्श' शीर्षक से अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया।

तदनन्तर संस्कृतविभाग, लखनऊ विश्वविद्यालय; लखनऊ से उपस्थित प्रो० बृजेशकुमार शुक्ल ने 'प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिप्रणीतेन्दिरागांधीचरिते प्रकृतिविच्छित्तिः' शीर्षक पर सुललित एवं गाम्भीर्यपूर्ण शब्दों में शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसके पश्चात् राष्ट्रिय संस्कृत संस्थान, मानित विश्वविद्यालय, श्री रणवीर परिसर, कोटभलवाल, जम्मू से उपस्थित प्रसिद्ध संस्कृतविद् एवं शिक्षाशास्त्र विभाग के अध्यक्ष डॉ० एम० चन्द्रशेखर ने प्रो० सत्यव्रतशास्त्री को व्यक्तित्त्व एवं कृतित्व विषय पर तथा प्रो० सत्यव्रत वर्मा (पूर्व प्राचार्य, राजकीय महाविश्वविद्यालय, श्रीगङ्गानगर, राजस्थान) ने प्रो० सत्यव्रत शास्त्री कृत संस्कृत-वाङ्मय की प्रथम डायरी 'दिने-दिने याति मदीय जीवितम्' की समीक्षा प्रस्तुत की। इसके साथ ही जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय, नई दिल्ली से उपस्थित डॉ० उमा आर्या ने 'प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का व्याकरण के क्षेत्र में योगदान' शीर्षक से अपने शोधपत्र के माध्यम से श्रद्धेय शास्त्री जी के द्वारा संस्कृतव्याकरण के क्षेत्र में प्रदत्त योगदान का उल्लेख किया।

संगोष्ठी के समापन से पूर्व उपर्युक्त सभागार में ही एक और सत्र आयोजित हुआ जिसमें सत्र की अध्यक्षता जम्मू नगरी के प्रतिष्ठित विद्वान् प्रो० सत्यपाल श्री वत्स जी ने की तथा सत्र-संयोजन का कार्य डॉ० सुषमा देवी जी ने किया। इस अवसर पर जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय, नई दिल्ली से उपस्थित मनीषी डॉ० सी० उपेन्द्रराव ने - 'रामकीर्तिकाव्ये ध्वनिः' विषय पर सारगर्भित तथ्यों का मण्डन किया। तदनन्तर वनस्थली विद्यापीठ, राजस्थान से समागत कु० चित्रा ने प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी की कृति 'रामकीर्तिमहाकाव्य' को आधार बनाकर रामकीर्तिमहाकाव्य की सांस्कृतिक विशेषताएँ शीर्षक से अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसके पश्चात् संस्कृत-विभाग, गुरुनानकदेव विश्वविद्यालय से उपस्थित डॉ० दलवीर सिंह ने सत्यव्रत शास्त्री पर काव्यपाठ कर अपनी ओजस्विता का परिचय दिया।

जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के संस्कृत विभाग में आयोजित दो सत्रों में से प्रथम सत्र में अध्यक्ष-पद को प्रो० प्रभुनाथ द्विवेदी जी ने समलङ्कृत किया तथा इस अवसर पर मञ्च का संचालन डॉ० प्रतिभा, प्रवक्ता, संस्कृत विभाग एवं संगोष्ठी की संयुक्त सचिव ने किया। इस सत्र में जिन विद्वानों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये, उनमें से प्रमुख थे- संस्कृतविभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के अध्यक्ष प्रो० पुरुषोत्तम शर्मा जी। इन्होंने "ज्ञानपीठविजेतृपद्मभूषण प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का जीवनदर्शन" शीर्षक पर अपना महत्वपूर्ण शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसके अनन्तर डॉ० विजेन्द्र कुमार शर्मा (जम्मू) ने "बहुमुखी प्रतिभा के धनी: प्रो० सत्यव्रत शास्त्री" शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इसी क्रम में संस्कृतविभाग की ही सहायक प्राध्यापिका डॉ० प्रतिभा जी ने 'प्रो० सत्यव्रत शास्त्रिण: काव्येषु प्रयोगप्रौढि:' तथा डॉ० रामबहादुर शुक्ल ने 'किं लसति तितिक्षा तितिक्षुर्भूपालकारे' शीर्षक पर अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। डॉ० शुक्ल ने ब्रह्मविद्या प्राप्ति के लिए अपेक्षित तितिक्षा का सन्दर्भ रखते हुए प्रो० सत्यव्रतशास्त्री के जन्म से लेकर विद्यार्जन, विदेशगमन एवं काव्यलेखन का प्रसङ्ग रखते हुए उन्हें तितिक्षा विजेता बतलाया। इसके पश्चात् संस्कृत-विभाग के ही पी-एच० डी० शोधच्छात्र श्री ललितकुमार शर्मा ने 'पद्मश्री सत्यव्रत शास्त्री' शीर्षक पर आधारित तथा राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान, मानितविश्वविद्यालय, श्री रणवीर परिसर, कोटभलवाल, जम्मू से उपस्थित श्री शरदचन्द्र शर्मा जी ने 'Prof. Satya Vrat Shastri : Contribution to Sanskrit Literature with Special reference to *Thaideśvilāsam*' शीर्षक से चिन्तनपूर्ण अपना शोधपत्र प्रस्तुत किया। इस अवसर पर अन्य जिन प्रतिभागियों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये, उनके नाम तथा उनके शोधपत्र के शीर्षक निम्नलिखित हैं-

श्रीमती सुनामिका गाँधी (जम्मू) : पद्मश्री सत्यव्रत शास्त्री।

श्री प्रकाश शर्मा (जम्मू) : अवतारी पुरुष: डॉ० सत्यव्रत शास्त्री।

डॉ० पीताम्बर मिश्र (जम्मू) : प्रो० सत्यव्रत शास्त्री कृत श्रीबोधिसत्वचरितम् की दार्शनिक विचारधारा।

डॉ० वन्दना (जम्मू) : प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी का व्यक्तित्व व कृतित्व।

इस प्रकार इस सत्र में कुल 11 पत्रों का वाचन हुआ।

तदनन्तर जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के संस्कृत-विभाग में ही द्वितीय सत्र का आरम्भ हुआ। इस अवसर पर सत्राध्यक्ष पद को प्रो० शशिप्रभा कुमार, स्पेशल सेंटर फार संस्कृत स्टडीज, जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय, नयी दिल्ली ने अलंकृत किया। तथा मञ्च का सञ्चालन डॉ० विद्याधर सिंह ने किया। इस सत्र में जिन प्रतिभागियों ने अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये, उनमें प्रथम थे - श्री महेन्द्र कुमार (जम्मू)। इन्होंने 'प्रो० सत्यव्रत शास्त्री द्वारा रचित श्री रामकीर्तिमहाकाव्य का वैशिष्ट्य' शीर्षक पर केन्द्रित शोधपत्र सारगर्भित शब्दों में प्रस्तुत किया। इसी प्रकार डॉ० धनञ्जय मिश्र ने 'भारतीय ज्ञानपीठपुरस्कारभाक् प्रथमसंस्कृतकवि: प्रो० सत्यव्रत शास्त्री, डॉ०

राजेश शर्मा (जम्मू) ने 'प्रो० सत्यव्रतशास्त्री विरचित तितिक्षुर्भूपाल: के पात्रों का वैशिष्ट्य-विवेचन' तथा डॉ० भारतभूषण मिश्र (जम्मू) ने 'प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी की थाईदेशयात्रा' शीर्षक पर पत्रवाचन किये। इस सत्र में जिन अन्य पत्र-वाचकों ने अपने-अपने शोधपत्र प्रस्तुत किये उनमें से प्रमुख हैं- श्रीमती पूनम शर्मा (जम्मू) : बोधिसत्वचरित में निरूपित प्रकृति चित्रण, डॉ० मञ्जु सिंह (जम्मू) : प्रो० सत्यव्रत शास्त्री कृत इन्दिराचरितम् के सादृश्य में इन्दिरा गाँधी का जीवन इतिहास तथा श्रीकृष्ण मुरारी त्रिपाठी (जम्मू) : प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का दार्शनिक चिन्तन।

इस प्रकार द्विदिवसीय राष्ट्रीय संगोष्ठी के द्वितीय दिवस में निरन्तर पाँच सत्रों के आयोजन के अनन्तर अपराह्ण लगभग 1:30 बजे जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के ब्रिगेडियर राजेन्द्र सिंह सभागार में ही इसके समापन समारोह का आयोजन किया गया। इस अवसर पर सम्पूर्ण कार्यक्रम के संरक्षक एवं जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के माननीय कुलपति प्रो० वरुण साहनी जी ने अत्यधिक व्यस्त होते हुए भी प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के प्रति आदर एवं सम्मान स्वरूप अपने बहुमूल्य क्षणों मे से कुछ समय निकालकर अपनी गरिमामयी उपस्थिति से सभागार में उपस्थित सभी विद्वानों व विचारकों को कृतकृत्य किया। मञ्च पर उपस्थित मनीषियों में संस्कृत की विभिन्न विधाओं में अपने कालजयी योगदान के लिए प्रसिद्ध प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी स्वयं उपस्थित थे।

संगोष्ठी के समापन सत्र के इस अवसर पर कार्यक्रम के अध्यक्षपद को जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू की कला संकायाध्यक्षा प्रो० अर्चना केसर ने अलङ्कृत किया तथा मुख्यातिथि के रूप मे मञ्च को प्रो० सुदर्शन शर्मा, कुलपति, श्री वेङ्कटेश्वर वेद विश्वविद्यालय, तिरुपति ने अपनी गौरवमयी उपस्थिति से सुशोभित किया। इस समारोह में विशिष्ट अतिथि के रूप में राष्ट्रपति पुरस्कार से पुरस्कृत, संस्कृत विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय जम्मू के पूर्व अध्यक्ष एवं पूर्व कलासंकायाध्यक्ष, साहित्यिक हृदय के धनी प्रो० रामप्रताप वेदालङ्कार उपस्थित थे। इसके साथ ही सारस्वत अतिथि के पद को राष्ट्रपति-सम्मान से सम्मानित तथा राष्ट्रिय-संस्कृत-संस्थान, मानित-विश्वविद्यालय, श्री रणवीर परिसर, कोटभलवाल, जम्मू के पूर्व प्राचार्य एवं प्रसिद्ध ज्योतिषी प्रो० विश्वमूर्ति शास्त्री जी ने सुशोभित किया। इस अवसर पर मञ्च पर उपस्थित अन्य विद्वानों में संस्कृतविभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के माननीय अध्यक्ष एवं संगोष्ठी के संयोजक प्रो० पुरुषोत्तम शर्मा जी ने भी अपनी उपस्थिति से मञ्च की शोभा को बढ़ाया।

परम्परा के अनुसार समापन-समारोह का शुभारम्भ अज्ञानान्धकार से ज्ञानरूपी प्रकाश की ओर अग्रसर होने की मङ्गलाभ्यर्थना के साथ मञ्चस्थ मनीषियों व सरस्वती के समुपासकों द्वारा दीप-प्रज्ज्वलन, विभागीय छात्रों द्वारा प्रस्तुत वैदिक वन्दना तथा माँ सरस्वती देवी को माल्यार्पण के साथ हुआ। इसके पश्चात् मञ्चस्थ अतिथियों का आतिथेय पुष्पमाला एवं स्मृति चिह्नों से किया गया। तदनन्तर संस्कृत-विभाग, जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के छात्र-छात्राओं ने मधुर स्वर में माँ सरस्वती की श्रद्धान्वित होकर वन्दना की। इस अवसर पर द्विदिवसीय राष्ट्रिय संगोष्ठी के संयोजक प्रो० पुरुषोत्तम शर्मा जी ने संगोष्ठी की उपलब्धियों का परिगणन करते हुए इसे समग्रदृष्ट्या

सफल बताया। तदनन्तर इस समापन समारोह के सारसस्वतातिथि प्रो० रामप्रताप वेदालङ्कार जी ने देश के विभिन्न स्थानों एवं नगरों के पृथक्-पृथक् संस्थाओं से सभागार में समुपस्थित विद्वज्जनों, महानुभावों को सम्बोधित किया।

इसी क्रम में इस अवसर पर मुख्यातिथि के रूप में विराजमान श्री वेङ्कटेश्वर वेद विश्वविद्यालय, तिरुपति के माननीय कुलपति प्रो० एस० सुदर्शन शर्मा जी ने अपनी ओजपूर्ण वाणी से सभा को सम्बोधित किया। उन्होंने अपने व्याख्यान में देववाणी संस्कृत के उपासकों से कहा कि संस्कृत किसी क्षेत्र-विशेष या प्रान्त-विशेष की भाषा नहीं है, अपितु यह सम्पूर्ण विश्व की भाषा है। तदनन्तर जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू के सम्मानीय कुलपति प्रो० वरुण साहिनी जी ने प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के द्वारा संस्कृत के लिए की गई सेवाओं से गद्गद होकर उन्हें देवतुल्य बताया। इस अवसर पर राष्ट्रपति पुरस्कार से पुरस्कृत तथा इस समापन समारोह के विशिष्यतिथि प्रो० विश्वमूर्ति शास्त्री जी ने ऋषितुल्य प्रो० सत्यव्रत शास्त्री जी के प्रति श्रद्धाभिभूत हृदय से अपने उद्गार प्रकट किये। इसके पश्चात् इस समारोह में अध्यक्ष के पद पर सुशोभित तथा जम्मू विश्वविद्यालय में कलासंकायाध्यक्षा प्रो० अर्चना केसर जी ने इस सम्पूर्ण संगोष्ठी को सोद्देश्य व सफल तथा सबके लिए प्रेरणाप्रद बताया। कार्यक्रम के अन्त में प्रो० रमणीका जलाली जी ने सभागार में समुपस्थित सभी मनीषियों एवं इस संगोष्ठी को सफल बनाने मे प्रत्यक्ष-अप्रत्यक्ष रूप से सहयोग देने वाले सभी जनों के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापन करते हुए आभार प्रकट किया और अन्त में राष्ट्रगान के साथ प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का संस्कृतभाषा को योगदान विषय पर आधारित यह द्विदिवसीय राष्ट्रिय-संगोष्ठी "गच्छन्तु पुनरागमनाय" के उद्घोष के साथ विसर्जित हुई।

प्रस्तुत ग्रन्थ के सम्पादन में विभागीय प्राध्यापकों के सहयोग के लिए सम्पादक कृतज्ञ रहेगा। ग्रन्थ के प्रूफ रीडिंग में डॉ० प्रतिभा एवं प्रिय शिष्य उमेश पौडेल का अपार सहयोग मिला है। एतदर्थ इन दोनों को आशीर्वाद।

धन्यवाद

विनीत

**प्रो० केदानाथ शर्मा**

डीन, कला संकाय

जम्मू विश्वविद्यालय, जम्मू

kedarsharma50@gmail.com

Mob. : 9419127727

# विषय-सूची

• • •

1

# तस्मै नमः सादरम्

*रामप्रतापः*

---

शास्त्रिणं चारुदेवं तं वन्दे विपश्चितां वरम्।
जन्म लेभे गृहे यस्य सुतः सत्यव्रताभिधः।।1।।
शिशुरेष युवा जातः पूर्णश्चन्द्र इवापरः।
शुभ्रीकुर्वन् जगत्सर्वं विद्याचन्द्रिकया भृशम्।।2।।
अभ्यस्य सर्वशास्त्राणि सञ्जातस्तीव्रबुद्धिमान्।
नैकविद्यासु निष्णातो वेदवेदाङ्गपारगः।।3।।
महतोऽपि गुरुन् छात्रान् विद्याः पाठयति व्रती।
अस्य शिष्यत्वमापन्नास्तेऽनुभवन्ति गौरवम्।।4।।
देशाद् देशान्तरात्प्राप्ता विद्या गृह्णन्ति मानवाः।
अज्ञा भवन्ति वै विज्ञा विज्ञा विज्ञतरास्तथा।।5।।
वागर्थाविव सम्पृक्ते तन्नामयशसी उभे।
प्रसृते रामकीर्तेस्तु महाकाव्यस्य कारणात्।।6।।
दीप्तसंस्कृतलोकोऽयं तदीयैर्ज्ञानरश्मिभिः।
प्रतिष्ठते तमस्तावद् यावद् भानुर्न राजते।।7।।
अस्त्युत्तरस्यां तव दक्षिणस्यां
प्राच्यां प्रतीच्यां च यशःप्रकर्षः।
सर्वत्र लोके परिलक्ष्यमाणो विलक्षणत्वं भवतो व्यनक्ति
सर्वत्र लोकैरभिनन्द्माना भास्वत्प्रभेवा तितरां चकास्ति।।8।।
निशिदिनमयं ब्रह्मर्षिस्सन् स्वधर्मपरायणः
निरुपमगुणैः सञ्जातः सन् सतां हृदयेश्वरः।
अमृतवचसा विद्यां नित्यं करोतु सुधामयीं
विततयशसे तस्मै भक्त्या ममैष नमोऽञ्जलिः।।9।।

त्यक्त्वा यान्ति जगद् वनं हि बहवो मोक्षाय केचिज्जनाः।
कश्चित् कामयते च वैष्णवपदं पूजां तु कृत्वा हरेः।
मुक्त्वा सर्वविधां मनोगततृषां विद्याप्रचारे रतो
यः सत्यव्रतसञ्ज्ञको गुरुवरस्तस्मै नमः सादरम्।।10।।

• • •

## 2

# नमस्तुभ्यम्

गोविन्द चन्द्र पाण्डेयः

पितुरुत्सङ्गे पीत्वा विमलव्याकरणचारुपीयूषम्।
कवयति कोमलकान्तं सत्यव्रतकविवरो धन्यः।।

आरोहन्ती दुर्गाद् दुर्गतरां शुभ्रकीर्तिशिखरालीम्।
रचयन्ती काव्यानि श्लाघ्या गीस्ते प्रसन्नपदा।।

कालजलधिगर्भान्नो गौरवभूरुद्धृता हृता दूरम्।
मारुतिमिव विज्ञप्तिं ददासि विद्वन् नमस्तुभ्यम्।।

• • •

# 3
# सत्यव्रतं मन्महे

गौतम पटेल:

काव्यव्रतं काव्यपरं वरेण्यं काव्यस्य योनिं प्रथितं सुकाव्ये।
काव्यात्मकं काव्यमयं समस्तं सत्यव्रतं काव्यगुरुं भजामः।।

विद्या विवादाय धनं मदाय स्थानं सदा शोषणकारणाय।
सत्यव्रते तद् विपरीतमेतत् काव्याय दानाय सतां हिताय।।2।।

यत्सारस्वतवैभवं गुरुकृपापाकोद्भवं केवलं
यस्यास्ति व्रतमात्रपालनविधौ बुद्धिर्दृढा निर्मला।
सत्ये यस्य रुचिर्विशेषमहिमासारे स्थिता सर्वथा
तं विद्याविनयेन शान्तिसहितं सत्यव्रतं मन्महे।।3।।

भक्तिर्यस्य च दिव्यतातचरणे ज्ञाने च शक्ती रता
व्यक्तिः शास्त्रनवार्थरम्यकलने लोके प्रसिद्धिं गता।
चेतोदर्पणमार्जनीन्दुधवला विद्या समेषां कृते
तं श्रीदेशिकवर्यमत्र सुभगं सत्यव्रतं मन्महे।।14।।

सर्वं शास्त्रमयं च सर्वसुखदं सर्वात्मकं सर्वदं
साधुं सर्वसुलक्षणं समयुतं सत्याय सर्वंसहम्।
सम्यग्योगविनिःसृतं सुविमलं सर्वेशभावे स्थितं
सत्यं सत्यपरायणं समुदितं सत्यव्रतं मन्महे।।5।।

ज्ञानं संक्रमितं स्वशिष्यनिचये देशे विदेशे तथा
नूत्नं चापि समर्जितं सुमहता ध्यानेन सिद्धिप्रदम्।
सम्मानोऽधिगतो विलक्षणधियाऽभूद् ज्ञानपीठार्पितो
येन ज्ञानभरार्जितस्तमत्र महितं सत्यव्रतं मन्महे।।6।।

यत्पादाम्बुजसेवनं हि सकलं शिष्ये हितार्थ मतं
यस्यास्ति प्रबलं सुमित्रकलनं ध्येयं परं निर्मलम्।
यस्यानन्दमयी विचारसरणिर्बुद्धिः प्रसादोन्मुखी
तं दिव्यं वसुधातलेऽपि सुधया सिक्तं सदा मन्महे।।7।।

काव्यं यस्य सुचारुभावभरितं ध्वन्यर्थसंजृम्भितं
शास्त्रं यस्य सदैव गूढगहने चार्थे विवादे स्थिरम्।
या सर्वत्र गभीरधीरललिता सम्यक् प्रसन्ना शुभा
सा नित्यं रुचिरार्थ-काव्यवनिता सत्यव्रते राजते।।8।।

लक्ष्मीर्लौल्यगुणा पुनर्गतवती चन्द्रं यदा सेवितुं
सौख्यं पंकजकोशवासरुचिरं नापत् तदा सर्वथा।
जाता चान्द्रगुणौघमोदरहिता गत्वा पुनः पंकजे
नित्यं देशिकवर्यरम्यवदने सत्यव्रते मोदते।।9।।

शेषो यस्य न पारयेद् बहुगुणान् वक्तुं सहस्रैर्मुखै-
र्मूकीभूय चिरं स्थिताऽत्र वरदा देवी च यं पश्यति।
तं स्तोतुं प्रभवेत्कथं नु विकलो बालो ह्ययं निर्गुणो
लोके स्मेरमुखो जनो यदि भवेद् भक्तिश्च मे गण्यताम्।।10।।

धैर्यं यस्य युधिष्ठिरस्य सदृशं भव्यं प्रसिद्धि गतं
नैपुण्यं सकलं च पार्थसदृशं लोके च शास्त्रे स्थिरम्।
गीतायां गदिताश्च ये गुणगणाः सर्वे वसन्ति त्वयि
किं काम्यं, यशसा स्वकेन वसुधां कृत्स्नां परिप्लावय।।11।।

• • •

# 4

# सत्यव्रतशास्त्री विजयते सदा

महेश झा:

सद्विद्यया सुचरितेन लसद्विभूते
त्यक्तप्रलोभन विसर्जितदैन्यभाव।
व्रत्यन्तरङ्ग शुचिमानस सद्विवेक
तन्द्रादिदोषरहित प्रकरोषि कृत्यम्।।

शान्तस्वभाव सुरवाक्प्रथनप्रतिज्ञ
स्त्रीवर्गमप्यनुदिनं नुदसि प्रकामम्।
विद्यार्जने सुरगवीश्रयणे च सम्यक्।
जन्मार्पितं जनहिताय तवेति मन्ये।।

यच्चाशिषां धनमुदारयशस्त्वदीयं
तेनानुकम्पय जनं च तवैकलव्य-
सत्साम्यमागतमिमं प्रतिबद्धशिष्यं
दास्यं दधानमिह देवगिरः सयत्नम्।।

सद्वृत्तिभूषितचरित्र विशालकीर्त्ते
त्यक्त्वातिदोषविषमामसतां विनिन्द्याम्।
व्रज्यां विपश्चिदतिवादविद्यौ प्रशस्यं
तर्कप्रकर्षमधिगच्छसि विप्र नित्यम्।।

शास्त्रं वचोनिपुणता मृदुलस्वभाव-
स्त्रीनद्भुतानिति गुणान् वहसि प्रधानान्।

विद्वद्वरेण्य बहुमानविभूषितोऽपि
जन्मानुभावितनिजान्वय एषि वृद्धिम्।।

यत्नेन संस्कृतगवीं प्रथयन् समन्तात्
तेजो बलं सुचिरमायुरनामयञ्च।

सम्यक् समेत्य नवभावरसानुरूप-
दाक्षिण्यचारुकृतिमर्पय नित्यमेव।।

• • •

# 5

## सत्यव्रताः परशतोत्तरमुल्लसेयुः

रेवाप्रसादो द्विवेदी 'सनातनः'

येषां मतिः सदसतोर्व्यतिभेदनासु
न स्तोकमप्यनुभवत्यनुकम्पघातम् ।
ते स्थैर्यलालितधियः स्थिरचेतसश्च
सत्यव्रताः परशतोत्तरमुल्लसेयुः॥1॥

तातो वयस्यतितरां स्थविरोऽपि वाचं
पातञ्जलीं विशदयत्युपरिस्थितश्च ।
पुत्रोत्तमश्च कृतिनां वर एष पत्न्याऽ-
पत्योत्तमेन सहितश्च तथैव भूमौ॥2॥

एतत् फलं भवति दीर्घतमस्य पुण्य-
पाकस्य दुर्लभतमस्य कलौ युगेऽस्मिन्।
वर्धिष्णवः खलु भवन्त्यपथप्रवृत्ताः
यस्मिन् भवन्ति सुपथाश्च परं विपन्नाः॥3॥

येषां करे कङ्गिनिकाऽस्ति नितान्तरम्या
यस्याः समान्यपि सरन्ति शुभाक्षराणि।
प्रत्येकमक्षरमधिश्रितसाधुभावं
सच्छेकवृत्तियमकच्छविकं च भाति ॥4॥

यस्येप्सितानि सकलानि भवन्ति सिद्धि-
भाङ्ग्याशु दैवपरिदर्शितसत्पथानि ।
यस्योल्लसन्ति मतिपञ्जरके समानि
सामानि सन्ततशुभानि चराचरेभ्यः॥5॥

यत्काव्यशक्तिमभिधावति गीतिशक्तिः
पद्योत्तमा हि सततं यत उच्छलन्ति ।
तेष्वस्ति संविशदिमातिशयोऽर्थजाते
सत्सङ्गतिश्च पदवाक्यगता चकास्ति ॥6॥

सत्यव्रतेन विदुषा यदकारि पृथ्वी-
मातुः परिक्रमशतोत्तमपुण्ययागः।
तस्य क्रमो न खलु कोऽपि गिरां सवित्र्या
व्यारेचितः स्म भवतीति धयन्तु धन्याः॥7॥

एषां भवेत्तु वयसि प्रथिमातिशीति-
र्दिव्येन कालगतवर्षशतेन युक्ता ।
नेयं मही भवति रत्नखनिर्विहाय
सत्यव्रतादिविदुषो विदुषां वरिष्ठान् ॥8॥

शब्दा इमे प्रकटिता अनुजस्य वक्त्रात्
काशीस्थितस्य हि सनातन-शब्दभाजः।
सत्यव्रताग्रजवरस्य भवेयुरेव
प्रीत्यादिशब्दितगुणाय समाधये च ॥9॥

• • •

# 6
# आदर्श आचार्य सत्यव्रत शास्त्री

*निर्मल त्रिखा*

कहते हैं लक्ष्य-ग्रन्थों को देख,
लक्षण-ग्रन्थ बनाये जाते हैं।
मैंने भी 'शास्त्री' जी का व्यक्तिव्य देख,
आदर्श-आचार्य के गुण सजाये हैं।।
अवस्था के साथ जिनका ज्ञान बढ़ता है,
श्रम करने से कभी न थकता है,
स्वाध्याय में तल्लीन रहता है,
ज्ञान बाटने से विमुख नहीं होता है।
जिज्ञासु शिष्यों को देख प्रसन्न होता है,
उनके संदेह-समाधान करता है,
शिष्य उन्हें पाकर धन्य होते हैं,
उनसे ज्ञान प्राप्ति हेतु आतुर रहते हैं।
कक्षा में आदर्श आचार्य जब पढ़ाता है,
ज्ञान-गरिमा को जब वह सुनाता है,
कितना सरस ओर भावुक हो जाता है,
ज्ञान-गङ्गा में अवगाहन करवाता है।
प्रत्येक विद्यार्थी के मन को समझता है,
विद्यार्थी भी उन्हें अपनी ओर देखता है,
गुरु-शिष्य का अटूट सम्बन्ध होता है,
गुरु का ज्ञान शिष्य की ओर बढ़ता है।
गुरु-शिष्य कृतकृत्य हो जाते हैं,
ज्ञान भी तो समादृत होता है,

गुरु देने का आतुर रहता है,
शिष्य ग्रहण करने को मचलता है।

जब कभी गुरु शीघ्र पढ़ाता है,
शिष्य-मुख पर संदेह छा जाता है,
गुरु सन्देह को पहचान जाता है,
पुनः पुनः वह उसे समझाता है।

आचार्य के ये जो लक्षण बनाये जाते हैं,
इस कसौटी पर जो सही आये हैं,
आचार्य-गुण से जो समन्वित हैं,
वे जगत्-प्रसिद्ध 'सत्यव्रत शास्त्री' जी है।

• • •

## 7

# Prof. Satya Vrat Shastri—A Profile

### Summary

Born on 29th September, 1930, Prof. Satya Vrat Shastri had his early education under his father, Prof. Charu Deva Shastri. He was consistently top rank holder up to Post-Graduation and won University Medals. After doing his Ph.D. at the Banaras Hindu University he joined the University of Delhi where during the forty years of his teaching career he held important positions of the Head of the Department of Sanskrit and Dean of the Faculty of Arts. He was also the Vice-Chancellor of Shri Jagannath Sanskrit University, Puri, Orissa.

He is the product of both the systems of Sanskrit education, traditional and modern. Apart from the University education he learnt the intricacies of the ancient Sastras from some of the leading exponents at Varanasi.

**He is the first recipient of the Jnanpith Award in Sanskrit, 2009.**

**He received Padma Bhushan Award from the Govt. of India in 2010.**

He has the distinction of having been Visiting Professor in five universities on three continents. Among his many foreign students the most prominent is Her Royal Highness Maha Chakri Sirindhorn, the Princess of Thailand. He has attended and chaired a number of national and international conferences and seminars and delivered more than a hundred lectures in Universities and institutions of higher learning in Europe, North America, Southeast Asia and the Far East.

Both a creative writer and a literary critic, Prof. Satya Vrat Shastri has to his credit three Sanskrit Mahākāvyas of about a thousand stanzas each, one of which, *Śrīrāmakīrtimahākāvyam*, has been translated in seven (Hindi, Kannada, Assamese, Telugu, Tamil, Gujarati and Malayalam) and three foreign (English, Thai and French) languages, a Prabandha-kāvya, a Patrakāvya (in two volumes), three Khaṇḍakāvyas., a diary,

the first ever in Sanskrit, *Dine dine yāti madīyajīvitam* and an autobiography, *Bhavitavyānāṁ dvārāṇi bhavanti sarvatra*, again the first of its kind in Sanskrit, the first volume of which has seen the light of the day while the work on the second one is in progress.

The well-acclaimed critical work, *The Rāmāyaṇa—A Linguistic Study* which is the first ever linguistic appraisal of not only the Vālmīki *Rāmāyaṇa* but of any extant Sanskrit work, *Kālidāsa Studies* in two volumes, two studies on Thailand, *Sanskrit and Indian Culture in Thailand* and *Thaideśa ke Brāhmaṇa* in Hindi and *Brāhnaṇas of Thailand* in English, *Discovery of Sanskrit Treasures* (in seven volumes), *Sanskrit Studies—New Perspectives, Introducing Modern Works on Sanskrit* and more than a century and a half of research articles and Forewords to about a hundred and thirty books are his contributions as a critic.

He is the subject matter of twenty theses for the degrees of M.Phil., Ph.D. and D.Litt. in Indian Universities. He has edited two research journals, the *Indological Studies* and the *Śrījagannāthajyotiḥ* of which he was the founder, two felicitation volumes and a dictionary of Sanskrit words in Southeast Asian Languages.

Travelogue is also one of his interests. He has published four works in this genre: *Thaideśavilāsam* in Sanskrit verse on the journey through Thailand, *Śarmaṇyadeśaḥ sutarāṁ vibhāti* in Sanskrit verse on the journey through Germany, Hangary Kitani dur kitani pas in Hindi on a visit to Hungary and *Caran vai madhu vindati* on visits to a number of countries in Europe, North America, Southeast Asia and the Far East.

Prof. Satya Vrat Shastri is known not only as a creative writer and a critic but also as a translator. He has translated A.A. Macdonell's *A Vedic Grammar for Students* into Hindi, the Sanskrit Mahākāvya, and the *Śrīrāmacaritābdhiratnam* of the Citrakāvya variety into English and the select poems of some of the prominent poets of Europe into Sanskrit verse.

Presently Prof. Satya Vrat Shastri is working on a multi-volume Sanskrit Mahākāvya, the *Viśvamahākāvyam*, on the principal cultural currents of the world.

He has deep commitment to national integration as evidenced by such of his write-ups as "Contribution of Muslims to Sanskrit" and

"Christian Literature in Sanskrit." He has published the first ever biography in Sanskrit verse of Guru Gobind Singh, the Tenth Sikh Guru. It is this which got him the Sahitya Akademi Award in 1968. His Sanskrit Mahākāvya *Śrībodhisattvacaritam* has for its theme the Buddhist Jātakas. For years he has been the President of the Jainological Research Society of India.

Though advanced in age, he is full of enthusiasm and is working simultaneously on three projects: Rāma Story in Southeast Asia, Hindu Temples of Thailand and Sanskrit Place Names in Southeast Asia, a region he has toured extensively and of which he has intimate knowledge.

Along with these projects he is working on a multi-volume Sanskrit Mahākāvya, the *Viśvamahākāvyam*, on the principal cultural currents of the world.

**He is the recipient of Hundred and one honours and awards,** national and international including Padma Shri, President of India Certificate of Honour, Thai Royal Decoration "The Most Admirable Order of Direk Gunabhorn", the Honour "Authorita Academische Italiano Straniere", the Civil and Academic Authority for Foreigners from the Govt. of Italy, the Medallion of Honour from the Catholic University, Leuven, Belgium, the Golden Prize from CESMEO, the International Institute of Advanced Asian Studies, Torino, Italy and five Honorary Doctorates from Indian and foreign universities.

**The Academia Studi Mediterrani, the Academy of Mediterranean Studies, Aggrigento, Italy elected him its Fellow. So did the Sahitya Akademi, New Delhi.**

**In the Citation for the Honorary Doctorate at the Silpakorn University, Bangkok he was described as "a living legend in the field of Sanskrit."**

**Detail**

| | | |
|---|---|---|
| 1 | **Permanent Address** | C-248, Defence Colony, New Delhi-110024, India |
| 2 | **Telephone** | +91-11- 24336644, +91-11- 24336631 ; Mobile (+91)9650117463 |
| 3 | **E-mail:** | drsatyavratshastri@gmail.com |

| | |
|---|---|
| 4 **Date of Birth** | 29th September 1930 |
| 5 **Academic Qualifications** | Shastri, Vyakarnacharya, M.A. M.O.L. Ph.D , D.Litt.(honoris.causa) |
| 6 **Academic Distinctions** | Gold Medallist in B.A. (Hons) and M.A broke all previous records in B.A. Hons. |
| 7a **Positions Held previously** | Vice-Chancellor, Shri Jagannath Sanskrit University, Puri, Orissa<br>Dean, Faculty of Arts, University of Delhi<br>Professor and Head, Sanskrit, Department, University of Delhi<br>Visiting Professor of Indian Studies, Chulalongkorn University, Bangkok<br>Visiting Professor of Sanskrit, University of Alberta, Edmonton, Canada<br>Visiting Professor of Sanskrit, Silpakorn University, Bangkok, Thailand<br>Guest Professor, Catholic University, Belgium<br>Guest Professor, Karl Erhard University, Tubingen, Germany |
| 7b **Present Positions** | Honorary Professor, Special Centre for Sanskrit Studies, JNU, New Delhi<br>Professor Emeritus, University of Delhi<br>Honorary Chair for Sanskrit Language and Literature, Centre for Sanskrit Study And Research in Indology, Bharatiya Vidya Bhavan, Delhi Kendra |
| 8 **Govt of India Awards** | **Sahitya Akademi Award**, 1968<br>**President of India Certificate of Honour**, 1985<br>**Padma Shri**, 1999<br>**Padma Bhushan**, 2010<br>**Fellow Sahitya Akademi**, 2013 |

## 9 Honours and Awards

**International**

1. Honour from Royal Nepal Academy, Kathmandu, 1979.
2. Medallion of Honour from the Catholic University, Leuven, Belgium, 1985.
3. Elected Fellow, International Institute of Indian Studies, Ottawa, Canada.
4. Doctorate Honoris Causa from the Silpakorn University, Bangkok, Thailand, 1993.
5. Honour: "Autorita Academische Italiano Straniere". The Civil and Academic Authority of Italy for Foreigners from the Govt. of Italy, 1994.
6. Kālidāsa Award from the International Institute of Indian Studies, Ottawa, Canada, 1994.
7. Special Award from Centro Pimontese di Studi Sui Medioed Estremo Oriente (CESMEO), Torino, Italy, 1995.
8. Honour from Gaja Madah University, Yogyakarta, Indonesia, 1995.
9. Royal Decoration "Most Admirable Order of the Direk Gunabhorn, 5th Class" from His Majesty the King of Thailand, 1997.
10. Doctorate Honoris Causa, from the University of Oradea, Oradea, Romania.
11. Certificate of Excellence from the Spiru Haret University, Ramnicu-Valeca, Romania, 2001.
12. Certificate of Excellence from the Biblioteca Judeteana"Antim Ivireanul" Valeca, Romania, 2001.
13. Honour from Mihai Eminescu International Academy, Bucharest, Romania, 2001.
14. Honoured as "Outstanding Teacher and Writer" by Biblioteca Pedagogica Nationala 'I.C. Petrescu' and Biblioteca Indiana, Bucharest, Romania 2001
15. Golden Prize from CESMEO, International Institute for Advanced Asian Studies, Torino, Italy, 2001.
16. Elected Fellow, Accademia di Studi Mediterrani, Academy of Mediterranean Studies, Aggrigento, Italy.

17. Royal Decoration "Most Admirable Order of the Direk Gunabhorn, 3rd Class" from His Majesty the King of Thailand, 2015.

**National**

18. Sahitya Akademi Award, 1968.
19. Honour from Sahitya Kala Parishad, Delhi Administration, Delhi, 1974.
20. Honour from Delhi Sikh Gurudwara Board, 1974.
21. U.G.C. National Lecturer, 1983.
22. President of India Certificate of Honour, 1985.
23. Shiromani Sanskrit Sahityakar Award, Govt. of Punjab, 1985.
24. Visista Sanskrit Sahitya Puraskara, Uttar Pradesh Sanskrit Academy, 1988.
25. Gita Rana Puraskara, IX International Gita Conference, Delhi, 1991.
26. Sanskrit Seva Sammana, Delhi Sanskrit Akademi, Delhi, 1992.
27. Sanskrit Sahitya Paraskara, Bharatiya Bhasha Parishad, Kolkata, 1992.
28. Indira Baharey Gold Medal, Tilak Maharashtra Vidyapeeth, Pune, 1992.
29. Pandit Jagannatha Sanskrit Padya-racana Puraskara, Delhi Sanskrit Akademi, Delhi, 1993.
30. Kālidāsa Puraskara, Uttar Pradesh Sanskrit Academy, Lucknow, 1994.
31. Pandita Kshama Row Puraskara, Row Dayal Trust, Mumbai, 1994.
32. Vagbhusana title, Vanmaya-vimarsa, Delhi, 1994.
33. Devavani-ratna Sammana, Devavani Parishad, New Delhi, 1994.
34. First All India Sammana, Rajasthan Sanskrit Academy, Jaipur, 1995.
35. Vachaspati Puraskara, K.K. Birla Foundation, New Delhi, 1995.
36. Dayawati Modi Vishwa Sanskriti Sammana, Modi Kala Kala Bharati, New Delhi, 1995.
37. Shastra-chudamani Award, Rashtriya Sanskrit Sansthan, New Delhi, 1996.
38. Manasa Sammana, Tulasi Manasa Pratishthana, Madhya Pradesh andTulasi Academy, Bhopal, 1997.

39. All India Kālidāsa Puraskara, Madhya Pradesh Sanskrit Academy, Bhopal, 1997.
40. Honour from the Govt. of Maharashtra, 1998.
41. Degree of Mahamahopadhyaya, Honoris Causa, Rashtriya Sanskrit Vidyapitha, Tirupati, 1999.
42. Padma Shri, Govt. of India, 1999.
43. Honour from Kurukshetra University, Kurukshetra, 1999.
44. Honour from Delhi Sanskrit Akademi, Delhi, 1999.
45. Degree of Vidyavachaspati, Honoris Causa, Gurukul Mahavidyalaya, Jwalapur, Hardwar, 1999.
46. Honour from Mahamahopadhyaya Pandit Naval Kishore Kankar Seva Parishsad, Jaipur, 1999.
47. Kālidāsa Sammana, Kālidāsa Samaroha, Ujjain, 2000.
48. Title of Veda-shastra-visharada, Swami Vishvesh Tirtha, Adhokshaja Mutt, Udupi, Karnataka, 2002.
49. Shrivani Alankarana, Ramakrishna Jaidayal Dalmiya Trust, Delhi, 2002.
50. Degree of Vidyamartanda (D.Litt.), Honoris Causa, Gurukul Kangri University, Hardwar, 2002.
51. Mahakavi Kālidāsa Sanskrit Jivanavrati Rashtriya Sammana, Kavikulaguru Kālidāsa Sanskrit Vishvavidyalaya, Ramtek, Nagpur, 2002.
52. Honour from All India Oriental Conference, 43rd Session, Puri, 2003.
53. Shrimati Chandrawati Joshi Sanskrit Bhasha Puraskara, Jnana Kalyana Datavya Nyasa, New Delhi, 2003.
54. Vedanga Puraskara, Maharshi Sandipani Vedavidya Pratishthan, Ujjain, 2003.
55. Acharya Umasvami Puraskara, Kundakunda Bharati, New Delhi, 2003.
56. First International Himadri Uttaranchal Sanskrit Sammana, Uttaranchal Sanskrit Academy, Hardwar, 2004.
57. Dr. Shashibhanu Vidyalankar Rashtriya Puraskara, Dr. Shashibhanu Vidyalankar Dharmartha Trust, Hardwar, 2006.

58. Degree of Vachaspati (D.Litt.), Honoris Causa, Shri Lal Bahadur Shastri Rashtriya Sanskrit Vidyapeetha, New Delhi, 2007.
59. Life Time Achievement Award Vidyalankara, Purbanchal Academy of Oriental Studies, Kolkata, 2008.
60. Sardar Patel International Award,2008, Sardar Vallabhabhai Patel Foundation, New Delhi.
61. Jnanpith Award, Bharatiya Jnanpith, New Delhi, 2009.
62. Degree of D.Litt. Honoris Causa, Deccan College Post-Graduate & Research Institute, Pune. 2009.
63. Anuvadashri Puraskara, Bharatiya Anuvada Parishad, New Delhi, 2009.
64. Prashant Murti Puraskara,Vimala Vidyashruta Sansthan, Jaipur,2009
65. Śrī Chandrasekharendra Saraswati National Eminence Award, The South Indian Education Society, Mumbai, 2009.
66. Vishva Bharati Puraskara, UP Sanskrit Sansthan, Lucknow, 2009
67. Padma Bhushan, Govt of India, 2010
68. General President, All India Oriental Conference, 45th Session, Tirupati, 2010
69. Sanskrit Kaustubha Sammana, Bharatiya Vidya Bhavan, Delhi Kendra, New Delhi, 2010
70. Distinguished Alumnus Award, Banaras Hindu University, Varanasi, 2010
71. Mahamana Malaviya Smrti Alankarana Puraskara, Mahamana Mission, Varanasi Unit, Varanasi, 2010
72. Śrīmadvidyabhaskara Sammana, Mahamandaleshvara Junapithadhishvara Avadheshananda Giri, Hardwar, 2010
73. Sarasvati ke Varadaputra title, All India Sanskrit Prakashaka Sangha, Delhi, 2011
74. Maharshi Valmiki Sammana, Delhi Sanskrit Academy, Delhi, 2011
75. Dr. Gangadhar Bhatta Smrti Sammana, Rajaganga Charitable Trust, Jaipur, 2011
76. Bharatiratnam Sammana, Lokabhasha Prachara Samiti, Bhubaneswar, 2011.
77. Prajnana Gaurava Sammana by Gloryfest, Puri, Odisha, 2012.

78. Saptarshi Sammana by Sandipani Vidya Niketana, Porbundar, Gujarat, 2012.
79. Swami Brahmananda Memorial Vyasashree Award-2012 by Maharsi Vyasadeva National Research Institute, Rourkela, Odisha..
80. Doctorate Honoris Causa, University of Torino, Torino, Italy, 2012.
81. Rajata Sammana, Maharshi Sandipani Veda Vidya Pratishthan, Ujjain, 2012.
82. Degree of Mahamahopadhyaya, Kavi Kulaguru Kālidāsa Sanskrit University, Ramtek (Nagpur), 2012.
83. Brihaspati Sammana, Kavi Kulaguru Kālidāsa Sanskrit University, Ramtek (Nagpur), 2012.
84. Mahamahimopadhyaya Sammana, Sanskrit Sahitya Academy, Cuttuck, Odisha, 2012.
85. Honour Bharatashrih, Akhil Bhartiya Vidvat Parishad Varanasi, 2013.
86. Fellow, Sahitya Akademi, New Delhi, 2013.
87. Professor Emeritus, University of Delhi, 2013
88. Vasundhara Ratna Samman, Award of Excellence, Respect Age International, New Delhi, 2013
89. Chairman, 2nd Sanskrit Commission, Govt. of India, 2014.
90. Rajaprabha Puraskar, Kunjunni Raja Academy of Indological Research (KAIR), Thrissur (Kerala), 2014.
91. Distinguished Teacher Award from the University of Delhi, Delhi, 2014
92. Sanskrit Gaurava Samman from All India Sanskrit Sahitya Sammelan, New Delhi, 2014
93. Bharatbhusan Award, Indian Institute of Oriental Heritage, Kolkata, 2014
94. Sivananda Eminent Citizen Award, Sanathana Dharma Charitable Trust, Visakhapatnam, 2014.
95. Valmiki Sammana, The Rāmāyaṇa Research Foundation, Bangalore, 2015.
96. Vishva Kavi Samsada Sammana, Samskara Bharati, Goa, 2015.
97. Samskritasudhanidhi Sammana, International Society for Educational Research and Training, Tirupati, 2015.

सर्गों के कथानक को बिना किसी परिवर्तन एवं परिवर्धन के जातक कथाओं से ग्रहण किया है। केवल निम्नलिखित सर्गों के कथानक में मूलजातक कथा से तनिक परिवर्तन दिखाई देता है।

काव्य के प्रथम सर्ग में बोधिसत्त्व का जन्म किसी वैश्य के घर में दिखाया गया है[1] किन्तु जातक में बोधिसत्व का जन्म सत्यवाह नामक बंजारे के घर में बताया गया है। इसमें जिस दूसरे व्यापारी का वर्णन है उसे भी यहाँ वैश्य के रूप में लिया गया है[2] किन्तु मूलजातक कथा में, इसे भी बंजारा कहा गया है, साथ ही उसे मूर्ख भी कहा गया है[3] और कहा गया है कि बोधिसत्त्व ने अपनी बुद्धिमत्ता से अच्छा व्यापार किया तथा मूर्ख बंजारे ने अपनी मूर्खता से सब कुछ नष्ट किया।[4]

तृतीय-चतुर्थ सर्ग की कथावस्तु जातक प्रथम खण्ड में **'महासीलव'** नाम से वर्णित है जो कि श्रीबोधिसत्त्वचरितम् की कथावस्तु के ही सदृश है।[5] किन्तु यही कथा जातक (तृ. खं) में **'सेप्यजातक'** नाम से वर्णित है।[6]

यह कथा श्रीबोधिसत्त्वचरितम् के कथानक से कुछ भिन्न है। इसमें कोशल के राजा को चोर राजा कहकर पुकारा गया है साथ ही यह चोर राजा काशीनरेश के राज्य पर आधिपत्य कर उसे तथा उसके मन्त्रियों को श्मशान में नहीं गड़वाता अपितु कारागार में बन्द करवाता है। राजा शीलवान् कारागार में भी चोर राजा (कोशलेश) के प्रति मैत्रीभाव रखता है। फलतः कोशलराज के शरीर में भयंकर खुजली होती है और उसे स्वप्न आता है कि तुमने एक सदाचारी निर्दोष राजा को कैद किया हुआ है उसका ही यह परिणाम है, उसे छोड़ दो। कोशलेश काशी नरेश को छोड़ देता है, उससे क्षमा याचना करता है और उसका राज्य उसे सौंपकर चला जाता है।

• • •

1. श्रीबोधिसत्त्वो भगवान् महात्मा वैश्यस्य कस्यापि गृहे प्रजज्ञे। - श्री.बो.स.च,1.5
2. तदैव कश्चिद् वणिगात्मजोऽन्यो
   यानैः शतैः पञ्चभिरेतुमैच्छत्, - वही,1.10
3. जातक, प्र.खं. क.सं.1, पृ.176-184
4. वही, पृ.176
5. वही, प्र.खं. क.सं.51, पृ.387-931
6. वही, तृतीय खं., अब्भन्तर वग्ग, क.सं. 282

# 16

# संस्कृत वाङ्मय की प्रथम डायरी

## दिने दिने याति मदीयजीवितम् : एक रम्य और उपादेय सृष्टि

ओम् प्रकाश पाण्डेय

अत्यन्त प्रौढ़ महाकवि, श्रेष्ठ मनीषी, नव-नवोद्भावनाओं के चिन्तक, अजातशत्रु, उदारहृदय मानव तथा देश-विदेश में संस्कृत-वाङ्मय के प्रचार-प्रसार के लिए निरन्तर सन्नद्ध और परिपक्व गवेषक प्रो० डॉ० सत्यव्रत शास्त्री सतत सारस्वत-साधना के ऐसे शिखर प्रतीक-पुरुष हैं, जिनकी लेखिनी अद्यावधि अविराम गति से देववाणी के भण्डार को समृद्ध करने में संलग्न है। उनकी सद्य: (सन् 2011 में) प्रकाशित कृति है - दिने दिने याति मदीयजीवितम्, जो दैनन्दिनी-लेखन की संस्कृत में प्रथम, परन्तु उत्कृष्टतम उपलब्धि है।

संस्कृतेतर अन्य भाषाओं में डायरी-लेखन और प्रकाशन की सुदीर्घ परम्परा है। डॉ० शास्त्री की इसी कृति (पृ० 171 से विदित होता है कि पाश्चात्य देशों में Diary of Ann Frank, Diary of Pepys प्रभृति विशाल डायरी-साहित्य उपलब्ध है। अरबी-फारसी भाषाओं में भी प्रचुर डायरी-लेखन है। मुगल बादशाहों ने अपनी आत्मकथाएँ प्राय: दैनिक घटनाओं के विवरणों के माध्यम से ही लिखीं - जैसे - बाबरनामा, आइने अकबरी तथा तुजुके जहाँगीरी इत्यादि। हिन्दी प्रभृति भाषाओं में भी बहुसंख्यक डायरियाँ प्रकाशित हुई हैं, लेकिन संस्कृत में डायरी-लेखन प्राय: अनुपलब्ध है। शास्त्री जी को यह टीस बहुत समय से अनुभव हो रही थी, इसीलिए उन्होंने स्वयं ही इस अभाव को दूर करने का सङ्कल्प किया, जिसका प्रतिफल हमारे सम्मुख है।

अन्य भाषाओं में डायरी के लिए प्रचलित अनेक नाम थे, यथा हिन्दी में 'दैनन्दिनी', बँगला में दिनपञ्जी, गुजराती में 'वासरी' इत्यादि। लेकिन शास्त्री जी के मन में डायरी-लेखन की जो परिकल्पना थी, उसके अनुरूप उन्हें प्रचलित नामों में से एक भी नहीं रुचा, और उन्होंने 'दिने दिने याति मदीयजीवितम्' जैसे काव्यात्मक एवं यथार्थ नामकरण को स्वीकार किया।

प्रचलित मान्यता के अनुरूप डायरी-लेखन प्रतिदिन होना चाहिए, लेकिन शास्त्री जी के सदृश सारस्वत-अनुष्ठानों में अतिव्यस्त व्यक्ति के लिए यह सम्भव नहीं था। निकट और दूर की यात्राएँ भी इसमें बाधक थीं। इस कारण लेखन में कभी-कभार अन्तराल स्वाभाविक था, जिसका

स्पष्टीकरण भी उन्होंने 'पुरोवाक्' तथा भीतर के पृष्ठ 173 पर दिया है – 'डायरी मम प्रतिदिनं वृत्तस्य वृत्तस्य वर्णनं भवेत्।....कदाचित् तथा कार्यान्तरातिपातो भवति यथा यस्मिन् दिने वृत्तानि वृत्तानि तेषां तस्मिन्नेव दिने लिपिबन्धो न सम्भवति तदाऽहं दिनद्वयानन्तरं दिनत्रयानन्तरं ततोऽप्यधिकदिनानन्तरं लिपिबन्धं करोमि। तत्स्मृत्याधारेणैव।'

डायरी-लेखन के प्राणभूत तत्व हैं – प्रामाणिकता, निश्छल वैयक्तिकता, लोकोपयोगिता तथा पाठक को बाँधे रखने की अकूत क्षमता, जो दिने दिने याति मदीयजीवितम्' में भरपूर हैं। यह संस्कृत-डायरी, जिसका आरम्भ 14 जनवरी 2006 से होता है, जो सङ्क्रान्ति-पर्व था, और समापन 19 जून 2007 के विवरण से होता है। डेढ़ वर्ष की इस कालावधि में घटित लेखक के वैयक्तिक और सार्वजनिक क्रिया-कलापों, सारस्वत अनुष्ठानों तथा मानस-पटल पर प्रतिबिम्बित बहुविध प्रिय-अप्रिय अनुभूतियों का विवरण तो यह डायरी यथातथ्य प्रस्तुत करती ही है, साथ ही सांस्कृतिक और साहित्यिक दृष्टि से उपादेय बहुसंख्यक ऐसे तथ्यों का उद्घाटन भी करती है, जो अन्यथा अचर्चित और अज्ञात ही रह जाते। भाषा की दृष्टि से भी यह कृति अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। अनेक नये शाब्दिक प्रयोग शास्त्री जी की विशिष्ट वैयाकरणिक अभिज्ञता के द्योतक तो हैं ही-पाठकों के लिए भी अभिव्यक्ति के नये क्षितिज आविष्कृत करते हैं। वाक्य-रचना की संश्लिष्टता और नये-नये पदबन्धों (मुहावरों) के प्रयोग संस्कृत-भाषा की अपार शक्तिमत्ता का बोध कराते हैं। भाषा जब दैनन्दिन जीवन के घटना-क्रम से एकरूप होती है, तो उसकी अभिव्यक्ति की भङ्गिमाएँ कितनी विविधता और रमणीयता से अलंकृत हो उठती हैं, इसका अनुभव पाठक को प्रतिपद इस डायरी के अध्ययन और आस्वाद में होता है।

शास्त्री जी प्रकृत्या सारस्वत-साधना के लिए समर्पित हैं – एक क्षण भी अन्य कार्यों में नष्ट करना उनके लिए असह्य है, इसकी झलक कृति में पौनः पुन्येन मिलती है। उनकी तद्विषयक कतिपय प्रतिश्रुतियाँ इस प्रकार हैं–

**'आत्मन्येवात्मना तुष्टोऽहं साहित्य-साधनायां कालं व्यत्ययापयम्। न क्षणमपि वृथाऽहं करोमि। तादृशी मे प्रकृतिः। एतदर्थं धर्मपत्नी मह्यं भृशं कुप्यति। न स्वास्थ्येऽवदधति श्रीमन्त इति मामधिक्षिपति। परन्तु सारस्वतमाराधनमेव मह्यं रोचते। नान्यत्र मे प्रवृत्तिः। कि करवाणि। नाहं स्वां प्रकृतिमतिक्रान्तु प्रभवामि।'** (पृष्ठ 19)

यात्रा में, विमान अथवा रेलयान के लेट हो जाने पर भी, वे किस प्रकार लेखन कर लेते हैं, इसका विवरण उन्होंने स्वयं ही पृष्ठ 37 पर अंकित किया है– 'यात्रार्थं यत्र कुत्रापि प्रस्थितोऽहं लेखन-सामग्रीं लेखनीं, पत्राणि, काष्ठफलकं च यत्र पत्राणि स्थापयित्वा लेखनं सुशकम्-सहैव नयामि। वस्त्रादिभिरन्यैरुपकरणैः सह मञ्जूषिकायां तामपि स्थापयामि। अतो गन्त्रीविरामस्थानं वा भवतु, व्योमपत्तनं वा, तां मञ्जूषिकातो निष्कास्य लेखनकर्मण्यात्मानं व्यापारयामि। तेन कालस्य सदुपयोगोऽपि भवति, साहित्यसाधनाऽपि यैव मम विनोदः। अस्मादेव महान्तं ग्रन्थराशिं निर्मातुमहमभूवं शक्तो यो जनान् विस्मापयति। ......नाहं क्षणमपि व्यर्थं करोमि, शास्त्राभ्यसनं मे

व्यसनम्, क्षणशः कणशश्चैव विद्यामर्थं च चिन्तयेदिति पुरातनोक्तिमनुसर्तुं सर्वात्मना यते' (पृ० 37-38)।

उपर्युक्त अंश प्रत्येक साहित्य-साधक के लिए प्रेरणा के अप्रतिम स्रोत हैं।

अतिसंयत और शालीन होने पर भी, मनीषी भी अन्ततः मानव ही है। यदा-कदाचित् दुर्व्यवहार के आघातों का उसके अन्तःकरण पर भी प्रभाव पड़ता ही है। डायरी-लेखक के रूप में ऐसे प्रसंगों का उल्लेख न करना शास्त्री जी को भी अनुचित लगा – इसलिए 'दिने दिने याति मदीयजीवितम्' में उल्लिखित ऐसे कतिपय स्थल किसी भी सहृदय की संवेदना को झकझोर जाते हैं।

प्रतिष्ठित व्यक्तियों के द्वारा विद्वानों की उपेक्षा लेखक को अत्यन्त अप्रिय प्रतीत हुई – जिसका आभास इन पंक्तियों से होता है – 'कथं मादृशोऽपि जन एवं तिरस्क्रियते प्रतिष्ठितम्मन्येन जनेन मे मानसीं रुजं जनयति। एवं धर्मकञ्चुकप्रवेशिन एतादृशा वाक्कौशलेन जनान्मोहयन्तोऽनार्यं व्यवहरन्ति सरस्वतीसमुपासनामात्ररुचिषु शास्त्रैकचक्षुष्केषु सांसारिक-विषय पराङ्मुखवृत्तिषु विद्वत्सु' (पृ० 24)। साहित्यिक चेतना के जागरण में सामान्यतः रुचि न लेने वाले धनी-मानी व्यक्तियों और धर्मोपदेशकों की खबर लेखक ने एक अन्य स्थल पर भी ली है – 'न चाद्यजना अद्यत्व एतादृशेषु कार्येषु रुचिं दधति।..... ये चास्माकं धर्माचार्या धर्मोपदेशका वा तेऽपि स्वार्थानुसन्धानपरा एव। न लोकं धार्मिकेषु कृत्येषु प्रेरयन्ति। एतत्प्रभाववशादेव साहितीमर्मविद्वांसो विद्वांस उपेक्षाभाजनं भवन्ति (पृ० 48)'।

शास्त्री जी ने, सरकारी विभागों के द्वारा भी जनता के साथ कितना पीड़ाप्रद व्यवहार किया जाता है, इसका स्वोपज्ञ विवरण डायरी में सँजोया है। विद्युत् विभाग ने बिजली के बिल में मनमानी रकम जमा करने का जो निर्देश दिया और उसे ठीक करने में कितनी अड़चनें लगाई, इसका लेखा-जोखा डायरी में विस्तार से है (पृ० 229)।

अकृतज्ञता की बढ़ती हुई दुष्प्रवृत्ति से भी शास्त्री जी का क्षोभ डायरी में प्रकट हुआ है – 'अद्यत्वे कृतकार्या उपकारिणं न स्मरन्ति, न केवलमिदमेव, तद्दर्शनमपि परिहरन्ति' (पृ० 46)। वृद्धावस्था में एक सद्गृहस्थ की धर्मपत्नी के अपस्वास्थ्य के सन्दर्भ में भूयसी चिन्ता स्वाभाविक है, क्योंकि उम्र के इस पड़ाव पर, दम्पती में वासनारहित निष्कलुष और निःस्वार्थ प्रेम ही अवशिष्ट रहता है। दि० 25 अप्रैल 2006 के दैनन्दिनी-लेखन में डायरीकार पत्नी के गिरते हुए स्वास्थ्य से इतना आहत है कि उसके सम्मुख किङ्कर्तव्यविमूढ़ता की स्थिति दिखलाई देती है – 'कथमत्र प्रवर्तितव्यमिति चिन्तयन्नपि न किञ्चिदवधारयामि।... यदि तस्या महाप्रयाणवेला समुपस्थितैव, यथा साऽऽह, कथमहमेकाकी जीवितशेषं यापयिष्यामि (पृ० 54)'। लेकिन तीन दिन बाद ही, 27 अप्रैल की दैनन्दिनी के आलेख में पत्नी के मानसिक असन्तुलन और प्रलाप से, जो लेखक के अनुसार 'थायराइड' संज्ञक ग्रन्थि के न्यूनाधिक प्रभाववशात् थी, वह इतनी अशान्ति अनुभव करते हैं कि घर में नहीं रह पा रहे हैं –'तस्या अनेन व्यवहारेण मनसि महान् मे

क्लेशोऽजनिष्ट।..... धर्मपत्न्या वाग्बाणैर्विद्धोऽशान्तमना गृहे स्थातुं नैच्छम्' (पृ० 62)। 14 दिस० 2006 के आलेख में भूले-बिसरे, बाल्यकाल के साथी के पुनर्मिलन और मधुरालाप का सुस्निग्ध विवरण है।

मानसिक अशान्ति दूर करने के लिए भी शास्त्री जी का विचित्र नुस्खा है। वह है मन को एकाग्र कर उसे रचनात्मक कार्य में लगा देना – पूर्वेद्युर्गृहे किञ्चित्तादृशं संवृत्तं येन मे मनो नितान्तं तान्तमभवत्। विचित्रा में प्रकृतिः। यदाऽहं मनसाऽशान्तो भवामि तदाऽधिकतरं श्राम्यामि व्यवसायात्मिकामेकां बुद्धिं समाश्रित्य निबन्धादिनिबन्धन आत्मानं व्यापारयामि' (पृ० 107)।

डायरीकार के वैयक्तिक जीवन के कुछ अन्य पक्ष भी अत्यन्त प्रेरक हैं। उनमें से एक है, नौकरों के साथ सद्व्यवहार का आग्रह। अपनी शिष्या उज्ज्वला के द्वारा परिचारिका के निमित्त लाये गये और समर्पित शाल के प्रसंग का उल्लेख करते हुए शास्त्री जी ने सम्राट् अशोक के अभिलेखांश को उद्धृत करते हुए जो मन्तव्य प्रकट किया है, वह आत्यन्तिक मानवीयता का द्योतक है – 'दासभतकम्हि सम्पटिपती-दासभृतकान् प्रति सम्प्रतिपत्तिः = सम्यग् व्यवहारः कर्तव्यः। तदतीवावश्यकम्। वेतनभोगिन एते जठरपिठरीपूरणाय श्राम्यन्ति। तेषां श्रमो यदि प्रशस्यते तर्हि तत्तेषु महान्तं सन्तोषं जनयति द्विगुणितेनोत्साहेन च ते सेवाकर्मण्यात्मानं व्यापारयन्ति। सेवाधर्मः परमगहनः। येऽत्र व्यापृताः सर्वभावेन तेऽस्मत्कृतज्ञताभरभरार्हाः। तान् ये निराद्रियन्तेऽवरकोटिका इति वाऽधमा इति वा तेऽसम्यग्दर्शनाः' (पृ० 190)।

संस्कृत-विद्वानों के पुत्र-पौत्र प्रायः संस्कृत नहीं पढ़ते। इसलिए विद्वज्जनों को बहुधा यह चिन्ता त्रस्त करती रहती है कि उनके अपूर्ण ग्रन्थों, उनकी पाण्डुलिपियों तथा सतत प्रयत्न से संचित ग्रन्थराशि का भविष्य क्या होगा? शास्त्री जी भी इस सन्दर्भ में अपवाद नहीं हैं। उनकी ये पङ्क्तियाँ प्रत्येक संस्कृतज्ञ के लिए मार्गदर्शिका हैं कि न्यूनतम एक पुत्र को तो उन्हें संस्कृतज्ञ बनाना ही चाहिए – 'न मत्सुतः पौत्रश्च विशेषेण संस्कृताऽधीतिनौ। पाण्डुलिपिरूपेण स्थितोऽपूर्णो मे ग्रन्थो वा ग्रन्थौघो वाकिञ्चित्करस्तत्कृते स्यात्।'

देश-देशान्तर में संस्कृत के अध्यापन, शोध-सङ्गोष्ठियों और सम्मेलनों में भाग-ग्रहण-हेतु शास्त्री जी ने उन्मुक्त रूप से विश्वभर में बहुधा भ्रमण किया है। थाईलैण्ड में तो वे चिरकाल तक मात्र आचार्य ही नहीं रहे, अपितु वहाँ की सम्मान्य राजकुमारी जी के भी परम आदरणीय गुरु बने। रामकथा के बृहत्तर भारत में विद्यमान विविध रूपों तथा स्वरूपों का आकलन कर 'रामकीर्तिकाव्यम्' – सदृश बृहत्काय महाकाव्य का प्रणयन थाई-रामकथा के आधार पर किया, इसलिए थाईलैण्ड के भारतस्थ दूतावास के अधिकारियों की अनन्त श्रद्धा के वे आस्पद रहे हैं – इसका विवरण भी डायरी में अत्यन्त प्रिय शब्दों में संचित है। हंगरी के दूतावास के अधिकारियों के साथ भी उनके आत्मीय सम्बन्धों का परिचय इस डायरी से मिलता है। हंगरी के यशोधर संस्कृतज्ञ 'अलेक्जेण्डर चोमा करश' की भारतभक्ति एवं संस्कृत-सेवा का वृत्त भी डायरी की विशिष्ट निधि है। हंगरी के ही अन्य श्रेष्ठ संस्कृतज्ञ 'जोजेफ वेकेर्दी' का विवरण भी श्लाघ्य है (पृ० 244)। शास्त्री जी ने

इसी क्रम में पाश्चात्य विद्वानों के अनुकरणीय और अभिनन्दनीय विद्या-व्यसन का भी सादर उल्लेख किया है (पृ० 245), क्योंकि 'नहि कृतमुपकारं साधवो विस्मरन्ति।'

वैयक्तिक सन्दर्भों के अतिरिक्त यह महनीय कृति अनेक ऐसे नवीन साहित्यिक तथ्यों की भी प्रस्ताविका है, जो विद्वानों की दृष्टि से भी प्रायेण अगोचर रहे हैं। नृपति शिङ्गभूपाल के संगीतविषयक ग्रन्थ 'सङ्गीतसुधाकर' तथा अलङ्कारशास्त्रीय ग्रन्थ 'रसार्णवसुधाकर' के नाम प्रायः बहुश्रुत हैं, लेकिन शिङ्गभूपाल शूद्र कुलज थे, इसकी जानकारी स्वल्प लोगों को ही होगी। यही स्थिति राजा मातंगदिवाकर तथा दाक्षिणात्य नृपति प्रोलय की भी है। शास्त्री जी ने इस तथ्य का उल्लेख कर सामाजिक सद्भाव के संवर्धन की ही चेष्टा की है (पृ० 21)। संस्कृत और अरबी भाषाओं में विद्यमान पारस्परिक साम्य का उद्घाटन भी इसी क्रम में अत्यन्त उपादेय है (पृ० 26)। महाकवि कालिदास के 'रघुवंश' और 'कुमारसम्भव' सदृश बृहत्कलेवरसम्पन्न महाकाव्यों की गणना बृहत्त्रयी में न की जाकर लघुत्रयी में क्यों की जाती है, यह जिज्ञासा भी लेखक के मस्तिष्क को निरन्तर आन्दोलित करती रही है। 'अहिंसा परमो धर्मः' – यह सूक्ति मूलतः किस ग्रन्थ की है – इसकी पड़ताल करने पर सामान्यतः हमारा जैन-बौद्ध साहित्य की ओर ध्यान जाता है, लेकिन शास्त्री जी ने इस सन्दर्भ में यह उल्लेख कर अतिव्याप्त भ्रम का अपनयन कर दिया है कि इसका वास्तविक स्रोत महाभारत है। 'काव्यशास्त्रविनोदेन कालो गच्छति धीमताम्' – यह उक्ति चिरपरिचित है, लेकिन यह विनोद किस प्रकार का होता है, इसे जानने की यदि आपकी इच्छा हो, तो डायरी के पृष्ठ 192 का अवलोकन कीजिए, जहाँ लेखक ने 'द्यूत', 'स्त्रीप्रसङ्ग' और 'चौरप्रसङ्ग' शब्दों के बिल्कुल नये और भिन्न अर्थ दिये हैं, जिन्हें जानकर इन शब्दों के प्रति आपका वैरस्य अत्यन्त रुचिकर कुतूहल में परिणत हो जाता है। आभाणक है –

**'प्रातर्द्यूतप्रसङ्गेन मध्याह्ने स्त्रीप्रसङ्गतः।**
**'रात्रौ चौरप्रसङ्गेन कालो गच्छति धीमताम्।।'**

इसके अनुसार प्रभातकाल द्यूत-प्रसंग से, दोपहर स्त्रीप्रसङ्ग से और रात चौर-प्रसंग से बुद्धिमान् बिताते हैं, लेकिन यह भी कोई बात हुई कि सवेरे-सवेरे जुआँ खेलें, दोपहर को स्त्रीप्रसंग करें (जबकि शास्त्रों में दिवामैथुन निषिद्ध है), और रात में चौर प्रसंग करें! फिर भी बुद्धिमान् माने जायें! शास्त्री जी ने हमारे धर्मसंकट का निवारण यह कहकर कर दिया है कि यहाँ 'द्यूतप्रसङ्ग' से महाभारत के पाठ, स्त्री-प्रसङ्ग से रामायण के पाठ और चौर-प्रसंङ्ग से भागवत के पाठ का अर्थ ग्राह्य है। हुई न बिल्कुल नई बात? मध्य एशिया में प्रचलित शब्द 'खलीलह दमनह्' की वास्तविकता को जानने के लिए भी आपको इस डायरी से रूबरू होना पड़ेगा, जिसमें शास्त्री जी ने लिख दिया है कि यह नामकरण है फारसी भाषा-भाषी देशों में 'पञ्चतन्त्र' का जो 'पञ्चतन्त्र के करटक और दमनक नामवाले दो शृगालपात्रों पर आधृत है (पृ० 200)। 'रघुवंश की पुरानी व्याख्याओं का आलोडन करके शास्त्री जी ने 'मन्दः कवियशः' की भी प्रचलित व्याख्या को चुनौती दी है। तदनुसार 'मन्दः' शब्द शनि और 'कवि' शुक्र के लिए यहाँ व्यवहृत हैं – एक

व्याख्याकार के अनुसार (पृ० 203)। विभिन्न भाषाओं की काकटेल या खिचड़ी से बनी मणिप्रवाल शैली की जानकारी भी रोचक है (पृ० 205)। 'रघुवंश' के ही चतुर्थ अङ्कगत सामान्य-प्रतिपत्तिपूर्वकमियं दारेषु दृश्या त्वया' – पंक्ति के 'सामान्य पद के भी चार अर्थ प्राचीन व्याख्याओं का मन्थन करके शास्त्री जी निकाल लाये हैं (पृ० 204)। उत्सुकता के शमन के लिए स्वयं ही 'दिने दिने याति मदीय जीवितम्' का अवलोकन कीजिए। शास्त्र-विचार की पारम्परिक शैली के 'उक्त', 'अनुक्त' और 'दुरुक्त' – जैसे अतिप्रचलित पदों से भी यह डायरी हमारा परिचय करा देती है (पृ० 218)।

संस्कृत-वाङ्मय की इस प्रथम डायरी का लेखन अत्यन्त प्रौढ़ संस्कृत भाषा में सम्पन्न हुआ है। लेखक के भीतर का वैयाकरण उन्हें निरन्तर नये प्रयोगों की दिशा में उत्प्रेरित करता रहा है। भाषा जब नई अनुभूतियों, नवीन विचारों और आधुनिक जीवन में प्रचलित नये उपकरणों से रूबरू होती है तो शब्दों के नये-नये प्रयोग स्वयमेव आवश्यक हो उठते हैं। दैनन्दिनी दैनिक जीवन से साक्षात् सम्बद्ध होती है, इसलिए वह सीमाओं को तोड़कर अरूप को रूपायित करने एवं कोशग्रन्थों में विद्यमान अप्रचलित, लेकिन सार्थक शब्दों को अपनी अभिव्यक्ति में पिरोने के लिए विवश हो जाती है। ऐसे नये शाब्दिक प्रयोग भी इस डायरी-लेखन की महत्त्वपूर्ण उपलब्धि हैं। ऐसे कतिपय शब्द इस प्रकार हैं –

वैयाकुली (व्याकुलता, पृ० 13), दूरश्रुतिदण्डक (टेलीफोन का चोगा, पृ० 24) आधारप्रकोष्ठ (बेसमेंट, पृ० 27) आमन्त्रण (विदाई लेना-शाकुन्तल में प्रयुक्त, लेकिन बाद में इस अर्थ में प्रायेण अप्रयुक्त, पृ० 36) भूमिक (फ्लोर-मंजिल, पृ० 38), सर्वरात्र (पूरी रात, पृ० 41) प्रतिरूपक (Copy-प्रति, पृ० 47), उपाजेकृत्य (बल का संचार करके) घनघनायिता (घन-घनाने का नामधातुकप्रयोग), गमिकर्मी (जाना, पृ० 27), सामान्य (सामान के अर्थ में, पृ० 75), ध्वनिमुद्रिका (C.D. पृ० 97), सग्धि-सपीति (खाना-पीना, पृ० 112), धनाया (धनलोलुपता, पृ० 176), कण्वचिकीर्षा (पाप करने की इच्छा, पृ० 125) न्यक्ष (विस्तार, पृ० 126), उत्क्रुत (भर्त्सित, पृ० 137) भाषणव्रज (भाषणसमूह, पृ० 167) अवलोकक (द्रष्टा, पृ० 176), घृतचेल (घटिया घी, पृ० 176), सांराविण (सर्वत्र शोर, पृ० 179), व्यतिहार (विनिमय, पृ० 180), प्राभृतीकृत (उपहृत, पृ० 183) समाशन (सहभोजन, पृ० 187), कणेहत्य (श्रद्धापूर्वक, रुचि ले-लेकर, पृ० 185), प्रारिप्समाना (प्रारम्भ करने की इच्छुक, पृ० 221), वैद्य (विद्वान् के नये अर्थ में, पृ० 223), उल्लाघ (नीरोग, पृ० 248) इत्यादि।

इस डायरी-लेखन में अनेक नये पदबन्धों का भी हृद्य प्रयोग आकर्षित करता है, यथा–'हृदयानि सीव्यन्ताम्' (दिलों को जोड़ना चाहिए, पृ० 77) तथा 'वंशस्तम्बाल्लट्वानुकर्षणम्' (बाँस के गुच्छे से बालों को निकालना, पृ० 105) इत्यादि।

शास्त्री जी ने क्रियापदों के प्रयोग के विषय में भूमिका में ही उल्लेख कर दिया है कि यह

डायरी–लेखन प्राय: लुङ्लकार (सामान्यभूत) में सम्पन्न हुआ है। 'लिट्प्रिय: कालिदास:' के अनुकरणपूर्वक कहा जा सकता है कि 'लुङ्प्रिय: श्रीशास्त्रिवर्य:'।

डायरी के ही पृष्ठ 65 पर यह प्रसिद्ध अँग्रेजी उक्ति उल्लिखित है – youth is beautiful, old age is useful – अर्थात् यौवन सुन्दर है और वृद्धावस्था उपादेय। लेकिन 'दिने दिने याति मदीयजीवितम्' में यौवन और वार्धक्य दोनों का ही अतिमनोरम संयोग परिलक्षित होता है। निष्कर्ष यह कि प्रस्तुत कृति रमणीय तो है ही, अत्यन्त उपादेय भी है।

• • •

# 17
# आचार्य-सत्यव्रतशास्त्रिणां वैदेशिकं संस्कृत-साहित्यम्

*हरिदत्त शर्मा*

आधुनिकं संस्कृत-साहित्यं विविधाभिर्विधाभिः नवीनाभिः प्रवृत्तिभिश्च पुष्पितं पल्लवितं च जातम्। आसां प्रवृत्तीनामन्यतमाऽस्ति वैदेशिकवृत्तविषयिण्याः काव्यसर्जनायाः प्रवृत्तिः। इयं विधा विंशेसवीयशताब्द्या उत्तरार्धस्योत्तरार्धाद् बलवती बभूव। प्रतिभासम्पन्नाः संस्कृतविद्वांसो यदा शैक्षणिक-सांस्कृतिक-यात्राप्रसंगेषु दूरदेशान् जग्मुस्तदा तैः स्वानुभवाः पद्यबद्ध-कवितारूपेण लिखिताः। संस्कृतकवितायां वैदेशिकरूपाणि साकाराणि बभूवुः, वैदेशिकवृत्तविषयिणी अभिनवा काव्यविधा च प्रादुर्बभूव।

अस्या वैदेशिकयात्रावृत्तविषयिण्याः काव्यधारायाः प्रवर्तकाः सूत्रधाराः सन्ति मूर्धन्या विद्वांसः ज्ञानपीठ-सम्मान-सम्मानिताः पद्मभूषणालङ्कृताः सत्यव्रतशास्त्रिमहाभागाः, यैः स्वकीयं योरोप-दक्षिणपूर्वैशिया-यात्रायुगलम् अमरवाणी-काव्यधारायां मग्नीकृत्य अमरं कृतम्। प्रथमतः प्रो० शास्त्रिण एकोनविंशतिशतपञ्चसप्ततितमे (1975) वर्षे जर्मनीदेशस्य सांस्कृतिकीं यात्रां यदा कृतवन्तः, तदा 'शर्मण्यदेशः सुतरां विभाति' इति काव्यसर्जनं जातम्। पुनर्यदा ते एकोन-विंशतिशतसप्तसप्ततितमे (1977) वर्षे संस्कृतस्य अभ्यागताचार्य-रूपेण थाइलैण्डदेशं प्रस्थितवन्तः, तदा 'थाइदेशविलासम्' इति काव्यं प्रादुर्भूतम्। थाइ-रामायणस्य रामकियेनस्य कथामाश्रित्य लिखितं 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यं' विरच्य ते संस्कृत-साहित्य-संसारे सनातनरूपेण अमराः सञ्जाताः।

भारतमतिरिच्य संस्कृताध्ययनदिशायां सर्वाधिक अग्रगण्यो देशो जर्मनीदेश एव। तमेव शर्मण्यदेशाभिधानेन बोधितवन्तः शास्त्रिणः शतकद्वारा तद्देशीयाननुभवान् सहृदयसमाज-समक्षं प्रास्तुवन्। जर्मनीदेशो यूरोपद्वीपस्य मध्ये स्थितः। अयं समृद्धो धनधान्यसम्पन्नो नदीजलप्रपातरम्यो देशः सुतरां संशोभते-

**योरूपभूमण्डलमध्यवर्ती**
**पारं समृद्धेः परमभ्युपेतः।**
**नाना-नदी-प्रस्रवणैः सुरम्यः**
**शर्मण्यदेशः सुतरां विभाति।।**[1]

---

1. शर्मण्यदेशः ..........पद्यम्-1

एकत: कविवरा अस्य देशस्य प्राकृतिकसौन्दर्ये मुग्धा:, अतस्तद् वर्णयन्ति, अपरतोऽत्रत्यानां देशवासिनां स्वभावस्य शरीरसौष्ठवस्य च चर्चां कुर्वन्ति। पुन: कदाचिदत्रत्यां समृद्धिं वैभवं च दृष्ट्वा विस्मयचकिता भवन्ति। जर्मन्यां सर्वत्र अभ्रंलिहाग्रा बहुभूमिका अट्टालिका भवनमालाश्च सन्ति। ग्रामाणां सुव्यवस्थां विकासविशेषतां चालोक्य कवेर्मनसि सन्देहो जायते यदिमे ग्रामा नगराणि वा।

प्रकृतिसौन्दर्यस्य ग्रामसौन्दर्यस्य च वर्णनमध्ये कविवर्यशास्त्रिणां शैक्षणिकं यात्रावृत्तं समानान्तररूपेण प्रचलति। जर्मनराष्ट्रं संस्कृतविद्याया: प्रमुखं केन्द्रं वर्तते। संस्कृतसंस्थानानां संस्कृतमनीषिणां च वर्णने कवय: परमां रुचिं दधति। मार्बुर्गनगरे फिलिप्स-विश्वविद्यालये स्थितमेकं भारतीयविद्याध्ययन-संस्थानम्, यत्र प्राप्य, संस्कृतविद्वद्भि: सह सम्मिल्य, तै: शास्त्रीयविषयेषु चर्चां विधाय परमानन्दं प्राप्तवन्त: सत्यव्रता:। शर्मण्यदेशस्य अन्यद् महत्त्वपूर्णं संस्कृतकेन्द्रं गौटिंगननगरे वर्तते, यत्र प्राप्य बौद्धदर्शनविदुषा गुस्ताव-रॉथेन सह मेलनम्, अन्यैर्विद्वद्भि: सह परिचयं कृत्वा, व्याख्यानं च दत्वा शास्त्रिणां मनसि अति प्रसन्नता जाता। इतोऽप्यधिकं हर्षो तन्मानसेऽजायत यदा तैर्दृष्टं यत् संस्थाया गृहद्वारे अथर्ववेदस्यैक: मन्त्र: अशोकशिलालेखस्य काश्चित् पंक्तयश्च टंकिता: सन्ति। इदं जर्मनीयानां भारतं संस्कृतं च प्रति रुचिं दर्शयति। तत्रैव च प्रो० वाल्दश्मिदेन स्वगुरो: सम्मानने रचिता: पद्यपंक्तयोऽपि उत्कीर्णा:, यासां माधुर्येण लालित्येन च कविवर्या: प्रभाविता अभवन्।

शर्मण्यदेशे भवान् स्वाननुभवान् प्रकाशयद्भि: शास्त्रिवर्यै: तद्देशीयाया राजधान्या बॉननगर्या यात्रावृत्तान्तो वर्णित:। तत्र तेषां 'इण्डोलोजिशैस सेमिनार' इत्याख्यस्य विश्वविद्यालयीय-विभागस्य प्रतिष्ठितानामाचार्याणां माइकेल-हानमहोदयानां च साक्षात्कार: सञ्जात:, येषां सौम्येन स्वभावेन तीक्ष्णया मेधया च ते अतिप्रभाविता जाता:। बॉननगरस्य चतुर्दिक् सौन्दर्येण कवेर्हृदयं सुतरां सम्मोहितं जातम्। बॉननगरं नवसेतुसमाच्छादिताया राईननद्या उभयोस्तटयोरवस्थितम्। तन्निकटवर्तिन: पर्वता: तच्छोभाम् अधिकतरं वर्धयन्ति। हरिततृणभरिताभिरधित्यकाभि:, हरीतिमभृतैरुद्यानै:, द्वीपै:, पुष्पभारयुतैर्गृहैश्च शोभते बॉननगरम्, यथाहु: कवय:-

**कूलद्वये तस्य नदस्य तावद्**
**बॉनाख्यमास्ते नगरं निविष्टम्।**
**यस्योपकण्ठे वलया गिरीणां**
**सौन्दर्यमत्यद्भुतमर्पयन्ति ।।**[1]

अत्रत्या: कृषका: द्राक्षाया: कृषिं कुर्वन्ति, अनेकानुद्योगांश्च सम्पादयन्ति। बॉननगरे द्वात्रिंशत्तलयुक्तमेकं गगनचुम्बि भवनं वर्तते, यत्र जर्मनसंसद: कार्यालया: स्थिता:, यदालोक्य कविवर्या नैका: कल्पना: कल्पन्ते। बॉनपुरशोभाधायिकायां राईननद्यां नौकाविहारानन्दम् उपभुञ्जत:

1. तदेव.....पद्यम्-42

कवेर्दृष्टिपथे पञ्चानां पशुपक्षिणां विशाला: प्रतिमा: आयान्ति, या: पञ्चद्वीपानां प्रतिनिधित्वं कुर्वन्ति। व्याघ्र एशियामहाद्वीपस्य, कङ्गारु: आस्ट्रेलियाया:, हस्ती अफ्रीकाया:, वृष अमेरिकाया: तथा श्येनो योरोपद्वीपस्य प्रातिनिध्यं विदधति। इमां यात्रां अग्रेसारयन्त: कवय: प्रथमं श्तुतगार्तनगरं पुनश्च हाइडिलबर्गनगरं प्राप्तवन्त:। हाइडिलबर्गे स्थितं भारतीयाध्ययनसंस्थानं प्राप्य तत्र संस्कृतपण्डितै: समं मेलनं, आधुनिक-संस्कृत-साहित्यमधिकृत्य व्याख्यानं प्रमुखं कार्यं जातम्। अस्मिन्नेव क्रमे कविवरा: ट्यूबिंगननाम्नो नगरस्य यात्रां कृतवन्त:। तत्र पालथीमेसदृशैर्विद्वद्भि: सह तेषां समागमो जात:। तदतिरिक्तं श्ताइतेनक्रोनेन बर्गरेण च विदुषा तेषां संगमोऽभूत्। 'संस्कृत-वाङ्मये प्रयुक्तानां पर्यायशब्दानामर्थभेद:' इति विषयमवलम्ब्य भाषणं दत्वा ते राजप्रासादं ददृशु:। श्तुतगर्तनगरं पुनरागत्य ते अत्रत्येषु श्यामवनेषु विचेरु:। नानाविधैर्द्रुमैर्लताभिश्च वेष्टितं, विविधविधाभि: नदीभि:, जलप्रपातै:, अन्त:सौन्दर्यस्य बाह्यसौन्दर्यस्य च वर्णनं, तदीयानां संस्कृतनिष्ठावर्णनं उभयराष्ट्रजनानां कृते सुखवर्धनमभूत्।

वैदेशिकवृत्तविषयक-संस्कृतकाव्यपरम्परायां प्रो० शास्त्रिणां द्वितीयं योगदानं तदाऽभवद् यदा ते एकोनविंशतिशत-सप्तसप्ततितमे (1977) वर्षे थाइलैण्डदेशं प्रतस्थिरे, तथा थाइदेशराजधान्यां बैंकाकनगरे चूलालौङ्कौर्न-विश्वविद्यालये अभ्यागताचार्या: बभूवु:। तदनन्तरं तेषां थाइदेशप्रवासो दीर्घकालिक: पौन: पुन्येन च सञ्जात:। अस्मिन्नेव प्रवासकाले तै: थाइदेशस्यानुभवान् विषयीकृत्य 'थाइदेशविलासम्' इति काव्यं रचितम्। थाइलैण्डस्य आत्मनि प्रविश्य कविभि: तत्रत्या संस्कृति: संस्कृत-कवितारूपेण साक्षात् उपस्थापिता। ग्रन्थारम्भे थाइदेशस्य भौगोलिकीं स्थितिं वर्णयन्त: कवय: कथयन्ति-

**अस्त्येशियानामनि सुप्रसिद्धे**
**द्वीपे विशालेऽतिविशालकीर्ति:।**
**आग्नेयदिङ्मण्डलमौलिभूतो**
**देशोऽतिरम्यो भुवि थाइलैण्ड:।।**[1]

अस्य देशस्य पुरातनं नाम वर्तते स्याम इति। थाईजातिजनानां निवासाधिष्ठानत्वात् अयं थाइलैण्ड इति कथ्यते। अयं बौद्धधर्मावलम्बी देश:। अत्र बुद्धवचनप्रमाण:, प्रजारञ्जनपरायण:, अतुल्यतेज:पदवीं दधानो भूमिबलनामा राजा प्रशास्ति। अयं पुरातन-नूतनयो: समन्वयात्मको देश:। पाश्चात्त्य- प्रभाव-प्रभावितत्वेऽपि अत्र जनानां धर्मं प्रति गहना आस्था विद्यते। अत्र परस्सहस्रसंख्याका बौद्धभिक्षव: सन्ति ये विहारभूमिषु उषित्वा बुद्धवचनान्येव अङ्गीकुर्वन्ति, कथयन्ति, शृण्वन्ति च। एकतोऽयं बौद्धधर्मस्य देश:, अपरतश्च अत्र जनेषु रामायणं प्रति प्रगाढा रुचिर्दृश्यते। रामायणमाश्रित्य नैके नाट्यप्रयोगा जायन्ते। राज्ञां नामानि रामनामाश्रित्य उच्यन्ते। राजा रामवद् व्यवहरति, रामवद् प्रशास्ति। थाइदेशे सर्वत्र बौद्धमन्दिराणां प्रबलं बाहुल्यं दृश्यते, परमनेकत्र चतुर्मुखस्य ब्रह्मणोऽपि मन्दिराणि अवलोक्यन्ते, ब्रह्मण: पूजा विधिवद् भवति।

1. थाइदेश......पद्यम्-1

अस्य देशस्य राजधानी बैंकाकनगरी वर्तते, या भोगेश्वर्य-विलाससम्पन्ना विद्यते। अस्यां विद्यमाना आपणाः सदा स्वर्णाभूषणैर्मणिभिश्च भरिताः सन्ति। ते कौशेयवस्त्रैरपि समृद्धाः। बैंकाकनगरे विद्यमानानां सांस्कृतिकनिधीनां चर्चां कुर्वन्तः शास्त्रिणः तत्रत्यस्य सकलविश्वपर्यटकानाम् आकर्षणकेन्द्रस्य भव्यराजप्रासादस्य मरकतमणिमय-बौद्धालयस्य च चर्चां विदधति। मारकतप्रतिमामयस्य बुद्धस्य अतीव मान्यताऽस्ति। अस्य मन्दिरस्य भित्तिषु रामायण-कथाश्रितानि परश्शतानि विचित्रवर्णानि चित्राणि चित्रितानि, यानि सर्वे जना विस्मयेन कुतूहलेन च पश्यन्ति। अत्रैवैकः पुरातनो राजप्रासादः, यः प्राचीननृपाणां निवासस्थलमासीत्। उत्कृष्टवास्तुकलायाः केन्द्रत्वात् अयं सर्वेषामाकर्षणकेन्द्रमस्ति। बैकाके एकोऽद्भुतो रोचकः थाइग्रामोऽस्ति, यत्र परिधान-प्रदर्शनं, मुष्टियुद्धं, हस्तिकलादर्शनं च प्रदर्श्यन्ते। बैंकाकपुरं परितः चायोफयानाम्नी नदी प्रवहति, याऽस्य पुरस्य शोभामधिकं परिपुष्णाति।

अद्यापि थाइलैण्डः राजतन्त्रात्मक-सत्तायाः देशः, यत्र राजा सर्वोपरि मन्यते। अद्यापि तत्र चक्रीतिनाम्नो राजवंशस्य राजा राज्यारूढः, यस्य वंशस्य संस्थापकेन नृपेण बैंकॉकनगरं राजधानीरूपेण सम्मतम्। स राजा लोके मूलरूपेण रामनाम्ना विख्यातो बभूव। अनेनैव रामभक्तियुक्तेन सता थाइभाषायां रामस्य दिव्यचरितं गीतम्। सहस्रपद्येषु निबद्धमिदं 'रामकीर्ति' नामकम् अद्वितीयं रामायणकाव्यं रचितम्। अस्य रामप्रथमस्य पुत्रो रामद्वितीयो बभूव, येन संक्षिप्तरूपेण स्वकीयैः शब्दैः रामस्य गाथा वर्णिता। अस्मिन् वंशे रामष्षष्ठो मंकुटनामा राजा बभूव, येन रामगाथेयं भूयो वर्णिता। मूलतः कथानकस्य रम्यांशस्तेन वाल्मीकिरामायणादेव गृहीतः, अस्मै च नाट्यरूपं प्रदत्तम्। अस्मिन्नेव चक्रीवंशे परमविद्वान् प्रतापशाली चूलालौङ्कौर्ननामकः श्रेष्ठो राजा बभूव। तस्यैव वंशस्य रामनवमो 'भूमिबोल' नामको बहुगुणगणसम्पन्नो राजा एव अधुना राज्यं करोति। तस्यैव राज्ञः सुता सिरिन्धौर्ननाम्नी राजकुमारी, या संस्कृत-वाङ्मयस्याध्ययने परमां रुचिं दधाति। तस्या गुणैः परितुष्टेन प्रभावितेन च राज्ञा भूमिबलेन सा महाचक्रीत्युपाधिना सम्मानिता। थाइलैण्डस्य धर्मपरायणतां संस्कृतिनिष्ठतां चालोक्य कविशास्त्रिभिः थाइलैण्डस्य स्वरूपमित्थं वर्णितम्-

**धर्मो राष्ट्रं च राजा च चतुर्थी संस्कृतिस्तथा।**
**एतच्चतुष्टयं प्राहुः थाइदेशस्य लक्षणम्।।**[1]

थाइदेशविलासे कविना थाइलैण्डस्य राजनैतिक इतिहासोऽपि निबद्धः। चायोफयासरितस्तटे थौनबुरीनाम्नी एका नगरी अस्ति, या पुरा थाइलैण्डस्य राजधानी बभूव। इतः पूर्वं सप्तदशाधिकचतुःशतवर्षाणि (417) यावत् अयोध्याऽऽस्य देशस्य राजधान्यासीत्। अयोध्यायां बुद्धस्य विशालतमा कांस्यप्रतिमा विद्यते। अयोध्यायाः अनतिदूरं सुखोथाईनामकं नगरं वर्तते। एषां सर्वेषां स्थानानामितिहासः कविना संक्षेपेण प्रकाशितः। अस्मिन्नेव क्रमे कविना सागरस्य विशालैरुत्तुंगैस्तरंगैः तरंगितस्य पतायानामकस्य स्थानस्य चर्चा कृता, यत् पर्यटकानां सागरविहारस्य

---
1. तदेव.........पद्यम्1/37

केन्द्रमस्ति। थाइलैण्डस्य प्रसिद्धेषु सागरतटेषु फुकैटनामकं सागरतटमपि अस्ति। च्याङ्माईनगरमपि पर्वतशृंखलाभिः परिवारितम् एकं विख्यातं नगरम्।

कविवर्याणां सत्यव्रतशास्त्रिणां विदेशविषयसाहित्यसर्जनाया एको विराट् स्तम्भस्तदा स्थापितः, यदा तैः थाइलैण्ड-प्रवासकाले थाइभाषाबद्धस्य 'रामकियेन' नाम्नो रामायणस्य अनुशीलनं कृतम्, तथा थाइरामकथामाश्रितं 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' इति अभिनव-संस्कृतमहाकाव्यं रचितम्। पञ्चविंशतिसर्गात्मकमिदं महाकाव्यं एकोनविंशतिशतनवतितमे (1990) वर्षे बैङ्कॉकनगरादेव प्रकाशितम्। इदं वैदशिकरामायणीयां रामकथामाश्रित्य संस्कृतकाव्यसंरचनं नाम नवं किञ्चित् प्रवर्तनम् यथा स्वयं कथयन्ति कवयः काव्यभूमिकायाम्-

**'रामकीर्तिमहाकाव्यं नामाग्नेयैशियारामायणानां संस्कृतेनोपन्यासे प्रथमः प्रयासः।'[1]**

अस्मिन् महाकाव्ये रामस्य मूलकथा तथैव वर्तते, तत्र किमपि परिवर्तनं नास्ति, परन्तु रामकथया सह यानि अनेकानि उपाख्यानानि वर्णितानि, नैकानि कथानकानि संयोजितानि, तैर्नवताधारणत्वात् अस्य महाकाव्यस्य स्वरूपं परिवर्तितमिव, यथाहुः कवयः:-

**आत्मीयभावेन हृदि स्थितेन**
**तेनैव नानाऽत्र कथानकानि।**
**संयोजितानि प्रथयन्ति किञ्चिद्**
**रामायणस्यान्यदिव स्वरूपम्।।[2]**

रामकथायाः थाइदेशीयत्वात् अस्य महाकाव्यस्य विविधपात्राणां नामानि थाइभाषासम्बद्धानि सन्ति, अथवा संस्कृतभाषायाः थाइरूपान्तराणि वर्तन्ते। रामायणे आश्रितमपि थाइसंस्कृतिप्रभाववशाद् इदमद्भुतं वैदेशिककाव्यं जातम्। बैङ्कॉकस्थिते भव्यराजप्रासादे उत्कीर्णानां विविधवर्णानां चित्रकलाया मनोरमरूपाणां चित्राणां प्रतिच्छवीनामस्मिन् काव्येऽपि निबन्धनात् काव्यस्यास्य बाह्यरूपमपि परमाकर्षकं सौन्दर्यमयं जातम्। सत्यम्, रामकीर्तिं विरच्य अमरां कीर्तिं लभमानाः शास्त्रिवर्याः साहित्यक्षेत्रे महनीयाम् अमरतां प्राप्तवन्तः।

• • •

1. श्रीरामकीर्ति........आत्म० पृ०-13
2. तदेव.......... 1/37

# 18
# थाईलैण्ड की रामकथा परंपरा का महाकाव्य–रामकीर्तिमहाकाव्यम्

मधुसूदन म० व्यास

महाकाव्य को श्राव्य-काव्य की विधाओं में सबसे प्रमुख माना गया है। महाकाव्य शब्द महत् और काव्य दोनों शब्दों को मिलाकर बना है। महत् का अर्थ महान् या बड़ा है। इस विशेषण से ही प्रस्तुत काव्य प्रकार की प्रधानता प्रकट होती है 'महाकाव्य' इस संज्ञा का प्रयोग वाल्मिकि रामायण में मिलता है। यहां उसी वाल्मिकि रामायण को महत् काव्य कहा गया है। उसी की परंपरा में से या यूं कहो कि रामकथा के ग्रंथ न केवल भारतभूमि में अपितु विश्व के देशों में प्रत्येक सदी में लिखे गए हैं। बीसवीं शताब्दी में रचित थाईदेश की रामकथा महाकाव्य– 'रामकीर्ति' अपनी अनेक विशेषताओं से मंडित है जिसकी चर्चा आगे की जाएगी।

किन्तु महाकाव्य शब्द के बारे में विचार करें तो प्रस्तुत शब्द का अन्य नाम मिलता है 'सर्गबन्ध'। यह भी वाल्मिकि रामायण के प्रभाव से प्रचलन में आया हुआ प्रतीत होता है क्योंकि वाल्मिकि रामायण पहला काव्य है जिसका विभाजन कांडों के अंतर्गत सर्गों में हुआ है। संस्कृत महाकवियों में महाकवि माघ ने सर्वप्रथम महाकाव्य का विशिष्ट काव्य प्रकार के अर्थ में उल्लेख किया है।

**विषमं सर्वतो भद्रचक्रगोमूत्रिकादिभिः।**
**श्लोकैरिव महाकाव्यं व्यूहैस्तद्भवद् बलम्।।**

शिशुपालवधम् 19/41।।

किन्तु महाकाव्य या आदिकाव्य का विचार करते समय हमारी दृष्टि में आदिकवि वाल्मिकि प्रणीत 'रामायणम्' का विचार तुरंत आता है चूंकि रामायण ही ऐसा महाकाव्य है जिसने दूरवर्ती अनेक कवियों–महाकवियों को स्वकीय सृजन की प्रेरणा दी है। थाईदेश के 'रामकीर्तिमहाकाव्यम्' के आलेखन में भी रामायण की ही प्रेरणा का स्रोत है। किन्तु रामायण पर अपने विचार डॉ० केशव मुसळगाँवकरजी ने इस प्रकार रखा है जो कि आदिरामकाव्य के माहात्म्य को बखूबी प्रकट करता है।

"वाल्मिकीय रामायण एक विकसनशील महाप्रबन्ध काव्य है। और इसके मूलरूप में प्रधानता वीररस की ही है। किन्तु अपने स्वरूप के अनुसार यह संप्रति दूसरे ही रूप में प्रतिष्ठित है। इसलिए इस का प्रधान उद्देश्य युगानुरूप संयमित वीरता के साथ–साथ भारतीय आदर्श गार्हस्थ्यजीवन को अभिव्यक्त करना ही है। इस प्रकार रामायण प्राचीन राष्ट्रीय इतिहास एवं संस्कृति का कलात्मक प्रतीक है।"[1]

इस प्रकार रामायण का प्रभाव देखकर हम आगे बढ़ते हैं तो कालिदास और रघुवंश अथवा रामकथा हमारे समक्ष आते हैं। क्योंकि परंपरा की दृष्टि से देखें तो जैसे रामकथा की परंपरा के आद्यस्थापक आदिकवि वाल्मिकि का स्मरण करते हैं वैसे ही उसी परंपरा के प्रोज्वल नक्षत्र स्वरूप कालिदास को भी भूल नहीं सकते क्योंकि इन्होंने रघुवंशमहाकाव्य में अनूठे ढंग से रामकथा को अभिव्यक्त किया है। इस सफल महाकाव्य की अनेक रंगछटाएँ साहित्य आकाश में फैली दिखती है। किन्तु महाकाव्यकार ने जिन मानवीय भावों का आलेखन विविध प्रसंग पर किया है उसका आश्रय किन किन छंदों को लेकर किया है इस की सुंदर संशोधनात्मक आलोचना डॉ० केशव मुसळगाँवकर ने दी है। रघुवंश के ग्यारह छंदो को दृष्टांत के रूप में दिखाकर प्रत्येक में कौन सी अभिव्यक्ति है वह उन्होंने क्रमशः दिया है किन्तु इस का निष्कर्ष चँद शब्दों में इस प्रकार लिखा है। "इस प्रकार सफलता के लिए प्रस्थान या प्राप्ति में अन्वर्थनाम पुष्पिताग्रा निराशा के साथ निवृत्ति में तोटक, कृतकृत्यता में शालिनी तथा वीरता प्रदर्शन में औपच्छन्दसिक, क्रीडा के वर्णन में रथोद्धता, संयोग से स्वयंप्रायः विपत्ति या संपत्ति में स्वागता, घबराहट में मत्तमयूर प्रपंचों के परित्याग में नाराच तथा वीरता आदि के वर्णन में शार्दूलविक्रीडित का प्रयोग किया है।" विविध भावों में किन–किन छन्दों का प्रयोग करके डॉ० सत्यव्रतशास्त्रीने रामकीर्तिमहाकाव्यम् में आलेखन किया है यह भी इस संदर्भ में देखा जा सकता है किन्तु डॉ० सत्यव्रतशास्त्री ने प्राचीन या पंचमहाकाव्यों की भाँति अपने महाकाव्य में भी करीब बीस छन्दों का प्रयोग किया है।

डॉ० केशव मुसळगाँवकर ने प्रथम से बारहवीं शताब्दी तक के संस्कृतमहाकाव्यों का आमूलचूल अध्ययन किया है उसी परंपरा में जितने रामकथाश्रित महाकाव्यों का आलेखन विविध शताब्दियों में हुआ है इसका यथार्थ चित्र देखने को मिलता है। रामायण का वाल्मिकि महाकाव्यम् के अनुवर्ती समय को देखें तो चौथी से बारहवीं शताब्दियों के रामकाव्यों की सूची इस प्रकार है जिसमें अलग सदी में हुए दो महाकवियों ने अपने महाकाव्यों का नाम 'रामचरितम्' रखा है, यह अनूठी बात है।

| समय | कृतिनाम | कविनाम |
|---|---|---|
| 1. चौथी शताब्दी | रघुवंशम् | कालिदास |
| 2. सातवीं शताब्दी (पूर्वार्ध) | भट्टि | भट्टिकाव्यम् |

1. पृष्ठ –169, 'संस्कृत महाकाव्यकी परंपरा', लेखक – डॉ० केशवराव मुसळगांवकर, प्रकाशक – चौखम्भा संस्कृत सीरीज ऑफिस, वाराणसी – प्रकाशन वर्ष 1969

| समय | कृतिनाम | कविनाम |
|---|---|---|
| 3. आठवीं शताब्दी | जानकीहरणम् | कुमारदास |
| 4. दसवीं शताब्दी (मध्यभाग) | रामचरितम् | अभिनंद |
| 5. ग्यारहवीं शताब्दी (पूर्वार्ध) | रामचरितम् | संध्याकर नंदी |
| 6. बारहवीं शताब्दी | राघवपांडवीयम् | धनंजय |

इसके उपरांत जैनियों का रामायण पर आधारित ग्रंथो या महाकाव्यों का क्या प्रदान है वह देखें तो आठवी शताब्दी के विमलसूरि के 'पउमचरिउ' और हेमचंद्राचार्य का 'त्रिषष्टिशलाकापुरुष' नामक कृति में रामकथा को अपने ढंग से आलेखित किया गया है। तदुपरांत सत्रहवीं शताब्दी में राजचूड़ामणि दीक्षित ने भी रामकथा पर महाकाव्य लिखा था जो कि रामायण महाकाव्यम् के नाम से हस्तलिखितरूप में प्राप्त होता है। अठारहवीं शताब्दी में केरल के मलबार प्रांत के रामपाणिपाद ऐसे महाकवि थे जिन्होंने राघवीयम् एवं विष्णुविलास नामक दो महाकाव्यों का आलेखन किया था। इस में राघवीयम् नामक कृति में बीस सर्गों में 1572 श्लोको में अपनी प्रतिभा का प्रकाश फैलाया है। ततः उन्नीसवीं शताब्दी के रामाधारित संस्कृतमहाकाव्यों को देखें तो नव्य चंडीदास नामक हरियाणा निवासी महाकवि का नाम पाया जाता है इन्होंने 'रघुनाथगुणोदय' नामक महाकाव्य में तेरहवें सर्ग में उत्कृष्ट महाकाव्य लिखा है।[1] इस सूची में कुछ महत्वपूर्ण महाकाव्यों के नाम शायद नहीं होंगे जिसके लिए लेखक क्षमाप्रार्थी है। संस्कृत महाकाव्यों के बारे में जब यहां आलेखन करते है तब यह अविस्मरणीय बात है कि भले ही हम केवल रामकथाश्रित महाकाव्यों की सूची प्रस्तुत करें किन्तु जैसा कि डॉ० राधावल्लभ त्रिपाठी अपने संस्कृत साहित्य का अभिनव इतिहास नामक ग्रंथ में लिखते हैं कि बीसवीं शताब्दी में संस्कृत में तीन सौ (300) महाकाव्य लिखे गए हैं। तब महाकाव्यों की बाढ़ आ गई हो ऐसा प्रतीत होता है। इन्होंने प्रस्तुत मुद्दे को संक्षिप्त कर निम्नलिखित रूप से समापन किया है। इस शताब्दी के उल्लेखनीय महाकाव्य है– "पंडिता क्षमाराव की 'सत्याग्रहगीता', 'उत्तरसत्याग्रहगीता' तथा 'स्वराज्यविजयम्', वेंकटराघवन् का मुत्तुस्वामीदीक्षित चरितम् 'बसंतत्र्यंबक', शेवडे का 'शुम्भवधम्' तथा 'विन्ध्यवासिनीविजयम्', श्रीधरभास्कर वर्णेकर का 'शिवरावज्योदेयम्', उमाशंकर त्रिपाठी का 'क्षत्रपतिचरितम्', परमानंद शास्त्री का 'जनविजयम्' तथा चीरहरणम्, प्रभुदास शास्त्री का 'गणपतिसम्भवम्', पद्मशास्त्रीका 'लेलिनामृतम्', स्वामि भगवदाचार्य का 'भारतपारिजातम्' (यह महात्मा गाँधी पर महाकाव्य है), रेवाप्रसाद द्विवेदी का 'सीताचरितम्', तथा 'स्वातंत्र्यसंभवम्', रसिकबिहारी जोशी का 'मोहभङ्गम्', अभिराजराजेन्द्रमिश्र का 'जानकीजीवनम्', तथा 'वामनावतरणम्', सत्यव्रतशास्त्री का 'रामकीर्तिमहाकाव्यम्', तथा 'बोधिसत्वचरितम्' आदि।।"[2]

1. पृष्ठ – 357, संस्कृतमहाकाव्य की परंपरा – तत्रैव, प्रकाशक – चौखम्भा संस्कृत सीरीझ, वाराणसी, संस्करण – 4, प्रकाशन वर्ष – 1998
2. पृष्ठ – 511, संस्कृत साहित्य का अभिनव इतिहास, ले० – डॉ० राधावल्लभ त्रिपाठी, प्रकाशक – विश्वविद्यालय प्रकाशन, वाराणसी, प्रकाशन वर्ष – 2007

इस प्रकार बीसवीं शताब्दी के संस्कृत महाकाव्यों का नाम स्मरण हमने किया जिसमें कि कई विद्यमान संस्कृत साक्षरों के महाकाव्य भी शामिल है। एवमेव रामकीर्तिमहाकाव्य का नाम स्मरण भी उसमें है।

रामकीर्तिमहाकाव्य के बारे में कुछ आकलन हो इससे पूर्व यह बताना चाहिए कि वाल्मिकीरामायणोपरांत संस्कृत महाकाव्यों में रघुवंश से लेकर रामकीर्तिमहाकाव्यम् तक जो रामकथा के महाकाव्यों की परंपरा रही उसमें प्राय: प्रत्येक शताब्दियों में राम के ऊपर कम से कम एक रामकथाश्रित महाकाव्य अधिक प्रसिद्ध बना है।

'रामकीर्तिमहाकाव्यम्' में कवि ने पच्चीस सर्गों में कुल मिलाकर बारह सौ इक्यानवे (1291) श्लोकों में स्वकीय प्रतिभा से रामचरित का आलेखन बडे ही अनूठे ढंग से किया है। चूंकि जब यह महाकाव्य लिखा गया तत्पश्चात् विविध दैनिकपत्रों मे एवं संस्कृत पत्रिकाओं में इसकी प्रशंसा सामान्य पाठकों से लेकर विदग्ध विद्वज्जनों ने की है। ततः इसका अनुवाद विभिन्न भारतीय भाषाओं में होने लगा। प्रस्तुत महाकाव्य की विशेषताओं का आगे चित्रण करेंगे। सम्प्रति इसके कथासूत्र का कवि ने किस ढंग से रखा है उसी का अक्षरशः निदर्शन अभीष्ट है।

(1) भूमिका - थाईदेश वर्णन (2) अनोमतन्नुपाख्यान
(3) रामजन्मोपाख्यान (4) नंदकोपाख्यान
(5) रामवनवासोपाख्यान (6) सीताहरणोपाख्यान - जटायुवधोपाख्यान
(7) हनुमत्संपर्कोपाख्यान (8) दरभ्युपाख्यान-वालिवधोपाख्यान तथा लङ्कादहन
(9) रावणस्वप्नोपाख्यान (10) बेंजकयी-उपाख्यान
(11) नील-हनुमद्विग्रह-उपाख्यान (12) सुवर्णमत्स्योपाख्यान
(13) मैयराबोपाख्यान (14) मैयराबोपाख्यान-पूर्ववृत्त
(15) कुम्भकर्णवधोपाख्यान (16) मलिवग्गब्रह्मोपाख्यान।
(17) रावण-आत्म-उपाख्यान (18) महीपालदेवासुरोपाख्यान
(19) लङ्का-उपद्रवोपाख्यान (20) सीतानिर्वासनोपाख्यान
(21) लवजन्मोपाख्यान (22) लवमंकुटरामसमागमोपाख्यान
(23) सीतापातालप्रवेशोपाख्यान (24) सीतापातालप्रवेशोपाख्यान पूर्वानुवृत्त
(25) सीतारामसमागमोपाख्यान

इस प्रकाश रामकीर्तिमहाकाव्य की परिसमाप्ति पंचविंशति सर्गों में हुई है जैसे कि सर्ग के शीर्षक में ही बताया है कि सीतासे रामका समागम इस अंतिम सर्ग में प्रस्तुत महाकाव्य में होता है अतः यह कथा सुखद है एवं अनेक गुणों से मंडित है।

प्रायः इस महाकाव्य का गुम्फन उपेन्द्रवज्रा — इन्द्रवज्रा या उपजाति छंदों में हुआ है। तथापि

विविध जगह पर अनुष्टुप् एवं अन्य सुप्रसिद्ध छंदों के माध्यम से कवि ने कथा को आगे बढ़ाया है। इन छंदों में शिखरिणी, मंदाक्रान्ता, वसंततिलका, तोटक, द्रुतविलंबित, भुजङ्गप्रयात, मालिनी, वियोगिनी, स्वागता इत्यादि प्रमुख हैं। कुछ स्थानों पर कवि ने महाकाव्यों के लक्षणानुसार सर्गान्त में छंद परिवर्तन भी किया है तथापि उसी छंद का आश्रय लेकर कथाप्रवाह को आगे बढ़ाना उन्हें उचित नहीं लगता। कुल मिलाकर करीब पन्द्रह छंदो का आश्रय कवि ने लिया है। कवि की भाषा सरल एवं हृद्य है। जैसे कि बेंकोकदेश को ही थाईलैण्ड कहते हैं ऐसा उन्होंने इस प्रकार अभिव्यक्त किया है।

**बैंकाकेति समाख्यास्या यद्यपि प्रथिता पुरः।**
**तथाऽपि थाईदेशीया नैनयैतां प्रचक्षते।।** सर्ग–1/श्लोक 6।।[1]

इस महाकाव्य में कुछ श्लोक संस्कृत सुभाषितों की याद कराने वाले मिलते हैं। जैसे कि सुप्रसिद्ध श्रलोक –

**असंभवं हेममृगस्य जन्म तथापि रामो लुलुभे मृगाय।**
**प्रायः समापन्नविपत्तिकाले धियोऽपि पुंसां मलिनीभवन्ति।।**

इस श्लोक को षष्ठ सर्ग के इक्कीसवे श्लोक में इस प्रकार व्यक्त किया है –

**असम्भवं हेममृगस्य जन्म तथाऽपि सीता लुलुभे मृगाय।**
**प्रायः समासन्नपराभवाणां धियो विपर्यस्ततरा भवन्ति।।6/21।।**[2]

प्रस्तुत महाकाव्य की भूमिका में पाया जाता है कि यह कथन सर्वथा सत्य है कि यदि एशिया की कोई एक कथा है तो वह रामकथा ही है। इस महाद्वीप के हर देश में इस ने अपना योगदान दिया है। थाईलेण्ड में यह रामकियन् (संस्कृत रूप रामकीर्ति) के रूप में पाई जाती है। यद्यपि आधारभूत कथा सभी एशियाई देशों में एक सी ही है तो भी थाई रामकथा अन्य देशों की रामकथा से पर्याप्त भिन्न है। इसके अनेकानेक आख्यान और उपाख्यान अन्यत्र उपलब्ध न होने के कारण इसकी अपनी विशेषता है। प्रस्तुत महाकाव्य थाईदेश में उपलब्ध रामकथा को वर्णित करता है। इतना ही नहीं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् भारत के बाहर की रामकथा पर लिखा जानेवाला प्रथम महाकाव्य है। इस कृति के ऊपर अब तक विविध राज्यों के दशविध पुरस्कार मिल चुके हैं।

कवि डॉ० सत्यव्रतशास्त्रीजी ने यहाँ पर विविध भावों को लेकर अपने महाकाव्य में वर्णन का आश्रय विविध छंदों में लिया है। जैसे कि बीसवें सर्ग में सीतानिर्वासन प्रसंग है तो वहाँ उन्होंने वियोगिनी छंद का विनियोग किया है जो कि विरह या दुःख के मनोभावों को प्रायः व्यक्त करता है देखिए–

---

1. पृष्ठ –5, रामकीर्तिमहाकाव्यम्, ले०– डॉ० सत्यव्रतशास्त्री, अनु०– मिथिलेशकुमारी मिश्र, प्रकाशन – ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली, प्रकाशन वर्ष – 1998
2. पृष्ठ –70, रामकीर्तिमहाकाव्यम्, ले०– डॉ० सत्यव्रतशास्त्री, अनु०– मिथिलेशकुमारी मिश्र, प्रकाशन – ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली, प्रकाशन वर्ष – 1998

प्रमदा जगति प्रमादिनीरवलोक्यैव बुधा न्यरूपयन्।

न हि प्रत्ययमासु कर्हिचित् तनुयात् कोऽपि पुमान् विवेकवान्।। 20/39।।[1]

इस प्रकार थाईदेश की रामायण को अपने महाकाव्य रामकीर्ति में डॉ॰ सत्यव्रतशास्त्री जी ने पूर्णरूपेण सम्मिलित कर अपनी कविप्रतिभा का अनूठा परिचय दिया है। ओस्मानिया यूनिवर्सिटी, हैदराबाद के संस्कृत अकादमी वोल्युम-13 सन्-1991 में प्रस्तुत महाकाव्य की स्तुति इस शब्दों में की गई है। "It is a work no student of Sanskrit literature and Indian culture would afford to miss."

इस के उपरांत श्री सिंघवी साहब लंडन में रहकर प्रस्तुत महाकाव्य की प्रशंसा इस प्रकार करते हैं। "Sri Ramkirtimahakavyam occupies a pride of phase in the India House Library"—L.M.Singhvi (London) तो गौहत्ती में रहने वाले विश्वनारायण शास्त्री भी लिखते हैं कि- "It is a monumental work."

आखिर में एक अवतरण जरूर देना चाहिए जो कि नई दिल्ली में 1991 में 19 अक्तूबर को हिंदुस्तान टाईम्स में इस कृति के बारे में मुद्रित हुआ था। "This is the first attempt of its kind to present a Sanskrit Version in the traditional elegant Mahākāvya Style of the Thai Ramakien (aptly translated Ramakirti–glory of Rama)."

It would be quite interesting to undertake a project like "Innovations in Rāmkathā as found in Thai and other South East Asian Traditions". And this fascinating and Superb Sanskrit presentation by Satya Vrat would certainly go a long way towards facilitating such studies and providing thereby effective ties of cordial understanding and goodwill as well as cultural and educational closeness among most of the great countries of Asian Continent.

• • •

---

1. पृष्ठ -326, रामकीर्तिमहाकाव्यम्, ले॰- डॉ॰ सत्यव्रतशास्त्री, अनु॰- मिथिलेशकुमारी मिश्र, प्रकाशन - ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली, प्रकाशन वर्ष - 1998

# 19

# वाल्मीकिरामायण तथा श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के प्रमुख कथानकों की तुलनात्मक समीक्षा

*बिमलेश कुमार मौर्य*

## वाल्मीकिरामायण का सामान्य परिचय

संस्कृत साहित्य में आदिकवि महर्षि वाल्मीकि-कृत रामायण 'आदिकाव्य' माना जाता है। कथा प्रसिद्ध है कि जब व्याध के बाण से विंधे हुए क्रौञ्च के लिए विलाप करने वाली क्रौञ्ची का करुण शब्द कवि ने सुना तो उनके मुख से अकस्मात् यह श्लोक निकल पड़ा-

**मा निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।**
**यत् क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्।।**[1]

महर्षि वाल्मीकि की कल्याणमयी वाणी सुनकर स्वयं ब्रह्मा उपस्थित हुए और उन्होंने महर्षि से श्रीराम के चरित का चित्रण करने के लिए कहा। रामायण की रचना इसी प्रेरणा का फल है। आदिकवि महर्षि वाल्मीकि अनुष्टुप् छन्द के आविष्कारक माने जाते हैं। वाल्मीकिरामायण में बालकाण्ड, अयोध्याकाण्ड, अरण्यकाण्ड, किष्किन्धाकाण्ड, सुन्दरकाण्ड, युद्धकाण्ड और उत्तरकाण्ड हैं। इस प्रकार कुल सात काण्ड अर्थात् सात भाग हैं। बहुत से विद्वान् बालकाण्ड एवं उत्तरकाण्ड के कतिपय अंशों को प्रक्षिप्त मानते हैं। उनका तर्क है कि बालकाण्ड के प्रथमसर्ग व तृतीयसर्ग में सम्पूर्ण कथा की जो विषय सूची दी गयी है उसमें उत्तरकाण्ड का निर्देश नहीं है। जर्मन विद्वान् याकोबी मूलरामायण में अयोध्याकाण्ड से लेकर युद्धकाण्ड तक पाँच ही काण्ड मानते हैं। लङ्काकाण्ड के अन्त में ग्रन्थ के अन्त होने की सूचना-सी प्रतीत होती है। इसलिए उत्तरकाण्ड को पीछे से जोड़ा गया माना जाता हैं।[2]

वाल्मीकिरामायण के वर्तमान रूप का भी हमें ठीक-ठीक परिचय मिल सके, तब भी उस महाग्रन्थ के अस्तित्व पर कोई आँच नहीं आ पाती। वाल्मीकिरामायण के वर्तमान रूप का पता लगाने के लिए देश-विदेश के विद्वानों ने बहुत श्रम किया है, किन्तु इन विद्वानों ने वर्षों के

1. वा. रा. 1.2.14।
2. आचार्य बलदेव उपाध्याय- संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ. 24।

अनुसंधान पर जो निष्कर्ष निकाले हैं, वे इतने विरोधी एवं असङ्गत है कि उससे पाठक का समाधान होने की बजाय और बढ़ ही जाता है। बौद्धों का एक प्रसिद्ध जातक ग्रन्थ 'दशरथ जातक' है। जिसमें रामायण का वर्णन सङ्केत रूप में प्राप्त होता है। इसमें पालिभाषा में स्थानान्तरित उत्तरकाण्ड का एक श्लोक ज्यों का त्यों मिलता है। इस जातक का समय विक्रमपूर्व तृतीय शतक माना जाता है। अतः यह मानना पड़ेगा कि उत्तरकाण्ड की रचना उपर्युक्त समय के पहले हो चुकी थी।[1]

वाल्मीकिरामायण की आधिकारिक कथावस्तु रामजन्म से लेकर रामराज्याभिषेक तक ही है। महर्षि वाल्मीकि ने ग्रन्थारम्भ के साथ ही उसका आरम्भ करके बालकाण्ड के 18 वें सर्ग से आरम्भ की है और राम राज्यारोहण के युद्धकाण्ड तक समाप्त भी कर दिया है। इसलिए अधिकांश विद्वान् उत्तरकाण्ड को प्रक्षिप्त मानते हैं। इस प्रकार वाल्मीकिरामायण में आयोजित बालकाण्ड का पूर्वार्ध उसके भूमिका के रूप में और कथा के पश्चात् आयोजित उत्तरकाण्ड का उत्तरार्ध उसके उपसंहार के रूप में माना जा सकता है। वाल्मीकिरामायण की भूमिका में वाल्मीकि-नारद संवाद[2], क्रौञ्चवध[3], रामायण का निर्माण एवं उसका राम की सभा में कुश-लव द्वारा गायन[4] को प्रस्तुत किया गया है।

वाल्मीकिरामायण के उपसंहार की योजना में उत्तरकाण्ड के उत्तरार्ध में अनेक संवाद योजनाओं के अतिरिक्त इसमें कुछ शाप, वरदान एवं लोकापवाद की कथायें भी हैं। यथा- वैश्रवण कुमार की वर प्राप्ति[5], रावणादि की तपस्या और वर प्राप्ति[6], ब्रह्मर्षि कन्या वेदमती का शाप[7], इन्द्रादि देवताओं द्वारा मयूरादि पक्षियों को वरदान[8], नलकूबर का रावण को शाप[9], राम द्वारा सीता को वन में छोड़ देने का लक्ष्मण को आदेश[10], राजा निमि और वसिष्ठ का एक दूसरे के शाप से शरीर त्याग[11], ययाति को शुक्राचार्य का शाप[12], श्रीराम के यज्ञ में महर्षि वाल्मीकि द्वारा सीता की

---

1. आचार्य बलदेव उपाध्याय- संस्कृत साहित्य का इतिहास, पृ. 25।
2. वा. रा. 1.1.1-79।
3. वा. रा. 1.2.14।
4. वा. रा. 1.4.27।
5. वा. रा. 7.3.15।
6. वा. रा. 7.10.1-49।
7. वा. रा. 7.17.26-27।
8. वा. रा. 7.18.29-33।
9. वा. रा. 7.26.44।
10. वा. रा. 7.45.15।
11. पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठः- श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, 7.57.1-21।
12. पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठः- श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, 7.58.23।

शुद्धता का समर्थन[1], सीता का शपथ ग्रहण और रसातल में प्रवेश[2], लव-कुश का राज्याभिषेक[3], राम का विष्णु रूप में प्रवेश[4] आदि कथायें वर्णित हैं।

वाल्मीकिरामायण को 'चतुर्विंशतिसाहस्री संहिता' भी कहते हैं। इसमें 24 हजार श्लोक हैं अर्थात् ठीक उतने ही हजार श्लोक जितने 'गायत्रीमंत्र' के अक्षर हैं। विद्वानों का मानना है कि प्रत्येक हजार श्लोक का पहला अक्षर गायत्रीमंत्र के ही अक्षर से क्रमशः आरम्भ होता है। वर्तमान में उपलब्ध संस्करणों की श्लोक संख्या के आधार पर वाल्मीकिरामायण के सम्पूर्ण श्लोकों की संख्या 24 हजार न होने पर भी प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों के समान कहीं-कहीं आधे श्लोक को भी पूरा श्लोक माना गया है। इस दृष्टि से वाल्मीकिरामायण की 24 हजार संख्या होने में किसी प्रकार की कठिनाई नहीं है। साथ ही उपलब्ध 'गायत्री रामायण' के आधार पर भी ग्रन्थ की 24 हजार श्लोक संख्या सुनिश्चित होती है-

**चतुर्विंशत्सहस्राणि श्लोकानामुक्तवानृषिः।**
**तथा सर्गशतान्पञ्च षट् काण्डानि तथोत्तरम्।।[5]**

## वाल्मीकिरामायण की संक्षिप्त कथावस्तु

अयोध्या नरेश दशरथ की कथा, श्रीराम आदि चारों भाईयों का जन्म, राम-लक्ष्मण का विश्वामित्र के साथ रक्षणार्थ वनगमन, राक्षसादि वधरूप अनेक लीलाएँ, अद्भुत घटनाएँ, राम द्वारा मिथिला में धनुर्भङ्ग, राम, लक्ष्मण आदि का विवाह, श्रीराम-परशुराम संवाद।

श्रीराम राज्याभिषेक में कैकेयी की दुष्टता के कारण विघ्न, श्रीराम वनवास, प्रजाओं का विषाद, निषादराज गुह से राम का मिलन, दशरथ का निधन, चित्रकूट में राम-भरत मिलन, श्रीराम का दण्डकारण्य गमन।

विराध वध, शरभङ्ग मुनि का दर्शन, सुतीक्ष्ण के साथ मिलन, सीता-अनुसूया संवाद, श्रीरामादि के द्वारा अगस्त मुनि का दर्शन, उनके द्वारा दिया गया वैष्णव धनुष का ग्रहण, शूर्पणखा का संवाद, उसका विरूपीकरण, श्रीराम द्वारा खर-दूषण और त्रिशिरा का वध, शूर्पणखा के उत्तेजित करने पर रावण द्वारा सीता-हरण, राम द्वारा मारीच वध, रावण द्वारा सीता के रक्षक जटायु का वध, राम द्वारा कबन्ध वध, श्रमणा शबरी से मिलन।

श्रीराम का पम्पासरोवर के निकट हनुमान् से मिलन, सुग्रीव से मित्रता, वालि-वध, सुग्रीव को राज्य समर्पण, राम का प्रस्रवण गिरि पर निवास, सुग्रीव द्वारा वानरों को पृथ्वी के सभी द्वीपों का

---

1. वा. रा. 7.87.1-20।
2. वा. रा. 7.88.10-16।
3. वा. रा. 7.97.17-18।
4. वा. रा. 7.100.6।
5. पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठः- श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, 1.4.2।

परिचय दे सीता की खोज के लिए भेजना, श्रीराम द्वारा हनुमान् को सीता के विश्वास के लिए अपनी अङ्गूठी देना, वानरों का स्वयंप्रभा से मिलन, सम्पाति से उनकी भेंट और बातचीत, हनुमान् का समुद्र को लाँघना।

मैनाक का दर्शन करना, छाया ग्राहिणी सिंही का दर्शन व वध, लङ्का के आधारभूत त्रिकूट पर्वत का दर्शन, रात्रि के समय लङ्का में प्रवेश, विविध विचार कर रावण के मद्यपान स्थल में जाना, उसके अन्तःपुर की स्त्रियों को देखना, पुष्पकविमान का निरीक्षण करना, अशोक वाटिका में जाना और सीताजी के दर्शन करना, पहचान के लिए सीताजी को अङ्गूठी देना, उनसे वार्तालाप करना, राक्षसियों द्वारा सीता को भय दिखाना, त्रिजटा का स्वप्न दर्शन, जानकी द्वारा हनुमान् को चूड़ामणि प्रदान करना, हनुमान् द्वारा अशोक वाटिका के वृक्षों को भग्न करना, राक्षसियों का भागना, रावण के सेवकों का हनुमान् द्वारा संहार करना, हनुमान् का बन्दी बनकर रावण के दरबार में जाना, उनका भयङ्कर गर्जन और लङ्का दहन कर पुनः समुद्र लाँघ कर वानरों से मिलना, वानरों का मधुवन में आकर मधुपान करना, हनुमान् द्वारा राम को आश्वासन दे चूड़ामणि प्रदान करना।

सेना सहित सुग्रीव के साथ श्रीराम की लङ्का यात्रा, समुद्र से भेंट, नल का समुद्र पर सेतु बाँधना, सेतु द्वारा वानरों का सागर पार करना, रात्रि में ही वानरों द्वारा लङ्का को चारों ओर से घेरना, विभीषण के साथ श्रीराम की मित्रता, कुम्भकर्ण का वध, मेघनाद का वध, विभीषण का श्रीराम को रावण वध का उपाय बताना, रावण का विनाश, सीता की प्राप्ति, लङ्का में विभीषण का राज्याभिषेक, पुष्पकविमान के द्वारा दल-बल सहित श्रीराम का अयोध्या के लिए प्रस्थान, भारद्वाज से मिलना, श्रीराम का हनुमान् को दूत बनाकर भरत के पास भेजना तथा अयोध्या आकर भरत से मिलना, श्रीराम का राज्याभिषेक एवं उनके द्वारा सभी वानरों को सम्मानित कर विदा करना।

## श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य का सामान्य परिचय

आचार्य सत्यव्रत शास्त्री विरचित 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' थाईदेश की रामकथा 'रामकिएन' का आधार स्वरूप है। थाईभाषा में रचित मूल रामकथा रामकिएन के अन्वेषक राजा 'बुद्ध योद् फा' राम प्रथम माने जाते हैं।[1] थाईभाषा में 'फा' का अर्थ सम्मानार्थक 'जी' होता है। इसके रचनाकार राजा 'बुद्ध नाइ लर्त् ला' राम द्वितीय हैं[2], एवं इसके गायक राजा 'फ्र मङ्कुट' राम चतुर्थ हैं।[3] थाईभाषा में 'फ्र' का अर्थ सम्मानार्थक 'श्री' होता है। थाईलैण्ड के वर्तमान राजा अतुलतेज राम

1. बुद्ध योद् फेति नामाऽऽसीत्तस्य विद्वन्महामणेः।
रामगाथां स्ववाचा यो जगौ कविधुरन्धरः।। श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य (श्रीराम.) 1.13।
2. बुद्ध नाइ लर्त् लेत्याख्यस्तत्परो नृपतिर्वरः।
प्रास्तौषीन्नाट्यरूपेण रामगाथां मनोहराम्।। श्रीराम. 1.18।
3. मङ्कुटाख्यस्तत्परोऽभून्मान्यो भूपालसत्तमः।
स्वबुद्ध्या रामगाथां यो व्याख्यत् ख्यातो मनीषिषु।। श्रीराम. 1.24।

नवम हैं।[1] यहाँ के सभी राजाओं ने अपने आप को राम के नाम से कहने में प्रसिद्धि मानते हैं। थाईभाषा में रचित रामकिएन केवल पद्यात्मक है। पद्यों में रचित मूल ग्रन्थ में कुल 52086 पद्य हैं। रामकिएन का समय 1797 ई. माना जाता है[2], परन्तु इसका प्रकाशन 1828 ई. में हुआ है। रामकिएन की मूल कथा का उत्स वाल्मीकिरामायण ही है।[3] प्रकृत महाकाव्य की कथावस्तु थाईलैण्ड में मौखिक, नाटकीय तथा यत्र-तत्र चित्रकारों द्वारा चित्रित साहित्यिक रूप से प्रचलित रामकथा पर आश्रित है। इस महाकाव्य में कुल 25 सर्ग तथा 1209 श्लोक हैं। यह कृति अंग्रेजी तथा थाईभाषा के अतिरिक्त कन्नड़, असमियाँ, हिन्दी (पद्यानुवाद), तेलुगु, तमिल, गुजराती, बाङ्ला इत्यादि सात भारतीय भाषाओं में भी अनूदित हो चुकी है। यह महाकाव्य पौराणिक कथा पर आधारित भारतीय रामकथा से कतिपय अंशों में भिन्न है। आचार्यप्रवर इस कथावस्तु का आधार एक ओर थाईदेश पर शासन करने वाले चक्रिकुल के राजवंशीय राम प्रथम 'बुद्ध योद् फा' नामक विद्वान् द्वारा लिखित रामकथा को मानते हैं और दूसरी ओर उस समय में प्रचलित लोक कथाओं को भी मानते हैं।

## वाल्मीकिरामायण तथा श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के प्रमुख कथानकों की तुलनात्मक समीक्षा

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों रामकथाश्रित महाकाव्य हैं। एक ओर वाल्मीकिरामायण भारतवर्ष के रामचरित का गुणगान करता है तो दूसरी ओर श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य थाईलैण्ड के रामचरित का गुणगान करता है। जहाँ वाल्मीकिरामायण की मूल रचना वाल्मीकि द्वारा युग-युगान्तर पूर्व त्रेतायुग की मानी जाती है, वहीं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य अर्थात् रामकिएन की मूल रचना थाईभाषा में थाईलैण्ड के राजा बुद्ध नाइ लर्त् ला राम द्वितीय द्वारा कलियुग के 1797ई. के बाद की मानी जाती है। दोनों महाकाव्यों के इतिवृत्त में प्रधान चरित राम के स्वरूप के विषय में पृथक् दृष्टिकोण दिखलाई पड़ता है। इसके अतिरिक्त दोनों कथाओं में परम्परागत मान्यताओं की पृष्ठभूमि भिन्न होने के कारण चरित में भिन्नता आना स्वाभाविक है। यहाँ वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों रामकथाश्रित महाकाव्यों में प्रतिपादित प्रधान इतिवृत्तों में साम्यता की दृष्टि से प्रतिपादन किया गया है।

### 1. दशरथ-वंशावली

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में दशरथ की वंशावली का लगभग समान वर्णन मिलता है। वाल्मीकिरामायण में बालकाण्ड के 69वें सर्ग में दशरथ की वंशावली का

---

1. राजा प्रजारञ्जनमादधानः सर्वात्मना बुद्धवचःप्रमाणः।
   अतुल्यतेजःपदवीं दधानः प्रशास्ति यं भूमिबलाभिधानः।। श्रीराम. 1.3।
2. आग्नेय एशिया में रामकथा, पृ. 128।
3. श्रीराम. 1.29।

वर्णन प्राप्त होता है। धनुर्भङ्ग के अनन्तर रामादि विवाह के अवसर पर राजा दशरथ के अनुरोध पर वसिष्ठजी सूर्यवंश का परिचय देते हैं। इसमें ब्रह्मा, मरीचि आदि से लेकर श्रीराम लक्ष्मण तक सभी पूर्वज राजाओं का क्रमशः परिचय देते हैं।[1] श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के द्वितीय सर्ग में केवल दशरथ के पिता अनोमतन् से लेकर श्रीराम आदि तक ही राजा दशरथ की वंशावली का वर्णन किया गया है-

**सम्प्राप्तो जननमनोमतन्नृपस्य सत्पुत्रो दशरथ इत्युदारसत्त्वः।**
**तस्याभूदखिलजगन्नमस्यभूतः श्रीरामो गुणगणमण्डितस्तनूजः॥**[2]

वाल्मीकिरामायण में दशरथ की तीन रानियों का वर्णन मिलता है जो कि ह्री, श्री, और कीर्ति देवियों के समान हैं-

**तस्य भार्यासु तिसृषु ह्रीश्रीकीर्त्युपमासु च।**
**विष्णो पुत्रत्वमागच्छ कृत्वात्मानं चतुर्विधम्॥**[3]

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी राजा दशरथ की तीन रानियों कौशल्या, सुमित्रा और कैकेयी का वर्णन किया गया है-

**कौसल्या च सुमित्रा च कैकेयीत्यभिधानिकाः।**
**तिस्रो दशरथस्यासन् महिष्यो भुवि विश्रुताः॥**[4]

**2. पुत्रेष्टियज्ञ**

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में पुत्रेष्टि यज्ञ का वर्णन प्राप्त होता है। वाल्मीकिरामायण में बालकाण्ड के 14वें सर्ग में पुत्र प्राप्ति के लिए राजा दशरथ पुत्रेष्टि यज्ञ करवाते हैं। यहाँ ऋष्यशृङ्ग द्वारा पुत्रेष्टि यज्ञ करने का विधान किया गया है। ऋष्यशृङ्ग कहते हैं कि महाराज मैं आपको पुत्र प्राप्ति कराने के लिए अथर्ववेद के मंत्रों से पुत्रेष्टि नामक यज्ञ करूँगा। वेदोक्त विधि के अनुसार अनुष्ठान करने पर वह यज्ञ अवश्य सफल होगा।[5] यह कहकर उस तेजस्वी ऋषि ने पुत्र प्राप्ति के उद्देश्य से पुत्रेष्टि नामक यज्ञ प्रारम्भ किया और श्रौतविधि के अनुसार अग्नि में आहुति डालना आरम्भ किया-

**ततः प्राक्रमदिष्टिं तां पुत्रीयां पुत्रकारणात्।**
**जुहाव चाग्नौ तेजस्वी मन्त्रदृष्टेन कर्मणा॥**[6]

---

1. वा. रा. 1.69.17-30।
2. श्रीराम. 2.18।
3. वा. रा. 1.14.18।
4. श्रीराम. 3.1।
5. वा. रा. 1.14.2।
6. वा. रा. 1.14.3

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के तीसरे सर्ग में पुत्रेष्टि यज्ञ का वर्णन मिलता है। यहाँ राजा दशरथ पुत्रेष्टि यज्ञ के लिए भगवान् शिव से परामर्श करते हैं। तदुपरान्त मृगरूप मुनिश्वर कलैकोटि की सहायता से पुत्रेष्टि यज्ञ करवाते हैं-

**कलैकोटिसमाख्यस्य साहाय्येन ऋषेरसौ।**
**यज्ञं पुत्रेष्टिनामानमचिकीर्षन्मृगाकृतेः॥**[1]

### 3. दशरथ-पुत्रजन्म

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में दशरथ के पुत्रों के जन्म का वर्णन एक समान मिलता है। वाल्मीकिरामायण में राजा के पुत्रेष्टि यज्ञ के अग्निकुण्ड से प्राजापत्य पुरुष प्रकट होकर खीर का अर्पण करते हैं। देवताओं द्वारा बनायी हुई उस खीर को पाकर राजा दशरथ बहुत प्रसन्न हुए। राजा वह खीर लेकर अन्तःपुर में गये। उस खीर का आधा भाग महारानी कौसल्या को दिया।[2] फिर बचा हुआ आधा भाग रानी सुमित्रा को अर्पण किया। उन दोनों के देने के बाद जितनी खीर बच गयी, उसका आधा भाग तो उन्होंने पुत्र प्राप्ति के उद्देश्य से कैकेयी को दिया।[3] तत्पश्चात् उस खीर का जो अवशिष्ट आधा भाग था, उस अमृतोपमय भाग को बुद्धिमान् राजा ने कुछ सोच-विचार कर पुनः सुमित्रा को अर्पित कर दिया।[4] यज्ञ समाप्ति के पश्चात् छः ऋतुएँ बीत जाने पर बारहवें मास में चैत्र के शुक्ल पक्ष की नवमी तिथि को पुनर्वसु नक्षत्र एवं कर्क लग्न में कौसल्या ने दिव्य लक्षणों से युक्त सर्वलोक वन्दित जगदीश्वर श्रीराम को जन्म दिया-

**कौसल्याजनयद् रामं दिव्यलक्षणसंयुतम्।**
**विष्णोरर्धं महाभागं पुत्रमिक्ष्वाकुनन्दनम्॥**[5]

तदनन्तर कैकेयी ने सत्यपराक्रमी भरत को जन्म दिया, जो साक्षात् भगवान् विष्णु के पायस स्वरूप चतुर्थांश से भी न्यून भाग से प्रकट हुए।[6] इसके बाद रानी सुमित्रा ने लक्ष्मण और शत्रुघ्न को जन्म दिया। ये दोनों वीर साक्षात् भगवान् विष्णु के अर्धभाग से सम्पन्न और सब प्रकार के अस्त्रों की विद्या में कुशल थे-

**अथ लक्ष्मणशत्रुघ्नौ सुमित्राजनयत्सुतौ।**
**वीरौ सर्वास्त्रकुशलौ विष्णोरर्धसमन्वितौ॥**[7]

---

1. श्रीराम. 3.3।
2. वा. रा. 1.15.25।
3. वा. रा. 1.15.26।
4. वा. रा. 1.15.27।
5. वा. रा. 1.17.6।
6. वा. रा. 1.17.8।
7. वा. रा. 1.17.9।

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के तृतीय सर्ग में भी दशरथ के पुत्रों के जन्म का वर्णन किया गया है। यहाँ खीर से नहीं, अपितु अर्धान्नपिण्ड से रामादि की उत्पत्ति का वर्णन किया गया है।[1] पुत्रेष्टि यज्ञ की अग्नि से एक दिव्य पुरुष प्रकट हुआ। उसके हाथों में अन्नपिण्ड था उस अर्धान्नपिण्ड के खाते ही रानियों को गर्भ हो गया।[2] कुछ समय बाद तीनों रानियों के चार पुत्र उत्पन्न हुए।[3] कौसल्या से नारायण भगवान् स्वयं श्रीराम उत्पन्न हुए, जो कवियों के वाणी स्वरूप हरितवर्ण के थे-

**कौसल्यातः प्रजातोऽभूत्स्वयं नारायणः प्रभुः।**
**रामरूपेण हरितवर्णो वर्ण्यो विपश्चिताम्।।**[4]

कैकेयी के गर्भ से भरत उत्पन्न हुए, जो अपने भ्राता श्रीराम के अरुण चरण स्वरूप रक्तवर्ण के थे। सुमित्रा के गर्भ से लक्ष्मण और शत्रुघ्न उत्पन्न हुए, जो क्रमशः पीतवर्ण एवं अरुणवर्ण के थे-

**चक्रं भरतरूपेण कैकेय्या गर्भतोऽभवत्।**
**रक्तवर्णो भृशं रक्तः स्वभ्रातुः पादपङ्कजे।।**
**नागशंखे उभे जाते सुमित्रागर्भतस्तदा।**
**सम्भूयैव पीतवर्णलक्ष्मणाकृतिधारिणी।।**
**गदा शत्रुघ्नरूपेण जाता पुत्रोऽरुणाकृतिः।**
**तस्या एव सुमित्राया गर्भतो भ्रातृवत्सलः।।**[5]

### 4. सीताजन्म

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में सीताजन्म से सन्दर्भित इतिवृत्तों में कुछ भिन्नता होते हुए भी प्रधान कथावस्तु समान ही दृष्टिगोचर होती है। वाल्मीकिरामायण में बालकाण्ड के 65वें सर्ग में सीता के जन्म का वर्णन प्राप्त होता है। राजा जनक विश्वामित्र और रामलक्ष्मण का सत्कार करके उन्हें अपने यहाँ रखे हुए धनुष का परिचय देते हैं। इसी सन्दर्भ में राजा जनक कहते हैं कि "एक दिन मैं यज्ञ के लिए भूमिशोधन करते समय खेत में हल चला रहा था। उसी समय हल के अग्र भाग से जोती गयी भूमि से एक कन्या प्रकट हुई।" हल द्वारा खींची गयी रेखा से उत्पन्न होने के कारण उसका नाम सीता रखा गया-

---

1. श्रीराम. 3.16।
2. श्रीराम. 3.17।
3. श्रीराम. 3.18।
4. श्रीराम. 3.20।
5. श्रीराम. 3.21-23।

**अथ मे कृषतः क्षेत्रं लाङ्गलादुत्थिता मम।**
**क्षेत्रं शोधयता लब्धा नाम्ना सीतेति विश्रुता॥**[1]

वाल्मीकिरामायण में सीता के अलौकिक उत्पत्ति का वर्णन दो बार कुछ विस्तार पूर्वक किया गया है। कतिपय अन्य स्थलों पर भी इसके संकेत मिलते हैं। यहाँ सीता स्वयं अत्रि की पत्नि अनुसूया से अपनी जन्म की कथा बताती हैं। एक दिन जब राजा जनक यज्ञ-भूमि तैयार करने के लिए हल चला रहे थे, उसी समय एक छोटी सी कन्या मिट्टी से निकली। उन्होंने उसे पुत्री स्वरूप ग्रहण किया तथा उसका नाम सीता रखा। सीता जन्म का यह वृत्तान्त अधिकांश रामकथाओं में मिलता है-

**तस्य लाङ्गलहस्तस्य कर्षतः क्षेत्रमण्डलम्।**
**अहं किलोत्थिता भित्त्वा जगतीं नृपतेः सुता॥**[2]

प्रारम्भिक रामकथाओं में सीता के कुल परम्परा सम्बन्धी तथ्यों के अभाव के कारण अनेक प्रकार की एक दूसरी सार्थक भिन्न कथाएँ प्रचलित हो गई हैं। जनक, रावण और दशरथ तीनों सीता के पिता माने गए हैं। अतः रामकथा के विकास में सीताजन्म के वैभिन्न्य की एक अलग समस्या प्रतीत होती है। इसे सुलझाने के लिए उन भिन्न-भिन्न रूपों की प्राचीनता और सापेक्षिक महत्त्व को ध्यान में न रखने के कारण अनेक विद्वानों ने बहुत चिन्त्य प्रस्ताव किये हैं। उसके अनुसार सीता पहले दशरथ की पुत्री और राम की सहोदरी बहन मानी जाती थी। इसके बाद वह रावण की पुत्री बनाई गई है और अन्त में अयोनिजा सीता (जनक की दत्तक पुत्री) की कल्पना कर ली गई है।[3]

वाल्मीकिरामायण के गौडीय तथा पश्चिमोत्तरीय पाठों में भूमिजा सीता की जन्म कथा का परिवर्धन किया गया है। इस पाठ में यह वर्णन अधिक विस्तार से है। 'राजा जनक को कोई संतान नहीं थी। एक दिन जब वह यज्ञ की भूमि में हल चला रहे थे उन्होंने आकाश में लावण्यमयी अप्सरा मेनका को देखा और मन में सन्तानार्थ उसके साहचर्य की अभिलाषा की। उसी समय आकाशवाणी सुनाई दी जिसने उन्हें विश्वास दिलाया गया कि मेनका के द्वारा उन्हें एक पुत्री प्राप्त होगी जो सौन्दर्य में अपनी माता मेनका के समान होगी। आगे बढ़कर जनक ने भूमि से निकली हुई सीता को देखा। पुनः यह आकाशवाणी सुनाई दी- **मेनकायाः समुत्पन्ना कन्येयं मानसी तव**। अर्थात् मेनका से उत्पन्न यह कन्या तुम्हारी मानस पुत्री है।[4]

इसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के चतुर्थ सर्ग में सीताजन्म का विस्तृत वर्णन मिलता है। यहाँ भी सीता को रावण की पुत्री के रूप में भी वर्णित किया गया है। एक बार सुगन्धित पिण्डों को

---

1. वा. रा. 1.65.14।
2. वा. रा. 2.110.27
3. रामकथा उत्पत्ति और विकास, पृ. 289।
4. रामकथा उत्पत्ति और विकास, पृ. 293।

खाकर मन्दोदरी ने एक पुत्री को जन्म दिया।[1] ज्योतिषियों ने बताया कि यह कन्या रावण के मृत्यु का कारण होगी। यह सुनकर रावण कन्या को घड़े में रखकर नदी में बहवा दिया। घड़ा तैरते हुए मिथिला पहुँचा, वहीं राजा जनक योगी सदृश तपस्या कर रहे थे।[2] वे घड़े में एक सुन्दर कन्या देखकर बहुत प्रसन्न हुए। घर ले जाने की इच्छा हुई, परन्तु भयवश उन्होंने घड़े को एक वृक्ष के नीचे गाड़कर पुनः तपस्या करने लगे। सोलह वर्ष बाद तपस्या समाप्त होने पर जनक ने घड़े को खोजा, परन्तु नहीं मिला।[3] फलतः राज्य के सैनिकों के द्वारा भूमि को हल से खोदवाने पर घड़े से सोलह वर्ष की कन्या प्रकट हुई। हल के कर्षण से प्रकट होने के कारण उस दिव्य स्वरूपा कन्या का नाम सीता रखा गया-

**तत्कालमेव प्रकटो घटोऽभूत् तन्मध्य आसीच्च विलोभनीया।**
**अध्यासती पङ्कजपत्रपङ्क्तिं दिव्यस्वरूपा खलु कन्यकैका॥**
**यतोऽभवल्लाङ्गलकृष्टसीतासमुद्भवोऽस्या अत एव नाम।**
**सीतेति तस्या अभवत्प्रितेति ख्यातश्च पृथ्व्यां जनको बभूव॥**[4]

सीता जन्म-सम्बन्धी कथाएँ जो वाल्मीकिरामायण से भिन्न हैं और विशेष रूप से वे कथाएँ जिनमें रावण सीता का पिता माना गया है इन सभी कथाओं का आधार वाल्मीकिरामायण का वेदवती वृत्तान्त ही है। अतः विद्वानों का यह मत जिसके अनुसार प्रथम दशरथ की पुत्री, बाद में रावण की पुत्री और अन्त में अयोनिजा मानी गयी है सर्वथा निर्मूल है।[5]

### 5. सीता-स्वयंवर

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में सीता के स्वयंवर की कथा एक समान वर्णित की गयी है। वाल्मीकिरामायण में राजा जनक अपनी अयोनिजा पुत्री के विवाह के लिए स्वयंवर का आयोजन करते हैं। और शर्त रखते है कि पृथ्वी से प्रकट हुई मेरी कन्या विवाह योग्य हो गयी है। अपनी इस 'अयोनिजा' कन्या के विषय में मैंने निश्चय किया है कि जो अपने पराक्रम से इस धनुष की प्रत्यञ्चा को चढ़ा देगा, मैं उसी के साथ इसका विवाह करूगाँ।[6] उस अवसर पर देश-देशान्तर के बहुत से राजा सीता के स्वयंवर में आमन्त्रित किये गये थे, किन्तु किसी ने धनुष की प्रत्यञ्चा चढ़ाना तो दूर धनुष को हिला भी न सके-

---

1. तानशित्वा बभूवान्तर्वत्नी मन्दोदरी तदा।
क्रमेण सुषुवे चापि कन्यामेकां विलक्षणाम्। श्रीराम. 4.27।
2. श्रीराम. 4.35।
3. श्रीराम. 4.44।
4. श्रीराम. 4.50,52।
5. रामकथा उत्पत्ति और विकास, पृ. 302।
6. भूतलादुत्थिता सा तु व्यवर्धत ममात्मजा।
वीर्यशुल्केति मे कन्या स्थापितेयमयोनिजा।। वा. रा. 1.65.15।

नैतत्सुरगणाः सर्वे नासुरा न च राक्षसाः।
गन्धर्वयक्षप्रवराः सकिन्नरमहोरगाः॥
क्व गतिर्मानुषाणां च धनुषोऽस्य प्रपूरणे।
आरोपणे समायोगे वेपने तोलनेऽपि वा॥[1]

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के चतुर्थ सर्ग में सीता के स्वयंवर का उल्लेख किया गया है। राजा जनक ने परिणय के योग्य कन्या को देखकर सहर्ष नगर में स्वयंवर का आयोजन कर दिया।[2] यह सुनकर देश-देशान्तर के राजा मिथिलाधिपति की अनिन्द्य सौन्दर्यमयी कन्या के साथ विवाह करने मिथिला यथाशीघ्र आ गये।[3] जनक ने शर्त रखी कि जो शिव के धनुष की प्रत्यञ्चा चढ़ा देगा उसी के साथ सीता का विवाह होगा।[4] शिव के धनुष की प्रत्यञ्चा चढ़ाने की बात कौन कहे, किसी ने धनुष को उठा भी न सके-

ज्यारोपणस्यात्र तु का कथाऽऽसीन्नैकोऽपि राजन्यजनेषु शक्तः।
आसीत्समुत्थापयितुं महेशशार्ङ्गं गरीयस्त्ववशादमुष्य॥[5]

## 6. राम-सीता-विवाह

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों काव्यों में राम-सीता के विवाह का वर्णन एक सदृश ही प्रतीत होता है। वाल्मीकिरामायण में धनुर्भङ्ग के अनन्तर दशरथ को बुलाया जाता है और वह वसिष्ठ, वामदेव, जाबालि, कश्यप, मार्कण्डेय, तथा अपनी चतुरङ्गिणी सेना के साथ मिथिला आते हैं। वहाँ सीता के अतिरिक्त अन्य तीन भाईयों के विवाह भी सम्पन्न किये जाते हैं। लक्ष्मण का विवाह सीता की बहन उर्मिला से तथा भरत-शत्रुघ्न का विवाह क्रमशः जनक के भाई कुशध्वज की पुत्रियों माण्डवी-श्रुतकीर्ति से होता है।[6] विवाह के अवसर पर धर्मात्मा जनक कहते हैं कि तुम चारों भाई शान्त स्वभाव वाले हो। तुम सभी ने उत्तम व्रत का भलीभाँति आचरण किया है। ककुस्थकुलभूषण तुम चारों भाई पत्नी से संयुक्त हो जाओ-

सर्वे भवन्तः सौम्याश्च सर्वे सुचरितव्रताः।
पत्नीभिः सन्तु काकुत्स्था मा भूत्कालस्य पर्ययः॥[7]

---

1. वा. रा. 1.66.9-10।
2. तया समं संन्यवृतत्तपस्वी स्वां राजधानीं जनको नृपेन्द्रः।
   विवाहयोग्यामवलोक्य तां च स्वयंवरं संरचयाम्बभूव॥ श्रीराम. 4.53।
3. श्रीराम. 4.54।
4. स्वयंवरे शार्वमसौ न्यधत्त शार्ङ्गं तदर्थं च विधिं व्यधत्त।
   आरोपितज्यं य इदं विदध्यात् स मे तनूजां परिणेतुमर्हः॥ श्रीराम. 4.55।
5. श्रीराम. 4.56।
6. वा. रा. 1.72.1-27।
7. वा. रा. 1.72.21।

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी राम-सीता के विवाह का वर्णन मिलता है। वाल्मीकिरामायण में चारों भाईयों का एक साथ विवाह का वर्णन है, परन्तु श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में केवल धनुर्भङ्ग के उपरान्त श्रीराम-सीता के विवाह का वर्णन किया गया है-

**विदेहजां काञ्चनदेहयष्टिं शास्त्रोक्तरीत्या परिणीय रामः।**
**पुरीं स्वकीयां न्यवृतत्सुखेन प्रजाजनौघैरभिनन्द्यमानः।।[1]**

विवाह के समय राम तथा सीता की अवस्था का उल्लेख वाल्मीकिरामायण में प्राप्त होता है। वाल्मीकिरामायण के बालकाण्ड में दशरथ विश्वामित्र से कहते हैं कि राम की आयु 16वर्ष से कम है।[2] अयोध्याकाण्ड के अन्त में सीता-अनसूया संवाद के अन्तर्गत विवाह के समय सीता की अवस्था का उल्लेख किया गया है।[3] बालकाण्ड के अन्त में कहा गया है कि विवाह तथा वनवास के बीच में बहुत समय बीत गया। अरण्यकाण्ड में रावण-सीता संवाद के एक प्रक्षिप्त अंश के अनुसार सीता विवाह के पश्चात् 12वर्ष तक अयोध्या में रहीं थीं।[4]

### 7. राम-वनवास

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों काव्यों में रामवनवास का इतिवृत्त एक समान परिलक्षित होता है। वाल्मीकिरामायण में अयोध्याकाण्ड की प्रधान घटना राम का वनगमन ही है। दशरथ ने राम के राज्याभिषेक के सम्बन्ध में पहले अपने मंत्रियों के साथ परामर्श किया[5] और बाद में राजपरिषद् की अनुमति ली। यहाँ जनता की स्वीकृति का भी उल्लेख किया गया है-

**स्निग्धोऽनुनादः संजज्ञे ततो हर्षसमीरितः।**
**जनौघोद्घुष्टसंनादो मेदिनीं कम्पयन्निव।।[6]**

वाल्मीकिरामायण के अनुसार कैकेयी ने अपने दो वरों के बल पर भरत के लिए राज्य तथा राम के लिए चौदह वर्ष का वनवास दशरथ से माँग लिया था। अतः राम के वनवास का यह कारण सबसे प्राचीन और बाद में सबसे प्रामाणिक माना गया है। सीता राम के साथ वन जाने के लिए अनुरोध करते हुए आत्महत्या की धमकी देतीं हैं और यह भी कहती हैं कि 'यदि आप इस प्रकार दुःख में पड़ी हुई मुझ सेविका को अपने साथ वन में ले जाना नहीं चाहते तो मैं मृत्यु के लिए विष खा लूँगी, आग में कूद पड़ूगी अथवा जल में डूब जाऊँगी'-

---

1. श्रीराम. 4.59।
2. ऊनषोडशवर्षो मे रामो राजीवलोचनः।
   न युद्धयोग्यतामस्य पश्यामि सह राक्षसैः।। वा. रा. 1.19.2।
3. वा. रा. 1.110.33।
4. पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठः- श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, 3.47.4।
5. वा. रा. 2.1.34।
6. पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठः- श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, 2.2.18।

**यदि मां दुःखितामेवं वनं नेतुं न चेच्छसि।**
**विषमग्निं जलं वाहमास्थास्ये मृत्युकारणात्॥**[1]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी कैकेयी कुब्जा (मंथरा) की बात सुनकर राजा दशरथ के पास जाकर दोनों वरों को माँगा। दोनों वरों को सुनते ही राजा दशरथ की अकस्मात् मृत्यु हो जाती है। श्रीराम पिता की आज्ञा पालन करने के लिए सीता और लक्ष्मण के साथ वन में चले गये-

**वराविमौ वज्रनिपाततुल्यौ प्राणान्नृपस्याहरतां क्रमेण।**
**रामोऽपि सम्पूरयितुं प्रतिज्ञां पितुः प्रयातो विपिनं ससीतः॥**[2]

प्रकृत महाकाव्य में सर्वप्रथम महाराज दशरथ की मृत्यु होती है तदनन्तर सीता-लक्ष्मण सहित राम वन जाते हैं, परन्तु वाल्मीकिरामायण में पहले सीता-लक्ष्मण सहित राम वन जाते हैं। तदनन्तर श्रीराम की अनुपस्थिति में पिता दशरथ की मृत्यु होती है। जो कि वाल्मीकिरामायण से प्रकृत महाकाव्य का इतिवृत्त कतिपय अंशों में भिन्न है।

### ८. खर-दूषणवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य इन दोनों ग्रन्थों में खर-दूषण-वध रामकथा कतिपय परिवर्तन से लगभग समान वर्णित है। वाल्मीकिरामायण में लक्ष्मण के द्वारा कुरूप की गयी शूर्पणखा राम कुटीर से भागकर राक्षससमूह से घिरे हुए भयङ्कर तेजवाले जनस्थाननिवासी भ्राता खर के पास जाती है तथा वन में सीता और लक्ष्मण के साथ श्रीरामचन्द्रजी के आने और अपने कुरूप किये जाने का सारा वृत्तान्त सुनाती है। खर राम-लक्ष्मण का वध करने के लिए शूर्पणखा के साथ 14 राक्षसों को भेज देता है।[3] राम सबको मार डालते हैं तथा शूर्पणखा पुनः खर के पास लौटती है। खर अब अपने सेनापति दूषण को 14 हजार राक्षसों को एकत्र करने का आदेश देकर उन सभी के साथ राम के पास जाता है-

**चतुर्दश सहस्राणि मम चित्तानुवर्तिनाम्।**
**रक्षसां भीमवेगानां समरेष्वनिवर्तिनाम्॥**[4]

राक्षसों की सेना आते देखकर राम आदेश देते हैं कि सीता तथा लक्ष्मण पहाड़ की किसी गुफा में छिप जाएँ।[5] तदनन्तर राम अकेले ही राक्षसों का सामना करते हैं। दूषण तथा त्रिशिरा एवं उसकी

---

1. वा. रा. 2.26.19।
2. श्रीराम. 5.17
3. इति तस्यां ब्रुवाणायां चतुदर्श महाबलान्।
   व्यादिदेश खरः कुद्धो राक्षसानन्तकोपमान्॥ वा. रा. 3.18.17।
4. वा. रा. 3.21.8।
5. तस्माद्गृहीत्वा वैदेहीं शरपाणिर्धनुर्धरः।
   गुहामाश्रय शैलस्य दुर्गां पादपसंकुलाम्॥ वा. रा. 3.23.11

सेना को मार देते हैं[1] तत्पश्चात् खर और श्रीराम में भयङ्कर युद्ध होता है। खर के धनुष से छूटे हुए बाणों से श्रीराम लहूलुहान हो जाते हैं। इसके बाद धनुर्धरों में श्रेष्ठ श्रीराम खर को बाणो से यमलोक पहुँचा देते हैं-

**स पतात खरो भूमौ दह्यमानः शराग्निना।**
**रुद्रेणेव विनिर्दग्धः श्वेतारण्ये यथान्धकः।।**
**स वृत्र इव वज्रेण फेनेन नमुचिर्यथा।**
**बलो वेन्द्राशनिहतो निपपात हतः खरः।।**[2]

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी खर-दूषण युद्ध का वर्णन प्राप्त होता है। शूर्पणखा पति जिह्व के मृत्यूपरान्त वन में विचरण करने जाती है, वहाँ राम लक्ष्मण को देख कामासक्त होकर सीता को मारने दौड़ती है, तभी लक्ष्मण उसका नाक और कान काट देते हैं। इस घटना के बाद वह भ्राता खर-दूषण के पास जाती है और उन्हें राम-लक्ष्मण से युद्ध करने के लिए प्रेरित करती है। शस्त्रास्त्र व सेना के साथ युद्ध करते हैं इसके पश्चात् दोनों राम-लक्ष्मण के हाथों मारे जाते हैं-

**वैरूप्यमेवं प्रतिपादिता सोपैद् भ्रातरौ द्वौ खरदूषणाख्यौ।**
**उपेत्य वृत्तं निजगाद चापि तौ चापि योद्धुं समुपेयतुर्द्राक्।।**
**सलक्ष्मणं दाशरथिं वनान्ते सैन्येन साकं महता निजेन।**
**सहायहीनोऽपि सलक्ष्मणस् तौ सम्प्रापयत्प्रेतपुरीं स वीरः।।**[3]

वाल्मीकिरामायण में खर-दूषण के साथ त्रिशिरा भी युद्ध में मारी जाती है, परन्तु श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में केवल खर-दूषण के युद्ध में वध का वर्णन मिलता है। वाल्मीकिरामायण में केवल राम के साथ सभी का युद्ध एवं वध होता है, परन्तु श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में राम-लक्ष्मण दोनों के हाथों खर-दूषण का वध होता है।

### 9. कनक-मृग रूपी मारीचवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों महाकाव्यों में कनक मृग रूपी मारीच की कथा एक समान दृष्टिगोचर होती है। वाल्मीकिरामायण में विरूपित शूर्पणखा से खर-दूषण वध का समाचार तथा सीता के सौन्दर्य की प्रशंसा सुनकर रावण मारीच के पास जाता है। तथा उससे निवेदन करता है कि वह कनक-मृग का रूप धारण कर सीताहरण में सहायक बने।[4] मारीच इस प्रस्ताव को राम के पराक्रम के कारण ही अस्वीकार करता है। वह इस पराक्रम के विषय में दो

---

1. वा. रा. 3.26.16।
2. वा. रा. 3.29.27-28।
3. श्रीराम. 6.12-13।
4. तस्य भार्यां जनस्थानात्सीतां सुरसुतोपमाम्।
   आनयिष्यामि विक्रम्य सहायस्तत्र मे भव।। वा. रा. 3.34.13।

घटनाओं का वर्णन भी करता है। मारीच रावण को स्पष्ट शब्दों में चेतावनी देता है कि यदि वह अपने सङ्कल्प में दृढ़ रहा तो लङ्का का सर्वनाश हो जाएगा। रावण उसका सत्य परामर्श ठुकराकर मारीच को पुरस्कार स्वरूप अपना आधा राज्य प्रदान करने की प्रतिज्ञा करता है[1] और अन्त में यह धमकी भी देता है कि यदि तुम स्वीकार नहीं करते, तो मैं तुम्हारा वध कर दूँगा। इस पर मारीच जानकर कि मैं किसी भी प्रकार नहीं बच सकता, शत्रु के हाथ से विरोचित मरण चुन लेता है-

**मां निहत्य तु रामोऽसौ नचिरात्त्वां वधिष्यति।**
**अनेन कृतकृत्योऽस्मि म्रिये यदरिणा हतः॥[2]**

मारीच की स्वीकृति के तुरन्त बाद रावण उसे अपने रथ पर बैङ्गाकर जनस्थान की ओर प्रस्थान करता है। वहाँ पहुँचकर मारीच कनक-मृग का रूप धारण कर लेता है तथा सीता का ध्यान अपनी ओर आकृष्ट करता है।[3] राम और लक्ष्मण को बुलाकर सीता कनक-मृग को दिखाती हैं तथा उसे पाने के लिए अनुरोध करती हैं। इस पर राम सीता को लक्ष्मण की रक्षा में छोड़कर कनक-मृग का शिकार करने जाते हैं।[4] मारीच राम को दूर ले जाता है तथा अन्त में राम के बाण से आहत होकर अपना रूप धारण कर लेता है तथा पूर्व निश्चित योजना के अनुसार राम की वाणी का अनुकरण करते हुए चिल्लाता है- "हा सीते, हा लक्ष्मण"[5] राम मायावी राक्षस को मृत छोड़कर आशङ्का करते हुए शीघ्रता से वापस लौटते हैं-

**निहत्य पृषतं चान्यं मांसमादाय राघवः।**
**त्वरमाणो जनस्थानं ससाराभिमुखस्तदा॥[6]**

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी उपर्युक्त घटनायें समान रूप से दृष्टिगोचर होती हैं। शूर्पणखा विरूपीकरण के बाद वह लङ्का आकर अपने अपमान का प्रतिशोध लेने के लिए रावण से सीता के सौन्दर्य का वर्णन करती है और सीता के हरण करने के लिए रावण को परामर्श देती है। जिसे सुनकर रावण काममोहित हो जाता है।[7] रावण कुल के प्रमुख दैत्य मारीच को बुलवाकर कनक-मृग बनकर राम कुटीर के पास जाने का आदेश देता है-

---

1. वा. रा. 3.38.18।
2. वा. रा. 3.39.17।
3. कदलीगृहकं गत्वा कर्णिकारानितस्ततः।
   समाश्रयन्मन्दगतिः सीतासंदर्शनं तदा।। वा. रा. 3.40.20।
4. वा. रा. 3.42.45-46।
5. सम्प्राप्तकालमाज्ञाय चकार च ततः स्वरम्।
   सदृशं राघवस्यैव हा सीते लक्ष्मणेति च।। वा. रा. 3.42.14।
6. वा. रा. 3.42.21।
7. श्रुत्वा स सौन्दर्यकथाममुष्याः स्वसुर्मुखात् कामशरानुविद्धः।
   सीतां निजाङ्कानुगतां विधातुमुपायसञ्चिन्तनतत्परोऽभूत्।। श्रीराम. 6.18।

आहूय मारीचमुवाच कश्चित् स राक्षसं राक्षसजातिमुख्यः।
मारीच हे! हेममृगो भव त्वं प्रयाहि रामस्य कुटीरकं च॥[1]

उस कनक-मृग को देखकर वैदेही उसे प्राप्त करने का अनुरोध करती हैं, परन्तु राम मायावी मृग बताकर मना करते हैं। सीता के बार-बार हठ के कारण उसे पकड़ने के लिए चले जाते हैं।[2] मायावी मृग का पीछा करते हुए वन में बहुत दूर चले जाते हैं और अन्त में प्राणान्तक बाण छोड़ते ही मायावी मृग आर्तनाद करता हुआ हा जानकी चिल्लाता है और बाद में मर जाता है।[3] आर्तनाद सुनकर सीता लक्ष्मण को भाई की सहायता के लिए भेजती हैं।

## 10. सीता-हरण

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों महाकाव्यों में सीता-हरण का इतिवृत्त का निदर्शन एक समान प्राप्त होता है। वाल्मीकिरामायण में शूर्पणखा के विरूपण को सीताहरण का मूल कारण माना जाता है। विरूपित शूर्पणखा खर-सेना की पराजय देखकर लङ्का के लिए प्रस्थान करती है और रावण को जनस्थान के विनाश तथा सेना सहित खर-दूषण के वध का समाचार सुनाती है। तदनन्तर वह राम की वीरता तथा सीता के सौन्दर्य का वर्णन करके कहती है कि सीता आप के योग्य है, उसको आपकी भार्या बनाने के लिए आपके पास ले आने के प्रयत्न में मुझे विरूपित किया गया।[4] अन्त में वह रावण को सीता का हरण करने का सुझाव देती है।

कनक-मृग रूपी मारीच-वध के अनन्तर सीता मारीच की पुकार सुनकर तथा राम को संकट में समझकर लक्ष्मण से अनुरोध करने लगती हैं कि वह अपने भाई की सहायता के लिए जाएँ। लक्ष्मण पहले अस्वीकार करते हैं, किन्तु सीता के कटु शब्द तथा आत्महत्या की धमकी सुनकर वह चले जाते हैं।[5] अब रावण परिव्राजक के रूप में सीता के पास पहुँचकर उससे आतिथ्य-सत्कार ग्रहण करने के पश्चात् अपना परिचय देता है तथा सीता के सामने लङ्का की महारानी बनाने का प्रस्ताव रखता है-

बह्वीनामुत्तमस्त्रीणामाहृतानामितस्ततः ।
सर्वासामेव भद्रं ते ममाग्रमहिषी भव॥[6]

---

1. श्रीराम. 6.19।
2. श्रीराम. 6.23।
3. वनान्तरं दूरतरं गते स तस्मिञ्शरं प्राणहरं मुमोच।
येन प्रविद्धो मृग आर्त्तनादं हा जानकीति प्रविनद्य नष्टः॥ श्रीराम. 6.24।
4. तां तु विस्तीर्णजघनां पीनोत्तुङ्गपयोधराम्।
भायार्थे तु तवानेतुमुद्यताहं वराननाम्॥ वा. रा. 3.32.18।
5. वा. रा. 3.43.33-35।
6. वा. रा. 3.45.24। 

इस पर सीता का कटु उत्तर सुनकर वह अपने राक्षस रूप में प्रकट हो जाता है और जोर-जोर से कठोर वचनों में गर्जना करते हुए सीता को अपने गोंद में उठाकर रथ पर बैठाकर लङ्का की ओर प्रस्थान करता है।[1]

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी उपर्युक्त सीता-हरण से सम्बन्धित वर्णन प्राप्त होता है। प्रकृत महाकाव्य में सीता लक्ष्मण पर किसी प्रकार का दोषारोपण नहीं करतीं, मारीच का आर्तनाद सुनकर भाई की सहायता के लिए लक्ष्मण को भेजतीं हैं[2] इसी बीच अवसर पाकर रावण साधुवेष में शीघ्रातिशीघ्र राम की कुटिया के समीप आता है और असहाय सीता को अकेली देख हरण कर लङ्कापुरी ले जाता है-

**अत्रान्तरे तत्र समापतद् द्राक् लङ्केश्वरः सन्धृतसाधुवेषः।**
**सहायहीनां च जहार सीतां लङ्कापुरीं तामनयच्च भीताम्।।[3]**

## 11. राम-सुग्रीव-मित्रता

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में राम और सुग्रीव की मित्रता की प्रधान कथा प्रायः एक समान प्राप्त होती है। वाल्मीकिरामायण के अनुसार सुग्रीव राम-लक्ष्मण को देखकर तथा उनको बालि का गुप्तचर समझकर भयभीत हुए[4] और उन्होंने पता लगाने के लिए हनुमान् को भेजा-

**तौ त्वया प्राकृतेनैव गत्वा ज्ञेयौ प्लवङ्गम।**
**शङ्कितानां प्रकारैश्च रूपव्याभाषणेन च।।[5]**

हनुमान् भिक्षु का रूप धारण कर राम-लक्ष्मण के पास आते हैं और अपना परिचय देकर कहते हैं कि सुग्रीव आपकी मित्रता चाहते हैं। राम सुग्रीव की सहायता करने की प्रतिज्ञा करते हैं। तदनन्तर हनुमान् ने लक्ष्मण से सीता हरण का प्रसङ्ग सुनकर सुग्रीव की सहायता करने का आश्वासन देते हैं[6] और अपने वानर रूप में प्रकट होते हैं। इसके बाद राम-लक्ष्मण को अपने कन्धे पर बैठाकर दोनों को ऋष्यमूक पर्वत पर सुग्रीव के पास ले जाते हैं-

---

1. ततस्तां परुषैर्वाक्यैरभितर्ज्य महास्वनः।।
   अङ्केनादाय वैदेहीं रथमारोपयत्तदा।। वा. रा. 3.47.19।
2. श्रुत्वा तु तप्तायससन्निभं तं सीता समुद्वेगमपारमाप।
   सम्प्रेषयामास च लक्ष्मणं सा शीघ्रं तदीयाग्रजरक्षणाय।। श्रीराम. 6.25।
3. श्रीराम. 6.26।
4. तावृश्यमूकं सहितौ प्रयातौ सुग्रीवशाखामृगसेवितं तम्।
   त्रस्तांस्तु दृष्ट्वा हरयो बभूवुर्महौजसौ राघवलक्ष्मणौ तौ।। वा. रा. 4.1.49।
5. वा. रा. 4.2.23।
6. वा. रा. 4.4.20।

**ततः स तु महाप्राज्ञो हनुमान्मारुतात्मजः।**
**जगामादाय तौ वीरौ हरिराजाय राघवौ।।**[1]

परस्पर सम्पूर्ण घटना जानकर सुग्रीव कहते हैं कि 'यदि मेरी मैत्री आपको पसन्द है तो हाथ में सङ्कल्प लें जिससे मित्रता का बन्धन अटूट हो जाय।'[2] सुग्रीव का वचन सुनकर राम का चित्त प्रसन्न हो गया। इसके बाद सुग्रीव और राम ने प्रज्वलित अग्नि की प्रदक्षिणा की और एक दूसरे के मित्र बन गये-

**ततोऽग्निं दीप्यमानं तौ चक्रतुश्च प्रदक्षिणम्।**
**सुग्रीवो राघवश्चैव वयस्यत्वमुपागतौ।।**[3]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में सीतान्वेषण के समय राम और लक्ष्मण आराम कर रहे थे उसी समय वृक्ष की शाखा पर हनुमान् से भेंट होती है। हनुमान् सहसा श्रीराम को नारायण रूप में पहचान लेते हैं।[4] परस्पर उनमें परिचय होता है। तत्पश्चात् श्रीराम सीताहरण का वृत्तान्त बताते हैं और सहायता के लिए कहते हैं तब हनुमान् कहते हैं कि 'ऐसा ही होगा'। तदनन्तर उन्हें सुग्रीव के पास ले जाते हैं। और दोनों में परस्पर बातचीत के द्वारा ही विशेष मित्रता हो जाती है। तथा कालान्तर में और प्रगाढ़ हो जाती है-

**ओमित्युवाचाथ कविप्रवीरः सुग्रीवपार्श्वे प्रणिनाय तं च।**
**मित्रत्वमापद्यत येन तस्य समं निवासेन वनेऽत्र पूर्वम्।।**
**सम्बन्ध आभाषणपूर्वकोऽभूद् रामस्य सुग्रीवकपेश्च तत्र।**
**मैत्री च सम्बन्धवशात्प्रजाता प्रगाढतां या क्रमशः प्रयाता।।**[5]

## 12. वालिवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में वालि-वध की मुख्य कथा प्रायः एक समान मिलती है। वाल्मीकिरामायण के अनुसार राम ने वालि के विरुद्ध सुग्रीव की सहायता करने की प्रतिज्ञा की और सुग्रीव ने सीता द्वारा फेंके हुए आभरण को दिखाकर[6] सीता की खोज करवाने के लिए वचन देता है। इसके बाद सुग्रीव वालि के पराक्रम के दो उदाहरण का वर्णन करता है। तदनन्तर सुग्रीव दुन्दुभि का 'अस्थिनिचय' दिखलाता है[7] और उन सात शाल वृक्षों की ओर निर्देश करता है, जिसको बालि एक ही समय में पत्ररहित करने में समर्थ था-

---

1. वा. रा. 4.4.25
2. रोचते यदि वा सख्यं बाहुरेष प्रसारितः।
   गृह्यतां पाणिना पाणिर्मर्यादा बध्यतां ध्रुवा।। वा. रा. 4.5.12।
3. वा. रा. 4.5.16।
4. श्रीराम. 7.11।
5. श्रीराम. 7.15-16।
6. वा. रा. 4.6.9।
7. वा. रा. 4.11.46।

इमे च विपुलाः सालाः सप्त शाखावलम्बिनः।
यत्रैकं घटते वाली निष्पत्रयितुमोजसा॥[1]

इस पर राम ने सुग्रीव के दोनों परीक्षण कर बालि को युद्ध के लिए ललकारने को कहा। प्रथम युद्ध में राम दोनों भाईयों को पहचानने में असमर्थ हो गये।[2] फलस्वरूप बालि ने सुग्रीव को घायल कर भगा दिया। पुनः द्वितीय युद्ध में सुग्रीव को गजपुष्प की माला पहनायी गयी।[3] सुग्रीव का आह्वान सुनकर वालि अपनी पत्नी तारा का अनुरोध न मानकर पुनः महल से निकला, सुग्रीव से द्वन्द्व युद्ध करते समय राम ने बालि के छाती में बाण मारा और वह मूर्छित होकर भूमि पर गिर पड़ा-

ततो धनुषि संधाय शरमाशीविषोपमम्।
राघवेण महाबाणो वालिवक्षसि पातितः॥[4]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी मुख्य कथा का मूल रूप इसी प्रकार है वालि द्वारा राज्य से निकाल देने के बाद सुग्रीव हनुमान् आदि के साथ ऋष्यमूक पर्वत पर रहते हैं। वह सारी घटना राम से बताते हैं राम बालि का वध करने की प्रतिज्ञा करते हैं और कहते हैं कि तुम बालि को युद्ध के लिए ललकारो। सुग्रीव ने वैसा ही किया।[5] सुग्रीव और बालि को परस्पर द्वन्द्व युद्ध करते समय ही राम ने बालि के ऊपर प्राणान्तकारी बाण छोड़ा। फलस्वरूप राम के हाथों बालि मारा गया। तदनन्तर राम ने सुग्रीव का राज्याभिषेक किया-

वृत्ते नियुद्धे च ककुत्स्थवंश्यः शरेण वृक्षान्तरितो जघान।
सुग्रीवराजाग्रजमुग्रबुद्धिं राज्ये च सुग्रीवमथाभ्यषिञ्चत्॥[6]

### 13. लङ्कादहन

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में लङ्कादहन की मुख्य कथा प्रायः एक समान मिलती है। वाल्मीकिरामायण में अशोक वन विध्वन्स तथा लङ्कादहन की विस्तृत कथा मिलती है। राक्षसों की बल-परीक्षा करने तथा रावण का मन जानने के उद्देश्य से हनुमान् ने अशोकवन को नष्ट किया।[7] तदुपरान्त उन्होंने रावण के भेजे हुए 8हजार योद्धाओं, जम्बुमाली,[8] सात मंत्रि-पुत्रों[9], पाँच सेनापतियों[10] तथा रावण-पुत्र अक्षय का वध किया-

1. वा. रा. 4.11.47।
2. यत्रावगच्छत्सुग्रीवं वालिनं वापि राघवः।
   ततो न कृतवान्बुद्धिं मोक्तुमन्तकरं शरम्।। वा. रा. 4.12.20।
3. वा. रा. 4.12.36।
4. वा. रा. 4.16.25।
5. श्रीराम. 8.29।
6. श्रीराम. 8.30।
7. वा. रा. 5.39.14।
8. वा. रा. 5.42.15।
9. वा. रा. 5.43.14।
10. वा. रा. 5.44.36।

ततः स तु महाप्राज्ञो हनुमान्मारुतात्मजः।
जगामादाय तौ वीरौ हरिराजाय राघवौ।।[1]

परस्पर सम्पूर्ण घटना जानकर सुग्रीव कहते है कि 'यदि मेरी मैत्री आपको पसन्द है तो हाथ में सङ्कल्प लें जिससे मित्रता का बन्धन अटूट हो जाय।'[2] सुग्रीव का वचन सुनकर राम का चित्त प्रसन्न हो गया। इसके बाद सुग्रीव और राम ने प्रज्वलित अग्नि की प्रदक्षिणा की और एक दूसरे के मित्र बन गये-

ततोऽग्निं दीप्यमानं तौ चक्रतुश्च प्रदक्षिणम्।
सुग्रीवो राघवश्चैव वयस्यत्वमुपागतौ।।[3]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में सीतान्वेषण के समय राम और लक्ष्मण आराम कर रहे थे उसी समय वृक्ष की शाखा पर हनुमान् से भेंट होती है। हनुमान् सहसा श्रीराम को नारायण रूप में पहचान लेते हैं।[4] परस्पर उनमें परिचय होता है। तत्पश्चात् श्रीराम सीताहरण का वृत्तान्त बताते हैं और सहायता के लिए कहते हैं तब हनुमान् कहते हैं कि 'ऐसा ही होगा'। तदनन्तर उन्हें सुग्रीव के पास ले जाते हैं। और दोनों में परस्पर बातचीत के द्वारा ही विशेष मित्रता हो जाती है। तथा कालान्तर में और प्रगाढ़ हो जाती है-

ओमित्युवाचाथ कविप्रवीरः सुग्रीवपार्श्वे प्रणिनाय तं च।
मित्रत्वमापद्यत येन तस्य समं निवासेन वनेऽत्र पूर्वम्।।
सम्बन्ध आभाषणपूर्वकोऽभूद् रामस्य सुग्रीवकपेश्च तत्र।
मैत्री च सम्बन्धवशात्प्रजाता प्रगाढतां या क्रमशः प्रयाता।।[5]

## 12. वालिवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में वालि-वध की मुख्य कथा प्रायः एक समान मिलती है। वाल्मीकिरामायण के अनुसार राम ने वालि के विरुद्ध सुग्रीव की सहायता करने की प्रतिज्ञा की और सुग्रीव ने सीता द्वारा फेंके हुए आभरण को दिखाकर[6] सीता की खोज करवाने के लिए वचन देता है। इसके बाद सुग्रीव वालि के पराक्रम के दो उदाहरण का वर्णन करता है। तदनन्तर सुग्रीव दुन्दुभि का 'अस्थिनिचय' दिखलाता है[7] और उन सात शाल वृक्षों की ओर निर्देश करता है, जिसको बालि एक ही समय में पत्ररहित करने में समर्थ था-

1. वा. रा. 4.4.25
2. रोचते यदि वा सख्यं बाहुरेष प्रसारितः।
   गृह्यतां पाणिना पाणिर्मर्यादा बध्यतां ध्रुवा।। वा. रा. 4.5.12।
3. वा. रा. 4.5.16।
4. श्रीराम. 7.11।
5. श्रीराम. 7.15-16।
6. वा. रा. 4.6.9।
7. वा. रा. 4.11.46।

**इमे च विपुलाः सालाः सप्त शाखावलम्बिनः।**
**यत्रैकं घटते वाली निष्पत्रयितुमोजसा।।[1]**

इस पर राम ने सुग्रीव के दोनों परीक्षण कर बालि को युद्ध के लिए ललकारने को कहा। प्रथम युद्ध में राम दोनों भाईयों को पहचानने में असमर्थ हो गये।[2] फलस्वरूप बालि ने सुग्रीव को घायल कर भगा दिया। पुनः द्वितीय युद्ध में सुग्रीव को गजपुष्प की माला पहनायी गयी।[3] सुग्रीव का आह्वान सुनकर वालि अपनी पत्नी तारा का अनुरोध न मानकर पुनः महल से निकला, सुग्रीव से द्वन्द्व युद्ध करते समय राम ने बालि के छाती में बाण मारा और वह मूर्छित होकर भूमि पर गिर पड़ा-

**ततो धनुषि संधाय शरमाशीविषोपमम्।**
**राघवेण महाबाणो वालिवक्षसि पातितः।।[4]**

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी मुख्य कथा का मूल रूप इसी प्रकार है वालि द्वारा राज्य से निकाल देने के बाद सुग्रीव हनुमान् आदि के साथ ऋष्यमूक पर्वत पर रहते हैं। वह सारी घटना राम से बताते हैं राम बालि का वध करने की प्रतिज्ञा करते हैं और कहते हैं कि तुम बालि को युद्ध के लिए ललकारो। सुग्रीव ने वैसा ही किया।[5] सुग्रीव और बालि को परस्पर द्वन्द्व युद्ध करते समय ही राम ने बालि के ऊपर प्राणान्तकारी बाण छोड़ा। फलस्वरूप राम के हाथों बालि मारा गया। तदनन्तर राम ने सुग्रीव का राज्याभिषेक किया-

**वृत्ते नियुद्धे च ककुत्स्थवंश्यः शरेण वृक्षान्तरितो जघान।**
**सुग्रीवराजाग्रजमुग्रबुद्धिं राज्ये च सुग्रीवमथाभ्यषिञ्चत्।।[6]**

### 13. लङ्कादहन

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में लङ्कादहन की मुख्य कथा प्रायः एक समान मिलती है। वाल्मीकिरामायण में अशोक वन विध्वन्स तथा लङ्कादहन की विस्तृत कथा मिलती है। राक्षसों की बल-परीक्षा करने तथा रावण का मन जानने के उद्देश्य से हनुमान् ने अशोकवन को नष्ट किया।[7] तदुपरान्त उन्होंने रावण के भेजे हुए 8हजार योद्धाओं, जम्बुमाली,[8] सात मंत्रि-पुत्रों[9], पाँच सेनापतियों[10] तथा रावण-पुत्र अक्षय का वध किया-

---

1. वा. रा. 4.11.47।
2. यन्नावगच्छत्सुग्रीवं वालिनं वापि राघवः।
   ततो न कृतवान्बुद्धिं मोक्तुमन्तकरं शरम्।। वा. रा. 4.12.20।
3. वा. रा. 4.12.36।
4. वा. रा. 4.16.25।
5. श्रीराम. 8.29।
6. श्रीराम. 8.30।
7. वा. रा. 5.39.14।
8. वा. रा. 5.42.15।
9. वा. रा. 5.43.14।
10. वा. रा. 5.44.36।

स भग्नबाहूरुकटीशिरोधरः क्षरन्नसृंनिर्मथितास्थिलोचनः।
स भिन्नसन्धिः प्रविकीर्णबन्धनो हतः क्षितौ वायुसुतेन राक्षसः॥[1]

अन्त में इन्द्रजित् हनुमान् को ब्रह्मपाश से बाँधकर रावण के पास ले गया।[2] हनुमान् ने अपने को सुग्रीव द्वारा भेजा हुआ रामदूत[3] कहकर रावण से सीता लौटाने का अनुरोध किया जिस पर रावण क्रुद्ध होकर हनुमान् का वध करना चाहा, किन्तु विभीषण की आपत्ति पर उसने दण्डस्वरूप हनुमान् की पूँछ जलाने का आदेश दिया-

आज्ञापयद् राक्षसेन्द्रः पुरं सर्वं सचत्वरम्।
लाङ्गूलेन प्रदीप्तेन रक्षोभिः परिणीयताम्॥[4]

राक्षस हनुमान् की पूँछ में कपास के पुराने कपड़े लपेटने लगे जिस पर हनुमान् ने अपना आकार बढ़ाया। तब राक्षसों ने तेल डालकर हनुमान् की पूँछ में आग लगा दी और उनको नगर के चारों ओर घुमाया। सीता को जब हनुमान् की दुर्दशा का समाचार मिला, उन्होंने अग्नि से प्रार्थना की कि वह हनुमान् के लिए शीतल बन जाय।[5] अन्त में हनुमान् ने अपना शरीर पहले अधिक बढ़ाकर और बाद में घटा कर अपने को बन्धनों से मुक्त किया तथा अपना आकार बढ़ाकर विभीषण के महल को छोड़कर समस्त लङ्का को भस्म कर डाला और बाद में अपनी जलती हुई पूँछ को समुद्र में बुझाया-

लङ्कां समस्तां संदीप्य लाङ्गूलाग्निं महाकपिः।
निर्वापयामास तदा समुद्रे हरिसत्तमः॥[6]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी लङ्कादहन सम्बन्धित इतिवृत्त का वर्णन मिलता है। यहाँ लङ्कादहन की केवल मुख्य कथा अतिसंक्षेप में दृष्टिगोचर होती है। माता सीता को अभिज्ञान के लिए राम की अङ्गूठी देने के बाद लौटते समय राक्षसों ने हनुमान् की पूँछ में आग लगा दी। तब हनुमान् ने उससे सम्पूर्ण लङ्का नगरी में आग लगाकर जला दिया। जिसके कारण पूरी नगरी में हाहाकार मच गया। तदुपरान्त मानों लङ्का में विपत्ति घिर आयी हो-

निवर्तमानश्च ततः स लङ्कां दग्धात्स्वपुच्छाद्दनुजैर्नृशंसैः।
ददाह हाहाकृतमास्त येन स्वाहाकृतञ्चापि समस्तपुर्याम्॥[7]

---

1. वा. रा. 5.45.36।
2. तं मत्तमिव मातङ्गं बद्धं कपिवरोत्तमम्।
   राक्षसा राक्षसेन्द्राय रावणाय न्यवेदयन्॥ वा. रा. 5.46.52।
3. वा. रा. 5.46.59।
4. वा. रा. 5.51.5।
5. वा. रा. 5.51.27।
6. वा. रा. 5.52.17।
7. श्रीराम. 8.35।

## 14. कुम्भकर्णवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में कुम्भकर्ण-वध का इतिवृत्त एक समान दृष्टिगोचर होता है। वाल्मीकिरामायण में रावण अपनी पराजय से दुःखी होकर कुम्भकर्ण को जगाने का आदेश देता है। जिसे देखकर सभी वानर भयभीत हो जाते हैं। विभीषण राम को कुम्भकर्ण का परिचय देते हैं।[1] कुम्भकर्ण रावण के कुकृत्यों की भर्त्सना करता है। कुम्भकर्ण को देखकर सभी वानर भय के कारण भागने लगते हैं तभी अङ्गद उन्हें प्रोत्साहन देकर वापस बुलाते हैं। कुम्भकर्ण वानरों का संहार करने लगता है जिसके कारण अङ्गद भागते हुए वानरों को पुनः लौटाते हैं-

**द्रवमाणास्तु ते वीरा अङ्गदेन वलीमुखाः।**
**सान्त्वैश्च बहुमानैश्च ततः सर्वे निवर्तिताः॥[2]**

कुम्भकर्ण का मार खाकर 8हजार 7सौ वानर तत्काल धराशायी हो जाते हैं।[3] यह सब देखकर बलवान् नील ने वानर सेना को धैर्य देते हुए कुम्भकर्ण पर एक पर्वत का शिखर फेक देते हैं।[4] कुम्भकर्ण के हाथों मारे गये वानर व्यथित होकर श्रीराम के शरण में जाते हैं-

**अनेकशो वध्यमानाः कुम्भकर्णेन वानराः।**
**राघवं शरणं जग्मुर्व्यथिताः खिन्नचेतसः॥[5]**

पराक्रमी लक्ष्मण ने कुम्भकर्ण के शरीर में सात बाण मार दिये, फिर और बाण लेकर उसके ऊपर छोड़ दिये। राम और कुम्भकर्ण का भयङ्कर युद्ध होता है। राम ने पहले कुम्भकर्ण की भुजाएँ, तब उसके पैर और अन्त में उसका सिर अपने बाणों से काट दिया।[6]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी कुम्भकर्ण-वध की कथा प्रायः एक समान मिलती है। कुम्भकर्ण ने अपने शरीर को बढ़ाकर नदी का जल सात दिनों तक रोक दिया। जिससे राम की सेना जल से वञ्चित हो गयी।[7] हनुमान् भी उसी के आकार का स्वरूप धारण कर कुम्भकर्ण के पास पहुँच गये। हनुमान् ने पाद प्रहार किया, तत्काल उसी से ही कुम्भकर्ण खड़ा हो गया।[8] उसके खड़ा होते ही

---

1. वा. रा. 6.49.8।
2. वा. रा. 6.54.28
3. शतानि सप्त चाष्टौ च सहस्राणि च वानराः।
   प्रकीर्णाः शेरते भूमौ कुम्भकर्णेन पोथिताः॥ वा. रा. 6.55.6।
4. वा. रा. 6.55.15।
5. वा. रा. 6.55.34।
6. वा. रा. 6.55.123।
7. श्रीराम. 15.91।
8. सम्प्राप्तमात्रश्च स तं प्रदेशं निजं स्वरूपं प्रतिपद्य घोरम्।
   पादप्रहारं प्रददावमुष्मै यस्मात्सपद्येव स उत्थितोऽभूत्॥ श्रीराम. 15.93।

सरिता का जल बहने लगा जिसे पीकर राम की सेना पिपासा को शान्त किया। हनुमान् के पाद प्रहार से उसकी सारी योजना विफल हो जाने के कारण वह चला गया-

**कपिप्रहारश्लथसर्वकायः स्वयत्नवैफल्यविलक्षचेताः।**
**स्थानादमुष्मान्नयवित्सपद्यपचक्रमे वीरवरब्रुवः सः।।**[1]

परन्तु दूसर दिन वह पुनः उसी स्थान पर आ गया और अपनी शक्ति प्रहार से राम की सेना में भय उत्पन्न कर दिया।[2] उसे रोकने के लिए राम स्वयं उसके सामने युद्ध करने के लिए आ गये। राम ने उसके ऊपर ब्रह्मास्त्र का प्रहार किया जिससे कुम्भकर्ण मरकर पृथ्वी पर गिर गया-

**कालान्तकप्रख्यमिमं निरोद्धुं रामः स्वयं वीर उपस्थितोऽभूत्।**
**ब्रह्मास्त्रमस्मिन् मुमुचे स येन व्यसुर्दनूजो निपपात भूमौ।।**[3]

## 15. रावणवध

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों महाकाव्यों में रावण-वध की कथा कुछ परिवर्धन के साथ लगभग समान वर्णित की गयी है। वाल्मीकिरामायण में कुम्भकर्ण, नरान्तक[4], देवान्तक[5], महोदर[6], महापार्श्व[7], कुम्भकर्ण के तीनों पुत्रों कुम्भ[8], निकुम्भ[9], मकराक्ष[10] तथा रावण का पुत्र इन्द्रजित्[11] और विरुपाक्ष[12] आदि के मृत्यु के बाद रावण युद्ध के लिए आता है। विभीषण ने रावण-रथ के घोड़ों का वध किया था जिस पर रावण ने रथ से उतरकर एक शक्ति नामक बरछी को विभीषण की ओर फेंक दिया, किन्तु लक्ष्मण ने उस शक्ति को छिन्न-भिन्न कर दिया। इसके बाद लक्ष्मण ने रावण की एक दूसरी शक्ति से विभीषण को बचाया जिससे रावण ने अन्त में मय द्वारा निर्मित अमोघ शक्ति से लक्ष्मण की छाती को छेद दिया। राम ने इस शक्ति को निकालकर तोड़ दिया तथा लक्ष्मण को हनुमान् आदि की रक्षा में छोड़कर रावण को रणभूमि में भागने के लिए बाध्य कर दिया-

---

1. श्रीराम. 15.95।
2. श्रीराम. 15.96।
3. श्रीराम. 15.97।
4. वा. रा. 6.57.88।
5. वा. रा. 6.58.24।
6. वा. रा. 6.58.28।
7. वा. रा. 6.58.52।
8. वा. रा. 6.63.51।
9. वा. रा. 6.64.21।
10. वा. रा. 6.66.36।
11. वा. रा. 6.78.33।
12. वा. रा. 6.84.29।

**स कीर्यमाणः शरजालवृष्टिभिर्महात्मना दीप्तधनुष्मतार्दितः।**
**भयात्प्रदुद्राव समेत्य रावणो यथानिलेनाभिहतो बलाहकः॥[1]**

तब लक्ष्मण के पास लौटकर विलाप करने लगे, किन्तु सुषेण ने उन्हें लक्ष्मण के जीवित होने का आश्वासन दिया।[2] तदनन्तर राम द्वारा रावण का एक रथ, एक धनुष, एक कवच, हाथ काटने पर वह पुनः पूर्ववत् हो जाता है, किन्तु यहाँ क्रमशः एक के बाद एक सिर आने का उल्लेख प्राप्त होता है। बाद में मातलि के सलाह पर रावण के वक्ष में पेतामह नामक बाण से उसके वध का उल्लेख प्राप्त होता है। यह बाण राम को अगस्त्य ऋषि द्वारा प्राप्त होता है-

**रुधिराक्तः स वेगेन जीवितान्तकरः शरः।**
**रावणस्य हरन् प्राणान् विवेश धरणीतलम्॥**
**स शरो रावणं हत्वा रुधिरार्द्रकृतच्छविः।**
**कृतकर्मा निभृतवत् स्वतूणीं पुनराविशत्॥[3]**

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में रावणवध का वर्णन वाल्मीकिरामायण से कुछ अंशो में भिन्न दिखलाई पड़ता है। महाकाव्य में रावण की आत्मा गोपुत्रऋषि के आश्रम में स्थित पञ्जर में बन्द है।[4] हनुमान् और अङ्गद गोपुत्रऋषि के आश्रम पर जाते हैं-

**एवमस्त्विति ऋषौ निजवाचं प्रोक्तवत्यथ कपिः सह तेन।**
**अङ्गदेन च सहोद्युयुजे द्राग् रावणोपगमनाय हितेन॥[5]**

तत्पश्चात् गोपुत्रऋषि के साथ हनुमान् और अङ्गद लङ्कापुरी में जाते हैं। प्रस्थान से पूर्व रावण की आत्मा को भी लंङ्का में साथ ले जाने के लिए गोपुत्रऋषि से आग्रह करते हैं।[6] हनुमान् लङ्का की सीमा के नदी तीर पर पञ्जर स्थित रावण की आत्मा को भूमि में गाड़ देते हैं। तब इसके बाद राम के बाणों से रावण का वध होता है-

**रावणो वध्यकोटित्वं जगाम परमास्त्रवित्।**
**अहन्यत च तीक्ष्णाग्रैः शरै रामाभिवर्षितैः॥[7]**

---

1. वा. रा. 6.88.59।
2. राममाश्वासयन्वीरः सुषेणो वाक्यमब्रवीत्।
   न मृतोऽयं महाबाहुर्लक्ष्मणो लक्ष्मिवर्धनः॥ वा. रा. 6.89.9।
3. वा. रा. 6.97.18-19।
4. श्रीराम. 17.8।
5. श्रीराम. 17.37।
6. तत्सहैव नय पञ्जरमेतन् मा स्म शत्रुकर एतदुपागात्।
   अन्यथा महदनिष्टमृषे! नः सम्भवेदिति वचो मम विद्धि॥ श्रीराम. 17.41।
7. श्रीराम. 17.59।

## 16. रामराज्याभिषेक

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों महाकाव्यों में रामज्याभिषेक की कथा लगभग समान वर्णित की गयी है। वाल्मीकिरामायण के अनुसार रावणवधोपरान्त विभीषण का राज्याभिषेक करके पुष्पकविमान से अयोध्या वापस आते हैं।[1] हनुमान् निषादराज गुह और भरत को राम के आगमन की सूचना देते हैं-

**शृङ्गवेरपुरं प्राप्य गुहं गहनगोचरम्।**
**निषादाधिपतिं ब्रूहि कुशलं वचनान्मम॥**
**भरतस्तु त्वया वाच्यः कुशलं वचनान्मम।**
**सिद्धार्थं शंस मां तस्मै सभार्यं सहलक्ष्मणम्॥**[2]

अयोध्या में श्रीराम के स्वागत की तैयारी की जाती है और भरत के साथ सभी लोग राम की अगवानी के लिए नन्दिग्राम पहुँचते हैं।[3] तदनन्तर भरत श्रीराम को राज्य लौटाते हैं। उसके बाद जटा का शोधन करके श्रीराम ने स्नान किया। फिर सुवासित पुष्पमाला, सुन्दर अनुलेपन और बहुमूल्य पीताम्बर धारण करके आभूषणों की शोभा से प्रकाशित होते हुए वे सिंहासन पर विराजमान होते हैं-

**विशोधितजटः स्नातश्चित्रमाल्यानुलेपनः।**
**महार्हवसनोपेतस्तस्थौ तत्र श्रिया ज्वलन्॥**[4]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य के 20वें सर्ग में भी श्रीराम के राज्याभिषेक का उल्लेख मात्र किया गया है। यहाँ अनेकानेक नवीन उपाख्यानों के होते हुए भी प्रधान इतिवृत्त में किसी प्रकार का ह्रास नहीं हुआ है, बल्कि नवीन उपाख्यानों से इतिवृत्त के प्रवाह में विस्तार ही हुआ है। लङ्का में दानव पति रावण के वध के उपरान्त श्रीराम अयोध्या आते हैं। अयोध्या में अयोध्यावासियों द्वारा सम्मान किया जाता है। तदनन्तर श्रीराम का राज्याभिषेक किया जाता है जिसे देखकर सभी अयोध्यावासी आनन्दित होते हैं-

**मृधे रक्षोराजे दशमुख उपेते यमपुरीमयोध्यां श्रीरामो जनमहित आसीत्प्रतिगतः।**
**अभूत्तत्रामुष्याभिमततरकःसर्वजगतोऽभिषेको राज्ये यो जनमनसि मोदं समतनोत्॥**[5]

## 17. सीता-निर्वासन

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य दोनों ग्रन्थों में सीता-निर्वासन की मुख्य कथा

---

1. वा. रा. 6.109.20।
2. वा. रा. 6.113.4,7।
3. वा. रा. 6.115.12।
4. वा. रा. 6.116.15।
5. श्रीराम. 20.1।

प्रायः एक समान मिलती है। वाल्मीकिरामायण के अनुसार गर्भवती सीता एक दिन राम के सामने तपोवन देखने की इच्छा प्रकट करती हैं।[1] राम उन्हें अगले दिन तपोवन भेज देने की प्रतिज्ञा[2] करके अपने मित्रों के साथ बैठकर परिहास की कहानियाँ सुनते हैं।[3] संयोगवश श्रीराम सेवक भद्र से पूछते हैं कि मेरे, सीता और भरत आदि के विषय में जनता क्या कहती है?[4] तदनन्तर सीता के कारण हो रहे लोकापवाद और जनता के आचरण पर पड़ने वाले उसके कुप्रभाव का उल्लेख करते हुए भद्र कहता है कि हम जनता के लोगों को भी अपने स्त्रियों का ऐसा ही आचरण सहन करना होगा, क्योंकि राजा जैसा करता है प्रजा भी उसी का अनुकरण करती है-

**अस्माकमपि दारेषु सहनीयं भविष्यति।**
**यथा हि कुरुते राजा प्रजा तमनुवर्तते।।[5]**

यह सुनकर राम लक्ष्मण को बुलाते हैं और सीता को गङ्गा के उस पार छोड़ देने का आदेश देते हैं।[6] लक्ष्मण तपोवन दिखलाने के बहाने सीता को रथ पर ले जाते हैं और वाल्मीकि के आश्रम पर छोड़ देते हैं-

**सा त्वं त्यक्ता नृपतिना निर्दोषा मम संनिधौ।**
**पौरापवादभीतेन ग्राह्यं देवि न तेऽन्यथा।।[7]**

उसी प्रकार श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी सीता के निर्वासन का वर्णन प्राप्त होता है, परन्तु प्रकृत महाकाव्य में सीता-निर्वासन के कारण को भिन्न बताया गया है। यहाँ सीता के निर्वासन में लोकापवाद की घटना नहीं, अपितु रावण का चित्र प्रधान कारण है। अतुला नामक शूर्पणखा की पुत्री अपनी माता के अपमान का प्रतिशोध लेने के लिए सीता से मित्रता करती है और रावण का चित्र बनवाती है।[8] स्नान हेतु गये राम को आते देखकर अतुला उसी चित्र में प्रविष्ट हो जाती है-

**अतुला गमनाद्विदेहजानयनाभ्यां किल दूरतः परम्।**
**प्रविवेश निजीयमाययाऽसुरचित्रे तदभूच्च तद्वशे।।[9]**

---

1. वा. रा. 7.41.25।
2. तथेति च प्रतिज्ञातं रामेणाक्लिष्टकर्मणा।
   विस्रब्धा भव वैदेहि श्वो गमिष्यस्यसंशयम्।। वा. रा. 7.41.26।
3. वा. रा. 7.42.3।
4. वा. रा. 7.42.5, 6।
5. वा. रा. 7.42.19।
6. वा. रा. 7.44.15।
7. वा. रा. 7.46.13।
8. सरलप्रकृतिर्विदेहजाऽसुरकन्याछलनामजानती।
   त्वरितं विलिलेख राक्षसाकृतिमेषोपलखण्डके स्फुटम्।। श्रीराम. 20.18।
9. श्रीराम. 20.26।

सीता उस चित्र को मिटाने में असमर्थ होतीं हैं। परिणाम स्वरूप उस चित्र को शैय्या के नीचे छिपा देता हैं। शैय्या पर लेटते ही राम को उच्च ज्वर होने लगता है। कारण को जानने के लिए लक्ष्मण को बुलाते हैं। चित्र देख राम के मन में सीता के प्रति सन्देह और क्रोध आता है। राम सीता को दूसरे देश में ले जाकर छोड़ने की आज्ञा देते हैं-

**अपनेष्व ममाप्रियामथो वनमेनां च नय त्वमाश्रितः।**
**जहि चापि न जीविता चिरं स्थितिभाक् स्यात् प्रमदा प्रमादिनी।।**[1]

**18. सीता-पुत्रजन्म**

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य इन दोनों ग्रन्थों में सीता के दो पुत्रों का उल्लेख प्राप्त होता है, परन्तु पुत्रों के नाम में भिन्नता है। रामायण में कुश का नाम कुश के अग्रभाग के समान पवित्र होने के कारण रखा गया था तथा लव घास के अन्तिम भाग के समान शुद्ध होने के कारण रखा गया था। जिस रात शत्रुघ्न ने पर्णशाला में प्रवेश किया, उसी रात सीता ने दो पुत्रों को जन्म दिया-

**यामेव रात्रिं शत्रुघ्नः पर्णशालां समाविशत्।**
**तामेव रात्रिं सीतापि प्रसूता दारकद्वयम्।।**[2]

इसी अवसर पर शत्रुघ्न मथुरा पर विजय प्राप्त कर मार्ग में इसी आश्रम में विश्राम करते हैं। वे बारह वर्ष के पश्चात् अयोध्या जाते समय पुनः आश्रम में जाते हैं। और लवकुश के द्वारा रामचरित के वर्णनों को सुनते हैं।

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में सीता के दो पुत्रों का वर्णन प्राप्त होता है। प्रथम पुत्र का नाम मङ्कुट और दूसरे का नाम लव है। पुत्र जन्म के बाद वज्मृग ऋषि के द्वारा स्वयं जातकर्म संस्कार करने का वर्णन प्राप्त होता है-

**पुत्रस्य जातस्य च जातकर्मादिकं महर्षिः स्वयमेव चक्रे।**
**तस्मै ददौ नाम च मङ्कुटेति संवर्धयामास तमाशिषा च।।**[3]

**19. सीता-पातालप्रवेश**

वाल्मीकिरामायण एवं श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य इन दोनों ग्रन्थों में सीतापातालप्रवेश का वर्णन लगभग समान दृष्टिगोचर होता है। वाल्मीकिरामायण में महर्षि वाल्मीकि के निर्देश पर लव और कुश रामचरित सुनाते हैं। वहाँ राम अपने पुत्रों के विषय में जानकारी प्राप्त करते हैं। वे वाल्मीकि से सीता को लाने के लिए एक संदेश भेजते हैं तथा एक शपथ लेकर उसे अपनी पवित्रता सिद्ध

---

1. श्रीराम. 20.42।
2. वा. रा. 7.58.1।
3. श्रीराम. 21.19।

करने के लिए कहते हैं। सीता वहाँ आती हैं और पृथिवी से कहती हैं कि यदि वह पवित्र हैं तो वह उसे अपनीं गोद में शरण दें। शीघ्र ही पृथिवी माता प्रकट होकर सीता को अपने साथ पाताल में ले जाती हैं-

**तथा शपन्त्यां वैदेह्यां प्रादुरासीत् तदद्भुतम्।**
**भूतलादुत्थितं दिव्यं सिंहासनमनुत्तमम्॥**[1]

श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य में भी सीतापातालप्रवेश का वर्णन प्राप्त होता है। हनुमान् राम के मृत्यु का संदेश सुनाकर सीता को अयोध्या ले आते हैं। विलाप करती हुई सीता राम को धिक्कारतीं हैं। अयोध्या से जाने के लिए प्रयास करने पर सभी द्वार बन्द हो जाते हैं। तत्पश्चात् सीता के प्रार्थना करने पर पृथिवी माता स्वयं आकर सीता को पाताल लोक ले जाती हैं-

**अतीव चित्रं समभूत्तदैव पृथ्वी विदीर्णा स्वयमेव जाता।**
**विदेहजाता च ततः प्रयाता पाताललोकं प्रति लोकवन्द्या॥**[2]

इस प्रकार निष्कर्षतः कहा जा सकता है कि युग-युगान्तर पूर्व रचित मानी जाने वाली रामकथा वाल्मीकिरामायण व कलियुग के 1797 ई. के बाद रचित रामकथा रामकिएन (श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य) के कथानक में विशेष अन्तर दिखलाई नहीं पड़ता है, बल्कि महाकाव्य का मूल कथानक के कथाप्रवाह में भी कोई अन्तर नहीं है। जो उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है।

## सन्दर्भ-ग्रन्थ सूची

1. वाल्मीकिरामायणम् (समीक्षितपाङ्ग), रामकृष्ण व्यास, ओरियण्टल इन्स्टीट्यूट बड़ौदा, प्रथम संस्करण 1992 ई.।
2. श्रीमद्वाल्मीकीयं रामायणम्, पं. शिवरामशर्मा वासिष्ठ, चौखम्भा विद्याभवन, वाराणसी, 2002 ई.।
3. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्य (हिन्दी पद्यानुवाद), डॉ. सत्यव्रत शास्त्री, डॉ. मिथिलेशकुमारी मिश्र, ईस्टर्न बुक लिङ्कर्स, दरियागञ्ज, नई दिल्ली, प्रथम संस्करण 1990 ई.।
4. रामकथा उत्पत्ति और विकास, फादर कामिल बुल्के, हिन्दी परिषद् प्रकाशन, इलाहाबाद, 2012 ई.।
5. रामायणीमीमांसा, स्वामी करपात्री जी महाराज, राधाकृष्ण धानुका प्रकाशन संस्थान, वृन्दावन, मथुरा, सप्तम संस्करण 2015 ई.।
6. संस्कृत साहित्य का इतिहास, आचार्य बलदेव उपाध्याय, शारदा निकेतन, 5बी, कस्तूरबा नगर, सिगरा, वाराणसी, दशम संस्करण 2001 ई.।

• • •

1. वा. रा. 7.88.11।
2. श्रीराम. 24.45।

# 20

# 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में नाटकीय एवं संवादात्मक तत्त्व एक अनूठा प्रयोग

*कमल आनन्द*

डॉ० सत्यव्रत शास्त्री द्वारा रचित 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्'। थाइ देश में प्रचलित रामकथा का गौरवशाली संस्कृत महाकाव्य है जो आधुनिक संस्कृत महाकाव्य शृंखला में अपना विशिष्ट स्थान रखता है। किसी भी दक्षिण पूर्व-एशियाई रामायण को सरंकृत पद्य में उपन्यस्त करने का यह प्रथम प्रयास है। इसमें थाइ रामायण 'रामकियन्' को संस्कृत भाषा में 25 सर्गों के महाकाव्य के रूप में निबद्ध किया गया है, यह महनीय काव्यकृति इतिहास के उन झरोखों को खोलती है जिनसे हम दक्षिण-पूर्व के देशों में प्रचलित रामकथा के अन्तस्तल का दर्शन कर पाते हैं। इसका कलेवर अवान्तर कथाओं में अन्तर होने पर भी, वाल्मीकि रामायण का ही है।

इस महाकाव्य के कथानक निर्वहण में कवि का साहस व उदार दृष्टिकोण स्पष्ट परिलक्षित होता है। इसकी रामकथा में वहां की लोक परम्परा तथा लोककथा तत्त्व का समावेश है अतः इसमें भारतीय रामायण की आदर्शवादी एवं नैतिक प्रवृत्ति का अभाव है। रामकथाश्रित काव्यों की शृंखला में यह एक नयी कड़ी है। काव्यशास्त्रीय सिद्धान्तानुगमन में यह कृति चरमबिन्दु को स्पर्श करती है।

इस कृति के विशद वर्णन-फलक पर मनः स्थिति के मार्मिक चित्रण में नाटकीय और संवादात्मक तत्त्व उसे विशेष प्रभावशाली बनाने में सहायक सिद्ध हुए हैं। विभिन्न मनःस्थितियों के सूक्ष्मातिसूक्ष्म विवेचन में वात्सल्य, करुणा, सहनशीलता, स्पष्ट व्यावहारिकता आदि भावों के निरूपण में रस व भाव का संचार दर्शनीय बन पड़ा हैं। हृदय को आन्दोलित कर देने वाले अन्तर्द्वन्द्वों को शैली के नाटकीय एवं संवादात्मक तत्त्व अप्रयास ही गति प्रदान करते हैं और पाठकों को सहधर्मी की स्थिति में ले जाने में सर्वथा समर्थ बन पड़े हैं। भाषा, भाव व कथावृत्त की दृष्टि से उचित स्थलों पर नाटकीयता अभिनेयता तथा प्रभावोत्पादकता के कारण नाटक की सी प्रतीति देते हैं।

'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' का नाटकीय तत्त्व विविध भावों को प्रकट करता हुआ बहुत ही

मार्मिक बन पड़ा है। इस काव्य के मानवीय सम्बन्धों के विभिन्न प्रसंगों में इसकी विलक्षणता दर्शनीय है। पिता–पुत्र सम्मिलन के प्रसंगों में वात्सल्य को अभिनीत करने वाले विशेष हाव–भाव इस तत्त्व को परिमार्जित करते हैं। पति–पत्नी के सम्मिलन की कोमलता का मौन मानव हृदयस्थ भावों को मुखर कर, नेत्रों से उसे अभिनीत कर देने का अति मनोहर स्थल भी ऋवि की इस कृति में अंकित है। राम को वर्षों पश्चात् देखती हुई सीता की मन:स्थिति तरंगों पर थिरकती राजहंसी की भांति निरूपित करने वाली कवि की भाषा ने कुशल निर्देशक की तरह सीता से अत्यन्त कोमल अभिनय करवाया है, जिसमें वह वहां न खड़ी को सकती है और न वहां से जा सकती है। काव्य में कोमल भावों को अभिनय के स्तर तक का प्रस्तुत करने का यह स्थल कालिदास के कुमारसम्भवम् की पार्वती की मनोदशा का स्मरण कराता है। कालिदास की पार्वती 'न ययौ न तस्थौ' थी तो डॉ० सत्यव्रत की सीता "स्थातुं न शक्ता न च वा प्रयातुम्" है–

**दृष्ट्वा तु रामं समुपस्थितं स्वे**
**साक्षात्कुटीरे जनकात्मजा सा।**
**स्थातुं न शक्ता न च वा प्रयातुं**
**गता तरङ्गेष्विव राजहंसी।**[1]

लव–मंकुट को राम के साथ अयोध्या भेज कर सीता की मनोदश में भी नाटकीयता का सुन्दर समावेश हृदयार्द्र करने में समर्थ है। सबाष्पनेत्रा सीता की दयनीय स्थिति पाठकों को सबाष्पनेत्र बना देती है। इस कोमल प्रसंग में भी भाषा, पात्र के माध्यम से अभिनयकला की सूक्ष्म एवं कोमल वीथियों से होती हुई मनोभावों के कपाट खोल देती है। कवि की इस विधा का परिचय निम्नांकित पद्य से मिल जाता है–

**एवं विनिश्चित्य सुतौ ततः सा**
**विसर्जयामास सबाष्पनेत्रा।**
**कुटीरकद्वारि च संस्थिता तौ**
**ददर्श यान्तौ जनकेन साकम्।।**[2]

हनुमान्–मच्छानु के भीषण युद्ध के पश्चात् एक दूसरे को देख पारस्परिक साम्य से विस्मित उन दोनों के वर्णन में भी नाटकीय तत्त्व का सुन्दर परिवेश बन गया है। दोनों का एक दूसरे को देखना, दोनों का आकृति–साम्य को देख आश्चर्यचकित और विस्मित होना आदि उपक्रम नाटकीयता की तीव्र प्रभावोत्पादकता एवं रोचकता के परिचायक है–

**अन्योऽन्यमालोकयतां तदा तौ**
**साम्यं मिथस्तौ समपश्यतां च।**

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 23, पद्य 1, पृ० 193,
2. वही सर्ग 23, पद्य 44, पृ० 201

भूयोऽप्यतो विस्मयमीयिवांसौ
सम्भाषणे प्रावृततां ततश्च।।[1]

हनुमान्-मच्छानु के मिलन से पिता-पुत्र के प्रेमार्द्र सम्बन्ध की उद्भावना में नाटकीय तत्त्व की विलक्षण अभिव्यक्ति हुई है। पिता का पुत्र के प्रति वात्सल्य और पुत्र का पिता के प्रति आदर तथा उनकी पारस्परिक आकस्मिक प्राप्ति के हर्ष के द्योतक भाव, चुम्बन, आलिंगन, शिर-चुम्बन, प्रणाम, व्रीडा आदि का सुन्दर विनियोग भाषा से अत्याकर्षक बन पड़ा है। काव्य में हृद्गत भावों की अभिव्यक्ति की अति मनोहर नाटकीय झलक निम्नांकित पद्यों में मिलती है:-

क. प्रभो! विचित्रैव तवाऽस्ति माया
ऽकस्माद्यया सङ्गमिताविह स्वः।
इत्येवमुक्त्वा स बभूव तूष्णीं,
कपिः प्रहर्षाश्रुभराविलाक्षः।।[2]

ख. पादौ च पस्पर्श गुरोः प्रवीरः
क्षमामिमं चापि भृशं ययाचे।
अज्ञानहेतोर्बहु कर्म लोके
ऽनौचित्यपूर्णं क्रियते जनेन।।[3]

ग. उत्थाप्य तं वानरवीरमुख्यः
शिरस्युपाघ्राय च वीरवर्यम्।
वात्सल्यभाराकुलितान्तरङ्गः
पुनः पुनः सस्पृहमालिलिङ्ग।।[4]

घ. व्रीडावनम्रः स च तं विनम्र-
भावेन भूयो विनिबद्धभावः।
अतर्कितावाप्तदीयसङ्ग
समालिलिङ्ग प्रणनाम चापि।।[5]

संवादात्मकता की अद्भुत क्रीड़ा 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् में अत्यन्त मनोहर बन पड़ी है। कवि द्वारा प्रयुक्त यह तत्व पूर्णतः अभिनव न होते हुए भी विशेष महत्त्वपूर्ण है। प्राचीन कवियों कालिदास, भारवि, माघ आदि ने इस तत्त्व को अपने अपने काव्यों में प्रयुक्त तो किया है परन्तु

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 13, पद्य 39, पृ० 90
2. वही सर्ग 13, पद्य 50, पृ० 92
3. वही सर्ग 13, पद्य 53, पृ० 92
4. वही सर्ग 13, पद्य 54, पृ० 93
5. वही सर्ग 13, पद्य 55, पृ० 93

उनका यह प्रयोग विरल तथा संक्षिप्त है। जबकि कवि ने इस प्रयोग को अभिनव दिशा प्रदान कर, इसे विभिन्न कृतियों में पूरे के पूरे सर्गों में प्रयुक्त कर, उन्हें संवाद की रोचकता से विलक्षण बना दिया है। इन संवादों की अद्भुत प्रवाहमयता तथा भावप्रांजलता ने भाषा को अधिक सुन्दर, समुज्ज्वल व आकर्षक बनाया है। तर्क से अनुमोदित ये संवाद कथानक के कुछ पक्षों को अधिक स्पष्ट करते हुए, पात्रों की कई समस्याओं के समाधान–साधन भी बने हैं कविकर्म की यह विशेषता विभिन्न पात्रों के मानसिक द्वन्द्वों को अभिव्यक्त करती हुई भाषा में अगाध सजीवता का समावेश करती है।

पात्रों की विभिन्न मनोदशाओं, सिद्धान्तों तथा उपक्रमों को छोटे छोटे प्रसंगों में गुम्फित करने वाले संवाद 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में आद्यन्त विकीर्ण हैं। कहीं वे कोमल भावनाओं को प्रतिबिम्बित करते हैं, तो कहीं ओज व तेज को और कहीं हृदय को छू लेने वाली अथाह गहराइयों का अनुभव कराते हैं। कतिपय काव्यांश दो पात्रों को आमने सामने प्रस्तुत न करते हुए भी, पारस्परिक प्रत्यक्ष संवाद का बोध कराने में सक्षम है। अधिकांश प्रसंगों में ये स्वत: उच्चरित संवाद है। दूसरा पात्र अप्रत्यक्ष रूप से काव्य कलेवर में उपस्थित रहता है, काव्यमंच पर नहीं। पाठक के मनस्पटल पर विराजमान यह पात्र संवादविशेष को ग्रहण करने में सर्वथा समर्थ है। कवि की यह संवाद विधा अपने ही प्रकार का विनियोजन करती बहुत रोचक बन पड़ी है।

'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में पारिवारिक तथा मानवीय सम्बन्धों की विभिन्न छवियों को निरूपित करने वाले संवादों की भी महत्त्वपूर्ण भूमिका है। हृद्गत भावों, संकल्पों तथा अन्तर्मन्थनों की गाथा को अपने में समेटे ये संवाद अत्यन्त प्रभावपूर्ण हैं। पिता–पुत्र सम्बन्ध की कोमलता को 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में हनुमान्–मच्छानु संवाद के माध्यम से निरूपित किया गया है। पिता–पुत्र का एक दूसरे को न जानते हुए भीषण द्वन्द्वयुद्ध करना और अपने अपने शौर्य को प्रदर्शित करना, दोनों में किसी का भी पराजित न होना और पारस्परिक सादृश्य को देख विस्मयाभिभूत हो वार्तालाप प्रारम्भ करना आदि कुछ ऐसे घटनाक्रम हैं, जो पिता–पुत्र संवाद के लिये अत्यन्त सहज परिवेश उपस्थित करते हैं। हनुमान्–सुवर्णमत्स्या का पुत्र मच्छानु, जन्मोपरान्त पाताल–नरेश मैयराब द्वारा पुत्र रूप में स्वीकार कर लिया गया था। अत: वह पाताल लोक के संरक्षक का कार्य बड़ी निष्ठा से करने में संलग्न था। यह संवाद हनुमान्–मच्छानु दोनों की कर्त्तव्यनिष्ठा पर प्रकाश डालता है। दोनों की वीरता एक दूसरे को आश्चर्यचकित करती है। कवि की उर्वर कल्पना ने पिता–पुत्र सम्मिलन की यह पृष्ठभूमि उपस्थित कर, कथानक में कौतुक का सन्निवेश किया है जिससे घटनाक्रम तीव्रता से आगे बढ़ता चला गया है। इस स्थिति में संवाद का समावेश रोचकता को बढ़ाता है। यह कवि के संवादों की विशेषता है कि वे कथानक के प्रवाह में अवरोध प्रस्तुत नहीं करते, प्रत्युत उसे गति व रुचि प्रदान करते हैं। यह संवाद सहज सरल वार्तालाप से प्रारम्भ होकर, पिता–पुत्र के वत्सल सम्बन्ध को प्रतिष्ठापित करता हुआ दोनों की आह्लादक मन:स्थिति का परिचय देता है–

क. संरक्षकं पद्मसरोवरस्य
पप्रच्छ तावद्धनुमान् युवानम्।
को वा भवान् कस्य सुतः कथं च
पराक्रमोऽदृष्टचरो जगत्याम्।[1]

ख. त्वं मे सुतो वीर! पिता तवाहं
लोके हनूमानहमेव पुत्र।
त्वद्दर्शनेनैव सुतृप्तमेहि
मह्यं परिष्वङ्गसुखं प्रदेहि।।[2]

इस संवाद से एक बात विशेष स्पष्ट होती है कि पुत्र मच्छानु माता-पिता द्वारा त्याग दिये जाने पर भी उन्हीं के गुण व शक्ति का उपासक है। वह वायुपुत्र हनुमान् तथा दनुजपुत्री सुवर्णमत्स्या की सन्तान होने में गर्व का अनुभव करता है और उन दोनों की शक्ति उसके बल व साहस का सम्बल है। उसका यह स्वाभिमान, सम्मान, बल, व आत्मविश्वास उसके निम्नांकित संवादांश में स्पष्ट झलकता है-

न मे पुरः स्थातुमिहात्र शक्तः
शक्तोऽपि लोके क्व भवान् पुनस्तु।
वायोर्दशास्यस्य च भीषणे द्वे
शक्ती स्थिरे स्तो मयि विद्धि तावत्।।[3]

हनुमान्-असुरफद् संवाद भी पिता-पुत्र सम्बन्ध की कोमलता तथा पुत्र के पिता के प्रति प्रगाढ़ आदर सम्मान को परिलक्षित करता है। निम्नांकित संवादांश दोनों के पारस्परिक स्नेहिल कोमल भावों को भाषा के माध्यम से सुतरां व्यक्त करने में समर्थ है। पुत्रप्राप्ति से कृतकृत्य हुए पिता के भाव हृदय को छू लेने और पिताप्राप्ति पर पुत्र को असीम हर्ष से रोमांचित करने में सर्वथा समर्थ है-

क. अतर्कितं रत्नमिवास्ति पुत्र-
रत्नं मया लब्धमिहाद्रिशृङ्गे।
सद्यः फलं मे तप इत्यनेन
हर्षप्रकर्षो हृदि मे न माति।।[4]

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 13, पद्य 40, पृ० 90
2. वही सर्ग 13, पद्य 47, पृ० 91
3. वही सर्ग 13, पद्य 45, पृ० 91
4. वही सर्ग 19, पद्य 36, पृ० 152

ख. ममेष्टदेवोऽसि पिता मम त्वं
'मनोरथानामतटप्रपातः'।
त्वद्दर्शनेनैव कृती तथापि
गुर्वत्र कार्यं प्रतिपादयामि।[1]

पति–पत्नी सम्बन्ध की पारस्परिक संवेदना, मान तथा अधिकार का परिचायक प्रसंग राम–सीता संवाद में उपनिबद्ध है। इस संवाद की अपनी पहचान है कि राम कोमलातिकोमल भावों को प्रस्तुत करते हुए सीता के प्रति किये गये अपने दुर्व्यवहार की क्षमायाचना करते हैं और सीता कठोरातिकठोर भावों में आहत मान को परिलक्षित करती है। राम की कोमलता और मानिनी सीता की कठोरता का प्रभावोत्पादक अंकन इस संवाद की विशेषता है। प्रस्तुत है इस कोमल–कठोर संवाद के कतिपय अंश–

क. तन्मेऽपराधं सुमुखि! क्षमस्व
क्षमाधना त्वं सुतरां क्षमेव।
लोकेऽत्र को नाम न नापराध्येद्
दोषाः प्रकृत्या प्रकटीभवन्ति।।[2]

ख. त्वदेकचित्तोऽस्मि न रोचतेऽन्यत्
किञ्चित् समस्ते नृपवैभवेऽपि।
शून्या दिशो भान्ति जगच्च शून्यम्
शून्यस्य मे सर्वत एव शून्यम्।।[3]

ग. त्वां नेतुमद्याहमुपस्थितोऽस्मि
पुरीमयोध्यामुपयाहि तां त्वम्।
प्रासादशोभा भव मे पुनस्त्वं
मम प्रसादं च विवर्धयस्व।।[4]

मानिनी सीता की आहत मार्मिक स्थिति का आभास उसकी सशक्त कटूक्तियों में स्पष्ट परिलक्षित होता है। राम के संवादों में यदि कोमलता है तो सीता के वचनों में कटुता है। मनोवैज्ञानिक दृष्टिकोण से यह संवाद पति–पत्नी के कोमल सुदृढ़ सम्बन्ध की नींव विश्वास का अति सूक्ष्म पर्यालोचन करता है। पति का पत्नी में विश्वास–अभाव तथा शंका पत्नी के अन्तर्मन को मथ देती है, जिसकी तीव्र प्रतिक्रिया कटुता ही होती है। सीता के अन्तर्मन की व्यथा उसके

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 10, पद्य 39, पृ० 153
2. वही सर्ग 23, पद्य 14, पृ० 195
3. वही सर्ग 23, पद्य 19, पृ० 196
4. वही सर्ग 23, पद्य 17, पृ० 196

संवादों में उपनिबद्ध कर कवि ने पुरुष व नारी का मनोवैज्ञानिक विश्लेषण प्रस्तुत किया है। उल्लेखनीय तथ्य है कि कवि के ये संवाद युगप्रभाव के भी सूचक हैं। सीता के संवादों में आधुनिक जागरूक नारी की प्रतिच्छाया स्पष्ट अंकित है। जीवन के कटु अनुभवों ने सीता को पति की भर्त्सना करने का साहस तो दिया ही, साथ में अपनी निर्दोषता का आभास करवाने का आत्मविश्वास भी प्रदान किया। सीता के संवाद के कतिपय अंश इस के ज्वलन्त प्रमाण है–

**क. जीवामि दैवादहमद्य राजन्।**
**मृता त्वहं त्वत्कृत आसमेव।**
**मृतां गृहाणैव तु मां त्वमद्य**
**त्वया मया किं करणीयमस्ति।।**[1]

**ख. एकाकिनी त्वत्र वनेऽहमासं**
**दीर्घाणि यावद्दश हायनानि।**
**चारित्र्यमालम्ब्य कुतो न शङ्का**
**तवाऽस्ति मां यत्सह नेतुमिच्छा।।**[2]

संवादात्मक पुट का चरमोत्कर्ष 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' के विभिन्न सर्गों में दृष्टिगोचर होता है। ये संवाद पात्रों की व्यक्तिगत विशेषताओं को प्रकाशित करते हैं जो उनकी मन:स्थितियों, भावों व तर्कों से बहुत प्रभावोत्पादक बन पड़े हैं। सर्ग 9 का राम-रावण संवाद, सर्ग 17 का हनुमान्-ऋषि गोपुत्र संवाद, सर्ग 12 का हनुमान्-सुवर्णमत्स्या संवाद विशेष उल्लेखनीय हैं। इनसे कथानक में नई स्पष्टता तथा पात्रों की कई समस्याओं के समाधान में सहायता मिली है। ये सभी संवाद सहज, सरल सुन्दर भाषा में गुंथे हुए हैं और जीवन के कई सत्यों, सिद्धान्तों व नियमों को उजागर करते हैं।

राम-रावण संवाद कथानक में गति व रोचकता प्रदान करने के साथ-साथ राम के सच्चरित और रावण की प्रपंचात्मक कुप्रवृत्ति को परिलक्षित करता है। रावण का शुक्रसार नाम गुप्तचर को राम-शिविर में, वहां की गतिविधियों को जानने की इच्छा से भेजना, शुक्रसार का विभीषण द्वारा पहचाना जाना और मार-पिटाई से उसकी दुर्गति के वर्णन में घटनाओं की आपा-धापी कथानक में प्रवाह की सूचक है। परन्तु कवि की संवादात्मकता की रोचकता भाषा में अपूर्व प्रभाव उत्पन्न करने में सक्षम हुई है। जब राम को हतोत्साहित करने के लिये रावण साधु-वेष धारण कर स्वयं राम-शिविर में उपस्थित होता है तो राम-रावण का संवाद कथा में एक नई स्फूर्ति तथा गति प्रस्तुत करता हुआ, जीवन के कटुसत्यों को सूक्तियों में गुम्फित कर प्रांजल साहित्यिक परिवेश को जन्म देता है। राम संवाद का निम्नांश उसके चरित्र की पवित्र विचारधारा को सूचित करता है–

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 23, पद्य 22, पृ० 197
2. वही सर्ग 23, पद्य 26, पृ० 197

कुतो भवानत्र मदीयभाग्यात्
प्राप्तोऽस्ति सम्भावयितुं स्वयं माम्।
तपस्विनां दर्शनमेव पुण्यं
तेषां गिरः पुण्यतरास्ततोऽपि।।[1]

राम के सज्जनसेवा उत्सुक व्यक्तित्व की विनम्रता उसके कथन में झलकती है–

सम्भावनां वर्धयितुं मदीया–
माख्यातु मां किङ्करणीयमस्ति।
मया नियोगक्रिययोत्सुकेन
सेवा सतां सत्फलदायिनी स्यात्।।[2]

ये संवाद कोरे वार्तालाप नहीं हैं। कपटी रावण की कुचालें और कुवृतियां उसके संवादों में स्पष्ट परिलक्षित हैं। रावण का मिथ्याभिमानी स्वभाव उसकी आत्मश्लाघा में प्रतिबिम्बित है। कवि की संवाद शैली की यह अनूठी पहचान है कि पात्रों के वचन उनकी चरित्रगत विशेषताओं का सशक्त निरूपण करते हैं। उदाहरणरूप में प्रस्तुत हैं रावण के वचन–

त्वां राम तस्मात्परिबोधये मा
दशास्यवह्नौ शलभायितो भूः।
त्रैलोक्यजेता क्व स राक्षसेन्द्रैः
परीवृतस्त्वं क्व च वानरैर्भोः।।[3]

दुःसाहसं त्वं त्यज यहि चापि
भ्रात्रा समं काननमेव भूयः।
विवेकिनो नो सहसा क्रमन्ते
पथा ध्रुवं येन भवेद्विनाशः।।[4]

रावण–विनाश का दृढ़ संकल्प राम के अदम्य साहस का प्रतीक है। परस्त्री का अपहरण करने वाले रावण को दण्ड देने का प्रयोजन उसके क्षत्रियत्व के कर्त्तव्य को सूचित करता है। राम–रावण संवाद में राम के निम्नांकित वचन उसके दृढ़संकल्प तथा चारित्रिक बल को निरूपित करने में सफल हुए हैं–

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 9, पद्य 43, पृ० 58
2. वही सर्ग 9, पद्य 44, पृ० 58
3. वही सर्ग 9, पद्य 48, पृ० 59
4. वही सर्ग 9, पद्य 51, पृ० 59

क. चापद्वितीये मयि युध्यमाने
स्थातुं ममाग्रे न भवेदलं सः।
एकैकशः कर्तायितास्मि तस्य
तीक्ष्णैर्दशास्यानि शरैरहं द्राक्।।[1]

ख. किं वा बहूक्तेन मदीय एष
दृढोऽस्ति सङ्कल्प इति प्रजानन्।
न मामतश्चालयितुं समर्थो
भवाञ्शिलौघं पवनो यथैव।।[2]

हनुमान्-सुवर्णमत्स्या संवाद में सुवर्णमत्स्या की योजनकर्म दक्षता, बड़ों की आज्ञा पालन का सदुपदेश, शत्रुकर्म का विफलीकरण तथा आत्मसुरक्षा की नीति के सशक्त स्वर मुखरित हुए हैं। कवि के भाषा कौशल ने इन संवादों को सुन्दर सूक्तियों में गुम्फित कर उन्हें अधिक प्रभावपूर्ण बना दिया है। अर्थान्तरन्यास की छवि तथा भाषा सौन्दर्य इन संवादों की निजी पहचान है–

क. एते मदादेशवशात्प्रवृत्ताः
पितुर्ममादेशवशादहं च।
कुर्वे तथाऽहं स यथाऽऽदिशन्माम्
'आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया।'।।[3]

ख. तदेव तावद्विदधामि भद्र।
रक्षात्मनो नो भृशमेषणीया।
स्वरक्षणान्नास्ति परो हि धर्मः
स एव तावत् परिपाल्यतेऽत्र।।[4]

इन संवादों की वर्ण स्फुटता, अर्थगर्भिता, तथा रोचक हृदयावर्जिता चमत्कृत कर देती है। सुवर्णमत्स्या के निम्नांकित संवादांश में शत्रुविफलीकरण की योजना वाक्य-विन्यास में ही झलकती नजर आती है–

परस्सहस्त्रैर्निजमत्स्यसैन्यैः
क्षिप्ताः शिला यत्नवशेन वार्धौ।

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 9, पद्य 52, पृ॰ 59
2. वही सर्ग 12, पद्य 20, पृ॰ 76
3. वही सर्ग 12, पद्य 25, पृ॰ 77
4. वही सर्ग 12, पद्य 25, पृ॰ 77

उद्धारमुद्धारमपाकरोमि
यत्नं च वोऽहं विफलीकरोमि।।[1]

हनुमान् का तर्कसंगत संवाद सुवर्णमत्स्या का हृदय–मन्थन करने में समर्थ है। रावण के अनाचार का आभास करवाने वाला, यथोचित कार्य के लिये प्रेरित करने वाला, नारी को नारी हृदय की वेदना का अनुभव करवाने वाला यह संवाद स्वस्थ विचारधारा का उद्घोषक है। इस संवाद के माध्यम से कवि ने विवेकशीलता तथा आचारसंहिता को प्रतिपादित कर अपनी काव्यशैली में अर्थगाम्भीर्य तथा रोचकता का संचार किया है। कवि के संवाद यथोचित कार्यवृत्ति तथा विचारशक्ति के प्रतिपादक सिद्धान्तों का निरूपण करने में सर्वथा समर्थ हैं। हनुमान् के निम्नांकित वचन उसकी तर्कशक्ति को परिलक्षित करते हैं–

क. श्रीरामपत्नीमहरत् पिता ते
छलेन साध्वीं धृतसाधुवेषः।
अधर्म्यमाचारविवर्जितं च
कार्यं कृतं तेन जघन्यमेतत्।।[2]

ख. अकीर्तिरेतेन जगत्त्रयेऽस्य
च्छलेन दारान् हरतोऽपरस्य।
वेदार्थविज्ञोऽप्यपवित्र एष
आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः।।[3]

हनुमान्–सुवर्णमत्स्या संवाद का चरमोत्कर्ष तो सुवर्णमत्स्या के निम्नांकित वचनों में मुखरित हुआ है, जब वह हनुमान् के तर्कसंगत कथन से क्षणभर के लिये गूढ़ विचारों में खो गई थी और उचित–अनुचित के मन्थन से उद्वेल्लित हो उठी थी। परन्तु हनुमान् के कोमल सद्विचारों से उसका यह मन्थन समाप्त हो गया और पिता के अनुचित कृत्य ने उसके नारी हृदय को नारी की वेदना का आभास करवा, उसे हनुमान् की बात मानने तथा उसकी सफलता की कामना को तत्पर कर दिया–

क. नार्यस्मि नारीहरणं बलेन
च्छलेन वा नैव समर्थयेय।
कष्टाय तस्यै प्रियविप्रयोगः
पतिर्हि नार्यै परमेश्वरोऽस्ति।।[4]

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 12, पद्य 22, पृ० 76
2. वही सर्ग 12, पद्य 31, पृ० 78
3. वही सर्ग 12, पद्य 32, पृ० 78
4. वही सर्ग 12, पद्य 36, पृ० 79

ख. सज्जाऽस्मि कर्तुं वचनं त्वदीयं
सर्वेऽनुगा मे विरता भवन्तु।
स्थाने स्थिताः सन्तु शिलास्तवैताः
सिद्धोऽस्तु ते भद्र! मनीषितोऽर्थः।।[1]

हनुमान्-वीरक्वना संवाद भी हनुमान् तथा पाताल नरेश मैयराब की बहन वीरक्वना के चरित्र की कोमल पंखुड़ियों को खोलता है। पाताल में प्रवेश करते ही अनुसरण कर वहां पहुंचना और सहायता का हाथ बढ़ाना उसके कोमल स्वभाव का प्रतीक है। बजरंगबली हनुमान् के कोमल पक्ष को परिलक्षित करने में इस संवाद की महत्त्वपूर्ण भूमिका है। निम्नांकित वचन उसके संवदेनशील स्वभाव का सुतरां दिग्दर्शन कराते हैं-

त्वत्क्रन्दनाकृष्टमना उपेत-
स्त्वामत्र भद्रे! वद तत्र हेतुम्।
मदीयसाध्यं यदि किंचन स्याद्
ध्रुवं तदर्थं प्रयतिष्य एव।।[2]

यह संवाद वीरक्वना के मातृत्व तथा पुत्र के प्रति गहन आसक्ति को परिलक्षित करने में सफल है। पुत्रनाश का भय मां के हृदय को कितना आंतकित और आशंकित कर देता है, यह वीरक्वना के निम्नलिखित वाक्य स्पष्ट करने में समर्थ हैं-

प्राणा यदा संशयमापतेयुः
सुतस्य का नाम तदास्ति माता।
दीर्येत यस्या हृदयं न भ्रद!
पुत्रस्य शोको ह्यविषह्य एव।।[3]

कवि ने इस संवाद के माध्यम से दानवों की तामसिक वृत्ति, जघन्य पापों एवं अत्याचारों को भी परिलक्षित किया है। उनका तमस अपनी बहन के मातृत्व को भी जघन्य कालिमा से आवृत कर लेता है। राम (नारायण) तथा वीरक्वना-पुत्र वैयविग, देव तथा दानव, दोनों ही उनकी नृशंसता का लक्ष्य बना कर प्रस्तुत किये गये हैं। वीरक्वना का यह संवाद उसकी व्यथा तथा मैयराब की क्रूरता को प्रतिपादित करने में सर्वथा समर्थ है-

कुल्येव दीर्घाकृति कुण्डमत्र
दन्दह्यमानं ज्वलितेन्धनेन।

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 12, पद्य 38, पृ० 79
2. वही सर्ग 14, पद्य 14, पृ० 98
3. वही सर्ग 14, पद्य 17, पृ० 99

वाष्पावलिं मद्रतवाष्पतुल्या–
मुन्मुञ्चति क्रूरहृदः प्रतीकम्।।[1]

इस प्रसंग में मैयराब–हनुमान् संवाद के उत्तर–प्रत्युत्तर कवि की सशक्त भाषा के सुन्दर प्रमाण है। मैयराब तथा हनुमान् का निम्नोल्लिखित संवाद उल्लेखनीय है–

मैयराब –

क. अपेहि तत्त्वं प्रददामि तेऽहं
भिक्षामसूनां नहि मे प्रियास्ते।
पात्रं दयाया असि नैव तिर्यग्–
योनिं गता मे प्रतिरोधमर्हाः।।[2]

हनुमान् –

ख. सञ्जातमात्रोऽपि सहस्त्ररश्मे–
रास्वादनायोत्प्लुत आसमद्धा।
फलाभिसन्धिं प्रविधाय तस्मिन्
शौर्यस्य गाथां विवृणोति मे तत्।।[3]

कवि ने कथानक के तीव्र घटनाक्रम में संवादों के समावेश से पात्रों की चरित्रगत विशेषताओं को उद्घाटित करने का कार्य किया है। इन संवादों के माध्यम से विभिन्न पात्र अपनी मनोवृत्तियों, व्यथाओं, क्रियाओं एवं शक्ति–बल आदि को प्रस्तुत करने में सफल हुए हैं। घटना–बहुल कृति में पात्रों की विविधता और बहुलता को सशक्त स्वरूप देने में ये संवाद बहुत सहायक सिद्ध हुए हैं। पाताल में राम को ढूंढने का कठिन कार्य कवि ने बड़ी कुशलता से वीरक्वना–हनुमान् संवाद के माध्यम से सिद्ध किया है। पारस्परिक सहायता से दोनों की समस्या का समाधान कर दिया गया है। हनुमान् मैयराब का नाश कर राम तक पहुंच गये, वैयविग नृशंस मामा के हाथों बच गया और क्रूरता का प्रतीक दुष्ट मैयराब हनुमान् के हाथों मारा गया, इन सभी घटनाओं का विवरण संवाद–शैली में अत्यन्त रोचक व प्रभावपूर्ण बन पड़ा है।

हनुमान्–गोपुत्र संवाद दानवनाश के लिये प्रयुक्त युक्ति का प्रभावपूर्ण अंकन करता है। इसमें कवि के रामभक्त हनुमान् के नीतिनिपुण पक्ष को निरूपित किया गया है। उसकी शक्ति और नीति का अपूर्व सामंजस्य इस संवाद की सशक्त पीठिका है। ऋषि गोपुत्र की सरलता तथा सहज विश्वासवृति भी इस संवाद में स्पष्ट परिलक्षित है। रावण की आत्मा को ग्रहण कर उसके प्रणाश

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 14, पद्य 20, पृ० 99
2. वही सर्ग 14, पद्य 55, पृ० 106
3. वही सर्ग 14, पद्य 59, पृ० 106

का पूरा घटनाक्रम इस संवाद के माध्यम से प्रस्तुत किया गया है। यह संवाद कवि की कल्पना तथा कौतुकवृत्ति को भी इंगित करता है।

राम कार्यसिद्धि के लिये हनुमान् की तत्परता उसे उचित-अनुचित सब करने के लिये प्रेरित करती है। अतः रावण-प्रणाश हेतु वह राम की निन्दा करने में भी नहीं हिचकिचाता। एक नीतिज्ञ सेवक का युक्ति-प्रयोग सफलता का सम्बल होता है। इसी नीति का पालन करते हुए हनुमान् ऋषि गोपुत्र का विश्वास जीतने में सफल हो जाता है। उसके संवाद का शब्दविन्यास ही उसकी नीतिज्ञता, व युक्ति-निपुणता को प्रस्तुत कर देता है-

**तेन मान्यवर! विप्रकृतोऽस्मि**
**धिक्कृतोऽस्मि बहु चापकृतोऽस्मि।**
**न क्षणं क्षणमपि प्रतिपन्न-**
**स्त्वां शरण्यमहमस्म्युपपन्नः।।**[1]

गोपुत्र का विश्वास जीतने के लिये राम की निन्दा व रावणसेवा को आतुर हनुमान् के वाग्वैभव में कवि का ही वाक्यविन्यास, भावप्रवणता तथा वाणीस्फुटता सुतरां परिलक्षित है:-

**तद् भवान्नयतु माममतिशीघ्रं**
**रावणं भवतु येन शुभं मे।**
**तादृशस्य गुणगृह्यजनस्य**
**सेवया सुकृतिनोऽद्य कृती स्याम्।।**[2]

गोपुत्र की सरलता उसके वचनों में स्पष्ट झलकती है। आश्रमवासी ऋषि की सात्त्विक वृत्ति छल-कपट, दाव-पेंच, युक्ति-प्रयुक्ति की नीति से सर्वथा अनभिज्ञ होती है। इसका ज्वलन्त उदाहरण कवि ने गोपुत्र के माध्यम से प्रस्तुत किया है। सरल हृदय ऋषि हनुमान् की चतुराई को नहीं समझ सका। उसकी बातों पर पूर्ण विश्वास कर, अपने शिष्य रावण की उदारता व सेवकप्रियता का गुणगान करते हुए, हनुमान् को रावणसेवा के लिये प्ररित करने वाले उसके वचन उल्लेखनीय हैं-

**माननामयमवैति विधातु-**
**मात्मनीननिजभक्तजनस्य।**
**रामतस्त्वधिगतो ह्यवमानः**
**साम्प्रतं भवतु ते बहुमानः।।**[3]

---

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 17, पद्य 15, पृ० 130
2. वही सर्ग 17, पद्य 20, पृ० 131
3. वही सर्ग 17, पद्य 27, पृ० 133

संवाद के माध्यम से हनुमान् का व्यवहार–कुशल व्यक्तित्व भी प्रकाशित किया गया है। चिन्तित ऋषि गोपुत्र को विनम्र, शालीन, स्नेह व आदरयुक्त वचनों से अभिभूत कर, उसका पूर्ण विश्वास जीत लेना इस संवाद की रोचक कड़ी है–

**केयमस्ति ऋषिवर्य! तवार्तिः**
**सेवकौ तव समीप इहावाम्।**
**ब्रूहि तन्मनसि या तव चिन्ता**
**मा स्म भो! व्यथितमानस आस्स्व।।**[1]

कवि की कतिपय सुन्दर सूक्तियों की स्थली भी ये संवाद हैं। ये सूक्तियां संवादों को और सशक्त बनाती हैं। उदाहरणार्थः–

**बुद्धिमानमपि विवेकयुतोऽपि**
**शास्त्रशीलनपरोऽपि बुधोऽपि।**
**क्रोधमार्गमभितः प्रतिपन्नो**
**नो विचिन्तयति कार्यमकार्यम्।।**[2]

कवि के संवादों की समीक्षा के प्रसंग में यह उल्लेखनीय है कि जहां पात्रों की परस्पर सामान्य बातचीत को उसने अपने काव्य में प्रस्तुत किया है, एक पात्र अपनी बात कहता है और दूसरा उसके पक्ष–विपक्ष में अपना मत प्रस्तुत करता है, वहां यह बातचीत कतिपय प्रसंगों में प्रश्नोत्तर का रूप भी ले लेती है। एक प्रश्न करता जाता है तो दूसरा उसका उत्तर देता चलता है। इन प्रश्नोत्तरों की लड़ियां अनेक स्थानों पर बिखरी पड़ी हैं।

'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' का हनुमान्–सुवर्णमत्स्या प्रसंग इसका प्रभावी उदाहरण है। इसमें हनुमान् का सुवर्णमत्स्या से प्रश्न एक पद्य में निबद्ध है और सुवर्णमत्स्या का उत्तर दूसरे पद्य में। उल्लेखनीय है कि सुवर्णमत्स्या के उत्तर में उसकी चारित्रिक विशेषता भी उजागर हुई है। उसमें एक प्रसिद्ध प्रचलित प्राचीन उक्ति को भी संग्रथित किया गया है, जिससे वह और अधिक प्रभावी हो गया है–

**क. कपिर्हनूमानुपसेदिवांस्तां**
**पप्रच्छ कस्माद् हरणं शिलानाम्।**
**तन्वन्ति मत्स्याः किमु तत्र हेतुः**
**प्रयोजनं वा किमु तत्र तेषाम्।।**[3]

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 17, पद्य 47, पृ० 136
2. वही सर्ग 17, पद्य 34, पृ० 134
3. वही सर्ग 12, पद्य 19, पृ० 76

ख. एते मदादेशवशात्प्रवृत्ताः
पितुर्ममादेशवशादहं च।
कुर्वे तथाऽहं स यथाऽऽदिशन्माम्
'आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया।।'[1]

उपरोक्त विवेचन से यह स्पष्ट परिलक्षित होता है कि 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में नाटकीयता तथा सवांदात्मकता ने कृति की रोचकता और प्रभावोत्पादकता की वृद्धि में विशिष्ट भूमिका निभायी है। इन तत्त्वों द्वारा भाषा में गति और भावों में प्रवाह का सशक्त समावेश हुआ है। आधुनिक संस्कृत वाङ्मय में गौरवास्पद स्थान ग्रहण करने वाले 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' में नाटकीयता एवं संवादात्मकता ने प्रांजल प्रवाहमयी एवं कोमल भाषा को सशक्त, सजीव एवं कमनीय बना दिया है। विविध स्थितियों, परिस्थितियों की अभिव्यक्ति में भाषा को अर्थपूर्ण, तथा शैली को हृदयावर्जक बनाया है। इन्हीं तत्त्वों के माध्यम से सजीव उल्लास और सौन्दर्य सरल भाषा में गुम्फित हो पायें हैं तथा शेफालिका के फूलों की भांति सर्वत्र बिखरी सुकुमारता काव्यगत सौन्दर्य से ओत-प्रोत दृष्टिगोचर होती है।

• • •

1. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् सर्ग 12, पद्य 20, पृ० 76

# 21

# श्रीरामकीर्तिमहाकाव्ये कविप्रवरस्य म.म.प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिण: सूक्तिप्रयोगवैशिष्ट्यम्

*गोपबन्धु मिश्रः*

भारतधरा यथा धराधरेन्द्रधारिणी सती अखिलधरित्र्याम् अद्वितीयंतां तनुते, तथैव अगणितेषु दृश्यश्रव्यान्यतरान्तर्भूतेषु नाटकप्रकरणादि-महाकाव्य-कथाख्यायिकादिषु विद्यमानेष्वपि महर्षिवाल्मीकिप्रणीतं 'रामायणं' सर्वाण्यतिशय्य विराजतेतराम्। एतस्य आदिकाव्यत्वं मुख्यत्वम् उपजीव्यत्वं च सकललोकविदितमेव। किं च तद्विषयकाण्यसंख्यानि आभाणकानि एतस्य विलक्षणत्वमाख्यान्ति एव, तद्यथा-

**यावत् स्थास्यन्ति गिरयः सरितश्च महीतले।**
**तावद्रामायणकथा लोकेषु प्रचरिष्यति।।**

आङ्ग्लभाषया थाइभाषया भाषानुवादेन सह आभाणकस्यास्योल्लेखपूर्वकं यद् विलक्षणं महाकाव्यं राराजते तदस्ति थाइलैंडदेशगतरामकथामाश्रित्य महमहोपाध्यायप्रोध सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयैः प्रणीतं "श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्"।

महाकाव्यप्रणयने या काचन पारम्परिकी शैली परिदृश्यते संस्कृतवाङ्मयक्षेत्रे। तत्र सरला प्रौढा चेति अथवा सुकुमारी कठिना वेति शैली द्विविधा अस्ति। प्रयोगप्रवाहदृशा उभयोरपि याथार्थ्यं सुतरां तन्यते एव यथाविषयं यथावर्णनं चेति तच्छैलीप्रयोगे हेतुमत्त्वं संदृश्यते। श्रीरामकीर्तिमहाकाव्ये महाकविना आचार्यशास्त्रिमहोदयेन सहजामेव रचनाशैलीमाश्रित्य व्यरचि काव्यमेतत्। किं च काव्यरचनाप्रसङ्गे आत्मनिवेदने लिखितमस्ति तेन "वर्षधारेव पद्यधाराऽत्र स्वयमेव प्रवृत्ता"। तेन नात्रान्यः प्रयोजको हेतुर्ऋतेऽन्तःप्रेरणायाः। महाकवेः शास्त्रिवर्यस्य सहजा अन्तःप्रेरणा वार्णिकछन्दोभिः काव्यमिदं विरचितुं तम् अवश्यमेव प्रेरितवती आसीद् इति स्वयमेव सरसं सहजं च काव्यमेतत् प्रमाणभूतम् अस्ति। लेखेऽस्मिन् कवेः विशिष्टं काव्यगतसूक्तिप्रयोगपाटवं संक्षेपेण समीक्षितुं प्रयत्यते।

**व्यवहारविद्**

काव्यप्रयोजनं विवृण्वता आचार्यमम्मटभट्टेन काव्यप्रकाशे उक्तमस्ति-

**काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।**
**सद्यःपरनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे।।**

तत्र च 'लोकव्यवहारविद्' इति व्याख्याय आचार्यो ब्रूते यत् 'राजादिगतोचिताचारपरिज्ञानम्'[1] इति। सम्पूर्णेऽपि श्रीरामकीर्तिमहाकाव्ये लोकजीवने अत्यन्तम् उपयोगिनां व्यावहाराणां परिज्ञानं कृतं विद्यते महाकविना। तेषु कतिपयाः व्यवहारशिक्षाः अत्र प्रदश्र्यन्ते।

**अ. प्रकृतेः स्वभावात् शिक्षणम्**

भूमिः सर्वथा धैर्यं शिक्षयति। तद्वद् भूमेः सुता सीता लङ्कायां प्रभूतं कष्टं सोढ्वाऽपि अवश्यमेव धैर्यं धृत्वा पतिसङ्गमाशया प्राणत्यागं नैव कुर्याद् इति हनुमतः विश्वासः–

**कष्टं श्रिताऽपि स्वपतेर्वियुक्ताऽप्येषा न जह्यात् पतिसङ्गमाशाम्।**
**भूमेः सुता भूमिवदेव तस्या धैर्यं भवेद् धैर्यधना मता सा।।**[2]

यद्यपि वृक्षशाखा प्रचण्डे वायौ पतति। किन्तु गिरिशृङ्खला तदा धैर्येण तिष्ठति। अतः गिरिशृङ्खला इव सीता पूर्ववत् धैर्यं धरेदिति हनुमतो विश्वासः–

**न वृक्षशाखेव पतेत् प्रचण्डे वायौ स्थिरा स्याद् गिरिशृङ्खलेव।**[3]

योषिदिव काचित् लता स्वयमेव कमपि पुरुषमिव निकटवर्तिनं तरुम् आश्रयते। काचित् नदी समुद्रम् अभिलक्ष्य वहति। तथैव कस्याश्चित् स्त्रियाः पुरुषं प्रति आकर्षणं सहजमेव भवति। यथा काव्येऽस्मिन् असुर्याः बेञ्जकय्याः कपिना हनुमता सङ्गमोऽपि सहजः एव–

**यदि याति लता स्वयमेव तरुं यदि याति नदी च तथा जलधिम्।**
**नहि तत्र विचित्रमिति प्रकटं प्रकृतिः पुरुषं स्वयमेव यतः।।**[4]

**आ. धीराणां लक्षणानि वृत्तयश्च**

काव्यकथोपस्थापनव्याजेन कविः धीराणां मनस्विनां सुशीलानां लक्षणानि वृत्तीश्च उपन्यस्यति। तेन सहृदयः पाठकः स्वजीवने तादृशलक्षणमाश्रित्य तत्तद्वृत्तीश्च आचर्य स्वजीवनस्य सार्थक्यं पुरस्कुर्यादिति कवेः तत्र अभिप्रायो भवति। काव्येऽस्मिन्नपि कविः तादृशलक्षणादिकथनेन स्वकविधर्मं सुतरां परिपालयति।

अर्थान्तरन्यासालङ्कारप्रस्तुतिमुखेन कविः कथयति यत् सागरे सेतुनिर्माणार्थं नियुक्तौ हनुमान् नीलफद् च कार्ये निष्ठया प्रवृत्तौ। यतो हि सुशीलाः जनाः सद्वृत्तिमन्तः भवन्ति–

---

1. काव्यप्रकाशः, प्रथमोल्लासः
2. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम् (राकीर्तिम) 10/12
3. राकीर्तिम 10/13
4. राकीर्तिम 10/28

**तमुक्त्वैवमाशु प्रवीणौ स्वकार्यें विहायान्यकार्यं समासज्जतां तौ।**
**सुशीलाश्च सद्वृत्तयश्च स्युरेव नियोज्या नियोगे स्वके सावधानाः।।**[1]

धीराः विघ्नैः प्रतिहन्यमानाः अपि स्वसङ्कल्पितं कार्यं न जहति–

**प्रलोभिता भूरि सुखैषणाभिः कष्टैरनिष्टैः परिवेष्टिता वा।**
**अङ्गीकृतान्नैव कथञ्चनापि धीराः स्वकार्याद् विरता भवन्ति।।**[2]

कवेरेतदुक्तिः भर्तृहरेः वचनेन तुलयितुं शक्यते–

**प्रारभ्यते न खलु विघ्नभयेन नीचैःप्रारभ्य विघ्नविहता विरमन्ति मध्याः।**
**विघ्नैः पुनः पुनरपि प्रतिहन्यमानाः प्रारब्धमुत्तमगुणा न परित्यजन्ति।।**[3]

पवनपुत्रस्य हनुमतः स्वकार्ये सधैर्यं प्रवृत्तिरपि तेनैव कारणेन प्रशंसिता अस्ति काव्येऽस्मिन्–

**सङ्कल्पितार्थं हृदि सम्प्रधार्य कष्टैरनिष्टैरपि वेष्टिताङ्गाः।**
**मनस्विनो धैर्यपराः स्वकार्यं संसाधयन्त्येव तदेकचित्ताः।।**[4]

**इ. पुत्रस्य प्रियता। तस्य कर्तव्यं च**

संसारे पुत्रः प्रियो भवति। तस्य च विरहोऽसह्यो भवतीति लोकव्यवहारः प्रस्तूयतेऽस्मिन् काव्ये।

वैयविगाख्यं पुत्रं मैयराबतः रक्षितुकामा वैयविगस्य माता हनुमन्तं यत् प्रार्थयते, तस्य पोषणाय कविरित्थमत्र ब्रवीति–

**कृते तनूजस्य। सुविह्वलाऽहं सुतः प्रियः सर्वजनस्य नूनम्।।**[5]

तथा च तस्याः मातुः मुखेन पुत्रशोकस्य असहनीयतां दर्शयति कविः–

**प्राणा यदा संशयमापतेयुः सुतस्य का नाम तदास्ति माता।**
**दीर्येत यस्या हृदयं न भद्र! पुत्रस्य शोको ह्यविषय एव।।**[6]

दशाननस्य स्वभ्रातृपत्न्याः जातः पुत्रः 'वैणासुरः' दशाननस्य मृत्योः अनन्तरं तत्पितुः हन्तुः श्रीरामतः प्रतिशोधाकाङ्क्षी भवति। किं च तदेव स्वकर्तव्यमिति दर्शयति–

**यद्यस्मि पुत्रो दशकन्धरस्यान्यायो मयासौ परिमार्जनीयः।**
**स एव पुत्रो महितः पृथिव्यां यशशास्ति ताताहितकारिलोकम्।।**[7]

---

1. राकीर्तिम 11/6
2. राकीर्तिम 12/13
3. भर्तृहरिः, नीतिशतकम्, 27
4. राकीर्तिम 13/24
5. राकीर्तिम 14/16
6. राकीर्तिम 14/17
7. राकीर्तिम 19/7

**ई. शिष्टप्रयुक्ताचाराणाम् उक्त्यन्तरेण प्रयोगः**

काव्येऽस्मिन् कतिपयै पूर्वैः कविभिः प्रयुक्तानि किञ्च विविधलोकप्रयोगविधिना ज्ञपितानि लोकाचारपरिज्ञानसाधकानि वाक्यानि उक्त्यन्तरैः प्रयुक्तानि सन्ति। तेन कवेः चित्ताकाशे पूर्वाचार्याणां कृते आदरभावः स्पष्टः भवति। किं च तत्तदुक्तीनां (पूर्वाचार्यप्रथितानां) देशकालादिनिरपेक्षतया सार्थक्यं सुतरां प्रतिपादयितुम् आचार्यप्रवरः सत्यव्रतशास्त्रिवर्यः प्रवर्तते इत्यपि प्रमाणितं भवति। तद् यथा–

(1) पौरुषस्य महत्ता–

तिर्यग्योनौ उत्पन्नस्य हनुमतः वैशिष्ट्यं तस्य पुरुषकारतः एव अवगन्तव्यम्। न तु तस्य जन्मस्थानपरिगणनात्–

**जातोऽस्म्यहं दैववशेन तिर्यग्योनौ ममात्रास्ति वशो न मूढ।**
**जन्मादि दैवेऽधि न पौरुषं तु तन्मय्यधीत्येव गृहाण तावत्।।**[1]

एतद् वचनं महाभारते कर्णस्य उक्तिविशेषण सम्बन्धं स्थापयतीति वक्तुं शक्यते–

'दैवायत्तं कुले जन्म मदायत्तं च पौरुषम्' इति।

(2) कः पन्थाः–

यक्षेण 'कः पन्था' इति प्रश्ने पृष्टे महाभारते युधिष्ठिरेण प्रदत्तम्

**"महाजनो येन गतः स पन्थाः"**

इतीदं प्रसिद्धम् उत्तरं साक्षाद् उद्धृत्य सेतुबन्धप्रसङ्गे ज्येष्ठयोः सैन्याधिपयोः नीलहनुमतोः विवादस्य अनौचित्यं प्रदर्शयति कविः। तदित्थम्–

**सैन्याधिपावेव परस्परेण यदा विवादे कुरुतो मनः स्वम्।**
**तदाऽन्यसैन्यानि न किं प्रकुर्युर्महाजनो येन गतः स पन्थाः।।**[2]

(3) गुरूणाम् आज्ञाया महत्त्वम्

'आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीयाः' इति प्रसिद्धां पङ्क्तिं साक्षाद् उद्धरणपूर्वकं दशाननस्य कन्यायाः सुवर्णमत्स्याद्वारा पित्राज्ञानुपालनस्य औचित्यं प्रादर्शि कविना–

**एते मदादेशवशात् प्रवृत्ताः पितुर्ममादेशवशादहं च।**
**कुर्वे तथाऽहं स यथाऽऽदिशन् माम् आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया।।**[3]

---

1. राकीर्तिम 14/57
2. राकीर्तिम 11/19
3. राकीर्तिम 12/20

(4) आचारहीनता

"आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः" इति प्रसिद्धायाः पङ्क्तेः उद्धरणपुरःसरं कविः हनुमन्मुखेन रावणस्य सीतापहरणकर्मणः निन्द्यतां दर्शयति–

**अकीर्तिरेतेन जगत्त्रयेऽस्यच्छलेन दारान् हरतोऽपरस्य।**
**वेदार्थविज्ञोऽप्यपवित्र एष 'आचारहीनं न पुनन्ति वेदाः।।[1]**

(5) सौम्याकृतेः प्रत्ययजनकता

वीरक्वना हनुमतः सौम्याम् आकृतिं दृष्ट्वा तस्मिन् विश्वसिति इत्यत्र सौम्याकृतेः सहजतया विश्वासजनकता एव हेतुरिति कविः दर्शयति–

**सौम्यां कपेराकृतिमाकलय्य विश्वासमस्मिन् समुपेयुषी सा।**
**असंस्तुताऽप्याह वचस्तमेवं सौम्याकृतिः प्रत्ययमादधाति।।[2]**

अत्र महाकवेः कालिदासस्य पार्वत्याः रूपवर्णनप्रसङ्गे ब्रह्मचारिमुखेन यदधोलिखितं वदति तदत्र प्रेरणास्रोतः इव विभाति–

**यदुच्यते पार्वति पापवृत्तये न रूपमित्यव्यभिचारि तद् वचः।**
**तथापि ते शीलमुदारदर्शने तपस्विनामप्युपदेशतां गतम्।।[3]**

(6) हिन्दी-सूक्तयः

"हाथ कंगन को आरसी क्या" इति हिन्दीभाषायां प्रथितां सूक्तिम् अनुकुर्वतीव काव्येऽस्मिन् हनुमतः इयम् उक्तिः (श्लोकस्य तृतीयचतुर्थचरणयोः) प्रवर्तते–

**अलं बहूक्तैरथवाऽत्र शक्तिं नियोधने त्वं मम विद्धि साक्षात्।**
**हस्ते स्थिते नैव हि कङ्कणे स्यात् कस्याऽप्यपेक्षा मुकुरस्य तावत्।।[4]**

पतिवियोगात् परं सुतवियोगः 'क्षते क्षारः' इव इत्युक्त्वा अत्र कविः अत्र हिन्दी-सूक्तिं 'जले में नमक' इति पोषयन्निव प्रतीयते–

**भर्त्रा वियुक्ताऽसि ततोऽपि ते स्यात् सुतेन वत्से! यदि विप्रयोगः।**
**भवेदकस्मादतितीव्र एष क्षते तव क्षार इव प्रहारः।।[5]**

इत्थं काव्येऽस्मिन् कविप्रवरस्य सूक्तिसम्बद्धप्रयोगाणां वैशिष्ट्ये बहुधा विद्यमानेऽपि अत्र केवलं स्थालीपुलाकन्यायेन संक्षेपेण किञ्चित् प्रस्तुतं विद्यते।

---

1. राकीर्तिम 12/32
2. राकीर्तिम 14/15
3. कुमारसम्भवम् 5/36
4. राकीर्तिम 14/60
5. राकीर्तिम 21/50

# 22

# चरन् वै मधु विन्दति : एक समीक्षात्मक अध्ययन

*अनीता शर्मा*

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का जन्म 29 सितम्बर 1930 को हुआ। अपने पितृश्री (स्व.) पं. चारुदेव शास्त्री से प्रारम्भिक शिक्षा-दीक्षा ग्रहण कर संस्कृत (प्रतिष्ठा) में स्नातक एवं स्नातकोत्तर कर काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में 'भर्तृहरिकृत वाक्यपदीय में दिक्कालमीमांसा' विषय पर पी-एच. डी. की उपाधि प्राप्त की। 1955 में इन्होंने दिल्ली विश्वविद्यालय के संस्कृत विभाग से अध्यापन कार्य प्रारम्भ किया। इन्हें विश्व के तीन महाद्वीपों के छः विश्वविद्यालयों, चुलालौङ्कोर्न विश्वविद्यालय तथा सिल्पकार्न विश्वविद्यालय-बैंकाक, उत्तरपूर्वी बौद्ध विश्वविद्यालय-नौङ्खाई, थाइलैण्ड, कार्ल एरहार्ड विश्वविद्यालय ट्यूबिंगन-जर्मनी, कैथेलिक विश्वविद्यालय ल्यूबेन-बैल्जियम एवम् एल्बर्टा विश्वविद्यालय, एडमण्टन-कनाडा में अभ्यागत आचार्य के रूप में अध्यापन का गौरव प्राप्त है। प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने तीस ग्रन्थों की रचना की है। इनकी मौलिक कृतियों में तीन महाकाव्य, तीन खण्डकाव्य, एक प्रबन्ध काव्य तथा दो खण्डों का पत्रकाव्य है जिसकी पद्यसंख्या षट्सहस्र से भी अधिक है। संस्कृत में इदम्प्रथम 'डायरी' विषयक इनकी कृति 'दिने-दिने याति मदीयजीवितम्' शीर्षक से प्रकाशित हुई है। प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने देश-विदेश के 101 से भी अधिक पुरस्कार/ सम्मान प्राप्त किए है जिनमें भारत सरकार द्वारा प्रदत्त पद्मश्री, पद्मभूषण, भारतीय ज्ञानपीठ, थाई नरेश प्रदत्त The Most Admirable Order of Direkgunaphorn अलंकरण सम्मिलित हैं।

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री की यात्राओं का क्रम सन् 1975 में प्रारम्भ हुआ, जब वे इटली के टेरीनो नगर में समायोजित द्वितीय विश्व संस्कृत सम्मेलन में सहभागिता हेतु सम्मिलित हुए। तदनन्तर विदेश यात्राएं उनके अकादमिक जीवन का अनवरत भाग बन गई। कभी किसी सम्मेलन में अथवा चर्चा गोष्ठी में भाग लेने के लिए, कभी किसी योजना के परामर्शदाता समिति के सदस्य के रूप में, कभी भाषणों के लिए, कभी मानद उपाधि प्राप्त करने के लिए, कभी अभ्यागत आचार्य के पद पर कार्य करने के लिए बाहर के देशों की यात्राओं ने लेखक को उन देशों को जानने-समझने का और उनमें समाहित संस्कृत और भारतीय संस्कृति के अवशेषों को खोजने का सुअवसर प्रदान किया। फलतः उनकी ये यात्राएँ विशुद्ध सांस्कृतिक यात्राएँ बन गई। विविध देशों

की संस्कृति को प्रत्यक्ष रूप से जानने के साथ भारतीय संस्कृति के साथ उनके साम्य को जानने का जो अवसर उन्हें मिला उसका उन्होंने पूर्णत: सदुपयोग किया। इस प्रक्रिया में भारत लौटकर उस विदेश यात्रा के वृतान्त को वे लिखते गए, यद्यपि बहुत बार यह नहीं भी हो पाया।[1] कृति में डायरी लेखन की भाँति तिथियों के अनुसार यात्राओं का विवरण दिया गया है परन्तु इन्हें केवल डायरी नहीं कहा जा सकता क्योंकि इनमें तत्तद् देशों की सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक धरोहर को खोज कर उसमें भारतीय सांस्कृतिक एवं ऐतिहासिक धरोहर के अन्वेषण का महनीय कार्य हुआ है। प्रतिक्षण नूतन अन्वेषण की नैसर्गिक प्रवृत्ति के कारण, लेखककृत यात्रा वृतान्त उन उन देशों के रीति रिवाज़ों, प्रथाओं, लोकमान्यताओं, स्थापत्य, शिल्प, धार्मिक आस्थाओं, अनुष्ठानों एवं इतिहास आदि को पाठक के सम्मुख अनायास ही उद्घाटित करते हैं।

## अमेरीका यात्रा
## ( 2010 )

लेखक तृतीय अन्तर्राष्ट्रीय रामायण सम्मेलन में बीजभाषण प्रस्तुत करने के लिए डि. काल्ब, शिकागो गए। सम्मेलन में लेखक प्रदत्त बीजभाषण भारतीय पाठकवृन्द को भी चमत्कृत करने वाला हो सकता है, जहाँ वे लिखे हुए भाषण के स्थान पर एक नए ही विषय पर बोलते हुए कहते हैं कि राम कथा का सम्पूर्ण दक्षिण और दक्षिणपूर्व एशिया में प्रचार है। एक पाश्चात्य विद्वान् ने इसके विषय में कहा है कि '**यदि सम्पूर्ण एशिया की अपनी कहने को कोई कथा है तो वह राम कथा है।**'[2] यह राम कथा भिन्न-भिन्न देशों में भिन्न-भिन्न नाम से जानी है यथा-

इण्डोनेशिया-रामायण ककविन् (रामायण काव्य)

म्यन्मा (बर्मा)-राम थग्यन् अथवा राम वत्थु

थाइलैण्ड-रामकियन्

कम्बोडिया-रामकेर् (ति)

लाओस-फ्रलक् फ्रलाम

मलेशिया-हिकायत सरी राम

फिलीपीन-महाराजा लावण

यहाँ कथा भेद पर भी लेखक पर्याप्त चर्चा करते हैं।[3]

अमेरीका में ही आर्यसमाज में दिए अपने प्रवचन में '**आप**' शब्द की व्याख्या करते हुए वे

---

1. चरन् वै मधु विन्दति, चलता गया मधु मिलता गया, विदेश के सांस्कृतिक अन्वेषण की गाथा, सत्यव्रत शास्त्री, विजया बुक्स, दिल्ली, 2013, पुरोवाक्।
2. वही, पृष्ठ 20, 21
3. वही, पृष्ठ 107-110, 114, 116

श्रोताओं को बताते हैं कि यह संस्कृत का 'आत्मन्' ही है, यही परिवर्तित हो 'आप' बना–आत्म > आत्प > आप्प > आप। किसी को आप कहने का अर्थ 'आप हमारी आत्मा हैं' है। यदि यह भाव हृदयाविष्ट हो तो कौन पराया है? अपनेपन को सम्पूर्ण विश्व में प्रसारित करने का प्रयास भारतीय मनीषियों ने चिरकाल से किया है-**'यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्'**। डॉ० सत्यव्रत भी उसी परम्परा का निर्वहण अद्यावधि विदेशों में करते आ रहे हैं।

अमेरिका में ही नार्दर्न इलिनॉयस विश्वविद्यालय के छात्र रघु श्रीनिवास शर्मा एवं लंका वेंकट सुधीर कुमार शर्मा द्वारा परम्परागत पद्धति से किया गया विष्णुसहस्रनाम का पाठ भी यहाँ उल्लेखनीय है, जिसका शुद्ध उच्चारण भारत से दूर भारतीयों की भरतीयता का उद्बोधक है। दक्षिणात्य पद्धति से किए गए उस पाठ से लेखक को लगा मानो दक्षिण भारत ही वहाँ आ गया है।[1]

अमेरीका के एक अद्भुतालय में भी प्रो० सत्यव्रत एक प़ानदान पर अलग-अलग दिशाओं की आकृतियों का रामायण से सम्बन्ध खोज निकालते हैं।[2]

अमेरीका में गोस्वामी दम्पत्ति (डॉ० उमेश गोस्वामी एवं डॉ. पन्ना गोस्वामी) के स्नेह से अभिभूत प्रो० सत्यव्रत संकल्प लेते हैं कि अपनी अगली पुस्तक वे अपने इन प्रियबन्धुओं को समर्पित करेंगे। 26 सितम्बर 2010 में लिए इस संकल्प की पूर्ति 2013 में प्रकाशित अपनी इस कृति के उन्हें सस्नेह समर्पण से करते हैं।[3]

## इटली यात्रा
## ( 1975 )

सन् 1975 में टोरीनो में होने वाले द्वितीय विश्व संस्कृत सम्मेलन में भारतीय प्रतिनिधि मण्डल के सदस्य के रूप में जाने से प्रो० सत्यव्रत की विदेश यात्राओं का श्रीगणेश हुआ था। 1982 में पुन: इतालवी हिन्दी शब्द कोश के निर्माण के प्रसंग में इटली जाना हुआ। टोरीनो के भारतीय विद्या संस्थान द्वारा वाल्मीकि रामायण के उत्तरी भारत संस्करण के पुनः प्रकाशन का कार्य प्रारम्भ किया गया था। मूलतः आज से लगभग सौ वर्ष पूर्व, इटली के आचार्य गोरेसियो ने छः खण्डों में वाल्मीकि रामायण प्रकाशित कर विस्तृत भूमिका सहित छः खण्डों में उसका इतालवी भाषा में अनुवाद किया था। अनेक वर्षों से दुर्लभ इस ग्रन्थ के पुनः प्रकाशन को प्रकाशित कर लेखक भारतीय पाठकवृन्द को अद्भुत जानकारी देते हैं।[4] ऐसी जानकारियाँ ही प्रो० सत्यव्रत के यात्रावृतान्तों की भारतीय संस्कृत अनुरागियों को अमूल्य देन हैं।

---

1. वही, पृष्ठ 27, 28
2. वही, पृष्ठ 29, 30
3. वही, पृष्ठ 37
4. वही, पृष्ठ 38, 39

लेखक हमें इटली में भारतप्रेमी पिनुच्चा से मिलवाते हैं,[1] जिसने अपने घर के हर कमरे में गंगाजल और वाराणसी के अस्सी घाट की थोड़ी सी मिट्टी रखी हुई है। ऐसी अभारतीय की भारतीयता, भारत में अनेकों भारतीयों की भारतीयता पर चिन्तन के लिए अवश्य प्रेरित करती है। इस यात्रावृतान्त में वेनिस का वर्णन भी ज्ञानवर्धक है।[2]

## इण्डोनेशिया यात्रा
## ( 1994-95, 1999, 2010 )

लेखक ने इण्डोनेशिया की तीन बार की गई यात्राओं के वृतान्तों को लेखनीबद्ध किया है। विशेषता यह है कि प्रत्येक यात्रा वृतान्त में कहीं किसी वर्णन की पुनरावृत्ति नहीं होती। एक ही देश की हर बार की यात्रा नूतनता समाहित किए हुए है।

प्रो० सत्यव्रत की 1994 की इण्डोनेशिया यात्रा का उद्देश्य अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन में सम्मिलित होना था। वहाँ एयरपोर्ट से गेस्ट हाउस तक के मार्ग में भव्य बाजारों और गगनचुम्बी इमारतों. पर लिखे हुए संस्कृत नामों ने प्रो० सत्यव्रत को चमत्कृत कर दिया।[3] लेखक के इण्डोनेशिया से सम्बद्ध यात्रावृतान्त इण्डोनेशिया और भारत के सांस्कृतिक सामीप्य पर ऐसा प्रकाश डालते हैं कि इस भूभाग को न देखे हुए पाठक के सम्मुख अकल्पनीय तथ्य उद्घाटित होते चले जाते हैं, जैसे जकार्ता का 'महाभारतीय' स्वाधीनता स्मारक, जो कि आठ घोड़ों वाले रथ पर आरूढ़ धनुर्धारी अर्जुन और सारथि श्रीकृष्ण को प्रदर्शित करता है।[4] जोग्जाकार्ता के **'प्राम्बानान्'** मन्दिरों की वास्तुकला और शिल्पकौशल के वर्णन में ऐसा प्रतीत होता है मानो किन्हीं भारतीय मन्दिरों का ही वर्णन हो रहा है। शिव मन्दिर के सम्मुख नन्दी, ब्रह्मा मन्दिर के सम्मुख हंस और विष्णु के सम्मुख गरुड़ जोग्जाकार्ता में चमत्कृत कर देने वाले लगते हैं। 'प्राम्बनान्' मन्दिरों में प्रत्येक पूर्णिमा की रात्रि में रामायण का अभिनय होता है जिसमें दो सौ कलाकार भाग लेते हैं जिनमें कोई भी हिन्दू नहीं होता। लेखक लिखते हैं कि वस्तुत: जोग्जाकार्ता मूल रूप में अयोध्याकर्ता है। अयोध्या शब्द ही 'योग्य' तदनन्तर 'जोग्ज' के रूप में परिवर्तित हुआ।[5]

इण्डोनेशिया के गाजाहमादा विश्वविद्यालय के विशाल सभागृह का संस्कृत नाम है 'गृह सभा प्रमाण,' जिसका अर्थ है 'प्रमाणभूत अथवा प्रामाणिक व्यक्तियों का सभागृह।' एक मुस्लिम देश में संस्कृत शब्दों का प्रयोग लेखक के लिए सुखद अनुभूति रहा। तब अपने ही देश में संस्कृत की स्थिति कहीं भीतर तक आहत कर जाती है। जहाँ भारतीय संस्कृति से अनुप्राणित दक्षिणपूर्व एशिया के देशों में सांस्कृतिक धरोहर संरक्षण की भावना विकसित हो रही है, वहीं हम भारतीयों

---

1. वही, पष्ठ 41, 42
2. वही, पृष्ठ 44
3. वही, पृष्ठ 45
4. वही, पृष्ठ 476
5. वही, पृष्ठ 48, 49

में उसके प्रति उपेक्षा और अधिक बढ़ रही है।[1] बाली द्वीप की आर्ट गैलरियों के नाम संस्कृत के ही हैं-राम आर्ट गैलरी, सप्त रत्न आर्ट सेन्टर, अभिमान आर्ट स्टूडियो इत्यादि।[2]

उबुद शहर के बाहर बहने वाली तुकाद चम्पूहन नदी में चिताभस्म प्रवाहित की जाती है एवं भारतीय मकरसंक्रान्ति जैसा **'बजु पीनारुः'** उत्सव होता है तो प्रातः 2-3 बजे से ही लोग इसमें स्नान करना प्रारम्भ कर देते हैं।[3] लेखक बाली की विवाह पद्धति का भी प्रतीकात्मक रीति रिवाजों के विवरण रहित वर्णन करते हैं।[4]

बाली की रामायण **'रामायण ककविन्'** (काव्य) की भाषा संस्कृत बहुल है एवं संस्कृत छन्दों में ही निबद्ध है। सुवदना, स्वनदेवी, अश्वप्लुत जैसे छन्दों का प्रयोग भी प्राप्त होता है। आज भी बाली में कुलक्रमागत पद्धति से ककविन् पाठ की परम्परा जीवित है।[5] बाली के प्रसिद्ध **'बसकिः'** मन्दिर एवं पूजा पद्धति का विवरण उस देश की संस्कृति को एवं भारतीय संस्कृति से उसके सामीप्य को जानने का ज्ञानप्रद माध्यम हैं, जहाँ लेखक चार प्रकार के नैवेद्य का वर्णन करते हैं।[6] इण्डोनेशिया में जहाँ आज भी हिन्दुओं में प्रातः, मध्याह्न एवं सांय काल में छः विशिष्ट श्लोकों के पाठ की (जिसे त्रिसन्ध्या कहा जाता है) प्रथा दिखती है[7] तो वहाँ अपने देश की बाल एवं युवा पीढ़ियों की अपनी प्रथाओं की अवहेलना एवं अज्ञानता कहीं न कहीं चिन्तित अवश्य कर जाती है। **'बातुर झील'** में होने वाली विशेष पूजा का विवरण, विशेषतः पशुबलि, भारत के असाम के देवी कामाख्या के मन्दिर का स्मरण करा देता है। भले ही पशुबलि देने की विधियाँ दोनों देशों में भिन्न भिन्न हैं। बाली में सरकारी हस्पताल में अंकित रामायण-महाभारत के दृश्य लेखक को आकृष्ट करते हैं एवं आश्चर्यचकित भी[8] तब उनके उद्गार थे 'हस्पतालों में भी इस प्रकार का दृश्यांकन हो सकता है, इसकी भारत में कोई कल्पना भी नहीं कर सकता। भारत के बाहर के देशों ने कितनी भारतीयता को अपने में समेट रखा है।[9]

यात्राओं में प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने सैंकड़ों संस्कृतनिष्ठ नाम देखे और उनकी सूची बनाई। इसमें बैंक, होटल, बस्ती, दुकानों, कार्यालयों, मीनार, चौक, भवनों, कम्पनियों, डिपार्टमेण्टल स्टोर, सैन्य मुख्यालय, विश्वविद्यालय, टैक्सी सहकारी कम्पनी, फल इत्यादि संस्कृत-मूलक शब्दों को लेखक उदाहरण रूप में प्रस्तुत करते हैं।[10] जैसे-

1. वही, पृष्ठ 51
2. वही, पृष्ठ 53
3. वही, पृष्ठ 54
4. वही, पृष्ठ 57
5. वही
6. वही, पृष्ठ 59
7. वही पृष्ठ 607
8. वही, पृष्ठ 61-63
9. वही, पृष्ठ 64
10. वही, पृष्ठ 66, 67, 80, 83, 84, 87, 88, 89, 93-99

होटल मू लिअ (संस्कृत मूल्य)

मदुर आर्ट शॉप < मधुर आर्ट शॉप

स्वदा मोटर्स < स्वधा मोटर्स

बीम सक्ति < भीम शक्ति

विश्म मूर्ति < वेश्म मूर्ति इत्यादि।

इन नामों पर लेखक की टिप्पणी भाषाविज्ञान की दृष्टि से अत्यन्त महत्वपूर्ण है।[1]

इण्डोनेशिया की 'अष्टव्रत' परम्पराओं का ऐतिहासिक विस्तृत विवरण लेखक यात्रावृतान्त में देते हैं।[2] हम यह जान पाते हैं कि दक्षिणपूर्व एशिया में संस्कृत के प्रचार-प्रसार का इतिहास क्या है[3]? कैसे भारतीय रामायण, महाभारत आज उनकी संस्कृति के अभिन्न अंग हैं? इनका उत्तर इण्डोनेशिया के पूर्व राष्ट्रपति डॉ. सुकनों (र्णो) जो कि कट्टर मुस्लमान थे एवं हाजी भी थे, के इस मूल्यातीत कथन में निहित है-**'हमने धर्म बदला है, अपनी संस्कृति नहीं'**।[4]

तत्तद् देश की जानकारी में वृद्धि के लिए लेखक के ये यात्रावृतान्त मील का पत्थर हैं क्योंकि इन भूभगों का भ्रमण न किए हुए पाठक को दक्षिणपूर्ण एशिया के इस स्वरूप की प्रचुर जानकारी प्राप्त हो पाती है और वह उन देशों से निकटता का अनुभव करता है।

## कनाडा यात्रा
## (1987)

लेखक का कनाडा यात्रावृतान्त अवगत कराता है कि वहाँ भी कम ही सही परन्तु संस्कृत अध्ययन-अध्यापन जीवित है।[5] कनाडा के कैल्गेरी शहर के विश्वविद्यालय में धार्मिक अध्ययन के अंश के रूप में संस्कृत पढ़ाई जाती है। यह यात्रावृतान्त लेखक के भावनात्मक संसार के अवलोकन का सुअवसर प्रदान करता है।[6]

## कम्बोडिया यात्रा
## (2005)

लेखक की यह यात्रा बैंकाक से हुई थी। बैंकाक के नैशनल म्यूजियम में कई शिलालेख संस्कृत भाषा में हैं। 'छा आम्' नामक एक सेवानिवृत्त विद्वान् प्रो॰ सत्यव्रत शास्त्री को अवगत

---

1. वही, पृष्ठ 77, 84, 90
2. वही, पृष्ठ 71-76
3. वही, पृष्ठ 105-1068
4. वही, पृष्ठ 100-101
5. वही, पृष्ठ 133
6. वही, पृष्ठ 123, 125, 127, 129, 132, 133

कराते हैं कि थाईलैण्ड में अब तक खोजे गए 1406 अभिलेखों में से सौ से अधिक संस्कृत में है।[1] यह पाठकों के लिए नूतन एवं महत्वपूर्ण जानकारी है क्योंकि इससे इनके साहित्यिक एवं भाषिक मूल्यांकन को नए आयाम प्राप्त हो सकते हैं।

इस यात्रावृतान्त में मन्दिरों, जलाशयों एवं हैरिटेज पार्कों का शब्दचित्रात्मक वर्णन कर लेखक प्रचुर ऐतिहासिक जानकारी प्रदान कर देते हैं।[2]

दुष्यात्मा निवारण के लिए किए गए अनुष्ठान का वर्णन कम्बोडिया के रीति-रिवाजों का परिचय देने वाला है।[3]

## पश्चिमी जर्मनी यात्रा
## ( 1975,1977 )

पश्चिमी जर्मनी के मार्बुर्ग के भारतीय विद्या संस्थान के प्रवेश द्वार पर उत्कीर्ण देवनागरी में लिपिबद्ध वैदिक मन्त्र एवं ब्राह्मी लिपि में अशोक के एक शिलालेख की पंक्तियाँ प्रो० सत्यव्रत को चमत्कृत कर देती हैं क्योंकि वे वहाँ के लोगों के भारत एवं भारतीयविद्या से प्रेम की प्रतीक थीं।[4] इस वृतान्त में बर्लिन में प्रो० ब्रून के साथ लेखक का वार्तालाप[5] उल्लेखनीय है क्योंकि वह संस्कृतज्ञों की जीविका पर प्रकाश डालता है।

## जापान यात्रा
## ( 1978, 1980 )

जापान के क्योतो नगर में सुप्रसिद्ध मनीषी, संस्कृत व्याकरण के धुरन्धर विद्वान् प्रो० युताका ओजिहारा से लेखक की भेंट का वृतान्त[6] जापान में संस्कृत अध्ययन-अध्यापन के दृश्य का अवबोधक है। पाठक जान पाता है कि वहाँ अनेक देवताओं के नाम ब्राह्मण परम्परा के हैं और जापानी भाषा में कुछ संस्कृत शब्द भी मिल जाते हैं जैसे सेवा, नरक। जापान के परम्परागत परिधान, गगनचुम्बी टावर, धर्म एवं परम्पराओं को लेखनीबद्ध करते हुए लेखक कहते हैं कि 'जापान सचमुच विलक्षण देश है। प्राचीनता एवं नवीनता का इसमें सम्मिश्रण है।[7] इसी प्राचीनता एवं नवीनता का साक्षात्कार पाठक भी कर पाता है।

---

1. वही, पृष्ठ 138
2. वही, पृष्ठ 140, 141, 142, 146
3. वही, पृष्ठ 143-145
4. वही, पृष्ठ 151
5. वही, पृष्ठ 158
6. वही, पृष्ठ 172-177
7. वही, पृष्ठ 180-82

## थाईलैण्ड यात्रा
## ( 1977, 2005 )

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का थाईलैण्ड से अत्यन्त आत्मीय सम्बन्ध है। इनके सत्प्रयत्नों के फलस्वरूप सिल्पकार्न विश्वविद्यालय, बैंकाक में संस्कृताध्ययन केन्द्र की स्थापना हुई। थाईलैण्ड ने भी लेखक के महनीय अवदान को स्वीकारा है। सिल्पकार्न विश्वविद्यालय के प्राच्य भाषा विभाग के पुस्तकालय का नाम रखा गया है 'डॉ० सत्यव्रत शास्त्री पुस्तकालय।' थाईलैण्ड के राजपरिवार में संस्कृत के प्रवेश का श्रेय भी लेखक को प्राप्त है। थाईलैण्ड की महाराजकुमारी इनकी छात्रा हैं। इन्हीं के करकमलों से प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने ज्ञानपीठ पुरस्कार प्राप्त किया था।

बैंकाक में लेखक ने जिन दर्शनीय स्थानों का वर्णन किया है, वहाँ कहीं बुद्ध की मूर्तियाँ हैं तो कहीं थाई रामायण का चित्रांकन।[1] पाठक को ज्ञात होता है कि थाईलैण्ड की राजधानी पहले अयोध्या थी। बाद में थौनबुरी ( धनपुरी) राजधानी बनी, जहाँ महाराज ताकसिन् ने अरुण नाम से मेरु पर्वत तुल्य अत्यन्त उत्तुंग मंदिर बनवाया।[2] स्थापत्य कला के अद्भुत नमूने इस मन्दिर में स्थान-स्थान पर यक्षों, वानरों और किन्नरों की मूर्तियाँ खुदी हुई हैं।[3] इस प्रकार की खुदी हुई मूर्तियों वाले मंदिरों के भारत में भी प्राचुर्य से सिद्ध हो जाता है कि देश भिन्न-भिन्न हैं परन्तु सांस्कृतिक विरासत सांझी है। लेखक ने इस वृतान्त में अयोध्या नगर के प्राचीन भग्नावशेषों एवं अन्य दर्शनीय स्थलों का वर्णन ऐतिहासिक पृष्ठभूमि सहित किया है।[4] वास्तुशिल्पी विश्वकर्मा की एक बाँध पर लगी स्वर्ण की चतुर्भुजी प्रतिमा लेखक को अचम्भित कर देती है क्योंकि एक हिन्दू देवता को भारतीयों ने भुला दिया परन्तु बौद्धों ने अपना लिया, क्योंकि भारत में सम्भवतः बांध पर यांत्रिक कार्य की सफलता हेतु विश्कर्मा की मूर्ति कहीं स्थापित हो ऐसा प्रतीत नहीं होता।[5] यह प्रमाण है विदेशों में भारत से अधिक भारतीयता का। वृतान्त में सिरेमिक की कलाकृतियों के निर्माण[6] एवं भविष्यवाणियों पर अंधविश्वास[7] के वर्णन से पाठक वहाँ के शिल्प एवं रीतिरिवाजों से अवगत हो पाता है।

## पौलैण्ड यात्रा
## ( 1977, 1999 )

पौलेण्ड में हमें ऐसे संस्कृत प्रेमी परिवार से लेखक मिलवाते हैं जो संस्कृत सम्भाषण का

---

1. वही, पृष्ठ 185
2. वही, पृष्ठ 186
3. वही, पृष्ठ 187
4. वही, पृष्ठ 188-190, 193
5. वही, पृष्ठ 194
6. वही, पृष्ठ 196
7. वही, पृष्ठ 1971

प्रयास करता है। वे हैं श्री तोमाष रुचिंस्कि, उनका पुत्र फिलिप एवं पुत्री अम्मा। वार्सा से कभी भारत न आए फिलिप एवं प्रो० सत्यव्रत का संस्कृत में वार्तालाप भारतीय बच्चों के लिए कदाचित् प्रेरणा स्रोत हो सकता है।[1] ये दोनों बच्चे भारत आकर बनारस में संस्कृत सीखने की इच्छा रख सकते है[2] तो क्यों भारतीय बच्चे संस्कृत पढ़-बोल नहीं सकते? इस वृतान्त से यह यक्ष प्रश्न भी खड़ा होता है और अपने देश में संस्कृत से दूर भागती बाल एवं युवा पीढ़ियों के प्रति रोष भी उत्पन्न होता है। फिलिप केवल संस्कृत सीखने-पढ़ने की सोचता ही नहीं अपितु अपने स्वप्न को यथार्थ रूप भी देता है। 1999 की इस यात्रा के दस वर्ष पश्चात् 2010 में लेखक से दिल्ली में उसकी पुन: भेट होती है और वे फिलिप की संस्कृत अध्ययन की यात्रा से परिचित होते हैं।[3]

## फ्रांस यात्रा
## ( 1977 )

तृतीय विश्व संस्कृत सम्मेलन में भाग लेने के लिए प्रो० सत्यव्रत ने पेरिस की यात्रा की। वहाँ शोध पत्र प्रस्तुतिकरण के साथ-साथ इटली के प्रियमित्रों से उनका पुनर्मिलन हुआ। पेरिस के दर्शनीय स्थलों एवं वहाँ मिले स्नेह ने लेखक की इस यात्रा को चिरस्मरणीय बना दिया।[4]

## बैल्जियम यात्रा
## ( 1977 )

बैल्जियम में प्रो० शार्पे और प्रो० डिल्यू से लेखक की भेंट इस वृतान्त का एक प्रमुख बिन्दु है। प्रो० शोपें ने मेघदूत पर प्रकाशित अपना एक ग्रन्थ प्रो० सत्यव्रत को दिखाया जिसमें उन्होंने मेघदूत में उल्लिखित भौगोलिक स्थलों का परिचय देने का प्रयास किया था।[5] संस्कृत एवं भारतीयविद्या का अध्ययन करने वाली बैल्जियम की युवा पीढ़ी से भी लेखक का सम्पर्क हुआ।[6] इस प्रकार के वृतान्त भारतीय युवा पीढ़ी के लिए प्रेरक सिद्ध हो सकते हैं, इसमें सन्देह नहीं।

## मलेशिया यात्रा
## ( 1978, 1983, 1999 )

मलेशिया का गीता आश्रम अन्तर्राष्ट्रीय गीता सम्मेलन का आयोजन करता है। कुआलालम्पुर में 1983 में आयोजित हुए इस सम्मलेन से सम्बद्ध यात्रावृतान्त में प्रो० सत्यव्रत वहाँ के गीता आश्रम का विवरण देते है।[7] बैंकाक से कुआलालम्पुर की ट्रेन से की गई यात्रा में एक परिचित के

---

1. वही, पृष्ठ 205
2. वही, पृष्ठ 207
3. वही
4. वही, पृष्ठ 209-210
5. वही, पृष्ठ 213
6. वही, 12
7. वही, पृष्ठ 216

पते में 'उत्तरलौड्' जिज्ञासु लेखक को प्रेरित करता है जानने के लिए कि यह क्या है? कोई बस्ती? सड़क? अथवा गली? कम्पार्टमेण्ट के निरीक्षक से पूछने पर उसने बताया 'उत्तर' मलेशियन शब्द है जिसका अर्थ है 'नार्थ'। इसकी प्रतिक्रिया स्वरूप लेखक के उद्‌गार उल्लेखनीय है-**'मैं मुस्कुरा उठा। क्या बात है! यहाँ इस संस्कृत शब्द को मलेशियन कहा जा रहा है। यदि हमारी सारी शब्दावली थाई या मलेशियन कहलाई जाने लगे तो क्या बात हो। संस्कृत इस तरह इन देशों की भाषाओं में अन्तः प्रवेश कर गई है'।**[1]

मलेशिया में लेखक थाईलैण्ड की रामकथा पर व्याख्यान देते हैं जिससे वे मलेशिया की रामकथा विषयक जनकारी प्राप्त कर सकें। यत्र-तत्र वे इस दिशा में प्रयासरत रहते हैं।[2]

## म्यन्मा ( बर्मा ) यात्रा

म्यन्मा में रामायण की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि एवं स्वरूप का विवरण लेखक ने विस्तारपूर्वक लिखा है।[3] म्यन्मा की दोनों प्रकार की राम कथा के 'याम ताजी' और 'राम वट्ठु' आदि नौ संस्करण, अन्य देशों की तुलना में रामकथा विषयक भेद को पाठक के सम्मुख अनायास सुस्पष्ट कर देते हैं। यांगून के दर्शनीय स्थान एवं इतिहास से सम्बद्ध संस्मरण भी यहाँ उल्लेखनीय हैं। म्यन्मा के दिन, वार किसी न किसी दिशा का प्रतीक चिन्ह सहित प्रतिनिधित्व करते हैं, यह वर्णन अतीव रोचक है।[4] यह जानकारी भी मनोरंजक है कि आज भी जब दो भाई आपस में लड़ते हैं तो कहा जाता है कि क्यों वालि सुग्रीव की भाँति लड़ते हो।[5] म्यन्मा के दैनिक जीवन में प्रयुक्त ऐसी उक्ति रामायण की समाज में जीवन्तता का अवबोधक कही जा सकती है।

## रोमानिया यात्रा
## ( 2001 )

रोमानिया के आरदेआ विश्वविद्यालय में संस्कृत का अध्ययन होता है। वहाँ एक लड़की द्वारा संस्कृत भाषा में किया गया लेखक का स्वागत उन्हें रोमाञ्चित कर देता है-**स्वागतम् अत्रभवताम्। ऑरदेआनगरे स्वागतम्। ऑरदेआविश्वविद्यालये अत्रभवतां दर्शनेन अतीव आनन्दमनुभवामि।**[6] अक्टूबर 2001 में प्रो० सत्यव्रत को इसी विश्वविद्यालय से मानद डाक्टर की उपाधि से अलंकृत किया गया।[7] रोमानिया में डॉ० आंका से लेखक के आत्मीय सम्बन्ध बताते हैं कि अपनत्व के लिए किसी परिधि में रहना नितान्त अनावश्यक है। जब लेखक उनसे अश्रुपूर्ण

---

1. वही, पृष्ठ 217
2. वही, पृष्ठ 221-227
3. वही, पृष्ठ 235, 239
4. वही, पृष्ठ 245
5. वही, पृष्ठ 246
6. वही, पृष्ठ 250
7. वही, पृष्ठ 253

विदा लेते हैं तो वे स्वयं तो आगे बढ़ते हैं पर उनका मन पीछे की ओर भागता है- **'गच्छति पुरः शरीरं धावति पश्चादसंस्तुतं चेतः।'**

## स्पेन यात्रा
## ( 2010 )

स्पेन में संस्कृत का अध्यापन केवल एक ही विश्वविद्यालय में होता है-बार्सिलोना विश्वविद्यालय में। वहाँ देववाणी संस्कृत केन्द्र भी है जो संस्कृत प्रचार-प्रसार में जुटा है जो कि एक स्वैच्छिक संस्थान है।[1] केन्द्र में लेखक के संस्कृत ग्रन्थों के पाठ एवं भाषण को सुनने के लिए भिन्न आयु एवं वर्ग के अनेक श्रोता एकत्रित हुए। सभी लोग काम-धन्धे वाले हैं इसलिए अध्यापन कक्षाएं शनिवार एवं रविवार चलती हैं।[2] जब यह स्पेन में हो सकता है तो भारत में क्यों नहीं? निस्सन्देह यहाँ भी विविध आयु एवं वर्ग के लोग संस्कृत सीखने के इच्छुक हैं।

## हंगरी यात्रा
## ( 1977, 1994, .1999, 2000 )

लेखक के चार यात्रा संस्मरणों से हंगरी को निकट से जानने का सुअवसर पाठक को मिलता है। हंगरी के इतिहास, सांस्कृतिक विरासत एवं प्राकृतिक सुषमा का इन वृत्तान्तों में वर्णन है। भारतीय विद्या के क्षेत्र में हंगरी की देन अपूर्व है। वर्षों से वहाँ के विद्वान् प्राचीन संस्कृत वाङ्मय के अध्ययन में लगे हैं। श्रीमद्भगवद्गीता एवं प्राचीन संस्कृत कृतियों का हंगेरियन में अनुवाद हुआ है। इन अनुवादों की विशेषता यह है कि अनुवाद में भी मूल संस्कृत छन्द को तदवस्थ रखा गया है। हंगरी अनुवादकों ने अपनी भाषा को संस्कृत के अनुरूप ढाला है यथा-

**कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः**
**शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः।**
**यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु**
**स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु।**

(मेघदूत, प्रथम श्लोक)

इसका हंगेरियन अनुवाद है-

**परयातोल एद्य हॉन्यॉगुल उद्यैलो यक्षा-तन्देर्त**
**एलउज़ोत एश एद्य ऐस्तैन्दोरे एल इश एतेल्व ज़ोर्द उरानॉक पॉरॉन्चा।**
**एलमैन्त हात, होदय ऑ रैमैतै-तॉन्यान, सेप सीता**
**सैन्त वीज़ेनेल लोम्बतोल हूश रामॉगिरी तेतैयेन ब्युनतैतेशेत लैतल्तचौ।**[3]

1. वही, पृष्ठ 278
2. वही, पृष्ठ 280 
3. वही, पृष्ठ 28

**अस्त्युत्तरस्यां दिशि देवतात्मा**
**हिमालयो नाम नगाधिराजः।**
**पूर्वापरौ तोयनिधी वगाह्य**
**स्थितः पृथिव्या इव मानदण्डः।।**

(कुमारसम्भव, प्रथम श्लोक)

हंगेरियन अनुवाद है–

**एद्य इश्तैन-ऑर्त्सु हैद्यैत ओरिज़् एसॉक,**
**हिमालॉयात, आँ हैद्यैक ओश किराययात।**
**तोरोन्यलिक एगनैक फैयैदैल्मी ओरमा।**[1]

इस प्रकार के निर्दशन निश्चित रूप से पाठक को हंगरी के लोगों के प्राचीन भारतीय साहित्य के प्रति अनुराग से अवगत कराते हैं। प्रो० सत्यव्रत भी हंगरी की एक अति प्राचीन लोककथा 'सफदे घोड़ी का बेटा' का अंग्रेजी से हिन्दी में अनुवाद 7.06.2000 को करते हैं, टिप्पणी सहित। संपूर्ण कथा उनकी इस कृति में दी गई है।[2] हंगरी दूरदर्शन पर थाईलैण्ड, रामायण सम्मेलन, सूर्यवंश एवं हंगरी विषयों से सम्बद्ध लेखक के साक्षात्कार के प्रश्नोत्तर तत्तद् विषय पर प्रभूत सामग्री पाठकों को प्रदान करते हैं।[3]

गुरुदेव रवीन्द्रनाथ टैगोर को अभिभूत कर देने वाली हंगरी की बॉलातोन झील की प्राकृतिक सुषमा का लेखक ने रमणीय वर्णन किया है।[4]

तत्तद् देश से सम्बन्धित यात्रा संस्मरणों के अतिरिक्त कृति के 'विविध'[5] नामक भाग में प्रो० सत्यव्रत ने विदेशी विद्वानों के मार्मिक संस्मरण दिए है जिनमें टाँग की हड्डी टूट जाने पर भी मुस्कुराते रहने वाले इटली के वरिष्ठ भारतीय विद्या विशेषज्ञ प्रो० टूची हैं। हिन्दी-जर्मन कोष एवं संस्कृत नाटकों का अभिनय ही जिनके जीवन के केन्द्र बिन्दु हैं ऐसे पूर्वी जर्मनी के सुप्रसिद्ध भारतीय विद्याविशेषज्ञ, प्रो० वाल्फगांग मार्गनरॉथ हैं। बैल्जियम के संस्कृत विद्वान् श्री पी.एच. एल. एगरमॉण्ट हैं, जो नाज़ी सैनिकों द्वारा जेल में डाले जाने पर बैरक की दीवारों पर देवनागरी लिपि में संस्कृत लिखकर अपने घरवालों तक संदेश पहुँचा पाए कि वे जीवित हैं। डॉ० वाल्टर रूबिन पूर्वी जर्मनी के वयोवृद्ध भारतीयविद्याविशेषज्ञ के संस्मरण हैं जो प्रारम्भ में एक सैनिक थे। हिन्दी धाराप्रवाह बोलने वाले पोलिश संस्कृत विद्वान् से सम्बद्ध संस्मरण हैं जो स्वयं को बनारस

1. वही।
2. वही, पृष्ठ 332-340
3. वही, पृष्ठ 322-324
4. वही, पृष्ठ 292-293
5. वही, पृष्ठ 345-364

का बताते हैं। पौलेण्ड के ही वयोवृद्ध भारतीयविद्याविशेष प्रो० लुडविक स्टर्नबाख के संस्मरण भी लेखक ने कृति के इस भाग में दिए हैं। अलग अलग देशों के संस्कृत से जुड़े महामनीषियों के सम्पूर्ण जीवन, संस्कृत समर्पण एवं महनीय योगदान को इन संस्मरणों में लेखक ने प्रकाशित किया है।

प्रो० सत्यव्रत ने अपनी सरल, प्रवाहमयी शैली में प्रत्येक देश के अतीत, वर्तमान उनके अनेकानेक बुद्धिजीवियों, कवियों, लेखकों, साहित्यकारों, दार्शनिकों, कलाकारों, चित्रकारों द्वारा पोषित, संवर्धित सांस्कृतिक विरासत को 'गागर में सागर' की भाँति समेट कर पाठकवृन्द के सम्मुख प्रस्तुत किया है। कृति के अन्त में प्रकाशित चित्र उससे सम्बन्धित वर्णन को पाठक के सम्मुख साक्षात् प्रस्तुत करने में सहायक सिद्ध होते हैं।

लेखक अनेक स्थानों पर संस्कार, उत्सव, रीति-रिवाज आदि के वीडियों कैसेट बनाने का संकेत देते है।[1] इस सामग्री के प्रति पाठक की उत्सुकता तो जागृत होती है, परन्तु शान्त नहीं हो पाती। कुछ विवादित विषयों का प्रो० सत्यव्रत प्रतिवाद करते हैं, पर पाठक उससे अनभिज्ञ ही रह जाता है।[2] कुछ स्थानों के विषय में अधिक जानने की इच्छा रह जाती है जैसी सिआम रिअप् का शिव मंदिर।[3] यह इस कृति की विशेषता ही है जो पाठक की और अधिक जानने की पिपासा को संवर्धित करती है।

यह कृति प्रो० सत्यव्रत के जीवन दर्शन एवं ईश्वर पर अगाध आस्था को भी स्थान-स्थान पर उद्घाटित करती है।[4]

इन यात्राओं में लेखक अनेकशः शारीरिक अस्वस्थता का सामना करते हैं। कहीं हृदय की तो कहीं प्रोस्टेट की तो कभी ज्वर सम्बन्धित।[5] कहीं उन्हें यायावरी थका देती है परन्तु संचरणशील 'रोहित' की भाँति वे संस्कृत एवं संस्कृति अन्वेषण हेतु वैश्विक यात्राएँ करते जाते हैं। उनकी 'जिज्ञासा' रूपी 'इन्द्र' उन्हें प्रेरित करता है कि 'चरैवेति' क्योंकि चलता हुआ व्यक्ति निश्चय ही मधु प्राप्त करता है। इस कृति का पाठक भी प्रो० सत्यव्रत द्वारा विदेशों में संचयित यात्रा वृत्तान्त रूपी मधु के बिन्दुओं का पान कर उनकी यात्राओं का सहपथिक हो अदृष्ट भू-भागों की संस्कृति में संस्कृत आदि जानकारियों का साक्षी हो जाता है।

• • •

1. वही, पृष्ठ 56, 61, 63
2. वही, पृष्ठ 119
3. वही, पृष्ठ 140
4. वही, पृष्ठ 36, 368
5. वही, पृष्ठ 130, 131, 256

# 23

# संस्कृत और भारतीय संस्कृति

## दक्षिणपूर्व-एशिया के देशों में डॉ० सत्यव्रत के यात्रा संस्मरण ग्रन्थ 'चरन्वै मधु विन्दति' के संदर्भ में

*प्रवेश सक्सेना*

---

मनुष्य चिरयायावर है- चलते रहना- उसका स्वभाव। फिर कई बार शिक्षा या आजीविका के कारण एक स्थान से दूसरे स्थान जाना पड़ सकता है तो कई बार मात्र भ्रमण या मनोरंजन के लिए। यूं भी भारतीय संस्कृति में 'चरैवेति चरैवेति'- चलते रहो, चलते रहो- यही जीवन का लक्ष्य माना गया है। देश-विदेश की यात्राएँ एक ओर नवीनमार्ग की सुन्दरता से मन को हर्षित करती हैं तो दूसरी ओर अपने लक्ष्य तक, मंजिल तक पहुँचने का आनन्द-प्रदान करती हैं। इन सबसे बढ़कर होता है ज्ञानवर्धन। नई-नई चीज़ें जानने, नए-नए लोगों से परिचय तथा भिन्न-भिन्न भाषाओं एवं संस्कृतियों को जानने-समझने के सुअवसर सच में मानवमन को आनन्दित कर देते हैं। यदि वहाँ की भाषा और संस्कृति में अपने देश की संस्कृत और संस्कृति की झलक दृष्टिगोचर हो जाए तो वह आनन्द बहुगणित हो जाता है।

डॉ० सत्यव्रत जैसे विश्वविश्रुत संस्कृत विद्वान्, कवि, भाषावैज्ञानिक, बहुभाषाविद् और सबसे बढ़कर भारतीय संस्कृति के उपासक यदि विदेश-यात्राएँ करते हैं तो वे सर्वत्र भारत, संस्कृत और संस्कृति के साझे सूत्रों को अपनी सूक्ष्म निरीक्षण दृष्टि से खोज निकालते हैं। यह ऐसी खोज, ऐसा शोध है जिसके परिणाम स्वयं उनको तो आनन्दित करते ही रहे हैं उसके विवरण, संस्मरण सुनने-पढ़ने पर श्रोताओं और पाठकों को भी आनन्द-रस से सराबोर कर देते रहे हैं। ये विदेश-यात्राएँ कभी अध्यापन, कभी किसी गोष्ठी की अध्यक्षता तो कभी किसी सम्मेलन में भगीदारी कभी व्याख्यानों के लिए तो कभी मानद उपाधि प्राप्त करने के लिए 1975 से शुरू हुई जो आज तक जारी हैं। इतने दीर्घकाल के विविध अनुभवों, संस्मृतियों और संस्मरणों का संकलन, उपलब्ध होता है, 'चरन् वै मधु विन्दति' शीर्षक ग्रन्थ में'। स्वयं लेखक के शब्दों में यह ग्रन्थ 'विदेश के सांस्कृतिक अन्वेषण की गाथा है।

प्रस्तुत लेख दक्षिणपूर्वएशिया के दो देशों थाईलैण्ड तथा म्यन्मा के रोचक संस्मरणों पर

आधारित है। इन पड़ोसी देशों में 5वीं सदी से लेकर 15वीं सदी तक हिन्दूधर्म का प्रचार-प्रसार हुआ। व्यापारी, शिक्षक, धर्म-प्रचारक तथा राजदूतों के माध्यम से हमारी संस्कृत और संस्कृति दूर-दूर तक प्रसारित होती रही है। थाईलैण्ड का पूर्व नाम स्याम या सियाम रहा तथा म्यन्मा को (जिसे म्यांमार भी कहा जाता है) सुदूर अतीत में 'ब्रह्मदेश' कहा जाता रहा है।

यही कारण है यहाँ रामायण और महाभारत के कथानक यहाँ की परिस्थितियों और भौगोलिक स्थितियों के अनुरूप ढल गए हैं। हर देश की अपनी रामायण उनकी मंचन विधियाँ, संगीत तथा नृत्यशैलियाँ विकसित हुई हैं। सबसे बढ़कर है बौद्ध धर्म (जो भारत में जन्मा) का प्रसार। आश्चर्यजनक पर सुखद यह तथ्य भी रहा है कि हिन्दू धर्म और बौद्धधर्म का समन्वित रूप इन देशों में मिलता है। यूं ईसाई धर्म तथा मुस्लिम धर्म को मानने वाले अल्पसंख्यक जन भी इन देशों में रहे हैं पर मूलरूप में हिन्दूधर्म-संस्कृति तथा संस्कृत भाषा की छाप सर्वत्र विद्यमान है।

डॉ० सत्यव्रत के इन संस्मरणों में पाठक स्वयं को वहाँ की यात्रा करता हुआ पाता है तथा संस्कृत या उसके अपभ्रंश रूपों को व्यक्तियों-स्थानों के नामों में पाकर विस्मित होता चलता है। अनेक सांस्कृतिक पर्व, पूजापद्धतियों में भारतीय संस्कृति की छाप देखकर स्वदेश पर गर्व होता है।

आज 21वीं सदी में भी ऐसा प्रयोग देखकर, सर्वत्र रामायण- 'राम के यात्रा-पथ' की नई-नई गाथाएँ पढ़कर सच ही अपनी संस्कृति पर अभिमान होता है।

## थाईलैण्डयात्रा

डॉ० सत्यव्रत थाईलैण्ड की राजकुमारी महाचक्री सिरिन्थौर्न के गुरु रहे हैं अत: थाईलैण्ड में उनका दीर्घप्रवास रहा है। थाईरामायण पर आधारित महाकाव्य 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' उनकी लेखनी से प्रसूत हुआ तथा 'थाईदेश के ब्राह्मण' नामक ग्रन्थ में ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक दृष्टि से थाईलैण्ड की विशेषताएँ रेखांकित हुई हैं।

'चरन् वै मधु विन्दति' शीर्षक वाले यात्रा-संस्मरणों के संकलन ग्रन्थ में थाईलैण्ड की 1977 तथा 2005 में की गई यात्राओं की स्मृतियां संरक्षित हैं। 1977 में विजिटिंग प्रोफेसरशिप पाकर जब वे बैकांक नगर स्थित 'चुलालौङ्कौर्न विश्वविद्यालय पहुँचते हैं तो वहाँ कुछ पूर्वपरिचित जन मिलते हैं। वहाँ बैकांक के दर्शनीय स्थलों में से एक 'ग्रैण्ड पैलेस' का वर्णन करते हुए लेखक ने बताया है कि उसमें एक ओर एक विहार है जिसके प्रवेशद्वार पर दोनों ओर एक-एक यक्ष की विशालकाय मूर्ति है। उसके एक ओर समस्त रामायण कथा थाईलैण्ड में चित्रों के माध्यम से पूरी की पूरी दीवार पर अंकित हैं। यहाँ एक भव्य मन्दिर में भगवान् बुद्ध की पन्ने की बनी मूर्ति प्रतिष्ठित है। इसी विहार में एक और मन्दिर है जिसमें थाईलैण्ड के राजाओं की मर्तियाँ प्रतिष्ठित है। लेखक ने आश्चर्य प्रकट किया है कि लोग इन मूर्तियों के आगे भी शीश झुकाते हैं, चन्दन की बत्ती जलाते हैं और उनकी पूजा करते हैं। संभवत: यह उस परम्परा का द्योतक है जिसमें 'राजा'

को 'ईश्वर तुल्य' माना जाता है। ग्रैण्ड पैलेस के बहुत से हिस्सों का सजीव वर्णन इस संस्मरण में मिलता है। राजा के दिवंगत होने पर राजा का शव बहुत दिनों तक - कई बार तो सालभर तक इसी पैलेस के एक मण्डप में रखा जाता था। दूर-दूर से आने वाले प्रजा-जन आकर श्रद्धांजलि अर्पित करते थे। यहीं पर मृत्यु संबधी कर्मकाण्ड जैसे 30 दिन के पश्चात्, 100 दिन के पश्चात् के सम्पन्न होते थे।

बैकांक शब्द की व्युत्पत्ति बताते हुए डॉ० सत्यव्रत कहते हैं कि यह शब्द दो थाईशब्दों के मेल से बना है- बाङ् और मकाक। बाङ का अर्थ है स्थान या क्षेत्र 'मकाक' का अर्थ है 'जैतून'। सम्पूर्ण शब्द का अर्थ हुआ जैतून वृक्षों का स्थान। 'मकाक' के म का लोप होकर बाङ्काक 'बैंकाक' हो गया। एक जमाने में उस क्षेत्र में जैतून' के पेड़ बहुतायत से रहे होंगे पर अब विशेष नहीं हैं। 'रामायण' का प्रभाव इतना अधिक रहा है इस देश पर कि इसकी पहली राजधानी 'अयोध्या' थी। चारों ओर जलाशयों से घिरी होने के कारण इसका नाम 'द्वारवती' भी था। संभवत: समुद्र से घिरी 'द्वारका' के अनुकरण पर यह नाम रखा गया है। सन् 1350 से 1767 ई० तक यह राजधानी रही। इसमें 5 वंशों के 33 राजाओं ने राज्य किया। बर्मा से निरन्तर संघर्ष रहा इस देश का। सीमापार से लुटेरे डाकू इस पर आक्रमण करते रहे। 1569 में इसका विध्वंस हो गया। 1767 तक यह पूर्णतया विध्वस्त हो गई। उस समय में अमीर उमराओं में से ताक सिन् नामक वीर योद्धा ने स्वदेश को बर्मी आधिपत्य से मुक्त करवाया तथा बैंकोक के पास ही चाओं नदी के दूसरी ओर स्थित 'थौनबुरी' संस्कृत धनपुरी) नामक स्थान को राजधानी बनाया। 15 वर्ष पश्चात् उसे अपदस्थ कर उसी का सेनापति 'फ्र बुद्ध योद् फ्र चुलालौङ्' राजा बना।

चुलालौङ् का संस्कृत रूपान्तर चूडालोक है। वर्तमान चक्री राजवंश का आरम्भ यहीं से होता है। यहाँ के सभी राजा अपने को 'राम' कहते हैं। राम (1) राम (2) राम (3) इस प्रकार जाने जाते हैं। 'राम' नाम की महिमा इतनी अधिक है कि सड़कों के नाम भी उन्हीं के नाम पर है। भूमिबल राम नवम राजा ने सर्वाधिक समय तक राज्य किया (सम्प्रति वज्रलौङ्कौर्न राम 10 वें राजा हैं)। ये सभी राजा भारतीय राम की तरह स्वयं को सूर्यवंशी कहते हैं। 'राम राज्य' शब्द सुशासन का प्रतीक है। थाईलैण्ड के राजतंत्र में सुशासन की महत्ता रही है। बैंकाक की एक प्रसिद्ध सड़क का नाम भी है 'सुरि वोङ्' अर्थात् सूर्यवंश। राम प्रथम के शासन काल में 'बैंकाक' नगर राजधानी के रूप में प्रतिष्ठित हुआ। तब से आज तक यही राजधानी रही है!

थाई-स्थापत्यकला पर भी भारतीय संस्कृति का प्रभाव स्पष्ट है। प्राचीन थौनबुरी (धनपुरी) में अरुण नामक उत्तुंग मन्दिर 'मेरु पर्वत' के आकार का है। सबसे ऊपर शिखर पर तीन सूंडों के ऐरावत पर नृत्यमुद्रा में इन्द्र की मूर्ति खड़ी है तथा यक्षों, वानरों तथा किन्नरों की मूर्तियां खुदी हैं।

सबसे प्राचीन राजधानी अयुत्थया (अयोध्या) के प्राचीन भग्नावशेष तथा कतिपय दर्शनीय स्थल भी इसे पर्यटकों के आकर्षण का केन्द्र बनाते हैं। वर्तमान चक्री राजवंश के चतुर्थ वंशज महाराज मुकुट ने वहीं एक प्रासाद बनवाया था जिसमें तीन मण्डपों में से दो यूरोपीय तथा स्यामी

शैली में हैं। तीसरा चीनी शैली में है। उसका निर्माण राजश्रेष्ठी ने करवाया था। यहाँ के 'बाङ् पा इन् के दर्शनीय स्थानों में उल्लेखनीय है नरोपस्पिमान मण्डप। राजप्रसाद के प्रवेशद्वार के पास स्थित इस मण्डप का महाराजा चुलाचौङ्कौर्न ने पश्चिमी शैली में पुननिर्माण करवाया था। पाश्चात्य पद्धति से शिक्षित इन महाराजा ने एक नया प्रयोग भी उस स्थान के आस-पास किया। उन्होंने गाथिकी शैली में एक बौद्ध मन्दिर की स्थापना की। महारानी सुनन्द कुमारी रत्न की स्मृति में एक संगमरमर का स्मारक बनवाया। अयुत्त्थया (अयोध्या) में कई बौद्ध विहार है। थाईलैण्ड की सबसे बड़ी भगवान् बुद्ध की कांस्य प्रतिमा की ऊँचाई 12-45 मीटर है तथा चौड़ाई 9.55 मीटर है। यह प्रतिमा 'फ्र मौज्कोल बौपित्र' नामक विहार में है। अन्य कई प्रसिद्ध विहार भी यहाँ स्थित हैं। तथा एक राष्ट्रीय संग्रहालय भी है।

दूसरी थाई यात्रा डॉ० सत्यव्रत ने 2005 में की। 23-26 जून 2005 वो बैंकाक में 'संस्कृत-अनेकता में एकता' विषय पर अन्तर्राष्ट्रीय सम्मेलन का आयोजन था। उसी में माग लेने लेखक वहाँ पहुँचे। उपलक्ष्य था राजकुमारी महाचक्री सिरिन्थौर्न के 50 वें जन्मदिन का। क्योंकि डॉ० सत्यव्रत उनके गुरु रहे थे अतः उनको इस कार्यक्रम में पत्नी डॉ० उषा सत्यव्रत सहित भाग लेना था। सम्मेलन की समाप्ति पर बैंकाक के 'सुखोथाई' स्थान के भ्रमण की योजना थी। यह स्थान बैंकाक से 400 कि०मी० दूरी पर है। अपने अध्ययन तथा शोधकार्य के लिए वे कुछ दिनों वहाँ रहे। दिनभर वे कार्य करते, शाम को 'सुखोथाई' घूमने निकलते। वहाँ के हरे-भरे मैदान विशाल सरोवर तथा अलौकिक प्राचीन स्मारक सच ही दर्शकों को विस्मित कर देते हैं।

'सुखोथाई' का संस्कृत नाम 'सुखोदय' है जो सच में सुख पहुँचाने वाला स्थल है। वहाँ से 65 कि०मी० दूरी पर है 'कम्फेङ् फेट' स्थल जहाँ पर बहुत से प्राचीन ऐतिहासिक स्थल हैं। सहयात्री श्रीमती अमरा ने 'कम्फेङ् फेट' का शाब्दिक अर्थ इस प्रकार बताया, कम्फेङ् का अर्थ होता है 'दीवार' और 'फेट' का अर्थ होता है 'हीरा'। यह संस्कृत शब्द वज्र है जिसका उच्चारण फेट के रूप में किया जाता है। इस प्रकार 'कम्फेङ् फेट' का अर्थ हुआ 'वज्र की दीवार'। इस स्थान की यात्रा के दौरान बहुत से संकेतक मिलते हैं जिनसे उनके संस्कृत नामों का पता चलता है। एक शब्द था 'खिरि मात्' 'खिरि' गिरि और मात् मास जिसका, अर्थ होता है स्वर्ण। यूं यह स्थल 'स्वर्ण पर्वत' था। भाषावैज्ञानिक डॉ० सत्यव्रत ने थाईलैण्ड में क्षेत्रों, शहरों, कस्बों, गांवों, झीलों और पर्वतों के उन नामों के संकलन की एक परियोजना बनाई जिनकी उत्पत्ति संस्कृत से हुई है।

इस परियोजना पर वे गत वर्षों से निरन्तर कार्य करते रहे हैं। वास्तव में ऐसे अध्ययनों से दोनों देशों के अंतरंग भाषिक तथा सांस्कृतिक संबंधों के नए आयाम विकसित होते हैं। 'कम्पेङ् फेट' के एक संग्रहालय में रामायण से संबंधित क्लाकृर्तियां संकलित थीं। कालक्रम से कुछेक नष्ट हो गई परन्तु कुछेक बची हैं। एक कलाकृति में वाली-सुग्रीव के द्वन्द्व-युद्ध का चित्रण है। संग्रहालय की दूसरी मंजिल के प्रवेश-द्वार के सामने काँसे से निर्मित शिव की प्रतिमा है जिसकी वेदिका पर

एक नोट लिखा हुआ है– 'हिंदू प्रतिमा की सबसे बड़ी काँसें की कलाकृति तथा थाईलैण्ड की सर्वोत्कृष्ट कलाकृति ! सौभाग्यवश यह प्रतिमा सही–सलामत रूप में विद्यमान है।

सुखोथाई से लगभग 65 किलोमीटर दूर एक और दर्शनीय स्थल है 'ताक' जो अपने विलक्षण प्राकृतिक सौन्दर्य के लिए विख्यात है। जंगलों से घिरी पहाड़ियों के निकट इस स्थान की ओर जाती सड़क पर दोनों ओर वृक्षपंक्तियाँ है। रास्ते में 'चाउ राम केव' जिसका संस्कृत रूपान्तर 'राम गुफा' है। इस गुफा के विषय में उल्लेख महाराज रामखम्हैङ के शिलालेखों में मिलता है। वहाँ पर 'पिङ्' नदी पर बाँध–बँधा है तथा कुछ दूरी पर पहाड़ी पर दिव्य वास्तुशिल्पी विश्वकर्मा की प्रतिमा स्थापित की गई है। स्वर्ण से बनी प्रतिमा के चार हाथ हैं। इस विश्वकर्मा की प्रतिमा को देखकर डॉ० सत्यव्रत अचम्भित रह जाते हैं तथा अत्यन्त अर्थपूर्ण टिप्पणी करते हुए कहते हैं–

'मुझे नहीं लगता कि हमारे यहाँ किसी बाँध पर इस देवता का प्रतिमा लगाई गई हो– एक हिन्दू देवता– जिन्हें थाई बौद्धों ने स्वयं ही अपना लिया। किसी भी यान्त्रिक कार्य की सफलता को वे उसकी कृपा मानते हैं। इसके उचित अनुरक्षण के लिए उससे कृपादृष्टि बनाए रखने की प्रार्थना करते हैं जबकि हिन्दू बहुल भारत ने उसे लगभग भुला दिया है।

पिङ् नदी पर बंधे बांध के वापसी के मार्ग में एक और रोचक स्थान है जो मुख्य मार्ग से भीतर की ओर 2.5 कि०मी० की दूरी पर है। वहाँ एक 80–100 मीटर लम्बा अश्मीकृत वृक्ष खोजा गया है जो बीस लाख वर्ष पुराना आंका गया है। इस जीवाश्म रूप वृक्ष का बाह्यरूप बदल चुका है। उसमें वृक्ष की छाल, पत्ते, तंतु विन्यास या शाखाओं जैसा कुछ नहीं, सच में प्रकृति के करिश्मे अद्‌भुत होते हैं।

सुखोथाई में ही मित्र श्री थरापोङ् के साथ पारंपरिक प्राचीन स्थलों पर घूमने के दौरान 'वात जेतुवन' स्थान को निकट से देखना हुआ। वह ऐसे मण्डप के भीतर था जिसकी छत गायब थी। भगवान् बुद्ध की विभिन्न मुद्राओं में – खड़े हुए, चलते हुए, झुके हुए, और बैठे हुए – चार विशाल प्रतिमाएँ थीं। इनमें से केवल दो शेष बची हैं।

जेतुवन से ही आगे जाने पर सुखोथाई के प्राचीन शहर के पश्चिम में स्थित 'हो थेवंलाई' नामक एक हिन्दू मन्दिर गए। सात स्तम्भों वाली इस इमारत में दो वेदिकाएँ हैं। इसमें भगवान् शिव की पांच प्रतिमाएँ हुआ करती थीं जिनमें से तीन अब वैकांक नैशनल म्यूज़ियम में और दो सुखोथाई के रामखममहैङ् नैशनल म्यूज़ियम में हैं। राजकुमार सुभद्रदित् ने अंग्रेजी में एक शोधलेख लिखा है। श्री थरापोङ् ने उस लेख की प्रतिलिपि तथा प्रतिमाओं के चित्रों को उपलब्ध करवाने का वादा किया। सच में थाईलैण्ड के विद्वानों की यह विशेषता है कि वे स्वयं तो शोधकार्य करते ही है अन्यों के शोधकार्य में सहर्ष सहायता करते हैं।

एक और विशिष्ट बात जो यहाँ पता चली वह यह कि दूर स्थित एक पर्वत के शीर्ष पर स्थित

एक शिवगुफा है जो उपरिवर्णित शिवालय के बिल्कुल सामने पड़ती है। उस समय के मकानों का नक्शा बनानो वालों का वास्तव में यह कमाल है कि उन्होंने शिवमन्दिर के लिए उस स्थल को चुना जहाँ से सीधे गुफा देखी जा सकती थी।

शिवगुफा के बगल में ही पर्वत की चोटी पर स्थित एक और गुफा है जिसे नराय, नारायण गुफा या विष्णुगुफा कहा जाता है।

सुखोथाई में सिरोमीक उद्योग इधर खूब पनपा है। वहाँ के कारखानों में सिरोमिक के मोडल या आकार बनाए जाते हैं। बाद में कारीगर हाथों से उन्हें, विभिन्न आकृतियों में रंग देते हैं।

सुखोथाई से 75 कि०मी० दूर 'विचित' और 'पिचित' स्थल है। यहाँ भी लुआङ सनम बौद्ध मन्दिर है जहाँ हॉल में एक बेलनाकार टिन पेटी में रखी डंडियों को लोग हिलाते हैं। हिलाते समय जो डंडी गिर जाती है उस पर लिखी संख्या डंडी पकड़ने वाले का भविष्य बताती है। सच ही भविष्य जानने की उत्सुकता मनुष्य की स्वाभाविक प्रवृत्ति है, 'पिचित' में सुखोथाई तथा अयुत्थया युग को दर्शाने वाले दो निर्माण हैं जहाँ धर्मदीक्षा दरबार जिसे 'फ्र उबोसोथ' कहा जाता है। विद्यमान हैं।

इस प्रकार थाईलैण्ड के यात्रासंस्मरणों से उस देश की सांस्कृतिक परंपराओं से पाठक परिचित होता चलता है। दक्षिणपूर्वएशिया के इस देश में शिव विष्णु की प्रतिमाएँ ही नहीं विश्वकर्मा जैसे देवता की मूर्ति के विषय में पढ़कर आश्चर्य होता है। रामायण-कथा के रूप, उसके मंचन की, उस पर आधृत कलाकृतियों के बारे में रोचक जानकारी आनन्दित करती है। बौद्धधर्म जो भारत में जन्मा पर थाईलैण्ड जैसे देशों में पनपा, विकसित हुआ यह भी अच्छा लगता है। वहाँ के लोगों में भगवान् बुद्ध के प्रति गहन आस्था भी विस्मित करती है। थाईभाषा के शब्दों के भीतर छिपे संस्कृत के मूल शब्द जिनसे डॉ० सत्यव्रत पाठक को परिचित करवाते चलते हैं वे अपने आप में अद्‌भुत हैं।

भारत की प्राचीनतम भाषा संस्कृत और भारतीय संस्कृति के सूत्रों को थाईलैण्ड के संदर्भ में जानने-समझने की कुञ्जी डॉ० सत्यव्रत पाठकों को थमाते चलते हैं।

एक सामान्य पर्यटक के लिए थाईलैण्ड (बैंकाक और पत्तया नामक स्थान) का अर्थ मात्र वहाँ की नाइटलाइफ अर्थात् यौनगतिविधियाँ हैं अथवा वहाँ के कैसिनो (जुआघर)। इतनी सीमित दृष्टि से किसी देश को देखना स्वयं अपने प्रति, अपने देश के प्रति तथा (भ्रमण करने जहाँ गए हैं) उस देश के प्रति भी अन्याय है।

इन संस्मरणों में सच ही विदेश के संस्कृतिक अन्वेषण की गाथा को बहुत रोचक शब्दावली में प्रस्तुत किया गया है। पृष्ठ-पृष्ठ या कहें पंक्ति-पंक्ति में इतनी अधिक रोचक सामग्री है कि पाठक अचम्भित हो जाता है। वहाँ की पूजा-पद्धति से संबद्ध कथानकों से जुड़े ये संस्मरण अमूल्य हैं।

एक विशेष बात और जो मेरे जैसे सामान्य पाठक को दृष्टिगोचर होती है वह है अपने देश के प्रति प्रेम। जहाँ कहीं विदेश में लेखक को कुछ विशिष्ट परंपरा, कुछ अच्छी बात नज़र आती है वह उसे अपने देश में स्वीकृत करना चाहता है। जैसे वहाँ के एक संग्रहालय में माध्यमिक कक्षा के छात्रों को गुरुमुख से सुनकर फर्श पर कॉपी-पेन लेकर जब लिखते हुए उन्होंने देखा तो तुरन्त उनके मन में कौंधता है कि हमारे देश के बच्चों को ऐसे अवसर क्यों नहीं मिलते? इसी प्रकार 'विश्वकर्मा' की मूर्ति को देखकर की गई उनकी टिप्पणी भी भारतीयों भी भग्न आस्था की ओर संकेत करती है।

इन सबसे बढ़कर मुझे रुचता है डॉ० सत्यव्रत का मानवोचित व्यवहार तथा नम्रता जो हर कहीं प्रकट होती है जब उन्हें किसी मित्र, सहयात्री या विद्वान् का अपने कार्यों या यात्राओं में सहयोग मिलता है।

विश्वविश्रुत विद्वान् डॉ० सत्यव्रत जो जीवन के नवें दशक में भी सत्रह-अठारह घण्टे अध्ययन-लेखन में बिताते हों वे खाना बनाना भी जानते होंगे नितान्त असम्भव लगता है। फिर भारतीय पति तो संभवत: निन्यानवे प्रतिशत ऐसे होंगे जो पत्नी की इस प्रकार सहायता करने की बात सोच भी नहीं सकते। लेकिन थाईदेश में 'सुखोथाई' स्थान में शोधकार्य में संलग्न डॉ० सत्यव्रत की निम्न पंक्ति सच में उनकी मानवीयता की पराकाष्ठा को अभिव्यक्त करती है-

'अपनी पत्नी को इस एकांत स्थान पर लाकर शोध के नाम पर नई-नई जानकारी प्राप्त करने के दौरान उनके द्वारा उठाए गए कष्टों के अक्षम्य अपराध के हरजाने के रूप में खाना बनाने का कार्य मैंने अपने हाथों में ले लिया था।' नमन उन्हें और उनके सहानुभूतिपूर्ण व्यवहार को, और नमन उनकी मानवीयता को।

## म्यन्मा ( बर्मा ) यात्रा

डॉ० सत्यव्रत की 'म्यन्मा' (बर्मा) यात्रा का उद्देश्य भारतीय सांस्कृतिक परिषद् के तत्त्वावधान में 'दक्षिणपूर्व एशिया में रामकथा' पर लिखे जाने प्रामाणिक ग्रन्थ के लिए सामग्री संकलन करना था। दिसम्बर 16-24 वर्ष 1999 की इस यात्रा में उन्होंने वहाँ के बुद्धिजीवियों से चर्चा की, प्रसिद्ध ऐतिहासिक एवं दर्शनीय स्थलों के दर्शन किए तथा रामायण-विषयक म्यन्मा की विशेषताओं को जाना-समझा। स्वाभाविक था कि वहाँ की संस्कृतिक तथा परंपराओं के विभिन्न पहलू भी उनकी दृष्टि से ओझल नहीं हुए।

यांगून एयरपोर्ट पर पहुँचते ही जो विचित्र व्यवस्था उन्होंने देखी वह थी प्रत्येक विदेशीयात्री को पाँच सौ अमरीकी डालरों को 'च:' नाम की स्थानीय मुद्रा में परिवर्तित करवाना पड़ता है। इस व्यवस्था में किसी के लिए कोई राहत नहीं। सैन्यशासन के दौरान विषम आर्थिक स्थिति से निवारण के लिए ही यह व्यवस्था अपनाई गई थी। दूतावास में जाकर भी कुछ ऐसा अनुभव हुआ जहाँ उन्हें शीघ्र काम निबटाकर जाने को कहा गया। उपाहारगृह में अल्पाहार की स्थिति भी विचित्र थी- होटल बड़ा नाश्ते में टोस्ट मक्खन की मात्रा अत्यल्प! कॉलेज-विश्वविद्यालय बरसों से बंद।

बुद्धिजीवियों के साथ मीटिंग में रामायण पर सघन चर्चा और जानकारी प्राप्त कर दर्शनीय स्थलों के परिभ्रमण की इच्छा पूरी की गई। जहाँ तक रामायण का प्रश्न है, वहाँ म्यन्मा में उसके दो नाम हैं– 'याम ताजी' और 'रामवत्थु', म्यन्मा का प्राचीन नाम बर्मा है – उससे भी प्राचीन काल में जाएं तो उसे 'ब्रह्मदेश' कहा जाता था तथा उसकी राजधानी थी 'रंगून'। 'बर्मा' जाति के लोगों की बहुलता के कारण उसे 'बर्मा' कहा जाता था। 1948 तक अंग्रेजी शासन के दौरान ये नाम प्रचलित हुए। परन्तु 1989 के सैनिक शासन ने अंग्रेजी नामों को बदल डाला तथा देश का नाम 'म्यांमार' जो बोला जाता है 'म्यन्मा' कर दिया तथा राजधानी रंगून के सथान पर 'यांगून' हो गई। इसी 'यांगून' में सबसे प्रमुख दर्शनीय स्थान है 'स्वर्ण पगोडा' जिसे म्यन्मा की भाषा में 'श्वेडगौ फया' कहा जाता है। यह 'कान्डॉ जी' झील के पश्चिम की ओर 'तेइं गौटर टाऊं' की पहाड़ी पर स्थित है। यहां चार बुद्धों के अवशेष संरक्षित हैं- ककुसन्द (संस्कृत रूप क्रकुछन्द) का दण्ड, कोणागमन का जल-प्रक्षालक कस्सप के चोगे का एक माग और गौतम बुद्ध के आठ बाल। पगोडा के चारों और ग्रहों के हिसाब के आठ खम्भे हैं। प्रत्येक पर भगवान् बुद्ध का विग्रह है। बौद्धधर्म के साथ म्यान्मा में ईसाई, बौद्ध, मुस्लिम तथा हिन्दू धर्मानुयायी रहते हैं। जहाँ तक हिन्दूधर्म का प्रश्न है वह सुदूर अतीत से वहाँ विकसित रहा है। रामायण कथा की विभिन्नताएँ, उसकी नाट्यादिरूप में मंचन की परंपरा चिरप्राचीन है और आज तक जारी है।

'यांगून' (रंगून) के नाम से भारत की प्राचीन पीढ़ी को 'मेरे पिया गए रंगून' नामक फिल्मी गीत की याद आती है। परन्तु 'यांगून' से हमारे इतिहास की अन्य कड़ियां भी जुड़ी हैं। इसी शहर के एक अन्य स्थान में 'बहादुरशाह ज़फ़र' का मकबरा है। इस अन्तिम मुगल बादशाह को 1857 में स्वतन्त्रतासंग्राम में भाग लेने के कारण ब्रिटिश शासन ने देश से निर्वासित कर यहीं भेजा था। उर्दू के इस कवि बादशाह की निम्न पंक्तियां मशहूर हैं–

इतना है बदनसीब जफ़र
कि दफ़न के लिए
दो गज़ ज़मीं भी न मिली कूए-यार में।

डॉ० सत्यव्रत ने इस शायर बादशाह की निम्न पंक्तिया उद्धृत की है–

बस ज़फ़र अब हो चुकी है
जंग-ए हिन्दुस्तान की
है यही अच्छा कि अब तुम
खैर माँगो जान की।।

और बहुत सही टिप्पणी की है इस बादशाह के अन्त पर–

'उस मुगल बादशाह का ऐसा दर्दनाक अन्त देख कर मन भर आया था हमारा। हमें लगा था कि हमारा कोई सगा-सम्बन्धी उस कब्र में दबा पड़ा था– अंग्रेज हुकूमत के अत्याचार का प्रतीक

बन कर।' जफर ही क्यों, बाद में इस म्यान्मा (बर्मा) के मांडले की जेल में अनेक क्रान्तिकारियों, स्वतन्त्रता-सेनानियों जैसे श्री बाल गंगाधर तिलक, लाला लाजपतराय तथा सुभाष चन्द्र बोस आदि को भी दण्डस्वरूप भेजा गया था।

यांगून की एक विशेषता वहाँ के संग्रहालय तो हैं ही बाजारों में पुस्तक स्टाल्स भी खूब है तथा पुरानी पुस्तकों के ढेर के ढेर लगे रहते हैं।

रामायण-विषयक सामग्री म्यान्मा के 'बगान' नामक स्थान में प्रभूत रूप में उपलब्ध है। 'बगान' के पूर्व नाम संस्कृतनिष्ठ थे- अनुराधापुर, अमरपुर आदि। 'बगान' शब्द की व्युत्पत्ति देते हुए डॉ० सत्यव्रत ने कहा है कि वह मूलत: 'प्यूग्राम' था। ग्राम 'गाम' में बदला, 'गाम' गान हो गया। 'प्यू' क्षेत्र का नाम था जो बाद में 'ब' में बदल गया। 'बगान' में रामायण सम्बन्धी भित्तिचित्र प्रस्तरफलक, काष्ठ पर उत्कीर्ण चित्र वहाँ के चार स्थानों से मिलते हैं जिनके नाम है 'अशे फेक् लेइप' 'आनन्दमन्दिर' गुब्यौ जी (म्यींग बा क्षेत्र में) तथा गुब्यौ जी (वेक् जी ई क्षेत्र में)। राष्ट्रीय संग्रहालय (1998) में अन्य वस्तुओं के साथ भगवान् बुद्ध के सिरों की प्रदर्शनी है।

'बगान' के निकटस्थ 'ताब्बन्यू बुद्ध' के पास में एक हिन्दू मन्दिर है जिसमें शयन मुद्रा में विष्णु तथा उनके दशावतारों की मूर्तियां हैं। शिव की खड़ी मूर्ति में चार भुजाएँ दिखाई गई हैं। विनायक तथा चतुर्मुख ब्रह्मा की मूर्तियाँ भी उस मन्दिर से प्राप्त हुईं। श्री राम के उत्कीर्ण चित्र भी यहाँ मिले हैं। रामायण चित्रों के अंकन बीडो फया इन्द्र मन्दिर से प्राप्त हुए हैं। म्यन्मा में राम की कुटिया के पास उछलता-कूदता हिरन चित्रांकित हुआ है। म्यम्ना समायण के पात्रों की वेशभूषा भारतीयों की तरह है। रामायण यहाँ पद्य-गद्य तथा नाट्यरूप में मिलती है। रामकथा में अन्य देशों की रामकथा की तुलना में भेद है।

एक और स्थान 'त खुट्टने' है जिस में एक बौद्ध भिक्षु ने पगोडा बनवाया। उसी पगोडा के वेदिका भाग पर 347 काष्ठ फलक है जिनमें श्रीराम की जीवनी अंकित है। अधिकांश क्षतिग्रस्त हो चुके हैं। इसी प्रकार 'मांडले' की ओर जाते समय 'पखां जी' बौद्ध विहार है वहाँ भी काष्ठफलकों पर रामायण अंकित है। म्यान्मा में प्रस्तर, काष्ठफलकों के अतिरिक्त चांदी पर भी रामकथा अंकित है। यांगून राष्ट्रीय संग्रहालय में 'चांदी के प्याले' पर और 'इन्ले' झील के शान मन्दिर में चांदी के एक कटोरे पर रामकथा उत्कीर्ण है।

म्यन्मा जैसे दक्षिणपूर्व एशिया के देशों की सबसे बड़ी विशेषता जो डॉ० सत्यव्रत ने बार-बार रेखांकित की है वह है बौद्धधर्म व हिन्दूधर्म का समन्वय। यूं भारतीय परम्परा तो बुद्ध को अवतारों में गिनती ही है वहाँ भी कोई विरोध दृष्टिगोचर नहीं होता।

म्यन्मा में रामकथा के एक ऐसे विद्वान् थे जिन्होंने रामकथा का अध्ययन करते हुए अपना नाम भी 'राम' रख लिया था। इनका मूल नाम था 'ऊ सो आं'। 1987 से ललित कला विभाग के ऊ 'औत्विं' ने रामकथा की प्रस्तुति प्रारम्भ की थी। इनका नाम था 'राम की पहिचान'। इसमें नौ देशों

ने भाग लिया था। इसके निष्कर्ष रूप में 1988 में एक ग्रन्थ भी प्रकाशित हुआ तथा एक सचित्र कैलेण्डर भी छपा। म्यन्मा में बहुत से विद्वान् हुए हैं जिन्होंने रामायण पर अनेक शोधलेख लिखे हैं। एक ऐसे विद्वान् हुए 'ऊ तई हाँ' जिन्होंने लगभग 10 लेख रामकथा पर लिखे। वे भारत के डॉ० राघवन् के म्यन्मा प्रवास में एक महीने उनके साथ रहे। एक और प्रोफेसर 'ऊ मौं मौं टिन' हैं जिनका मानना है कि रामायण दोनों देशों के बीच प्रबल सेतु है। आश्चर्यजनक तथ्य यह भी है कि जैसे भारत में रामायण दस दिन तक मंचित होती है म्यन्मा में सितम्बर-अक्टूबर के बीच रामायण का मंचन तथा उत्सव मनाया जाता है जो पहले 45 दिन तक चलता था पर अब मात्र कुछ घण्टों तक सिमट गया है।

भाषावैज्ञानिक डॉ० सत्यव्रत जिस भी देश की यात्रा करते हैं वहाँ के विशिष्ट शब्दों के संस्कृत मूल ढूंढते चलते हैं। ऐसे वर्णन पाठकों के लिए सूचना होते ही है साथ-साथ भारतीय परम्परा की विशेषता को रेखांकित करते हैं। जैसे बर्मा में 'मौल न्या ई' तथा 'करेन' सीमा पर एक नदी है जिसका नाम 'जाई' है जो 'जैन' की याद दिलाता है। इसी तरह भिक्षुओं को वहाँ 'यहोडा' कहा जाता है उसे वे 'अर्हन्त' से संबद्ध करते है क्योंकि 'इरावदी' नदी तक के भू-भाग में अनेक 'रहन्द' रहते थे ऐसा कहा जाता है। 'रहन' का 'अरिहन्त' से समीकरण कितना समीचीन है यह डॉ० सत्यव्रत ही जान सकते हैं। एक सामान्य पर्याटक को शायद समझ न आए। कारण 'रहन्द' का उच्चारण वहाँ 'यहाँडा' है।

'म्यन्मा' के अन्य कई तथ्य जैसे कुछ अभिलेखों का मिलना तथा अशोक काल की ईंटों पर मिले निशानों से लेखक ने सही निष्कर्ष निकाला है कि 'म्यन्मा की भारतीयकरण' की प्रक्रिया बहुत पहले शुरू हो चुकी थी ('चरन् वै मधु विन्दति' पृ० 242)।

यही नहीं यहाँ भी भारतानुप्राणित लोग मिलते हैं जो अपने को 'पोन्न' (पण्डि = ब्राह्मण) कहते हैं। वे बंगला बोलते हैं और प्रतिवर्ष लगभग हर रात रामायण नृत्य का आयोजन करते हैं। ऐसी तीन बड़ी बास्तियां वहाँ हैं जिनमें ये लोग रहते हैं। एक मांडले विश्व-विद्यालय के निकट 'बोडि गों' है जिसे 'बोधि-ग्राम' कहा जाता है। ब्राह्मण 'पगानकाल' में राजा के पुरोहित और ज्योतिषी हुआ करते थे ठीक वैसे ही जैसे कि 'थाइलैण्ड के ब्राह्मण' होते थे। वहाँ के एक विद्वान् के अनुसार म्यन्मा में एक तमिल राजवंश भी था। 2000 वर्ष पूर्व 'प्यू क्षेत्र से इसका संबंध था।

प्रो० 'ऊ मौं मौं टिन्' से नाटकों और नाट्यकला पर चर्चा करने का सौभाग्य लेखक को मिला। वहाँ के एक रोचक प्रसंग के बारे में पता चला। जब बर्मा के अन्तिम शासक को देश से निर्वासित किया गया तो उनकी पुत्रियों के कर्णवेध पर रामायण-प्रस्तुतियों का आयोजन किया गया। 'इ-नौं' तथा 'नौं' इन दोनों प्रकार के नाट्यों का मंचन 45 रात चलता रहा।

इसी चर्चा पता चला कि जब थाईलैण्ड की अयोध्या से रामायण यहाँ आई तब वहाँ के कुछ लोग यहाँ आकर बस गए। मांडले में ऐसे लोगों की एक अलग बस्ती है जिनका अपना 'पगोडा'

तो है ही उनके क्षेत्र की 29 नम्बर की गली में 'अयोध्या' मार्किट भी है। यही नहीं मांडले में 'यम' का एक मन्दिर भी है।

प्रो० ऊ मौं मौं टिन् के घर आतिथ्य रूप में लेखक को चावलों से बना केक खाने को मिला जिसे वहाँ की भाषा में 'के इक् मौं' कहा जाता है। प्रो० टिन् के अनुसार वह एक अयोध्याकाल का 'मिष्टान्न' है।

म्यन्या (बर्मा) में प्राचीन 'पगोडे' तो खूब हैं जो इस देश में व्यापक 'बौद्धधर्म' के प्रतीक है। ऐसा ही एक 'गबा ए' (विश्व शन्ति) पगोडा है। जिसके शिखर भाग पर 28 बुद्ध मूर्तियां है। वहाँ धातु पत्रों पर 'बुद्ध की मूर्ति' तथा दान देने वाले के नाम भी अंकित हैं। मन्दिर के गर्भगृह में भगवान् बुद्ध की चांदी की मूर्ति है जिसका वजन 500 किलोग्राम है। भित्ति चित्रों पर भगवान् बुद्ध की 'जीवन-गाथा' अंकित है। इसी 'पगोडे' के समीप 'महासत्य पन्नि' नाम की पाषाण गुफा है जहाँ 1952 में छठी संगीति (बौद्ध सम्मेलन) आयोजित हुई थी। एक बड़े हाल में दस हजार लोगों के बैठने की व्यवस्था थी। बौद्धधर्मग्रन्थों कि समीक्षा कर उनके प्रामाणिक पाठ कागज पर लिखे गए। मांडले में उसे पत्थरों पर उत्कीर्ण किया गया।

म्यन्मा में लेटे हुए बुद्ध की विशाल मूर्ति का निर्माण वर्ष 1906 में हुआ था। 1966 में इसका पुननिर्माण हुआ। यह 70 मीटर लम्बी है तथा 20 मीटर ऊंची है। म्यन्मा में दिनवार अलग-अलग दिशाओं का प्रतिनिधित्व करते हैं तथा इनके प्रतीक चिह्न भी अलग-अलग हैं। ये प्रतीक भारतीय संस्कृति के ही प्रतीक हैं। व्याघ्र, सिंह, हाथी, मूषक, सुअर, सर्प तथा गरुड क्रमशः सोम से रविवार तक के प्रतीक चिह्न हैं।

सिंह और हाथी तो अत्यन्त प्रिय प्रतीक जान पड़ते हैं इस देश के जिनकी एक कथा वहाँ के राज-सिंहासन पर भी अंकित है। मांडले के राजसिंहासन को अंग्रेज 1886 में कलकत्ता ले गए थे पर भारत ने 1948 में सौजन्यता के रूप में उसे लौटा दिया।

किसी भी स्थान पर हम जाते हैं तो वहाँ के लोगों से परिचय होने पर उस स्थान की प्रामाणिक जानकारी प्राप्त होती है। भारतीय दूतावास के सज्जन एल. दुराई राज से हुई भेंट से बहुत सी अन्य रोचक जानकारी लेखक को प्राप्त हुई जो हम जैसे पाठकों के लिए भी बहुत महत्त्वपूर्ण है। किसी भी स्थान, किसी भी देश की संस्कृति, वहाँ के लोगों के मध्य होने वाली बातचीत या लड़ाई अथवा उनके नामों से पता चलती है। म्यन्मा में जो लोग हिन्दुओं या बौद्धों से ईसाई बनते हैं वे अपना नाम फूल पत्तों पर रखते हैं राम, सीता, सावित्री आदि नहीं। जबकि अन्य लोग ऐसे ही नाम रखते हैं। 'राम' नाम रखने में तो वे 'गौरव' महसूस करते हैं। 'रिचर्ड' को वहाँ 'लीचड़' कह कर छेड़ते हैं तथा जब दो भाई आपस में लड़ते-रहते हैं तो उन्हें कहा जाता है कि बालि-सुग्रीव की तरह क्यों लड़ते रहते हो।

इस प्रकार यह संस्मरण 'भारत-म्यान्मा' के संबंधों की प्राचीनता को रेखांकित करता है तथा

संस्कृत और भारतीय-संस्कृति की विशेषताओं को वहाँ के आधुनिक जीवन और भाषा में प्रतिबिम्बित करता है।

यह संस्मरण आज से लगभग दो दशक पूर्व की गई यात्रा पर आधृत है। उस समय सैन्य-शासन के दबदबे के कारण कॉलेज विश्वविद्यालय सब बंद पड़े थे। छात्र दिशाहीन तो सामान्यजन सहमे हुए थे। 21 वीं सदी में देखें तो आज भी प्रजातंत्र की स्थापना के बावजूद सैन्य-शासन जारी है। रोहिंग्या मुसलमान सैन्य काईवाई से बचने के लिए बंगलादेश की सीमा में चले गए हैं। 2015 में आम चुनाव होने के बाद 'आंग सू की' नोबेल पुरूस्कार विजेता की पार्टी 'नेशनल लीग फॉर डेमोक्रेसी' जीती है। पर तब भी कई मामलों में सैन्य-शासन का दबदबा है। म्यन्मा के राष्ट्रपति की भारत यात्रा अभी इसी वर्ष हुई है। विश्वास है दोनों देशों के आपसी संबंध प्रगाढ़ होंगे। राम तथा बौद्धधर्म को मानने वाले देश में हिंसा की जगह शान्ति स्थापित होगी।

• • •

# 24

## डा॰ सत्यव्रतशास्त्रीकृतगुरुगोविन्दसिंहचरित्रवर्णन 'श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम् के परिप्रेक्ष्य में'*

*डा॰ विशाल भारद्वाज*

वैदिक काल से ही पञ्जाब संस्कृत साहित्य की समृद्धि में अपना बहुमूल्य योगदान प्रदान करता आया है। कतिपय वैदिक सूक्तों की रचना इस पञ्चनद प्रदेश में हुई, गायत्री मन्त्र के द्रष्टा ऋषि विश्वामित्र का सम्बन्ध इसी प्रदेश से रहा है। परम्परागत एक धारणा बठिण्डा क्षेत्र में मार्कण्डेय ऋषि के आश्रम के अस्तित्व को संकेतित करती है। विश्वविख्यात महान् वैयाकरण पाणिनि एवं व्याडि, छन्दःशास्त्र के प्रणेता आचार्य पिंगल, अर्थशास्त्र के रचयिता आचार्य कौटिल्य, आयुर्वेद विशारद चरक व बौद्ध कवि अश्वघोष आदि का सम्बन्ध भी पञ्जाब से रहा है। ये समस्त दृष्टान्त यह सिद्ध करते हैं कि पञ्जाब संस्कृत साहित्य का स्रोत एवं भण्डार रहा है।

पञ्जाब के संस्कृत साहित्यकारों की बात करें तो डा॰ शिवप्रसाद भारद्वाज, श्री देवदत्त भट्टि, डा॰ श्यामदेव पाराशर, पण्डित चारुदेव शास्त्री, प्रिंसीपल जगद्राम शास्त्री, स्वयंप्रकाश शर्मा, डा॰ जगदीश प्रसाद सेमवाल, डा॰ शशिधर शर्मा, डा॰ शुकदेव शर्मा 'मुनि', डा॰ दलबीर सिंह चाहल आदि विद्वानों ने अपनी साहित्य रचना से साहित्यिक क्षेत्र में इस पञ्जाब के गौरव को सवर्द्धित किया है। इन विद्वानों की श्रृंखला में एक नाम जो कि बहुत ही सम्माननीय है, वह है -- डा॰ सत्यव्रत शास्त्री।

सांख्यदर्शन का सिद्धान्त है कि कारण के गुण कार्य में आ जाते हैं '..कारणभावाच्च सत्कार्यं'[1]। यह बात पञ्जाब की धरती पर जन्म प्राप्त आदरणीय डा॰ सत्यव्रत शास्त्री जी पर पूर्णतः चरितार्थ होती है।

'वाचस्पति' उपाधि से विभूषित, पञ्जाब के शिरोमणि साहित्यकार, 'राष्ट्रपति सम्मान' से अलंकृत, 'अभिनव पाणिनि' के रूप में सुप्रसिद्ध वैयाकरण अपने पिता पण्डित चारुदेव शास्त्री से डा॰ सत्यव्रत शास्त्री जी को विद्वता पैतृक सम्पत्ति के रूप में प्राप्त हुई है।

1. सांख्यकारिका, कारिका-9

उपाधियां, सम्मान आदि प्राप्ति के क्षेत्र में डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने अपने पिता श्री को कहीं पीछे छोड़ दिया है, जो कि एक पिता के लिए अत्यन्त हर्ष का विषय है। गुरु तेगबहादुर जी (पिता) तथा गुरुगोविन्दसिंह जी (पुत्र) के सन्दर्भ में अभिव्यक्त डा० सत्यव्रत शास्त्री जी का यह वाक्य "...ज्योतिः स्वयं ज्योतिष एव जातः प्रवर्तितो दीप इव प्रदीपात्"[1] पण्डित चारुदेव शास्त्री (पिता) एवं डा० सत्यव्रत शास्त्री (पुत्र) पर भी पूर्णतः चरितार्थ होता है।

डा० सत्यव्रत शास्त्री जी की श्रीबोधिसत्त्वचरितम्, श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, इन्दिरागान्धीचरितम्, थाईदेशविलासम्, श्रीरामकीर्त्तिमहाकाव्यम्, शर्मण्यदेशः सुतराम् विभाति, पत्रकाव्यम् अनेक काव्य-कृतियां हैं, जिन्होंने पञ्जाब के नाम को उज्ज्वल किया है। इन कृतियों में सिक्ख सम्प्रदाय के दशम गुरु को आधार बनाकर लिखा गया 'श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्' नामक काव्य अत्यन्त प्रशंसनीय है। चार सर्गों में विभक्त इस काव्य के माध्यम से डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने गुरुगोविन्दसिंह जी के चरित्र का अत्यन्त मार्मिक एवं सजीव वर्णन प्रस्तुत किया है।

'खालसा' अर्थात् शुद्ध एवं पवित्र पन्थ की स्थापना, 'निर्मल' अर्थात् 'मलरहित' भाव गन्दगी से रहित सम्प्रदाय के प्रादुर्भाव की पृष्ठभूमि में श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी की भूमिका तथा 'संस्कृत' अर्थात् परिमार्जित एवं शुद्ध भाषा के प्रति गुरु जी का अनुराग ये सभी तथ्य गुरुगोविन्दसिंह जी के व्यक्तित्व में शुद्धि एवं पवित्रता के प्रति प्रेम को प्रदर्शित करते हैं।

कवि ने यह कह कर- ' गुरुगोविन्दसिंह जी क्रोधावस्था में फड़फड़ाते हुये ओंठों से युक्त साक्षात् भगवान् शिव के समान प्रतीत होते थे तथा इनका नाम सुनने मात्र से ही शत्रु सेना भयभीत हो जाती थी। ब्रह्मस्वरूप गुरुगोविन्दसिंह जी का चरित्र वर्णन करने में कौन समर्थ हो सकता है? फिर भी उनकी महानता मुझे उनका चरित्र वर्णन करने के लिये प्रेरित कर रही है'- गुरु जी के प्रति अपने श्रद्धा कुसुम को समर्पित किया है -

**यन्नाममात्रश्रवणेन सद्यः सैन्यं रिपूणां बिभयाञ्चकार।**
**कोपारुणाक्षः स्फुरिताधरो यः साक्षादयुग्माक्ष इवाबभासे।।**
**तस्य प्रभोर्ब्रह्ममयस्य पुंसः कः शक्नुयाद्वर्णयितुं चरित्रम्।**
**तथाऽपि तद्गौरवमेव मां तच्चरित्रगाने मुखरीकरोति।।**[2]

धर्म की रक्षा करने के व्रत को धारण करने वाले गुरु तेग बहादुर जी[3] के सुपुत्र गुरुगोविन्दसिंह जी का जन्म भी इस धरा पर धर्म की रक्षा हेतु ही हुआ था -

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.4
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.3,5
3. यो धर्मरक्षाचरितव्रतस्य सुतः पितुस्तेगबहादुरस्य।..
श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.4

**सञ्जातमात्रे भुवि देवदेवे धर्मस्य संस्थापनमात्रहेतोः।..[1]**

इस काव्य के प्रथम सर्ग में गुरुगोविन्दसिंह जी को धर्म, गाय एवं ब्राह्मणों के रक्षक तथा दुष्टों के लिए दण्डधारक के रूप में चित्रित किया गया है -

**धर्मस्य गोप्ता सुजनस्य पाता गोब्रह्मणानां परिरक्षिता च।**
**विद्वन्मनोमोहयिता गुणैः स्वैर्दुष्टस्य यो दण्डयिता जनस्य।।[2]**

ब्राह्मणों, गायों की हत्या, देव-प्रतिमाओं को तोड़ना, बलपूर्वक धर्मपरिवर्तन करना आदि औरंगजेब के अत्याचारों से जन-मानस एवं धर्म की रक्षा के लिए किसी एक वीर पुरुष के बलिदान की आवश्यकता की बात को सुनकर गुरुगोविन्दसिंह जी का अपने पिता को सहजभाव में ही बलिदान के लिए प्रेरित करना इनकी बाल्यकाल से धर्मरक्षा प्रवृत्ति को द्योतित करता है -

**स ब्रह्मणान् हन्ति हिनस्ति गाश्च भनक्ति देवप्रतिमाश्च दुष्टः।**
**ददद् बलाद्यावनधर्मदीक्षां स्वमाततायित्वमथो व्यनक्ति।।**

**कश्चिन्नृवीरो नृपतेरमुष्य प्रतीपमाचारमथादधानः।**
**तत्क्रोधवह्नौ शलभायते चेद् भवेत्स्वधर्मस्य ततोऽभिरक्षा।।**

**आकर्ण्य वाचः स पितुः प्रवाचो निसर्गभावाच्छिशुराह वाचः।**
**कोऽन्यो धरायां त्वदृतेऽस्ति तात! यो दुष्करं कार्यमिदं विदध्यात्।।[3]**

गुरुगोविन्दसिंह जी के व्यक्तित्व को स्पष्ट करते हुए डा० सत्यव्रत शास्त्री जी का कथन है कि गुरुगोविन्दसिंह जी सैंकड़ों सूर्य के तेजतुल्य तेजस्वी तथा सैंकड़ों चन्द्रों की कान्ति के समान कान्तिमान् थे -

**स तेजसा सूर्यशतप्रतापः कान्त्या तथा चेन्दुशताभिरामः।..[4]**

बाल्यकाल से ही गुरु जी के भीतर कृपाण का कुशल प्रयोग करना, बाणों की वर्षा तथा युद्धाभ्यास करना आदि गुणों को डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने चित्रित किया है -

**स बाललीला विविधाः प्रकुर्वन्नावर्जयन्नात्मजनस्य चेतः।**
**पक्षे विपक्षे व्यभजत्स मित्राण्यथाकरोत् कौतुकयुद्धमेभिः।।**

---

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.15
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.2
3. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.45-47
4. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.14

**वीरायमाणः सवयस्सु तेषु कृपाणिकाटोपभयङ्करोऽसौ।**
**बाणान् प्रवर्षन् कृतकान् भविष्यद्योद्धृत्वमख्यापयदात्मनोऽद्धा।।[1]**

युद्ध में गुरु जी के रौद्र स्वरूप का बहुत ही श्रेष्ठ वर्णन डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने किया है -

**गुरुस्तदा रुद्र इव प्रजानां संहारकाले भयमादधानः।**
**बाणान् प्रवर्षन् परितः प्रसर्पन् चञ्चद्द्विजिह्वानिव भीमरूपान्।।[2]**

गुरु पद को प्राप्त कर सेना के नेतृत्व में प्रवीण श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी ने धर्म-रक्षा हेतु क्षत्रिय-धर्म को धारण करने की आवश्यकता को देखते हुये अस्त्र-शस्त्र की विद्या का ज्ञान अपने शिष्यों को प्रदान किया -

**व्यजिज्ञपच्चापि स शिष्यवर्यान् क्षात्रेण धर्मेण विना नहि स्यात्।**
**स्वधर्मरक्षेति भवन्त एव सैन्यं ममाद्यावधि सम्भवेत।।**
**सैन्यादिनेतृत्वविधौ प्रवीणः सविग्रहः क्षत्रियधर्म एषः।**
**अश्वादिकारोहणमस्त्रशिक्षां प्रादात्स्वयं शिष्यवरेभ्य एभ्यः।।[3]**

विभिन्न शास्त्रों, पुराणों, आख्यानों आदि को पढ़ने की भी श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी की अत्यन्त रुचि को डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने अभिव्यक्त किया है -

**शास्त्राणि नित्यं परिशीलयन्ती पुराणमाख्यानमथो वदन्ती।**
**दृश्यं मनोज्ञं च निभालयन्ती दुर्गेऽवसद् ज्ञानमसौ दिशन्ती।।[4]**

साथ ही साथ डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी द्वारा चण्डीस्तुति[5], विचित्रनाटक[6] आदि की रचना का भी उल्लेख किया है।

जन कल्याण की भावना को प्रमुख रखते हुये[7] श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी ने धर्म, जाति,

---

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.20-21
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 4.16
3. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 1.79,82
4. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 2.19
5. प्रावीण्यमाप्तः परमं स तासु गिरासु यातो विजने प्रदेशे।
वनश्रिया सत्क्रियमाण आर्यः काव्यं मनोहारि चकार चारु।।
चण्डीस्तुतिं स्तोत्रवरं च देव्या अकालपूजां बहु चापरं च।
स ग्रन्थपूगं रचयाम्बभूव रुच्यं कवीनामुपजीव्यभूतम्।। श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 2.21-22
6. अपीडितः केनचनापि चासौ "गुरुर्मनीषी परिभूः" पवित्रः।
निजेतिवृत्तं निबबन्ध दिव्यं विचित्रनाट्याभिधपुस्तकेन।। श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.2
7. (क).. विचिन्तयामास च [illegible]।। 
(ख).. ब्रह्मेव सृष्टिरधिपः प्रजानां सर्वस्य लोकस्य हिते प्रवृत्तः।। श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.4,6

देश, वर्ण आदि में भेद को मिटाते हुये एक ऐसे खालसा पन्थ की स्थापना की जिसमें सैंकड़ों लोग गुरु जी के शिष्य बन गये -

**न धर्मभेदो न च जातिभेदो न देशभेदो न च वर्णभेदः।**
**इति प्रपन्नाः शतशोऽथ लोकाः सहस्रशोपि तदीयमार्गम्।।[1]**

गुरु जी के भीतर विद्यमान शूरवीरता, पराक्रम, स्थिरता, धैर्य एवं बलोत्कर्ष का प्रतिपादन डा० सत्यव्रत शास्त्री ने किया है, जिसके फलस्वरूप इनके शत्रु युद्ध छोड़कर पलायन कर जाते थे -

**आलोक्य शौर्यं च पराक्रमं च स्थैर्यं च धैर्यं च बलं च तेषाम्।**
**आलिफ्चमूः कातरतां प्रपन्ना रणाजिरादेव पलायताशु।।[2]**

इसके फलस्वरूप सम्राट् औरंगजेब ने जब गुरु जी को राजकोप को याद करने तथा चपलता को त्यागने का आदेश भेजा तो गुरु जी ने इस आदेश की तिनके के समान अवहेलना करते हुये अपने शिष्यों के लिये वैशाख मास के प्रथम दिवस को आनन्दपुर में एकत्रित होने का संदेश भेजा -

**आदेशमेतं यवनाधिपस्य गोविन्दसिंहः स तृणाय मेने।**
**शिष्यान् स्वकीयांश्च समादिदेश वैशाखमासि प्रथमेऽह्नि पुण्ये।।[3]**

गुरु जी की नेतृत्व शक्ति का इस बात से पता चलता है कि गुरु जी की आज्ञा को सर्वोपरि मानते हुये गुरु जी के शिष्य तथाकथित तिथि को उसी प्रकार आनन्दपुर पहुंच गये जिस प्रकार जल समुद्र की ओर प्रवृत्त होता है -

**समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत् तद्वत् पुरं शिष्यवराः प्रविष्टाः।**
**आज्ञां वहन्तो शिरसा गुरोस्ते मुदा परीताः परया, विनीताः।।[4]**

श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी ने वहां सभा के सम्मुख एक विलक्षण घोषणा करते हुये कहा कि उनकी तलवार रक्त की प्यासी है एवं धर्म रक्षा के लिये उनके किसी वीर शिष्य की बलि की इच्छुक है -

**अस्त्यत्र कश्चिन्मम शिष्यवीरो धर्माय योऽथो गुरवे निजाय।**
**दद्याद् बलिं स्वं प्रियमद्य शिष्याः खड्गोऽद्य मे रक्तपिपासुरस्ति।।[5]**

---

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.46
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 2.46
3. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 2.50
4. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.9
5 श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.14

गुरु जी की इस वाणी को सुनकर दयाराम, धर्मदासादि इनके पांच भक्तों ने स्वयं के लिये गुरु जी की तलवार से प्राण त्याग श्रेयस्कर मानते हुये स्वयं को गुरु जी के आगे समर्पित कर दिया -

**गुरोऽस्मि सज्जस्तव पूज्यपादपद्मोपसेवी च तवास्मि भक्तः।**
**निपातयासिं मम मूर्ध्नि सद्यो नान्यद्वरं मे मरणात्तवासेः।।**[1]

गुरुगोविन्दसिंह जी ने अपने प्राण तक समर्पित करने की भावना रखने वाले इन पांच शिष्यों को 'पञ्च प्यारे' की संज्ञा प्रदान की -

**ते पञ्च शिष्या गुरुकार्यहेतोः प्राणान् निजांस्त्यक्तुमथ प्रवृत्ताः।**
**गुरोः प्रियाः 'पञ्च प्रिया' इतीमामभ्यर्हगीयां पदवीमवापुः।।**[2]

इन शिष्यों को अमृत पिलाकर एवं दीक्षा प्रदान कर गुरुगोविन्दसिंह जी ने खालसा नामक नवीन पन्थ की स्थापना की -

**एवं स नूत्नं भुवि खालसाख्यपथं समुद्भाव्य सुखेन वीरः।**
**शस्त्रास्त्रपाणिः कृतधीस्सुधीभिः शिष्यैस्समेतस्समयं निनाय।।**[3]

अपने दो पुत्रों के युद्ध करते हुये वीरगति को प्राप्त होने पर[4] तथा दो पुत्रों को शत्रुओं द्वारा जीवित दीवार में चिनवा दिये जाने पर[5] भी हिमालय की भान्ति गुरुगोविन्दसिंह जी का अन्तरंग व्यथित नहीं हुआ तथा उन्होंने कहा," हे ईश्वर! मुझे सब कुछ तुम्हीं से प्राप्त हुआ था एवं सब कुछ तुम्हीं को समर्पित कर दिया है। मुझे इसमें कोई भी खेद नहीं है.." –

**वृत्तं यदा दारुणमेतदाप गोविन्दसिंहो दशमो गुरूणाम्।**
**न विव्यथे तस्य तदान्तरङ्गं हिमालयस्येव भृशं दृढस्य।।**

---

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.17
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.28
3. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 3.44
4. एको ह्यनेकैर्न शशाक योद्धुं चिरं कुमारः सुकुमारकायः।
घोरैः प्रहारैः क्षतविक्षतश्च लोकान् स्वपुण्येन जितानवाप।।
सोऽप्येक एवात्र गतोऽरिमध्यं कार्यं प्रचक्रे बहुभिः सुसाधम्।
प्राणांश्च हत्वा निजशात्रवाणां वीरातिवीरः सुरलोकमाप।।
श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 4.28,30
5. राजाज्ञया तौ दृढभित्तिमध्यान्नीतौ च कारागृहमापितौ च।..
श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 4.73

**त्वत्तो हि लब्धं जगदीश! सर्वं त्वय्यर्पितं, मेऽस्ति न कोऽपि खेदः।**
**"त्वमस्य विश्वस्य परं निधानं त्वमव्ययः शाश्वतधर्मगोप्ता"।।[1]**

क्षत्रिय शब्द का संसार में प्रसिद्ध अर्थ है - स्वयं की हानि से भी दूसरे की रक्षा करना-

**"क्षतात्किल त्रायत इत्युदग्रः क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः।"..[2]**

गुरुगोविन्दसिंह जी ने अपने पिता और पुत्रों के बलिदान से क्षात्र-धर्म का पूर्णतः पालन किया।

अतः डा० सत्यव्रत शास्त्री जी ने अपनी विलक्षण भाषा शैली का परिचय देते हुये पञ्जाब के शूरवीर योद्धा श्रीगुरुगोविन्दसिंह जी का चरित्र बहुत ही प्रभावोत्पादक ढंग से किया है।

• • •

1. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 4.75-76
2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, 4.19

# 25

# दशमगुरुपरिवार की न्यायपथदृढ़ता को प्रो० सत्यव्रत शास्त्री का नमन

*दलबीर सिंह*

'अद्यैव वा मरणमस्तु युगान्तरे वा न्याय्यात्पथः प्रविचलन्ति पदं न धीराः (नीतिशतक 86)' भर्तृहरि का यह कथन दशमगुरु गोविन्दसिंह जी के साथ साथ उनके परिवार पर भी पूर्णरूपेण चरितार्थ होता है, क्योंकि परिवार ने भी अपने प्राण तो न्यौछावर कर दिये परन्तु राष्ट्र तथा धर्म की रक्षा करते हुए न्याय पथ नहीं छोड़ा। दशमगुरुपरिवार की इस न्यायपथदृढ़ता को डॉ० सत्यव्रत शास्त्री ने अपने 'श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरित' काव्य में बड़ी सुन्दर रीति से नमन किया है। दशमगुरु के जीवन एवं दर्शन पर निबद्ध इस काव्य के प्रथम सर्ग में नवमगुरु तेगबहादुर जी बादशाह औरंगजेब के अत्याचारों विशेषतः बलात् धर्म परिवर्तन नीति के कारण चिन्तामग्न दिखाई देते हैं। पूछने पर वे अपने पुत्र (आयु 9 वर्ष) गोविन्दसिंह को बताते हैं कि बादशाह की क्रूरनीति से स्वधर्म की रक्षा के लिये किसी पुरुषसिंह को प्राणों की बाजी लगानी पड़ेगी। यह सुनते ही बालक गोविन्दसिंह के मुखारविन्द से ये शब्द प्रस्फुटित होते हैं –

**कोऽन्यो धरायां त्वदृतेऽस्ति तात!**
**यो दुष्करं कार्यमिदं विदध्यात्।।** 1.47

'पिता जी, जगत् में आप से बढ़कर अन्य कौन है जो इस दुष्कर कार्य को पूर्ण कर पायेगा?' अपने बालक की इस बड़ी सोच पर नवमगुरु बहुत प्रसन्न हुए तथा शासकीय अत्याचारों के विरुद्ध आवाज बुलन्द करने के लिये दिल्ली की ओर चल पड़े। मार्ग में जनता को धर्मोपदेश देते देते जब वे आगरा पहुंचे तो सिपाही उन्हें बन्दी बनाकर दिल्ली ले आये। वहां पर बादशाह ने तेग बहादुर जी को इस्लाम धर्म में लाने के अनेक प्रयत्न किये परन्तु सफलता न मिली। गुरु जी को भयभीत करने के लिये उनके सामने ही उनके शिष्यों की जान अमानवीय यातनाओं द्वारा ली गई। मतिदास को सिर से पैरों तक आरे से चीरा तथा दयालु को उबलते पानी में डाल दिया गया–

**आशीर्षपादं प्रविदार्य कायमार्यस्य दीप्तं मतिदासनाम्नः।**
**दयालुसंज्ञस्य निचिक्षिपुस्ते तप्तोदकुण्डे सुदृढं शरीरम्।।** 1.56

जब ये क्रूर कर्म भी गुरुतेगबहादुर जी को न्यायपथ से विचलित न कर पाये तो क्रुद्ध बादशाह ने उनके वध का आदेश दे दिया। वध का भय भी गुरु जी को अस्थिर न कर पाया। जल्लाद ने चांदनी चौक में जन समूह के सामने गुरुतेगबहादुर जी का पवित्र सिर उनके धड़ से अलग कर दिया।

यह घोर पाप कर लेने पर भी शासकीय क्रूरता सन्तुष्ट न हुई। गुरु जी की न्यायपथदृढ़ता का दण्ड उनके मृत शरीर को भी सहना पड़ा। बादशाह के भय से गुरु जी के मृत शरीर को वहां से उठाना तो दूर की बात, कोई छू भी नहीं सकता था। उन पलों का वर्णन करते हुए शास्त्री जी की कलम का अश्रुपात थमने का नाम नहीं लेता–

**यदा न कश्चिद् यवनाधिराज-**
**त्रासाद् वपुस्तद् व्यपनेतुमायात्।**
**तदातिकोपाद् भुवि भीमरूप-**
**श्चचार वात्यामिषतो नभस्वान्।।**

**तद् वन्दनीयं महसां हि राशेः**
**शिरोऽलुठद् भूमितले गुरोर्हा।**
**वपुस्तथा चन्दनचर्चितांगं**
**बभूव हा हन्त! रजोऽवकीर्णम्।। 1.64,63**

अन्ततः जब येन केन प्रकारेण 'जैता' नामक शिष्य को सिर तथा 'लुबाणा' (लक्खीशाह नामक) शिष्य को धड़ उठा लाने में सफलता मिली तब जाकर गुरु जी के मृत शरीर को किसी प्रकार यथासम्भव सम्मान मिल पाया।

न्यायपथदृढ़ता गुरुगोविन्दसिंह के पिता जी की ही नहीं, पुत्रों की भी स्मरणीय है।

'श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरित' के चतुर्थ सर्ग में हम देखते हैं कि दशमगुरु जी अपने दो बड़े पुत्रों अजीत सिंह, जुझार सिंह तथा कुछ शिष्यों के साथ चमकौर नामक स्थान पर ठहरे हुए थे। विशाल शाही सेना उन्हें घेर लेती है। उस युद्ध में वीरगति प्राप्त करते करते जब मात्र बीस सिक्ख बचते हैं तो गुरु जी का बड़ा पुत्र अजीत सिंह (आयु 17-18 वर्ष) भी युद्ध में कूदने की अनुमति मांगता है–

**'क्षतात्किल त्रायत इत्युदग्रः**
**क्षत्रस्य शब्दो भुवनेषु रूढः।'**
**ततोऽनुजानीहि रिपोश्चमूनां**
**त्रासाय नाशाय च मां पितस्त्वम्।। 4.19**

शास्त्री जी के अनुसार उसने युद्ध में अपने कौशल से अभिमन्यु का स्मरण करवा दिया–

**ततः स पित्रानुमतः प्रतस्थे**
**योद्धुं कुमारोऽजितसिंहनामा।**
**यथाऽभिमन्युः कुरुयुद्धमध्ये**
**तथैव सोऽयुध्यत वीरपुत्रः।। 4.21**

उसके हाथों अनेक शत्रुओं का विनाश होता देख शत्रु सैनिकों ने मिलकर उसे चारों ओर से घेर लिया। उस के वीरगति को प्राप्त होने का वर्णन शास्त्री जी इस प्रकार करते हैं–

**एको ह्यनेकैर्न शशाक योद्धुं**
**चिरं कुमारः सुकुमारकायः।**
**घोरैः प्रहारैः क्षतविक्षतश्च**
**लेकान् स्वपुण्येन जितानवाप। 4.28**

जुझार सिंह (आयु 13-14 वर्ष) ने भी बड़े भाई अजीत सिंह का अनुसरण करते हुए युद्ध में मृत्यु को गले लगाया–

**सोऽप्येक एवात्र गतोऽरिमध्यं**
**कार्यं प्रचक्रे बहुभिः सुसाधम्।**
**प्राणांश्च हृत्वा निजशात्रवाणां**
**वीरातिवीरः सुरलोकमाप। 4.30**

दशमगुरु के दो छोटे बच्चों की न्यायपथदृढ़ता का तो कहना ही क्या!

सरसा नदी को पार करते समय पुत्र गुरुगोविन्दसिंह से बिछुड़ी माता (गुजरी जी) तथा दो छोटे गुरुपुत्रों जोरावर सिंह एवं फतेहसिंह को एक तो शत्रुसैनिकों से भय था, ऊपर से उन्हें भयंकर शीत का सामना करना पड़ रहा था। ऐसे में उन्हें आश्रय मिला उनके एक पुराने सेवक गंगू का जो उन्हें अपने घर ले गया। उन्हें तो उस पर विश्वास था परन्तु उसने लोभ में फंस कर उनकी आभूषणों भरी पोटली चुरा ली। पूछने पर वह उलटा उन्हें ही अकृतज्ञ सिद्ध करते हुए कोसने लगा–

**मया कृता ते तव पौत्रयोश्च**
**प्राणात्ययेनापि शठे! सुरक्षा।**
**कृतस्य तस्य प्रतिकार एष**
**दत्तस्त्वया मे हृतभाग्ययाऽद्य।। 4.48**

इतना ही नहीं, गंगू अपने चौर्यकृत्य पर पर्दा डालने के लिये गद्दारी तक कर बैठा। सरहिन्द के (मुगल) प्रशासक को उसने गुरुमाता तथा गुरुपुत्रों की सूचना दे दी–

**उवाच चैनं मयि सन्ति राजन्!**
**गुरोश्च माता गुरुपुत्रकौ च। 4.49**

उन तीनों को बन्दी बना कर रात भर कष्टदायक स्थान में रखा गया। अगले दिन उन्हें सभा में पेश करना था। पौत्रों के साथ जाने के लिये विलाप करती वृद्धा दादी को वहीं छोड़कर सिपाही दोनों बच्चों को सभा में ले आये। सरहिन्दराज की उस भरी सभा में पहुंच कर 7-8 वर्ष तथा 5-6 वर्ष की आयु के उन गुरुपुत्रों ने अपनी निर्भीकता से सब को आश्चर्य में डाल दिया-

**अहो बलं स्थैर्यमहो च सत्त्व-**
**मित्येवमुच्चैर्वचनं च प्रोचुः।। 4.55**

उन्हें भयंकर वध का भय दिखाकर धर्म परिवर्तन के लिये सहमत करने का प्रयास किया गया जिसे शास्त्री जी इस प्रकार प्रस्तुत करते हैं-

**बद्धांजली तूर्णमिहाभ्युपेतुं**
**बालौ युवां यावनधर्मदीक्षाम्।**
**नो चेद्युवां रोषण एष राजा**
**क्रूरः पुरा मारयति श्वमारम्।। 4.58**

मृत्यु का भय उन बालकों के न्याय्यपथ को छू भी नहीं पाया। क्रूर प्रशासक के मुंह पर उन्होंने जिस स्वधर्मदृढ़ता का परिचय दिया उसे शास्त्री जी ने बड़े मनोहर रूप में निबद्ध किया है-

**पिता स्वयं धर्ममुपादिशन्नौ**
**माता ददौ नौ पयसा च धर्मम्।**
**धर्माय नौ जीवितमत्र विद्धि**
**तं धर्ममावां हि कथं त्यजाव।। 4.60**

भाव यह कि 'पिता जी ने हमें धर्म सिखाया है, माता जी ने दूध के साथ धर्म का पान कराया है। यह समझ लो कि हमारा जीवन है ही धर्म के लिये। अतः हमें उस धर्म से कोई कैसे विचलित कर सकता है?'

जब वध का भय भी काम न आया तो गुरुपुत्रों को धर्मपरिवर्तनार्थ विविध प्रलोभन दिये गये। शासन की समझ में यह बात आई ही नहीं कि धर्मपुरुष के जिन बच्चों को वध का भय अस्थिर नहीं कर सका, प्रलोभनों की क्या औकात होगी?-

**सुतौ कथं धर्ममयस्य पुंस**
**आवां स्वधर्मं भुवि सन्त्यजाव।**
**किं नौ सुखेनाथ च वैभवेन**
**'प्राणैरुपक्रोशमलीमसैर्वा।।' 4.65**

सभी प्रयास विफल हो जाने पर सरहिन्द के प्रशासक ने सिपाहियों को आदेश दिया कि इन बच्चों को दीवार में जीवित ही चिनवा दिया जाये। कदाचित् उस नृशस प्रशसक को यह आश थी

कि ज्यों ज्यों दीवार ऊपर आती जायेगी त्यों त्यों बच्चों का धैर्य जाता रहेगा। धीरे धीरे दीवार बच्चों को चिनती हुई उनके गले तक आ गई परन्तु उनकी न्याय्यपथदृढ़ता पर खरोंच भी न आने पाई। दीवार की इतनी ऊंचाई में भी बच्चों ने जो स्वधर्मदृढ़ता दिखाई, शास्त्री जी के अनुसार उसने देवताओं तक को आश्चर्यचकित कर दिया-

**आकण्ठमग्नावपि भित्तिमध्य**
**इस्लामधर्मे न मतिं व्यधत्ताम्।**
**दिवि स्थिता देवगणा अपीदं**
**लोकातिगं कर्म तदाभ्यनन्दन्।। 4.72**

जब दीवार में चिनवाना भी काम न आया तो दीवार से निकालकर अगले दिन उन पर धर्म परिवर्तन के प्रयास फिर से किये जाने लगे परन्तु दाल गली नहीं। बच्चों की न्याय्यपथदृढ़ता से खिन्न उस क्रूर प्रशासक ने अन्ततः उनके वध का आदेश दे दिया-

**क्रूरोऽतिकोपात्सरहिन्दराजो**
**वधं तयोस्तूर्णमथादिदेश।**
**आदेशमात्रप्रतिपालकाश्च**
**भृत्यास्तयोर्हा शिरसी अकृन्तन्।। 4.74**

अपने जिगर के टुकड़ों का ऐसा अन्त कानों में पड़ते ही वृद्धा दादी के प्राण कैसे टिके रह सकते थे?

अतः स्पष्ट है कि भारत माता का गौरवमय मस्तक ऊंचा रखने में शस्त्र तथा शास्त्र में कुशल गुरुगोविन्दसिंह जी के सुकृत्यों तथा शूरवीरता का अद्वितीय योगदान तो है ही, उनके परिवार के योगदान की भी कोई सीमा नहीं। प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने दशमगुरुपरिवार की उस अगाध न्यायपथदृढ़ता को हार्दिक नमन किया है। उनके एक श्लोक से इस नमन की सम्पूर्ति करना उचित होगा-

**प्रलोभिता भूरि सुखैषणाभिः**
**कष्टैरनिष्टैः परिवेष्टिता वा।**
**कल्याणहेतुं सुविनिश्चितार्थं**
**धीराः स्वधर्मं न परित्यजन्ति। 4.66**

• • •

# 26

# प्रो० सत्यव्रतशास्त्री विरचित थाइदेशविलासम्–एक विवेचन

*रेणु बाला*

प्रोफेसर सत्यव्रतशास्त्री आधुनिक संस्कृत साहित्य के शिरोमणि कवियों में से एक हैं। शायद ही कोई ऐसा विद्वान् होगा जो उनसे परिचित न हो। बहुमुखी प्रतिभा सम्पन्न डॉ० सत्यव्रतशास्त्री के पिता चारुदेव शास्त्री एक महान् वैयाकरण थे, जिन्हें संस्कृत जगत् में अभिनव पाणिनि कहा जाता था। अतः संस्कृत शास्त्री जी को विरासत में ही प्राप्त हुई। शास्त्री जी संस्कृत जगत् में एक कवि एवं साहित्यकार के रूप में तो विख्यात हैं ही, परन्तु इसके साथ ही एक योग्य शिक्षक, महान् चिन्तक, समालोचक तथा एक कुशल प्रशासक के रूप में भी उनकी सर्वत्र प्रसिद्धि है। विभिन्न विषयों से सम्बन्धित असंख्य शोधपूर्ण लेख भी उनके पाण्डित्य के परिचायक हैं। शास्त्री जी ने विदेशो में भी अध्यापन कार्य के द्वारा अपनी विद्वत्ता की अमिट छाप छोड़ी है, जिसमें थाइलैण्ड की राजकुमारी को संस्कृत में अध्यापन कराना विशेष रूप से शामिल है। शास्त्री जी ने अनेक ग्रन्थों–श्रीबोधिसत्त्वचरितम्, इन्दिरागान्धिचरितम्, रामकीर्तिमहाकाव्यम्, बृहत्तरं भारतम् आदि महाकाव्यों एवं श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्, थाइदेशविलासम्, शर्मण्यदेशः सुतरां विभाति आदि खण्डकाव्यों तथा पत्रकाव्यादि की रचना कर संस्कृत साहित्य को समृद्ध करने में महत्वपूर्ण योगदान दिया है। आज भी वे माँ सरस्वती की आराधना में निरत हैं।

'थाइदेशविलासम्' खण्डकाव्य जैसा कि इसके नाम से ही ज्ञात होता है–"थाइदेश का विलास"अर्थात् सौन्दर्य, चारुता, थाइदेश की सभ्यता और संस्कृति पर प्रकाश डालने वाला एक अनूठा काव्य है। इसके साथ ही थाइदेश की ऐतिहासिक घटनाओं एवं भौगोलिक स्थलों का वर्णन भी कवि ने इसमें अत्यन्त कुशलतापूर्वक किया है। इस खण्डकाव्य का प्रकाशन 1979 ई० में ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली से हुआ है। इसका थाइ भाषा में अनुवाद थाइलैण्ड की राजकुमारी महाचक्री देवरत्न राजसुता सिरिन्थौर्न ने किया है। पाश्चात्य सभ्यता और संस्कृति पर प्रकाश डालने वाला संस्कृत साहित्य में यह प्रथम ग्रन्थ है, जिसका श्रेय डॉ० सत्यव्रतशास्त्री को जाता है। इस काव्य रचना का प्रयोजन कवि ने "स्वान्तःसुखाय" माना है।[1] इस काव्य की समाप्ति कवि ने

1. थाइदेशविलासाख्यं स्वान्तःप्रेरणया कृतम्।
थाइदेशमुपेतेन मया काव्यं समासतः।। थाईदेशविलासम्, 117

भारत और थाइलैण्ड के मैत्री सम्बन्धों की कामना की है।[1] "थाइदेशविलासम्," में कुल 121 पद्य हैं। इस काव्य में कवि ने थाइदेश के जनजीवन, उनके आचार-व्यवहार, वेशभूषा, थाइराजवंश और धर्म आदि को बखूबी पद्यात्मक शैली में निबद्ध कर अपनी अद्भुत प्रतिभा का परिचय दिया है। इस काव्य का प्रारम्भ थाइदेश के परिचय से हुआ है जो कि पुराणों में 'श्याम' नाम से वर्णित है–

**अस्त्येशियानामनि सुप्रसिद्धे, द्वीपे विशालेऽतिशालकीर्तिः।**
**आग्नेयदिङ्मण्डलमौलिभूतो, देशोऽतिरम्यो भुवि थाइलैण्डः।।**
**श्यामेति नामातिपुराणमस्य, ख्यातं पुराणादिषु यद्विहाय।**
**थाईतिजात्यध्युषितत्वहेतोर्यं थाइलैण्डं कथयन्ति लोकाः।।**

थाइदेशविलासम् 1,2

विवेच्य काव्य में थाइदेश के परिचय के अनन्तर कवि ने अत्यन्त सूक्ष्म एवं पैनी दृष्टि से निरीक्षण कर थाइ लोगों की जीवनचर्या, धर्म एवं विश्वास, धार्मिक स्थलों, थाइराजवंश तथा वहाँ की भौगोलिक परिस्थितियों का विस्तृत विवरण कर 'गागर में सागर' भरने का काम किया है।

थाइलैण्ड की राजधानी बैंकाक है, जो अपने अद्भुत ऐश्वर्य और सौन्दर्य-विलास के कारण अत्यन्त प्रसिद्ध है[2] और लोगों के आकर्षण का केन्द्र है। इससे पूर्व अयोध्या एवं थौनबुरी थाइलैण्ड की राजधानी रहीं।[3] बैंकाक राजधानी के रमणीय प्राकृतिक सौन्दर्य, दर्शनीय स्थलों और बड़े-बड़े बाजारों का भी कवि ने स्वाभाविक चित्रण किया है, जिन्हें देखकर लोग मन्त्र मुग्ध हो जाते हैं।[4]

विवेच्य ग्रन्थ के अध्ययन से प्रतीत होता है कि थाइ लोगों की भाषा, धर्म और संस्कृति पर भारतीय संस्कृति का गहरा प्रभाव है। थाइ संस्कृति एवं सभ्यता में प्राचीन भारतीय विचारधारा और पश्चिमी सभ्यता की नूतन विचारधारा का सुमेल दिखाई देता है। यह कवि की दृष्टि में थाइलैण्ड की विशेषता ही है, जहाँ पर दो संस्कृतियों का मंजुल समन्वय लोगों को अपनी और आकृष्ट करता है।[5] थाईदेश की पहचान एवं वैशिष्ट्य को कवि ने इस प्रकार परिभाषित किया है–

---

1. एधेत कलया चापि थाइभारतदेशयोः।
यदि सौहार्दमेनेन यत्नो मे स्याद् फलेग्रहिः।। 120
2. देशस्य तस्यास्ति भृशं विशाला, कण्ठे भुवः शुभ्रतरेव माला।
ऐश्वर्यसौन्दर्यविलासधानी, बैंकाकनाम्नी खलु राजधानी।। 13
3. बभूव पूर्वं खलु थौनबुर्या, बैंकाकतश्चापि पुराद्वारेण्यात्।
वर्षाण्ययोध्यैव बहूनि यावद्, देशोत्तमस्यास्य हि राजधानी।। 65
4. यदापणेपु प्रसृतानि नाना, रत्नानि चित्रद्युतिरूषितानि।
रत्नाकराः सम्प्रति तोयशेषा, इति प्रतीतिं जनयन्ति भव्याम्।। 14
5. पुराणमित्येव न साधु सर्वं, न चानवद्यं सकलं नवं च।।

इत्याशयेनैष गुणं कदाचित्, प्रत्नं च नूत्नं च दधाति देशः।। 5

**धर्मो राष्ट्रं च राजा च चतुर्थी संस्कृतिस्तथा।**
**एतच्चतुष्टयं प्राहुः थाइदेशस्य लक्षणम्।।[61]**

अर्थात् धर्म, राष्ट्र, राजा और संस्कृति ये ऐसे स्तम्भ हैं जिसके कारण थाइलैण्ड लोगों के आकर्षण का केन्द्र है। जहाँ तक धर्म का विषय है थाइ लोग बौद्ध धर्म के अनुयायी हैं परन्तु हिन्दू धर्म के प्रति भी उनकी अटूट आस्था है। चतुर्मुखी ब्रह्मा के अनेक मन्दिरों का वर्णन कवि ने किया है।[1] राजा भूमिबल भी बौद्ध धर्म के अनुयायी थे।[2] राजा ने थाइ लोगों को भी बौद्ध धर्म का अनुसरण करने के लिए प्रेरित किया।[3] सहस्रों बौद्ध भिक्षुओं द्वारा शास्त्र परिचर्चा एवं थाइलैण्ड की विहार भूमियों में निरन्तर बौद्ध वचनों की अमृतधारा प्रवाहित होने का वर्णन विवेच्य रचना में कवि ने किया है।[4] थाइ लोगों की वेशभूषा भले ही पाश्चात्य है परन्तु अपने धर्म में उनकी श्रद्धा एवं भक्ति-भावना असीम है, उसमें तनिक भी कृत्रिमता नहीं है।[5] थाइ जन-समाज पर राम और रामायण का प्रभाव प्रत्यक्ष देखा जा सकता है। थाइ लोगों द्वारा रामायण पात्रों के नामों पर रखे गए राम, सीता, सुमित्रा आदि नाम हृदय में आनन्दातिरेक को उत्पन्न करते हैं।[6] थाइदेश में भित्ति चित्रों पर अंकित रामकथाएँ आज भी लोगों के आकर्षण का केन्द्र हैं।[7] इतना ही नहीं, थाइ राजा भी स्वयं को राम नाम से सम्बोधित कर अपने प्रशासन को राम-राज्य की तरह चलाने में प्रयत्नशील है।[8] राम भक्त थाइ राजा राम प्रथम द्वारा थाइ भाषा में 'रामकियन' (रामकीर्ति) शीर्षक से लिखा रामकथा से सम्बन्धित महाग्रन्थ है जो कि वाल्मीकि रामायण से ही प्रभावित है।[9] रामकथा से

---

1. चतुर्मुखस्यापि च मन्दिराणि, श्रीब्रह्मदेवस्य पदे पदेऽत्र।
   एकत्र पूजा सुगतस्य भक्त्याऽपरत्र च ब्रह्मण आविरस्ति।। 12
2. राजा प्रजारंजनमादधानः, सर्वात्मना बुद्धवचःप्रमाणः।
   अतुल्यतेजःपदवीं दधानः, प्रशास्ति यं भूमिबलाभिधानः।। 3
3. स्वं मन्यमानश्च नवावतारं, बुद्धस्य सर्वान् स समादिदेश।
   मामर्चयध्वं ननु सर्व एव, कल्याणकामा हृदयेन यूयम्।। 72
4. सहस्रशः सम्प्रति भिक्षवोऽत्र, शास्त्राणि सम्यक् परिशीलयन्ति।
   आवश्यकं वस्तु जनस्तदर्थं, स्वयं ददाति स्वहिताप्तिकामः।।
   उच्चार्यमाणानि पदे पदेऽत्र, विहारभूमिष्वितरत्र चापि।
   वमन्ति शाक्यस्य मुनेर्वचांसि, पीयूषधारां श्रुतिशष्कुलीषु।। 7, 8
5. पाश्चात्यवेषोऽपि जनोऽत्र नूनम्, आचारमङ्गीकुरुते स्वदेश्यम्।
   धर्मे स्वकेऽस्यास्ति निसर्गसिद्धा, श्रद्धा दृढा भक्तिरनुत्तमा च।। 6
6. रामेति सीतेति सुदारुकेति, शोभेति शान्तीति वरेति वापि।
   नामानि रम्याणि जनो दधानो, हर्षप्रकर्षं हृदि वर्षतीह।। 11
7. रामायणादेव कथा अनेका, आदाय यद्भित्तिषु निर्मितानि।
   परःशतानि प्रथितानि चित्राण्याभां विचित्रां विकिरन्ति यत्र।। 20
8. रामेति नामात्मनि सन्दधाति, राजाऽत्र रामात्प्रति राजमानः।
   श्रीरामवत्संश्रयते च वृत्तं, श्रीरामवच्चापि जनान् प्रशास्ति।। 10
9. तद्रामकीर्त्याख्यमिहाद्वितीयं, सहस्रशः पद्यवरैर्निबद्धम्।
   अलंङ्कृतं सारयुतं निपाठं, निपाठमायाति जनः प्रमोदम्।। 35

सम्बन्धित इस मनोरम काव्यामृतरस का पुनः पुनः पान कर भी लोग तृप्त नहीं होते अर्थात् जब भी वे उसका श्रवण करते हैं तो आनन्दित होते हैं[1]। कवियों में अग्रणी राम प्रथम नामक राजा के विद्वान् प्रतिभासम्पन्न पुत्र राम द्वितीय ने अपने पिता द्वारा वर्णित श्रीरामकीर्ति का पुनः संक्षेप में अपनी मधुर वाणी द्वारा गान किया।[2] इसी वंश में उत्पन्न विद्वानों में अग्रणी श्रीराम षष्ठ फ्रमंकुट के नाम से प्रसिद्ध राजा ने अत्यन्त श्रद्धा भाव से रामकथा गान के साथ-साथ रामायण एवं रामकियन से सम्बन्धित गूढ़ विषयों की समीक्षा एवं व्याख्या कर रामकथा से सम्बद्ध महत्वपूर्ण तथ्यों को थाइदेश के समाज में रखा। राजा मंकुट ने इस दिव्य राम कथा के सम्बन्ध में लोगों को अवगत कराया।[3] फ्र मंकुट ने अपने देश को कला और साहित्य की दृष्टि से समृद्ध किया इसीलिए इसके राज्य के काल को स्वर्णयुग के नाम से स्मरण करते हैं।[4] जहाँ इन्होंने अपनी साहित्य और संस्कृति को उन्नत किया, वहीं पाश्चात्य पद्धति की शिक्षा को भी अधिमान दिया। उनके इस प्रयत्न को लोग बहुत महत्वपूर्ण मानते हैं।[5]

नवम राम के रूप में थाइलैण्ड के भूमिबल नामक राजा अपने महनीय गुणों के कारण थाइसमाज में विशेष रूप से प्रसिद्ध एवं सब के प्रिय थे।[6] राजा भूमिबल ने अपनी पुत्रियों में अत्यन्त कुशाग्र बुद्धि, लोगों के हित में संलग्न, लोगों द्वारा प्रशंसनीय, लक्ष्मी स्वरूपा पुत्री देवरत्न राजसुता सिरिन्थौर्न (श्रीधरा)को प्रसन्न होकर 'महाचक्री' की उपाधि से अलंकृत किया।[7] इस

---

1. रामेत्यभिख्यामपरां दधानः, श्रीरामभक्तः स बभूव लोके।
   स्वभाषयाऽगीयत तेन दिव्यं, रामस्य भक्त्या चरितं मनोज्ञम्।। 34
2. अनुत्तमं काव्यमिदं विशालं, रामाधिबद्याख्यनृपस्य दीर्घम्।
   कीर्त्यस्य सत्यं धुरि सत्कवीनां, यशःपताकां विधुनोति दिक्षु।।
   तस्याभवद्विज्ञवरस्तनूजो, रामद्वितीयापरनामधेयः।
   अवर्णयद्योपि निजैर्वचोभी, रामस्य गाथां कविकर्मधुर्यः।। 36, 37
3. अस्यैव वंशे विबुधाग्रगण्यः, श्रीरामषष्ठापरनामधेयः।
   फ्र मंकुटाख्यो नृपतिर्बभूव, रामस्य गाथां निजगाद योऽपि।।
   वाल्मीकिरामायण एष भूयः, कृतश्रमोऽभूत् कृतिनां वरेण्यः।
   ततो गृहीतानि बहूनि तेन, रम्याणि रामस्य कथानकानि।।
4. कलाभिवृद्धिं व्यतनोत्स्वदेशे, साहित्यवृद्धिं च नृपाल एषः।
   वृद्धिद्वयादेव सुवर्णकालं, तद्राज्यकालं प्रवदन्ति सन्तः।। 42
5. भूपालचक्रे खलु चक्रिवंश्ये, यत्पूर्विकैवाभवदत्र शिक्षा।
   पाश्चात्यपद्धत्यनुसारिणीति, महत्त्वमस्य प्रवदन्ति विज्ञाः।। 45
6. तद्वंशजातो नवमोऽस्ति थाइ-लैण्डाधिपो भूमिबलाभिधानः।
   गुणैरनेकैः प्रथितं पृथिव्यां, प्रजा मुदा यं प्रविचिन्तयन्ति।।
   माधुर्यदाक्षिण्यगुणाकरोऽसौ, नक्तन्दिवं दीनजनार्तिहारी।
   लोकाभिरामो नवमोऽस्ति रामः, क्रोधस्य यत्रास्ति सदा विरामः।। 48, 49
7. उपाधेरपरोऽप्यस्ति महाचक्रीति शोभनः।
   अंशोऽस्याश्चक्रिवंश्याया गुणचक्राजितो ध्रुवम्।। 53

प्रकार थाइदेश के चक्री राजाओं का इतिहास और उनके राजवंशों से सम्बन्धित ऐतिहासिक जानकारी उपलब्ध करवाने वाला यह अनुपम ग्रन्थ रत्न है।

इस ग्रन्थ में कवि ने थाइलैण्ड के ऐतिहासिक और सांस्कृतिक दृष्टि से प्रसिद्ध एवं महत्वपूर्ण स्थलों का विवेचन भी किया है। प्रसिद्ध स्थलों में 'मोङ्कोलबुपित्र' नामक विहारभूमि स्मरणीय है जहाँ भगवान् बुद्ध की सबसे बड़ी कांस्य प्रतिमा स्थित है।[1] यहीं पर वीरता और बहादुरी की प्रतीक रानी 'सूर्योथाई' (सूर्योदया) की 'चेदि' विद्यमान है जिसको उसके पति ने अपनी पत्नी की स्मृति में बनवाया था। यहाँ उसके भस्म को रखा गया है।[2] ऐतिहासिक स्थलों में ब्रह्मादेश के राजा बुरिङोङ द्वारा बनवाया गया वत्–फू–खओथोंग नामकू स्तूप उल्लेखनीय है[3]। चांगमइ नामक स्थल भी अपने सौन्दर्य और विहारों के कारण विशेष महत्व रखता है। इन विहारों में से 'दौय्–सुथेप्–विहार' सर्वाधिक प्रसिद्ध है।[4] इन रमणीय स्थलों के अतिरिक्त कवि ने और भी बहुत से प्रसिद्ध स्थलों का विवेचन किया है, जिनमें से 'थाइग्राम' नामक स्थल लोगों को विशेष रूप से अपनी ओर आकृष्ट करता है। इसका मुख्य कारण है– थाइदेश के जन–जीवन की स्वाभाविक झाँकी को प्रस्तुत करना। यहाँ पर नृत्य, वाद्य, गीत–संगीत, भिक्षु सम्बन्धी दीक्षा संस्कार, मुष्टियुद्ध, तलवारबाजी इत्यादि को देखने के लिए लोग दूर–दूर से आते हैं।[5] थाइ स्त्रियों एवं पुरुषों से सम्बन्धित विभिन्न अवसरों पर धारण की जाने वाली वेशभूषा की प्रदर्शनी भी लोगों के आकर्षण का केन्द्र है।[6]

थाइलैण्ड के प्राकृतिक सौन्दर्य का एक अन्य कारण वहाँ पर विद्यमान अनेक उपवन और बगीचे भी हैं। पहाड़ियों की श्रृंखला के मध्य विद्यमान राजप्रसाद का 'फूपिङ उपवन' बहुत

---

1. अत्रैव मोङ्कोल बुपित्रनाम्नी, विहारभूमिः प्रतिभाति यत्र।
बुद्धस्य कांस्यप्रतिमा विशाल–तमा समस्मिन्नपि थाइदेशे।। 82
2. अत्रैव सूर्योथइनामिकायाश्चेदिश्चकास्त्यद्भुतवीरतायाः।
प्रतीकभूता यशसाऽन्विताया, राज्ञ्याः कृता तत्पतिना प्रियेण।। 83
3. अत्रैव वत्–फू–खओ–थोंगनामा, स्तूपोऽस्ति शालद्रुमतुङ्गरूपः।
विनिर्ममे यं बुरिङोङनामा, ब्रह्माख्यदेशाधिपतिर्नृपालः। 87
4. स्थलमतीव मनोहरमन्यतः, पतति सन्दृशि चांग्मइनामकम्।
तदिदमुत्तरथाइभुवो मणिं, सुविमलं प्रवदन्ति मनीषिणः।।
चांगमय्यां सन्ति विहारा, नाना दृश्यत्वकोटिमापतिताः।
तेषु विशेषोल्लेखम्, अर्हति दौय्–सुथेप् विहारोऽत्र। 111
5. रम्यस्थलं तत्र चकास्ति थाइ–ग्रामाभिधं यत्र विलक्षणस्य।
सन्दर्शनं कार्यत आशु थाइ–देशस्य साक्षाज्जनजीवनस्य।।
नृत्यानि वाद्यानि च गीतिकाश्च, दीक्षा च भिक्षोरथ मुष्टियुद्धम्।
निस्त्रिंशयुद्धं च समस्तमेतत्, सन्दर्श्यतेऽत्रानतिविस्तरेण।। 28, 29
6. थाय्यङ्गनानां च विभिन्नवेषा, विभिन्नकालेषु च थाइपुंसाम्।
प्रदर्शिता अत्र विवर्धयन्ति, कुतूहलं, प्रेक्षितुमागतानाम्।। 31

प्रसिद्ध है।[1] इसके साथ ही कवि ने 'जपाप्रसून' नामक उपवन का भी उल्लेख किया है जहाँ पर नाना प्रकार के जपापुष्प उस उपवन की शोभा में चार चाँद लगा देते हैं, और यात्रियों की आँखों को असीम आनन्दानुभूति का अनुभव करवाते हैं।[2]

थाइ देश में एक ऐसे जलाशय का उल्लेख भी कवि ने किया है जो बड़े-बड़े दर्शनीय मगरमच्छ से सुशोभित है, जिसे कवि ने नामत: 'मकरालय' कहा है। इन मगरमच्छों के चर्म से निर्मित अनेक प्रकार की वस्तुओं को लोग अत्यन्त चाव से खरीदते हैं।[3] विवेच्य ग्रन्थ में एक अन्य स्थल की ओर कवि ने संकेत किया है जहाँ पर विभिन्न जातियों से सम्बन्धित साँपों को पाला जाता है और उनके विष को निकालकर, वैद्यों के द्वारा उसका प्रयोग रोग चिकित्सा के लिए किया जाता है।[4]

थाइदेश की प्रसिद्धि और लोगों के आकर्षण का केन्द्र वहाँ की प्राकृतिक सुषमा तो है ही साथ में इसके समुद्र तटों के प्राकृतिक संसाधानों से भरपूर शोभा थी। इस दृष्टि से थाइलैण्ड के विशाल 'पतया' और 'फूकेट' समुद्रतट (Beaches) बहुत प्रसिद्ध है।[5] थाइदेश के प्रसिद्ध आयलैण्ड "कोरल द्वीप" का वर्णन भी कवि ने किया है जहाँ पर लोग सुखपूर्वक अपना समय व्यतीत करने के लिए आते है।[6]

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री विरचित 'थाइदेशविलासम्। खण्डकाव्य की भाषा अत्यन्त सरल एवं सुबोध है। कोमल-कान्त-पदावली होने के कारण कोई भी व्यक्ति इस काव्य की भाषा को अत्यन्त सरलता से हृदयङ्गम करने में समर्थ है, क्योंकि क्लिष्ट समास पदावली, शब्द-आडम्बर और

---

1. इह विभाति गिरे: शिखरे स्थितं, नृपतिसद्म हि फूपिङनामकम्।
   उपवनेन वरेण सनाथितं, सुमसुगन्धसुवासितदिक्तटम्।। 107
2. जपाप्रसूनोपवनाभिधानं, चकास्ति यत्रोपवनं निधानम्।
   जपाप्रसूनोपचयस्य नाना-छवेर्ध्रुवं नेत्रयुगोत्सवस्य। 271
3. जलाशयो यत्र विभाति यस्मिन् सम्पुष्टिमाप्ता मकरा लसन्ति।
   याथार्थ्यतोऽयं मकरालय: संस्तन्नामतो वक्तुमशक्य एव।।
   तच्चर्मणा संरचितानि नाना, क्रीणाति वस्तूनि जन: प्रहृष्ट:।
   भस्त्रा मनोज्ञा अथ मेखलाश्च, मंजूषिकाश्चापि विचित्ररूपा:।। 22, 23
4. सरीसृपाणां परिपालनार्थं, यत्रास्ति केन्द्रं बहुजातिकानाम्।
   विषं विनिकृष्य यतस्तु वैद्या:, प्रयुंजते रोगचिकित्सिकायाम्।। 24
5. स्थानानि सन्ति रमणीयतमान्यनेकान्यन्यान्यपीह नयनद्वयतर्पणानि।
   तेष्वेकमस्ति पुलिनं जलधेर्विशालं, ख्यातिं परामुपगतं भुवि पत्तयेति।।
   फूकेट्समाख्यमपरं पुलिनं विशालं, वारांनिधेर्लसति नेत्रसुखं ददानम्।
   तद् द्रष्टुमप्युपगता: कुतुकाज्जनौघा:, तत्रालुठन्ति जलधिं च निभालयन्ति। 100, 104
6. एवं सुखेन समयं व्यतियाप्य तत्र, द्वीपं समापतति कोरलनामधेयम्।
   तत्प्राप्य दर्पणगतप्रतिबिम्बकान्तिं, जीवान् स पश्यति च विस्मयमभ्युपेत:।। 103

दुरूह अलंकारों का प्रयोग कवि ने नहीं किया है। कवि ने विविध वर्ण्य-विषयों के विवेचन में अनेक छन्दों–इन्द्रवज्रा, वसन्ततिलका, उपेन्द्रवज्रा, उपजाति, अनुष्टुप्, भुजङ्गप्रयात, द्रुतविलम्बित, आर्या, विद्युन्माला आदि का आश्रय लिया है।

निष्कर्षत: थाइदेश की सभ्यता और संस्कृति पर प्रकाश डालने वाला थाइदेशविलासम् खण्डकाव्य संस्कृत साहित्य में विशेष महत्व रखता है। प्रो० सत्यव्रत शास्त्री ने इस काव्य में थाइदेश के प्राकृतिक सौन्दर्य के साथ-साथ धर्म, राष्ट्र, राजवंश, ऐतिहासिक एवं सांस्कृतिक स्थलों एवं वहाँ के लोगों के कला-कौशल का अत्यन्त कुशलता पूर्ण चित्रण किया है। इतना हीं नहीं थाइदेश की स्त्रियों के सौन्दर्य की चर्चा भी कवि ने विशेष रूप से की है। कोई भी ऐसा पक्ष नहीं जो कवि की लेखनी से अछूता रह गया हो। थाइदेश से सम्बन्धित सम्पूर्ण जानकारी उपलब्ध कराने वाला 'थाइदेशविलासम्' दक्षिण पूर्व एशिया के किसी भी देश पर संस्कृत मे लिखा जाने वाला पहला काव्य है। इसलिए संस्कृत काव्य परंपरा में इसका विशेष स्थान है। इसका तेलुगु अनुवाद 2015 में प्रकाशित हुआ था। अनुवादक डॉ० के साम्ब शिवमूर्ति ने इस के प्रत्येक श्लोक के सामने उसमें वर्णित दृश्य भी प्रस्तुत किया है। संस्कृत काव्यों में यह एक अनूठा प्रयोग है। 121 पद्य और 121 चित्र। इस कृति का अंगेजी अनुवाद कृतिकार ने स्वयं किया है जो कि मूल के साथ प्रकाशित हुआ था।

• • •

# 27

# बृहत्तरं भारतम् : समीक्षात्मकम् अध्ययनम्

उपेन्द्र राव

भारतराष्ट्रस्य विशालमैतिहासिकञ्च स्वरूपं बृहत्तरं भारतमित्यस्मिन् काव्ये कविः सोत्साहं विशदीकरोति। भारतराष्ट्रस्य प्रसिद्धं प्रकृष्टं च स्वरूपं विस्मृत्य पाश्चात्यभावदासाः केचन भारतीयाः स्वाभिमानरहिताः। तेभ्यस्सर्वेभ्यः भारतस्य वास्तविकं ज्ञानं प्रददाति काव्यमिदम्। भारते नास्ति किमपि महत्त्वपूर्णमिति भावयतां भारतीयानां नयनविकासं करोतीदं काव्यं बृहत्तरं भारतम्।

बहुप्राचीन एव काले भारतीयाः स्वदेशात् प्रस्थिता भूत्वा बहुपु द्वीपेषु प्राविशन्। अन्येऽपि स्वसाम्राज्यवृद्धिमिच्छन्तः शासका अन्येषु द्वीपेषु प्राविशन्। एवमन्यद्वीपेषु प्रविष्टाः भारतशासकाः विजिगीषवः सन्त एव तत्र प्रविष्टाः, एतेषां लक्ष्यं विजय एव आसीत्। परन्तु तं विजयं ते शस्त्रेण, युद्धेन सेनया विनैव साधितवन्तस्ते कीदृशः विचित्रः विजयः एषः[1]?

प्रचुरमेधासम्पन्नाः काव्यकर्तारः सत्यव्रता अपि स्वजीवने शान्तिकामुकाः। अतो दुष्टेष्वपि कृपामेव प्रदर्शयन्तं प्राचीनभारतीयानां शान्तिप्रियत्वं सुविशदं वर्णयन्ति। तेषां कथनानुसारेण भारतीयाः शान्तस्वभावाः कदापि रक्तपातं नेच्छन्ति स्म[2] सततशान्तचित्ताः भारतीयाः परधनापहरणकामना-विरताः। सर्वदा शास्त्राभ्यासधुरीणाः, विविधकलाचुञ्चवः स्वीयस्य धार्मिकजीवनस्य प्रचारं, प्रचारं च ते कृतवन्तः।

भारताद् बहिः अन्येषु देशेषु प्रवृत्ताः प्राचीनभारतीयाः किमपि महत्त्वपूर्णं प्रयोजनं विचिन्तितवन्तः स्युः। भारतीयधर्मप्रचारं तु ते कृतवन्त एव, परन्तु केवलं धर्मप्रचारार्थं गतवन्तः किम्? इत्थं विविधैः मनीषिभिः विविधप्रकारैः चिन्तनं कृतम्। वस्तुतः सर्वेऽपि मनोः वाक्यं सर्वथा विस्मृतवन्त इति प्रतिभाति। तथाहि मनुना निगदितम्–

एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः। स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवाः।। इति।

कविना शास्त्रिवर्येणापि इदमेव कारणं प्रदशितम्।

---

1. विना युद्धं विना शस्त्रं विना सेनाश्च भीषणाः। विना नीतिं पुरा द्वीपा भारतीयैर्विनिर्जिताः।। बृ. भा. 12.
2. किं मुधा रक्तपातेन किं वा नो भूमिकाम्यया।
इत्येवं धर्मजिष्णुत्वं कामयामासिरे हि ते।। बृ. भा. 13.

**स्वं स्वं चरित्रं भुवि भूमिदेवाः प्रशिक्षयन्तः किल सर्वपुंसः।**
**पुरा प्रयाता इह देशजाता यवादिदेशान् दिशि दक्षिणस्याम्।।**[1]

वस्तुतः अन्यदपि-एकम् ऐतिहासिकं कारणं जगद्विदितं वरीवर्ति। क्रीस्तोः-प्राक् षष्ठे शतके तथागतेन यः धर्मप्रचारः कृतः तेन समग्रमपि भारतवर्षं भृशं प्रभावितमासीत्। भगवतो बुद्धशिष्याः बुद्धोपदेशान्-विविधेषु सम्मेलनेषु समाहृतवन्तः। परन्तु क्रीस्तोः-प्राक् तृतीये शतके पाटलीपुत्रे सम्राजः अशोकस्य आध्यक्ष्ये या तृतीयबौद्धसङ्गीतिस्समायोजिता, तस्यां भारताद् बहिः समीपवर्तिषु विभिन्नेषु द्वीपेषु बुद्धशिष्याः धर्मप्रचारकाः प्राप्ताः। ते सर्वेऽपि बुद्धोपदेशनिष्णाताः, धर्मप्रचारधुरन्धराश्च। यद्यप्येते सिंहल-यव-बाल्यादिषु द्वीपेषु प्राविशन्-तथाप्येतेषां सर्वेषां वचनेषु तथागतधर्मोपदेशसाम्यमासीत्। विषयमेतमैतिहासिकं कविरित्थं प्रतिपादयति।

**तथा नियुक्ताः प्रियदर्शिना प्राक्**
**सम्राडशोकेन सहस्रशो ये।**
**शाक्यस्य सन्देशहरा मुनेस्ते**
**द्वीपान् यवादीन् मुदिताः प्रयाताः।।**[2]

तदर्थमेव तैस्तेषु देशेषु अत्यन्तविशालमन्दिराणि विनिर्मितानि। मन्दिरेषु प्राचीनैतिहासिकतथ्य-मुपदिशद्भिः शिलालेखैः उपयुक्ताः बहवा विषयाः स्पष्टाः भवन्ति। एते शिलालेखाः संस्कृतप्रतिपादकाः च।

सत्यव्रतशास्त्रिमहाभागैः अपि एते देशाः प्रविष्टाः। तत्र च संस्कृतमयशिलालेखाः तै दृष्टाः परिष्कृताश्च। तेषु मन्दिरेषु भारतीयकलाद्योतकानि बहूनि शिल्पानि विनिर्मितानि। अत्रत्याः एव नृत्यपद्धतयः तत्र प्रदर्शिताः। इन्डोनेशियादेशान्यबालिप्रमुखेषु द्वीपेषु च न केवलं बौद्धधर्मप्रचारः अपि तु रामायणादिभारतीयानि काव्यानि अपि प्रसिद्धानि। विशेषतो रामायणस्य तत्र प्रसिद्धिः। सम्प्रत्यपि तेषु द्वीपेषु रामायणी कथा प्रसिद्धा। सर्वे जनास्तत्रत्याः रामायणीं कथां जानन्ति। तेषां समग्रा संस्कृतिः रामायणेन प्रभाविता। न केवलं रामायणी कथा, संस्कृतस्यापि महान् शब्दराशिः तत्र प्रविष्टः। परं संस्कृतभाषायाः तत्र महानादरः आसीत्। परन्तु गच्छता कालेन यथा भारते बह्व्यः आधुनिकभारतीयभाषाः समुद्भुताः तथा बाल्यादि-द्वीपेष्वपि तत्रस्थाः भाषाः संस्कृतेन प्रभावितास्सत्यः प्रादुर्भूताः। संस्कृतस्यानन्तशब्दराशिः तत्र प्रविष्टः।

सम्प्रत्यपि संस्कृतानभिज्ञैः कदाचित्ते नावगम्यन्ते। वस्तुतः संस्कृतशब्दा एव ईषत्-ध्वनिपरिवर्तनेन तत्र प्रयुज्यन्ते इति ग्रन्थकृता प्रतिपादितम्[3]।

---

1. बृ. भा. II. 23
2. बृ. भा. II. 24–25.
3. बृ. भा. II. 31

**कम्बुजद्वीपवर्णनम्**

कम्बुजद्वीपवर्णनं (33-81) काव्यस्य विशालभागः। भागेऽस्मिन् कम्बुजद्वीपवर्णनस्य इतिहासः। एषः कम्बुजद्वीपवर्णनकाले 'कम्बोडिया' इति नाम्ना प्रथितः।

प्रकरणस्यास्याध्ययनेन ग्रन्थकर्तुः तद्देशीयं ऐतिहासिकं ज्ञानं संस्कृतश्लोकरचनानैपुण्यमपि ज्ञायते।

कुण्डिनराज्यस्य राजा क्रीस्तोः परं तृतीयशतके भारतीयसंस्कृतिजिज्ञासुस्सन् अतिदूरस्थेषु दक्षिण-पूर्व-राज्येषु प्राविशत्। कम्बोडियन्राजुकुमार्या सह तस्य विवाहो जातः। पश्चात् तस्य मनसि कम्बोडियन्प्रजासु महाननुरागः समजायत। तत्रत्याः जनाः पुरा उदारगुण-रहिताः संस्कार-विहीना वन्यपशवः इव नग्नेनैव वेषेण स्त्री-पुरुष-भेदमजानन्तः त्यक्तलज्जाः विचरन्त आसन्।

भारतात् तत्र समुपागताः बहवः गुणाधिकाः आचार्याः तान् सुसंस्कृतानकुर्वन्। इत्थं शनैः शनैः तेषु देशेषु स्थातुमिच्छद्भिः आर्यकुलोद्गतैः सम्पृक्ताः जाताः कम्बुजदेशवासिनः।[1] तस्यैवार्यराजस्य वंशोद्भवाः केचन कुलपुत्राः पश्चात् "लोओस्" देशमविशन्। अन्ये मलयचीनदेशान् प्राविशन्। एते प्रभाववन्तो राजानः अतिप्राचीन एव काले भारत-चीनदेशयोर्मध्ये राजनैतिकेन सम्बन्धेन उभयोः राष्ट्रयोः जनानां कल्याणमाश्रयन्।

कम्बुजद्वीपे क्रैस्तवीये षष्ठे शतके जयवर्माख्यो राजा राज्यमकरोत्। तस्य पुत्रः रुद्रवर्मा, पत्नी कुलप्रभावती च। जयवर्मणः राज्यकालः स्वर्णयुग इति प्रसिद्धः। एतस्य कारणं तस्य राज्ञः शासनपद्धतिरेव। बहूनि भवनानि, मन्दिराणि च विनिर्मितानि तस्य साम्राज्यलक्ष्मीं संसूचयन्ति। द्वितीयजयवर्मणः शासनकालानन्तरं यशोवर्मणः शासनकालः समागतः। यथा तस्य नाम, तथैव तस्य कर्माप्यासीत्। सः स्वजीवनकाले एव सुश्लाघ्यं यशः प्राप्तवान्। न केवलं शासने, विविधासु कलासु अपि तस्य समुचितः प्रवेशः आसीत्। शक्तियुक्त्योः एकं निवासस्थानमासीत् सः।[2] तस्य व्याकरणशास्त्रप्रावीण्यमद्भुतम्। वास्तुविद्याज्ञानमपि तस्य श्लाघनीयमासीत्। राजायं न केवलं कलाप्रियः महात्मनां यतीनां, सन्यासिनाञ्च हितचिन्तक आसीत्। तेभ्यः परिव्राजकेभ्यः, यतिभ्यः बहूनि चैत्यानि मन्दिराणि च तेन विनिर्मितानि। एतत्सर्वं शास्त्रिवर्यैः स्वकाव्ये वर्णितम्।

सत्यव्रतशास्त्रिणः न केवलं काव्यरचनायाम् अलङ्कारशास्त्रेऽपि कृतभूरिपरिश्रमाः। अतएव तैर्विरचितेऽस्मिन् काव्ये काव्यशास्त्रोचिताः विविधाः श्लोकाः दृश्यन्ते। एतेषु श्लोकेषु गुणालङ्काररीतिवृत्तयः समुचितरूपेण समुपलभ्यन्ते। बहुषु श्लोकेषु कवेः उत्प्रेक्षार्थालङ्कारप्रयोग-नैपुण्यं दृश्यते। यशोवर्मणः शासनवैभववर्णनावसरेऽपि विविधालाङ्काराः प्रयुक्ताः।[3] ततः सः राजा तस्य नगरस्य कम्बुपुरीति नाम ददौ। पश्चात् गच्छता कालेन सा पुरी यशोधरेति नामावाप।

---

1. कम्बुजद्वीपवर्णनम्, बृ. भा. 36-37.
2. बृ. भा. 44-50.
3. बृ. भा. 55.

पश्चात् तत्र राजा सूर्यवर्मा शासनमकरोत्। राजायं श्यामादि-देशान् विजित्य राज्यलक्ष्मीं समृद्धामकरोत्। पश्चात् द्वितीयसूर्यवर्मा शक्तिमान् राजा चम्पानगरस्योपरि आक्रमणमकरोत्। परन्तु मध्ये एव सः मृतो जातः। तदनन्तरं तस्य पुत्रः सप्तमजयवर्मा सिंहासनाधिरूढो जातः। सः कर्तव्यनिष्ठः क्षत्रियः आसीत्। सर्वगुणसम्पन्नः, शत्रुजनभयङ्करः सः बहुदूरचिन्तकः आसीदत एव सः चम्पां सम्पूर्णरूपेण विजित्यात्मवशीकृतवान्। न केवलं चम्पामपि त्वन्याननेकान् देशान् विजित्य राजविस्तारमकरोत् सः। राजधानी सुन्दरी। इयमनेकैः सुदृढप्राकारैः परिवेष्टिता शत्रुजनदुर्जया आसीत्। नगरमेतं परितः बहुयोजनविस्तीर्णाऽऽसीत् काचित् परिखा निर्मिता। राजायं न केवलं पराक्रमी, अपितु उदारस्वभावः अपि आसीत्। बहुभ्यः अर्थिभ्यः बहूनि वस्तुवाहनानि सम्प्रादात्।

राजायं शिबिचक्रवर्तिनं स्मारयति स्म। सुन्दरमन्दिरनिर्माणेऽयं प्रभूतं धनं व्ययीचकार। सहस्राधिकान् ब्राह्मणान् मन्दिरेषु तेषु नियोजयामास। अस्य राज्ञः शिलाशासनेषु स्थितादेकात् शिलाशासनात् ज्ञायते यदनेन 798 मन्दिराणि विनिर्मितानीति। तत्र मार्गेषु प्रजानां सौकर्यार्थं विश्रामस्थानानि तेन कल्पितनि। अस्य महात्मनो राज्ञः द्युलोकगमनानन्तरं क्रैस्तवीये चतुर्दशे शतके कम्बोडिया राष्ट्रं पतनावस्थां प्राप्नोत्। यद्राष्टमेकदा सुसमृद्धं वीर्योपेतञ्चासीत् तदेव पश्चात् फ्रेञ्चजनैरधिष्ठितं जातम्।

प्रकरणस्यास्यान्ते कविः सालंकारं सुन्दरं श्लोकमुपस्थापयति-

**अहो विधेश्चित्रविचेष्टिता बत**
**स यो विधाता सदयः स शोभते।**
**कथं सा दत्वा स्वयमुन्नतिं परां**
**पुनर्हरंस्तां विषमीभवत्यहो।।**[1]

तदनन्तरं काव्येऽस्मिन् लघुतमो भागः "शैलेन्द्रराज्यवर्णनं" समागच्छति। प्रकरणेऽस्मिन् सन्ति नव श्लोकाः। शैलेन्द्रराज्यं बहुप्रशस्तमासीत्। स्वर्णद्वीपमलयादि-देशेषु तस्य सममन्यत् नासीत्। यदि तीव्रवेगगार्मिना पोतेन प्रदक्षिणं कुर्मः तर्हि द्वीपस्यास्य परितः भ्रमणे सम्पूर्णवर्षद्वयात्मकः कालः समपेक्षितः भवति। चीनादिराष्ट्रैरपि राज्येनानेन सत्सम्बन्धः स्थापितः। तत्र लब्धानि बहूनि शासनान्यपि राज्यस्यास्यौन्नत्यं प्रतिपादयन्ति।

पश्चात् काव्येऽस्मिन् "बालि-द्वीपवर्णन" मित्याख्यः भागः प्रदत्तः। भागोऽयं यद्यपि लघुतरः तथापि सुन्दरः। काव्यभागेऽस्मिन् भुजङ्गप्रयातं वृत्तं स्वीकृतं कविना। कविनात्र राज्ञामस्थिरता प्रतिपादिता। तत्र समागतेन केनचिद्राज्ञा मुसलमान-धर्मस्थेन तत्रस्थाः शान्तिकामुकाः राजानः विजिताः।

---

1. बृ. भा. 81.

**चतुःसागरावेष्टितायाः शुभायाः गतायाः परां कोटिमृद्धेर्जगत्सु।**
**बलेनैव बाह्वोः सुखं निर्जिताया अभूवन् पुरा ये भुवः शासितारः।।**[1]

पश्चात् तत्र महम्मदीयधर्मप्रचारो जातः। पश्चात् तद्राज्ञा चिन्तितं यत् यद्यहमत्रैव वत्स्यामि, महम्मदीयै-धर्मान्तरितो भविष्यामीति। इत्थं धर्मभीरू राजा तस्माद्राज्यात् बालिद्वीपं सम्प्राप्तः क्रीस्तोः पश्चात् 15 तमे शतके। प्रजा अपि बालिद्वीपं गतवत्यः। अत एव अद्यापि तत्रत्याः राजानः रामायणं पूजयन्ति। बालीद्वीपः अद्यापि हैन्दवधर्मपूर्णः।

• • •

1. बृ. भा. 92–94.

# 28

## प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिप्रणीतेन्दिरागान्धीचरिते प्रकृतिविच्छित्तिः

*बृजेश कुमार शुक्लः*

---

आधुनिककविताकामिनीप्रसाधनप्रभासकः संस्कृतसाहित्यतरङ्गिणीप्रवाहको गुणालङ्कार-रसविच्छित्तियोगसायकः काव्यदोषप्रशोधकः कविकुलकमलकमलेशः विहितचरितविमलवेषः काव्यनिकरप्रणयनप्राणेशो महाकविवरः प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयो लाहौरनगरे 1930 तमे खिस्ताब्दे जन्म लेभे। तत्रभवतः पितुर्नाम श्रीचारुदेवशास्त्रीत्यासीत्। श्रीचारुदेवशास्त्रिमहोदयः पाणिनीयव्याकरणे लब्धप्रतिष्ठो विद्वान् आसीत्। तत्रभवतः प्रारम्भिकी शिक्षा पितुः सन्निधाने एवाऽभूत्। ततोऽयं जालन्धरनगरेऽम्बालानगरे चोषित्वा स्वकीयमध्ययनं चकार। उच्चशिक्षां पञ्जाब-विश्वविद्यालयादयमधिगतवान्। काशीहिन्दूविश्वविद्यालयादनेन पी-एच.डी. शोधोपाधिरलम्भि[1]। संस्कृतहिन्दीगौराङ्गभाषाऽनेकभारतीयभाषाविभूषितरसनः सदाशुभ्रवेषो नैकवारं विदेशयात्राभिः कृतविदेशवसतिरयं विद्वज्जनः दिल्लीविश्वविद्यालये संस्कृतविभाध्यक्षपदमलञ्चकार। पुर्यां श्रीजगन्नाथसंस्कृतविश्वविद्यालयेऽयं महानुभावः कुलपतिपदवीमपि लेभे। प्रो० शास्त्रिमहोदयः अनेकसंस्कृतसस्थानां सदस्यः अभवत् अस्ति च।

डॉ० सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयानां ग्रन्था अनेके सन्ति। तत्र स्वरचितकाव्यग्रन्थाः समालोचनात्मकग्रन्थाश्च द्विविधाः कृतयो वर्तन्तेतराम्।

अथ च प्रकृतविषयमाश्रित्य वक्तुमुत्सहते मे मतिः। श्रीमत्या इन्दिरागान्धीमहोदयाया नाम को न जानाति। सैवाऽस्ति पद्यकाव्यस्याऽस्य नायकभूता नेत्रीति सकलकाव्यशास्त्रेषु वर्णितात् काव्यनायकविलक्षणत्वात्। न खल्वस्मिन्विषये विचारा अपेक्षन्ते भिन्नविषयत्वादस्य। अस्मिन् महाकाव्ये महाकविना यत्र-तत्र प्रकृतिविच्छितिश्चित्रिता। प्रकृतिमाधुरीवर्णनस्याऽधोलिखितानि स्थलानि सन्ति प्रमाणभूतानि-

**(अ) प्रयागवर्णने प्रकृतिविच्छितिः**- कविः प्रयागतीर्थस्य वर्णनं कुर्वन् गङ्गायमुनयोः सङ्गमे प्राकृतिकच्छविमेवं विशदीकुरुते यत्तत्र नदीनां गङ्गायमुनाविलुप्तसरस्वतीनां सङ्गमनाज्जलं तदन्वर्थतां भजते। अस्य स्थलस्य वैशिष्ट्यं किमपि वर्तते यत्सङ्गमनामधेयं स्थलमेतन्नेत्रयोरासेचनकं

---

1. अर्वाचीनसंस्कृतमहाकाव्यानुशीलनम्, पृ० 18

मनोहारि दृश्यमुपस्थापयति। अत्र ध्वन्यते यन्मनोहारिदृश्यं तदेव भवितुमर्हति, यदा तत्र प्रकृतिसुषमा राजतेतराम्। यथोक्तं कविना–

**यत्र प्रियस्सङ्गमनान्नदीना–**
**मन्वर्थनामा खलु तोयराशिः।**
**नेत्रद्वयासेचनकश्चकास्ति**
**विलक्षणः सङ्गमनामधेयः।।**[1]

प्रयागतीर्थसङ्गमे गाङ्गं जलं श्वेतं यामुनञ्च जलं नीलं दृश्यते। कविरत्र कथयति यदुभयोर्जलयोः स्पष्टता परिलक्ष्यते वर्णसङ्केतितत्वात्। अत्र सोऽलङ्कारं कलयति यद् यदि गङ्गाजलं यमुनाजलेन सह मिलति तर्हि प्रतिभात्येवं यच्चन्द्रमसो मयूखाः शुभ्राः श्यामायमानेषु सान्द्रवनस्थलेषु प्रविशन्ति–

**यत्र स्फुटं भाति विभिन्नरूपं**
**गाङ्गं जलं यामुनमेव चापि।**
**श्यामासु शुभ्राः शशिनः प्रविष्टाः**
**पादा यथा सान्द्रवनस्थलीषु।।**[2]

अत्र महाकविना प्राकृतिकच्छविरवर्णि। सङ्गमजलानि हृद्यानि, शीतलानि पुण्यानि पावनानि च वर्तन्ते।[3] स कविः सङ्गमस्थलस्य प्रकृतिशोभाविषये कथयति यत्र केवलमहमपितु कविता कामिनीविलासभूतो महाकविः कालिदासोऽपि यस्य प्रयागसङ्गमतीर्थस्य प्राकृतिकसौन्दर्यमवलोक्य हृतहृदयो रघुवंशे स्वकीये काव्ये चतुर्भिः श्लोकैरस्य परमां शोभां वर्णयामास–

**यदीयसौन्दर्यहृतान्तरङ्गो**
**यत्कालिदासः कविताविलासः।**
**अवर्णयच्छ्लोकचतुष्टयेन**
**तीर्थं स्वकाव्ये रघुवंशनाम्नि।।**[4]

महाकविकालिदासेन प्रयागस्य वर्णनं कुर्वता मुख्यतया चत्वारः श्लोकाः प्रकृतिवर्णनात्मका व्यरचिषत।[5] एतांच्छ्लोकान् प्रति प्रो० शास्त्रिमहोदयः सङ्केतितवान्।

---

1. इन्दिरागान्धीचरिते 1/11
2. तत्रैव 1/12
3. पुण्यानि हृद्यानि च शीतलानि; यदीयतोयानि सुपावनानि।
4. इन्दिरागान्धीचरिते 1/13 (इन्दिरागान्धीचरिते 1/14)
5. क्वचित्प्रभालेपिभिरिन्द्रनीलैमुक्तिमयी यष्टिरिवानुविद्धा।।
अन्यत्र माला सितपङ्कजानामिन्दीवरैरुत्खचितान्तरेव।। (13/54)

**( ब ) शर्मण्यदेशस्य स्विट्जरलैण्डदेशस्य च प्रकृतिविच्छितिः**-महाकविरस्य काव्यस्य दशमसर्गे शर्मण्यदेशस्य 'ब्लैक फारेस्ट' इत्यस्य श्यामवनस्य वर्णनं कुर्वन् प्रकृतिचित्रणं चकार। क्षयरोगेण ग्रस्ता सतीन्दिरायाः माता यदा स्वास्थ्यलाभाय शर्मण्यदेशं गतवती, तदा सा श्यामवने स्थिते प्रासादे वसतिं कृतवती। एतच्छ्यामवनं कीदृशमासीदित्यस्य वर्णनं विदधाति कविः-

**झरैश्च रम्यैरनुनादितानि**
**सुखं गवाध्यासितशाद्वलानि।**
**जलप्रवाहैः परिशोभितानि**
**स्त्रोतस्विनीभिश्च विभूषितानि।।**[1]

एतस्मिन् वने निर्झराः सुन्दरा अतीव झरझरायमाणा अवलोक्यन्ते स्म। तत्र शष्पविरञ्जितविचित्रभूमौ गावः सुखं तस्थुः। नदीनां जलप्रवाहैस्तानि वनानि रमणीयतामापुः। एतानि वनानि नेत्रद्वयस्याऽऽसेचनिकारूपाणि दरीदृश्यन्ते स्म।[2]

ततो महाकविः 'स्विट्जरलैण्ड' इत्याख्यस्य देशस्य वर्णने लाउसनगरस्य च चित्रणे प्रकृते रामणीयकवर्णनं व्यधात्। 'स्विट्जरलैण्डदेशे खलु सस्यानि कर्षणेन विनाऽपि सुरूपाणि पक्वानि च बभूवुः। तत्र पृथिवी शाद्वलैः परिपूर्णा मनोहरा च दृश्यते। नम्रतामानीता वृक्षाः फलभृता अथ च तत्रोद्यानानि पुष्पादिसमृद्धिप्रदानि सुन्दराण्यासन्-

**अकृष्टपच्यं खलु यत्र सस्यं**
**रम्यास्तथा शाद्वलभूमिभागाः।**
**पूर्णाः फलानां तरवोऽतिनम्राः**
**उद्यानजातानि समृद्धिमन्ति।।**[3]

अत्र देशे नद्यो वारिपूर्णा मनोरमदृश्याश्च विराजन्ते। अत एच पवनः शिशिरो हृद्यश्च प्रवहति। ये जनाः स्विट्जरलैण्डदेशमागच्छन्ति तेषां तासाञ्च चेतांसि रमयति निश्चप्रचमेवाऽत्रत्यो वायुरिति-

---

क्वचित्खगानां प्रियमानसानां कादम्बसंसर्गवतीव पङ्क्तिः।
अन्यत्र कालागुरुदत्तपत्रा भक्तिर्मुवश्चन्दनकल्पितेव।।
क्वचित्प्रभा चान्द्रमसी तमोभिश्छायाविलीनैः शबलीकृतेव।
अन्यत्र शुभ्रा शरदभ्रलेखा रन्ध्रेष्विवालक्ष्यनभःप्रदेशा।।
क्वचिच्च कृष्णोरगभूषणेव भस्माङ्गरागा तनुरीश्वरस्य। (13.55-57)

1. इन्दिरागाँधीचरिते 10/5
2. तत्रैव 10/6
3. तत्रैव 10/12

यदीयनद्यो जलराशिपूर्णा
यदीयदृश्यानि मनोरमाणि।
यदीयवाताः शिशिराश्च हृद्या
आगन्तुकानां रमयन्ति चेतः।।[1]

स्विट्जरलैण्डाख्यस्य देशस्य एल्प्साख्याः पर्वतशृङ्खलाः अद्भुतं सौन्दर्यं वितेनुः। एता हिमाच्छादिता उच्चशिखराश्च पृथिव्यां प्रथिता अवर्तन्त। यथोक्तमिन्दिरागाँन्धीचरिते-

एल्प्साभिधानाः प्रथिताः पृथिव्यां
सदा हिमाच्छादिततुङ्गशृङ्गाः।
यस्योपकण्ठे वलया गिरीणां
सौन्दर्यमाश्चर्यकरं वहन्ति।।[2]

कविः स्विट्जरलैण्डदेशस्य सुषमां वीक्ष्य कथयति यदेष यूरोपभूमण्डलमध्ये विद्यमानः स्विट्जरलैण्डदेशः साक्षान्नन्दनवनमिव रेजे यतो ह्यस्य सौन्दर्यं नेत्रयुगललोभनीयं हृदयहारि च समवलोक्यते।[3]

**(स) कश्मीरदेशस्य प्रकृतिविच्छित्तिः**-महाकविना सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयेन कश्मीर-वर्णनमकारि। यदा इन्दिरागाँधीमहोदयायाः फीरोजगाँधीमहोदयेन साकं विवाहोऽभूत्तदा पाणिग्रहणानन्तरं तावुभावपि मधुयामिनी-समुत्सवार्थं कश्मीरदेशं जग्मतुः। तत्रत्या सुषमा उभयोरपि मनसी जहार। तस्मिन् काले कश्मीरदेशे वासन्ती पुष्पच्छविरतितरां शोभते स्म। शीतकालेऽतीते सति पादपेषु किसलयोद्भेदाः उभयोरिन्दिराफीरोजयोः प्रसभं हृदयमहार्षुः। यथाऽऽह कविप्रवरः-

कश्मीरेष्वतिकमनीयसौरभाढ्या
वासन्ती कुसुमसमृद्धिरद्वितीया।
उद्भेदास्तरुषु हिमात्यये च हृद्या
दम्पत्योः प्रसभमहार्षुरन्तरङ्गम्।।[4]

तत्र सुन्दरनिर्झराणां निनादो दिगन्तरं यावद् गुञ्जन् गुञ्जन् कूजद्भिः पक्षिभिः सार्द्धं नितरां नाद-सौन्दर्यं वितेने। तत्राऽधिकांशा भूभागाः शाद्वलहरिता रेजिरे। एतैः सर्वैरुभावापि विनोदमन्वभवताम्। यथोक्तं महाकाव्ये-

1. तत्रैव 10/20
2. इन्दिरागाँधीचरिते 10/21
3. यदीयसौन्दर्यमतीव हारि, यद्वैभवं लोचनयुग्मलोभि।
योरूपभूमण्डलमध्यवर्ती, यो भात्यहो! नन्दनतुल्यरूपः।। (इन्दिरागाँधीचरिते 10/18)
4. इन्दिरागाँधीचरिते 16/1

**स्त्रोतोभिर्मुखरितदिक्तटैश्च रम्यैः**
**कूजद्भिर्विहगगणैश्च सम्प्रहृष्टैः।**
**भूभागैर्नयनसुखैश्च शाद्वलैश्च**
**तौ सम्यग् विदधतुरात्मनो विनोदम्।।[1]**

कश्मीरेषु हिमाच्छादितपर्वतानां श्वेतशिखराणि नदीषु च गृहसज्जाविभूषिता इव नौकाः प्रतिदिशं रमणीयतां प्रसारयन्ति स्म। अत एव प्राकृतिकसौन्दर्यस्याऽऽनन्देनाऽभिभूयमानौ तावुभावपि क्वचित्पर्वतनदीतटेषु व्यहरताम्, क्वचिच्च वनप्रदेशेषु गच्छन्तौ सुन्दरेषु निझरेषु स्नानं चक्रतुः। एवं प्रकृतिशोभाया वर्णनं तदाऽभूत्–

**अद्रीणां खलु हिमखण्डपाण्डुराणि**
**शृङ्गाणि प्रतिदिशमक्षिलक्षितानि।**
**नौपङ्क्तिर्गृहमिव सज्जिता स्त्रवन्त्यां**
**दम्पत्योर्मनसि मुदं परामकुर्वन्।।[2]**

**भ्राम्यन्तौ गिरितटिनीतटीषु तावद्**
**गच्छन्तावथ विपिनस्थलीषु तत्र।**
**प्रस्नान्तावतिरमणीयनिर्झरेषु**
**स्वं कालं सुखिततरौ विनिन्यतुस्तौ।।[3]**

एवं प्रसङ्गेनाऽत्र महाकविः कश्मीरदेशस्य प्रकृतिविच्छित्तिं वर्णयामास। तत्र प्राकृतिकसुषमा खल्वेतादृशी वर्ततेऽद्यापि यदत्रागत्य युवानो मधुयामिनीषु सन्तुष्या भवन्ति। प्रो० सत्यव्रशास्त्रि-महोदयेनाऽत्र प्रकृतिशोभावतीषु मधुयामिनीषु कथमिन्दिराफीरोजयोर्दम्पत्योः सन्तुष्टिरभूदिति श्लोकोऽलेखि–

**कुर्वन्तौ मधुरतराः प्रियाः कथास्तौ**
**विस्रब्धं खलु मधुयामिनीषु तुष्टौ।**
**आनन्दं परममुपागतौ रसज्ञौ**
**स्वं कालं क्षणमिव निन्यतू रसेन।।[4]**

अत्र पवनः शीतलः, हरितानि वनानि, पुष्पितोद्यानानि, जलनिर्भरा नद्यो ह्रदाश्च, हिमशोभिताः पर्वतशृङ्खलाः, पीयूषनिर्झरा निर्झराश्च कस्य कस्या वा मनांसि नाकर्षयन्ति। कविरिन्दिराफीरोजयोर्विषये खलूक्तवान् यदेतौ कश्मीरेषु–

---

1. इन्दिरागाँधीचरिते 16/2
2. तत्रैव 16/4
3. तत्रैव 16/3
4. तत्रैव 16/5

**एवं तौ परमरसाप्लुतौ युवानौ**
**कश्मीरेष्वधिगतसर्वसौख्यसारौ।।[1]**

इत्थं कश्मीरदेशो निश्चप्रचमेव सुखसर्वस्वभूतः सर्वेषां कृते प्राकृतिकसौन्दर्यसारत्वात्तस्य। प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयस्य महाकाव्येऽस्मिन् विभिन्नस्थलेषु प्रकृते रमणीयता वर्णिताऽस्ति। प्रथमं तावत्प्रयागवर्णने ततश्च शर्मण्यदेशस्य स्विट्जरलैण्डदेशस्य च वर्णनेऽथ च कश्मीरप्रदेशवर्णनप्रसङ्गेन तत्रस्थानां नदीवृक्षपर्वतहिमोद्यानर्निझरपक्षिनादादीनां चित्रणे प्राकृतिकं सौन्दर्यमनायासेन कवितायां समागतम्। 'शर्मण्यदेशः सुतरां विभति'' थाईदेशविलासम्' इत्येतयोः काव्ययोरपि वैदेशिकप्रकृतिसुषमा तत्रभवता प्रो० शास्त्रिमहोदयेन सुष्ठु प्रावर्णि।[2] अन्येषु महाकाव्येषु प्रसङ्गानुकूलं प्रकृतिदृश्यं मनोहरं दरीदृश्यतेऽस्य महाकवेः।

न केवलं प्रो० शास्त्रिमहोदयस्य प्रकृतिवर्णनं मनोहारि, अपितु रसपरिपाकः, छन्दसां प्रयोगः, भाषामाधुरी, व्याकरणचातुरी, गुणालङ्कारप्रयोगमाधुरी च नितरां काव्यशास्त्रानुकूलशोभां वितन्वन्ति। प्रतिपदं महाकवेरस्य योग्यता शब्दकोशदृष्ट्या व्याकरणदृशा च माघं भारविं चाऽतिशेते। यत्र तत्र सूक्तिभी रञ्जिताऽस्य महोदयस्य कविता मोदं विधत्ते। सुरभारतीसंवाहकः कवितामञ्जरीद्विरेफो विद्वद्वरेण्यश्च प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिमहाभागोऽद्यापि स्वलेखनीं प्रचालयन् समवतिष्ठते राराज्यते देदीप्यते च। तस्मै हृदा धन्यवादं तच्चरणारविन्दयोः प्रणामं चार्पयति मे मनोभ्रमर इति शम्।

• • •

---

1. इन्दिरागांधीचरिते। 16/9
2. द्रष्टव्यम् - काव्ययुगलं 'शर्मण्यदेशः सुतरां विभाति' थाईदेशविलासं च।

# 29

# डॉ० सत्यव्रत शास्त्री की पद्यात्मक कृतियाँ–एक सर्वेक्षण

*लेखराम शर्मा*

डॉ० सत्यव्रत शास्त्री की पद्यात्मक कृतियों में तीन महाकाव्य, तीन खण्डकाव्य, एक प्रबन्धकाव्य तथा दो खण्डों का पत्रकाव्य प्रमुख हैं। जिनका विवतरण इस प्रकार है–

## 1. श्रीबोधिसत्त्वचरितम्

यह 14 सर्गों में उपनिबद्ध सहस्र पद्यात्मक महाकाव्य है जिसमें अत्यन्त मधुर, कोमल-कान्त पदावली में अनेक जातक कथाओं को काव्य रूप दिया गया है। आर्यशूर की जातक माला के बाद जातकों पर संस्कृत में उपनिबद्ध यह एक महत्त्वपूर्ण रचना है। इसका प्रथम संस्करण 1960 में प्रकाशित हुआ था जिसमें मूल संस्कृत पद्य ही थे। इसका द्वितीय संस्करण 1973 में प्रकाशित हुआ जिसमें पद्यों का हिन्दी अनुवाद भी था। प्रथम संस्करण ग्रन्थकार ने स्वयं प्रकाशित किया था जबकि द्वितीय संस्करण मेहरचन्द लक्ष्मणदास प्रकाशन संस्था द्वारा प्रकाशिन किया गया था। इस द्वितीय संस्करण में प्रसिद्ध समालोचक डॉ० धर्मेन्द्रकुमार गुप्त द्वारा रचित लगभग 20 पृष्ठों की सोदहरण समीक्षा भी सम्मिलित है। प्रसाद गुण इस काव्य की विशेषता है। उदाहरणरूप–

**आपातरम्या विषयाः स्फुरन्तः समन्ततोऽन्ते परितापयन्ति।**
**न बुद्धिमांस्तेष्वधिकं रमेत सुदुस्त्यजांस्तान्न च रोचयेत।।**
**ज्वलत्स्फुलिंगाः प्रदहन्ति कामं तृणोल्मुका यान्त्यचिरादपायम्।**
**स्वप्नोपमाः सन्ति घनान्धकाराः कामादयोऽनिष्टकरा विकाराः।।**

अनुप्रास भी इस काव्य की एक विशेषता है जिसका प्रमाण निम्नलिखित पद्य हैं–

**मया हि दृष्टा रमणी प्रकृष्टा विशिष्टलावण्यमयी प्रहृष्टा।**
**अविप्रकृष्टेऽत्र पुरे निविष्टा सैवास्त्यभीष्टा हृदि मे प्रविष्टा।।**
**तदोन्मदन्ती कलिकाग्रदन्ती रतिं हसन्ती हृदयं हरन्ती।**
**सर्वाञ्जनान् कामवशं नयन्ती देवाङ्गनेवाऽऽस्त विमोहयन्ती।।**

इसकी अलंकार योजना भी अत्यन्त उत्कृष्ट है। निम्नलिखित पद्य मालोपमा का अति सुन्दर उदाहरण है–

सौदामनीवाश्रितचन्द्रशाला लावण्यवत्युत्पलिनीव बाला।
प्रसन्नपूर्णेन्दुमतीव राका समुज्ज्वलद्दीपशिखेव सा का।।

## 2. श्रीगुरुगोविन्दसिंहचरितम्

इस काव्य का प्रकाशन 1967 ई० में गुरु गोविन्द सिंह फाऊण्डेशन, पटियाला द्वारा किया गया। डॉ० सत्यव्रत ने इसे चार अध्यायों में विभक्त किया है। इसमें गुरु गोविन्द सिंह के जीवन एवं चरित पर प्रकाश डाला गया है। प्रथम अध्याय में गुरु गोविन्द सिंह के जन्म, औरंगजेब के हिन्दुओं पर अत्याचार, गुरु तेग बहादुर का दिल्ली जाना तथा वहाँ उनकी शहीदी एवं गुरु गोविन्द सिंह को सिक्खों के दशम गुरु की पदवी प्राप्ति आदि घटनाओं का वर्णन है। द्वितीय अध्याय में नाहन के राजा के निमन्त्रण पर गुरु जी का वहां जाना व नादौन के युद्ध का वर्णन है। तृतीय अध्याय खालसा पंथ की स्थापना से सम्बद्ध है तथा चतुर्थ अध्याय में 40 सिक्खों तथा गुरु जी के पुत्रों की शहीदी, औरंगजेब की मृत्यु तथा अन्त में गोविन्द सिंह के देहान्त का वर्णन है। इस काव्य के प्रारम्भ में ही गुरु जी को धर्म, गाय, ब्राह्मणों आदि का रक्षक तथा दुष्टों का हन्ता बताया गया है–

धर्मस्य गोप्ता सुजनस्य पाता गोब्राह्मणानां परिरक्षिता च।
विद्वन्मनोमोहयिता गुणैः स्वैर्दुष्टस्य यो दण्डयिता जनस्य।।

(1/2)

गुरु गोविन्द सिंह द्वारा अपने पिता को धर्म-रक्षा के लिए प्रेरित करने का वृत्तान्त अत्यन्त वीर रस से परिपूर्ण है–

तत्क्रोधवह्नौ शलभायते चेद् भवेत्स्वधर्मस्य ततोऽभिरक्षा।
कोऽन्यो धरायां त्वदृतेऽस्ति तात यो दुष्करं कार्यमिदं विदध्यात्।।

(1/46-47)

## 3. थाइदेशविलासम्

121 पद्यों वाले इस खण्डकाव्य में 116 पद्य पर्यन्त थाई देश का वर्णन है। इस काव्य का प्रकाशन ईस्टर्न बुक लिंकर्स, दिल्ली द्वारा सन् 1979 में किया गया। इस काव्य का थाई अनुवाद राजकुमारी महाचक्री देवरत्नराजसुता सिरिथौर्न (Sirindhorn) द्वारा किया गया तथा अंग्रज़ी अनुवाद कवि ने स्वयं किया है। काव्य की भूमिका Prof. Visudh Busyakul, Chulalongkorn University, Bangkok द्वारा लिखी गई है।

इस खण्डकाव्य की विषयवस्तु दक्षिण दिशा में स्थित थाइलैण्ड नामक देश के इतिहास एवं वहां के लोगों की संस्कृत एवं सभ्यता से सम्बद्ध है। इस काव्य के अनुसार वहां के लोग हिन्दू तथा बौद्ध धर्म के प्रति निष्ठावान् हैं तथा रामकथा के प्रति लोगों में अत्यधिक आस्था है। वहां के

भित्तिचित्रों में रामायण के कथानक देखे जा सकते हैं। विहारभूमि में स्थित बुद्धप्रतिमा भी दर्शनीय

है। कवि ने इसमें अयोध्या, पत्तया समुद्रतट, चांगमई, कोरल द्वीप आदि भौगोलिक स्थलों एवं उनकी ऐतिहासिक पृष्ठभूमि का विवेचन किया है। थाईदेशीय लोगों की धर्म के प्रति रुझान, राष्ट्र व राजा के प्रति श्रद्धा तथा अपनी संस्कृति के संरक्षण को कवि थाईलैंड का प्रतीक मानते हैं-

**धर्मो राष्ट्रं च राजा च चतुर्थी संस्कृतिस्तथा।**
**एतच्चतुष्टयं प्राहुः थाईदेशस्य लक्षणम्।।**

(16)

कवि के अनुसार यद्यपि थाईवासियों की वेशभूषा पश्चिम की हो गई है, तथापि उनकी अपने धर्म तथा संस्कृति में अगाध श्रद्धा है-

**पाश्चात्यवेषोऽपि जनोऽत्र नूनम्**
**आचारमङ्गीकुरुते स्वदेश्यम्।**
**धर्मे स्वकेऽस्यास्ति निसर्गसिद्धा**
**श्रद्धा दृढा भक्तिरनुत्तमा च।।** (6)

भारतीय प्रभाव का उल्लेख करते हुये कवि का कहना है कि वहां वाल्मीकि रामायण का प्रभाव पग-पग पर लक्षित होता है तथा नामकरण पर भी भारतीय प्रभाव स्पष्ट है। यथा राम, सीता, शोभा, शान्ति आदि-

**रामेति सीतेति सुदारुकेति**
**शोभेति शान्तीति वरेति वापि।**
**नामानि रम्याणि जनो दधानो**
**हर्षप्रकर्षं हृदि वर्षतीह।।** (11)

बौद्ध विहारों के अतिरिक्त हिन्दू देवी देवताओं के मन्दिरों में ब्रह्मा के मन्दिर उल्लेखनीय हैं-

**चतुर्मुखस्यापि च मन्दिराणि**
**श्रीब्रह्मदेवस्य पदे पदेऽत्र।**
**एकत्र पूजा सुगतस्य भक्त्या-**
**ऽपरत्र च ब्रह्मण आविरस्ति।।** (12)

### 4. इन्दिरागान्धीचरितम्

इस काव्य में इन्दिरागान्धी द्वारा स्वतन्त्रता प्राप्ति हेतु किए गए संघर्ष का वर्णन किया गया है। श्रीमती इन्दिरागान्धी के जन्म से लेकर उनके हृदय में देश के लिए कुछ करने की इच्छा उत्पन्न होना, संगठन बनाना, फिरोज़ गान्धी के प्रति इन्दिरा के हृदय में प्रेम उत्पन्न होना तथा दोनों का परस्पर विवाह, लखनऊ में एक राष्ट्रीयध्वज समारोह में पुलिस द्वारा विद्यार्थियों तथा इन्दिरा पर लाठियां बरसाना, इन्दिरा की गिरफ्तारी, देश का विभाजन व भारत की स्वतन्त्रता, जवाहरलाल

नेहरू तथा लाल बहादुर शास्त्री की मृत्यु के पश्चात् श्रीमती इन्दिरागान्धी का प्रधानमंत्री बनकर देश के प्रगति हेतु अनेक कार्य करना तथा 'भारतरत्न' की उपाधि से विभूषित होना, भारत-पाकिस्तान युद्ध के पश्चात् आपातकाल की घोषण करना तथा श्रीमती इन्दिरागान्धी द्वारा बीससूत्रीय एवं श्री संजय गांधी द्वारा पञ्चसूत्रीय कार्यक्रम चलाना आदि घटनाओं का वर्णन कवि ने इस महाकाव्य में किया है। निम्न पद्य में कवि की कल्पना देखें-

**नेत्र्यस्याः सेनाया दृढसङ्कल्पेन्दिरा ·सतां धुर्या।**
**अहमपि निजदेशार्थं किमपिकरोमीत्यधात्परां तुष्टिम्।।**

### 5. श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्

यह महाकाव्य पच्चीस सर्गों में निबद्ध है। थाईलैण्ड में बुद्धयोद्फा नामक चक्रिवंशीय राजा प्रसिद्ध विद्वान् थे, उन्होंने थाई भाषा में सहस्रों श्लोकों के माध्यम से रामकीर्ति (रामकियन) नामक अति विस्तृत काव्य का सृजन किया। इस ग्रन्थ का आधार श्रीराम कथा है। उनके बाद राजा बुद्ध नाइ लर्त ला ने रामकथा को गेय नाट्य रूप दिया, उसके आधार पर आज भी रामकथा का अभिनय किया जाता है। थाईलैण्ड में प्रचलित रामकथा को आधार बनाकर ही डॉ० सत्यव्रत शास्त्री ने इस 'श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यम्' की रचना की। राम को 'नारायण' का रूप प्रदर्शित करते हुए कवि ने कहा है-

**कौसल्यातः प्रजातोऽभूत् स्वयं नारायणः प्रभुः।**
**रामरूपेण हरितवर्णो वर्ण्यो विपश्चिताम्।।** 3/20

इस महाकाव्य के अन्त में भगवान् शङ्कर की आज्ञा से सीता तथा राम पुनः एक साथ रहना प्रारम्भ कर देते हैं।

### 6. पत्रकाव्यम्

पद्यात्मक पत्रकाव्य की दृष्टि से कवि का यह अनुपम प्रयास है। इस काव्य का प्रकाशन ईस्टर्न बुक लिकंर्स, दिल्ली द्वारा सन् 1994 में किया गया है। पद्यों में विदेशों से भारतीयों को तथा भारत से विदेशियों को लिखे गए 100 से अधिक पत्र हैं। इस काव्य में कवि की अनुभूतियां स्पष्टतः परिलक्षित होती हैं। इस काव्य में भारतीय व विदेशों के रमणीय व धार्मिक स्थलों का वर्णन, सांस्कृतिक पक्ष विशेष महत्व रखता है। उदाहणार्थ 28-4-1984 के डॉ० कृष्णलाल जी को लिखे गए पत्र में जगन्नाथ पुरी का वर्णन तथा थाईलैंड के चांगमाइ नगर आदि का वर्णन द्रष्टव्य है।

काव्य का प्रारम्भ कवि ने पितृपाद आ० चारुदेवशास्त्री जी को लिखे दो पत्रों से किया है-

**आशिषो गुरुजनैर्हृदयेन हारिता लघुदलद्वितयेन।**
**आप्य हर्षमतुलं प्रतिपन्नः साञ्जलिश्चरणयोः प्रणमामि।।** (1)

काव्य की समाप्ति पर भी पितृपाद के प्रति श्रद्धाभाव व्यक्त किया गया है–

**इति श्रीचारुदेवाख्यविद्वत्तल्लजसूनना रचितः पत्रकाव्याख्यः सत्यव्रतेन शास्त्रिणा।**

इसका द्वितीय भाग 2009 में प्रकाशित हुआ था।

### 7. शर्मण्यदेशः सुतरां विभाति

जर्मनी यात्रा के समय की यादें इस खण्डकाव्य की कथावस्तु का आधार हैं। इन यादों में कवि ने जर्मनी के विभिन्न नगरों, शहरों तथा गांवों की सुन्दरता का वर्णन करने के साथ-साथ अपने वहां पर दिए गए व्याख्यानों तथा वहां के विद्वानों की प्रतिक्रियाओं को निबद्ध किया है। अखिल भारतीय संस्कृत परिषद्, लखनऊ द्वारा इस खण्डकाव्य का प्रकाशन 1976 ई० में किया गया।

• • •

# 30

# ‘भवितव्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्र’ ( प्रथमो भागः )

## आत्मेतिवृत्तं सत्यव्रतशास्त्रिणाम्

*सदाशिवकुमारो द्विवेदी*

---

संस्कृतविद्यायाः मूर्धन्यानां वैयाकरणशिरोमणीनां सहृदयकवीनाम् आचार्याणां सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयानां सारस्वतावदानचरितमस्ति सर्वविदितम्। भारतशासनस्य सर्वोच्चपुरस्कारैः सम्मानैश्चालङ्कृतानामाचार्याणां सम्पूर्णमपि जीवनं सारस्वतसेवामयमिति जानन्त्येव तत्र भवन्तो भवन्तः सर्वेऽपि साहित्यसेवाधुरीणा विश्वस्मिन्। सम्पूर्णेऽपि भूतले संस्कृतभाषायाः सम्प्रसाराय सम्यगध्ययनाध्यापनाय समर्पितजीवनानां शास्त्रिवर्याणां आत्मेतिवृत्तत्वेन प्रकाशिते **‘भवितव्यानां द्वाराणि भवन्ति सर्वत्र’** इत्यस्य ग्रन्थस्य प्रथमभागे उपनिबद्धमेतेषां जीवनचरितं वैयक्तिकं, प्राशासनिकं शैक्षणिकं मधुरमधुरञ्चानुभवं समेषामेवास्ति संस्कृतशिक्षाक्षेत्रे संरक्तचेतसां प्रेरणास्पदम्।

१८२प्रकरणात्मिकायाः आत्मकथाया अस्या ३०४ पृष्ठात्मकः प्रथमो भागः २०१५ ख्रीष्टाब्दे प्रकाशतामगात् ‘विजयाबुक्स’ इत्यस्मात् प्रकाशनसंस्थानात् भारतराजधान्याः। सत्यव्रतशास्त्रिमहाभागानां सम्पूर्णमपि जीवनं समाक्रान्तमस्ति अप्रत्याशिततत्वेन समुपस्थिताभिः घटनाततिभिर्नित्यम्। तदेतत् सर्वं संक्षेपतः स्वयमेवोद्गिरन्ति शास्त्रिचरणाः ग्रन्थस्यास्य आदावेव। तद्यथा—

**अघटितघटितं घटयति सुघटितघटितानि दुर्घटीकुरुते।**
**विधिरेव तानि घटयति यानि पुमान्नैव चिन्तयति।।**

सुप्रथितेयं प्राचामुक्तिर्मज्जीवने सर्वथा चरितार्थतां गता। तादृशं बहु मज्जीवनेऽघटिष्ट यन्मया स्वप्नेऽपि न चिन्तितमासीत्। पञ्चनदेषु लब्धजनिर्मादृशो जनो वाराणसीमुपेत्य प्रातःस्मरणीयेभ्यो वैयाकरणधुरन्धरेभ्यः पण्डितशुकदेवझाशर्मभ्यः सम्पूर्णं महाभाष्यमधीयीत, तथैव चाधीयीत सम्पूर्णं वाक्यपदीयं तद्गूढरहस्योद्भेत्तृभ्यः पण्डितपुंगवेभ्यः श्रीरघुनाथशर्मपाण्डेयमहाभागेभ्यः; दिल्लीस्थ-हंसराजकालेजे नियुक्तिं लब्ध्वापि, तत्परित्यज्य पुनरपि तत्रैव नियुक्तिं लभेत; दिल्लीविश्वविद्यालये वरीयांसमुपाचार्यं व्युत्क्रम्याचार्यपदे प्रतिष्ठापितो भवेत्; अकस्मादेव बैंकाकनगरेऽभ्यागताचार्यपदनियुक्तिसूचनामधिगच्छेत्, तत्र च तेन राजदारिकाऽध्यापनीया भवेद्राजगुरुपदप्रतिष्ठा चाप्ता भवेत्, तत्र स्थितिमता च श्रीरामकीर्तिमहाकाव्यसदृशं परःसहस्रपद्यनिबद्धं पञ्चविंशतिसर्गात्मकं नानावृत्तमयं

इस विधा का स्वरूप पत्रलेखन शैली से नितान्त मिलता-जुलता है। अन्तर यह है कि पत्र का सम्पूर्ण प्रतिपाद्य पद्य शैली के माध्यम से लिखा जाता है। संस्कृत विद्वानों, जिज्ञासुओं एवं अध्येताओं के लिए 'कवित्वं दुलर्भं लोके' की विशिष्ट उक्ति को अन्वर्थ सिद्ध करते हुए पद्य में पत्रलेखन की कला अन्यतम वैशिष्ट्य रखती है। पत्रकाव्य की आधुनिक समय में प्रासंगिकता अथवा उपादेयता अत्यन्त महत्वपूर्ण है। पत्रकाव्य नामक नवीन विधा का दिग्दर्शन इस प्रकार के अध्ययन की अपेक्षा रखे हुए था।

पत्रकाव्य नामक इस नूतन विधा में कोई कथानकीय योजना नहीं की जाती अपितु अपने द्वारा प्रेषित संदेश में कथ्यपक्ष के समर्थन के निमित्त किसी भी कथानक को उन्मुक्त रूप से इसमें जोड़ा जा सकता है।

जहां तक पत्रकाव्य सम्बन्धी परिकल्पनाओं का सम्बन्ध है कवि ने सम्भवतया कथासरित्सागर आदि ग्रन्थों में ऐसी कथाओं का अध्ययन किया है जिनमें कबूतर आदि पक्षियों के माध्यम से सूचना सम्प्रेषण किया जाता था-

**पुरा कपोतादिशकुन्तसाध्यं**
**पत्रादिसम्प्रेषणमास्त यत्तत्।**
**अद्यास्ति नानाविधसाधनैस्तु**
**साध्यं मनस्तोषकरं विचित्रैः**[1]

पत्रकाव्य आधुनिक सृजनधर्मिता के क्षेत्र में नूतन विधा है जिसमें आधुनिक सृजनशील साहित्यकारों का प्रवेश सम्भव है। पत्रकाव्य का मुख्य उद्देश्य संस्कृत वाङ्मय को समृद्ध करना भी रहा है-

**इत्येव सञ्चिन्त्य समृद्धिकामैः**
**प्रेष्याणि पत्राणि सुहृज्जनान् स्वान्।**
**गीर्वाणवाण्यैव विशेषतस्तान्**
**ये सन्ति तस्यां सुतरां प्रसक्ताः।**[2]

यह कार्य संस्कृत विज्ञों के लिए सृजन सम्बन्धी प्रेरणा करता है। प्राचीन समय की भांति संस्कृत को व्यावहारिक विषय बनाने की दृष्टि से भी पत्रकाव्य का विशिष्ट महत्व है। भाषा विधा में पत्रों से उनमें वर्णित विभिन्न प्रकार के दैनन्दिन कार्यों की विवरणात्मक जानकारी उपलब्ध हो जाती है। संस्कृत के आधुनिक परिदृश्य के प्रति अपनी मानसिक पीड़ा के निवारण का भी पत्रकाव्य एक श्रेष्ठ उपाय है।

---

1. पत्रकाव्यम्, पृ. 260, श्र. 8

2. वही, पृ. 260, श० 11

'पत्रकाव्यम्' कवि के काव्यात्मक पत्रों का संकलन है जो उसके व्यक्तित्व का सुन्दर झरोखा है। अपने मित्रों, सहयोगियों, बन्धुओं तथा विश्व के विभिन्न देशीय संस्कृत विद्वानों को संस्कृत में लिखे गये ये पत्र अनेक विषयों का स्पर्श करते हैं। कवि के अतीत वर्षों में किया गया विभिन्न शास्त्रों का अध्ययन, देशी-विदेशी विश्वविद्यालयों में अध्यापन, विद्वानों की सत्संगति, उनके साथ की गई भेंटवार्तायें तथा उनकी मधुर स्मृतियां, जो कुछ भी कवि ने देखा, सुना, पढ़ा व अनुभव किया वह सब अन्य लोगों तथा जिज्ञासुओं को भी उपलब्ध हो सके, इसी उद्देश्य से प्रेरित हो कवि ने 'सुरभि' के एक कोने में पड़ी इस विचित्र सामग्री को पाठकों को प्रस्तुत किया है-

**यत्र यत्र मया यातं यद्वा यद्वा च वीक्षितम्।**
**यच्च यच्चानुभूतं तत् सर्वं तेषूपवर्णितम्।।**
**सेयं विचित्रा सामग्री परेषामपि हस्तगा।**
**भवेदिति धिया तस्याः प्राकाश्यमभिरोचये।।**[1]

'पत्रकाव्यम्' पत्रों का संकलन मात्र होते हुए भी, संस्कृत काव्य वाङ्मय में पत्रों द्वारा शिक्षा व ज्ञान के पट खोलता है। इसमें विशिष्ट कथानक के न होने पर भी इतनी प्रभावोत्पादकता है कि पाठक इसमें तल्लीन ही नहीं होता अपितु समानधर्मा बन इन पत्रों में बिखरे सुख-दुःख के मेले में साथ-साथ हंसता व रोता है।

संस्कृतज्ञों का यह अहोभाग्य है कि नानावृत्तोपनिबद्ध, विविधालंकारों से युक्त, माधुर्य व लालित्य से ओतप्रोत प्रचुरज्ञानप्रदायक यह काव्यनिधि उन तक पहुंच गई है। प्रभात की प्रथम किरणों ने इसे आलोकित कर दिया है और इस 'पत्रकाव्यम्' ने असंख्य संस्कृतानुरागियों की मनः कलिकाओं को विकसित कर उन्हें इस तरह नई स्फूर्ति से भर दिया कि वे इन ज्ञानपत्रों को पढ़ते नहीं अघाते।

यह 'पत्रकाव्यम्' कहीं शुभाशंसाएं बिखेरता है तो कहीं वर्धापनों की फुहारों को बरसाता है। कहीं अभिभाषणों को प्रारम्भिक पद्यों से सुसज्जित करता है तो कहीं सौप्रस्थानिक पद्यों से हृदय की वेदना को मुखरित करता है। कहीं मैत्री की मधुरता व्याप्त करता है तो कहीं एकाकीपन की विकलता। कहीं कला की प्रचुरश्लाघा तो कहीं आधुनिक परिवेश की गहनशून्यता। कहीं सम्मेलन की आतुरता तो कहीं वियोग की पीड़ा। ये ही सूक्ष्म अभिव्यक्तियाँ 'पत्रकाव्यम्' की विशिष्टतायें हैं-

**उद्घाटयन् मम मनोगतसूक्ष्मभावान्**
**स्नेहातिरेकसुभगं मयका भवद्भ्यः।**

1. पत्रकाव्यम्, आत्मनिवेदनम्

नानादिशाद्रुमलताचितपत्रजालं
हृत्तन्तुजालमिव सङ्ग्रथितं रसेन।।[1]

'पत्रकाव्यम्' में संकलित पत्रों की परिधि सीमित नहीं है, अपितु विशाल है। इसमें जीवन के प्रत्येक पहलू को उजागर किया गया है। ये कवि के निजी पत्र उसके अध्ययन, अध्यापन विदेशगमन, संस्कृति, इतिहास, कला परम्परा, धर्म, वास्तुशिल्प, मन्दिर, देवालय, विहार तथा शिक्षालयों में रुचि व ज्ञान के दीपस्तम्भ बन गये हैं।

इसका नानादेशीय रामकथा का विववरण करने वाला 137 पद्यों में उपनिबद्ध कविमित्र डॉ० रमाकान्त शुक्ल को लिखा गया पत्र संस्कृत वाङ्मय के प्रकाशित पत्रों में सर्वाधिक लम्बा पत्र है। वर्षा ऋतु में बैंकाक नगर का वर्णन, थाईलैण्ड के विविध रसीले फलों का वर्णन, वहां स्थित हिन्दू मन्दिरों का वर्णन, ट्यूबिङ्गन नगर का वर्णन, कनाड़ा अमेरिका देशों की यात्रा का एवञ्च वहां प्रस्तुत व्याख्यानों तथा वहां के विद्वानों से भेंट का वर्णन आदि से युक्त विभिन्न पत्र कवि के भाव, भाषा, कला-सौन्दर्य के साथ-साथ पाठकवृन्द के ज्ञानवर्धन के लिए अमूल्य सामग्री प्रस्तुत करते हैं।

1

रामायणस्य विविधा रुचिराः प्रसङ्गा
देशान्तरेष्वनुभवं सुधियां प्रयान्तु।
एतद्धियाऽऽकलनमत्र निदर्शनाय
केषाञ्चिदेव कृतमस्ति समासबुद्ध्या।
नद्यो यथा विविधदिग्भ्य उपस्रवन्ति
वारांनिधिं च सलिलेन समेधयन्ति।
देशान्तरेषु विततानि कथानकानि
पुष्णन्ति रामचरितं महितं तथैव।। (पृ. 148)

2

ग्रीष्मप्रकोपः कलयाऽत्र शान्तिं
गतोऽस्ति शान्तिं जनयञ्जनेषु।
साभ्रं नभो वाति च शीतवातो
वर्षा इहातिप्रकटप्रकर्षाः। (पृ. 105)

---

1. पत्रकाव्यम् मुख पृष्ठ

3

अन्यान्यपि फलान्यत्रादृष्टपूर्वाणि भारते।
ग्रीष्मर्तोरनुकूलानि दृश्यन्ते पण्यवीथिषु।।
आम्लं च ( आ+अम्लम् = ईषदम्लम् )
मधुरं चापि मङ्कुटाख्यं विशेषतः।
समस्तेषु फलेष्वत्र सत्यमेव नृपायते।।
आयोडीन गुणाढ्यं तत्स्वादं स्वादं विलक्षणम्।
मुकुटस्याकृतिं बिभ्रद्रसना सरसायते।।

..............................

फलेष्वन्येषु 'लुकङो' इत्याख्यमपरं फलम्।
अन्तर्लीचीसमं तावद् भिन्नं तु बहुशो बहिः।।
थुर्यन्नामाऽपरं तात! फलमत्राभिलक्ष्यते।
तीव्रो गन्धो यदीयो नो नो रोचेत कथञ्चन।।
स्वादुङ्कारमिहत्यास्तु फलं तन्नाम भुञ्जते।
अतीव रुच्यं तत्तेषां लोको भिन्नरुचिर्यतः।।

(पृ० 103)

4

मासेऽतीते गतोऽभूवं थाइदेशस्य दक्षिणम्।
भागं यत्र मया दृष्टे पुरे द्वे अतिशोभने।
........................................
दर्शनीयं मया दृष्टं बहु तत्र मुदावहम्।
देवालयद्वयं तत्र विशेषोल्लेखमर्हति।।
शिवालयस्तयोरेकोऽपरो नारायणालयः।
न पूजा वर्तते तत्र देवयोरुभयोरपि।।

(पृ. 96)

5

विराजमानं गिरिमेखलासु
सौन्दर्यमत्यद्भुतमादधानम्।
नेकारनद्या निकटे निविष्टं
ट्यूबिंगनाख्यं पुरमस्ति तत्र।।

विराजितं पादपराजिभिर्यद्
विभूषितं श्यामलभूमिभागैः।
अभ्रंलिहाग्रैर्भवनैरनेकै-
रलङ्कृतं नेत्रसुखं ददाति।। (पृ. 244)

6

कनाडाशासनेनाहं भाषणार्थं निमन्त्रितः।
तत्रस्थानगमं नैकान् विश्वविद्यालयाञ्शुभान्।।
अमेरिकास्थविद्वद्भिर्विज्ञायागमनं मम।
स्वदेशनिकषा स्नेहादहमासं निमन्त्रितः।।
विश्वविद्यालयास्तात! गमिकर्मीकृता मया।
चतुर्दश सुविख्याता देशयोरुभयोरपि।।
एकोनविंशतिश्चापि भाषणानि ममाभवन्।
यानि तत्रस्थविद्वद्भिः श्लाघितानि पुनः पुनः।
......................................
निवर्तमानो यात्रातो जापानेऽहश्चतुष्टयम्।
विद्वत्सङ्गसुखाकृष्टः प्रमना व्यत्ययापयम्।।
तत्र दृष्टा मया नाकामूरेत्याख्या विपश्चितः।
ताकाकासीति चाप्यन्ये मायेदाख्यास्तथापरे।।
यूयामेत्यपरे चापि प्राच्यविद्याविशारदाः।
अधीतिनः शास्त्रचये सर्वे पण्डिततल्लजाः।।

(पृ० 31-32)

कवि जब नूतन विषय पर अपनी लेखनी चलाता है तब वह अपने समय का प्रतिनिधित्व करता है। आधुनिक विषयों का समसामायिक दृष्टि से महत्त्व भी है। पत्रों के माध्यम से कवि जिस माहौल में रह रहा है उसकी भी जानकारी उपलब्ध होती है।

पत्रों के माध्यम से कवि के कृतित्व एवं व्यक्तित्व उजागर होते हैं। पत्रों का ऐतिहासिक महत्त्व भी वर्षों पश्चात् उजागर होगा।

जब कोई आत्मीयजनों से दूर रहता है तब वह पत्र सम्प्रेषण करता है। वह अपनी पीड़ा, सुख, दुःख सब का वर्णन पत्र के माध्यम से करता है। जो हमारे एक-दूसरे के मन में आत्मीय भाव जागृत करते हैं।

दूरस्थबन्धूनिदमेव वार्तवृत्तादि-
सम्प्रेषणमाध्यमेन।

**कांश्चित्क्षणान् सान्त्वयितुं समर्थ-**
**मात्यन्तिकोत्कण्ठितचित्तवृत्तीन्[1] ।।**

पत्र के माध्यम से हम एक दूसरे के सम्पर्क में रहते हैं, पत्रों के माध्यम से संस्कृत भाषा को जीवित भाषा के रूप में प्रमाणित करते हैं। इस काव्य के माध्यम से इतर भाषाओं में विकसित आधुनिक विधाओं के तुल्य संस्कृत भाषा में साहित्यसर्जना के गौरव के उपस्थापन का प्रयास भी हुआ है।

इन पत्रों की मुख्य विशेषता यह है कि इनके अध्ययन से वैसा ही काव्यानन्द प्राप्त होता है जैसा काव्यानन्द किसी महाकाव्य के अध्ययन से। डॉ० सत्यव्रत शास्त्री द्वारा लिखित पत्र मूलरूप में चार शीर्षकों में विभक्त किये जा सकते हैं–

(क) सामान्य पत्र  (ख) अभिनन्दन पत्र

(ग) अभिभाषण पत्र  (घ) प्रकीर्ण पत्र

इन शीर्षकों के अन्तर्गत 124 पत्र पत्रकाव्यम् के आधारभूत स्तम्भ हैं।

पत्र लेखन की प्रारम्भिक शैली का मूल उद्देश्य सूचना सम्प्रेषण था। 'पत्रकाव्य' में प्रारम्भिक पत्र सूचनात्मक लिखे गये। इस श्रेणी में इस प्रकार के पत्रों का संकलन किया गया है जिन्हें कवि द्वारा अपने पारिवारिक व्यक्तियों, सगे सम्बन्धियों को इनमें औपचारिक रूप में लिखा है। इन पत्रों में विषयवस्तु संक्षिप्त होती है तथा इनमें सन्देशकथन मात्र समाविष्ट होता है।

इन सूचनात्मक पत्रों का शास्त्रीय दृष्टि से इसलिए महत्व समझा गया क्योंकि इनमें कवित्व के मानदण्डों को अपनाया गया था। संस्कृत काव्यशास्त्र के नियमानुकूल छन्दयोजना, कथ्यप्रस्तुति, अलंकार, काव्यसौन्दर्य, भाषा-शैली, काव्यगुण, रीति, सूक्तिप्रयोग इत्यादि अनेक महत्त्वपूर्ण तत्वों का समावेश इन सूचनात्मक पत्रों में हुआ है।

'पत्रकाव्यम्' के कुछ पत्रों में यात्रावर्णन प्राप्त हैं, जहां कवि ने भ्रमण किया, उस देश एवं संस्कृति को देखा, वे अपने मित्रों को अपने अनुभव के द्वारा उस देश एवं संस्कृति से परिचित कराते हैं। अनेक देशों के विश्वविद्यालयों में दिया गया व्याख्यान अध्यापन उन सब का वर्णन इन पत्रों में किया गया है। इनमें बैंकाक नगर का वर्णन, थॉईदेश के विविध रुचिर फलों का, वहां के हिन्दू मंदिरों का, जर्मनी के ट्यूबिंगननगर का वर्णन प्राप्त होता है।

वर्णनात्मक एवं विवरणात्मक पत्रों के अवलोकन से यह प्रतीत होता है कि प्राथमिक पद्य सूच्यांश को प्रस्तुत करते हैं। वर्णनात्मक एवं विवरणात्मक विषयों में किसी एक अथवा अधिक विषयों को लेकर कवि ने अपने मनोभाव व्यक्त किये हैं। इन पत्रों में प्रयुक्त कवि का कवित्व मात्र छन्दोबद्धता अथवा तुकबन्दी तक ही सीमित नहीं है अपितु काव्यसौन्दर्य के समायोजन से इसमें निखार आया है।

1. पत्रकाव्यम्, पृ० 260, श्० 7

भारतीय धर्म एवं संस्कृति के विविध आयाम 'पत्रकाव्यम्' के रामकथापरक पत्रों में उज्ज्वल मुक्तामणियों की भांति गूंथे गये प्रतीत होते हैं। राम के उज्ज्वल चरित्र के समग्र वैश्विक दृष्टिकोण की काव्यात्मक शैली में सहज अभिव्यक्ति यहां द्रष्टव्य है। कवि उन प्रसंगों का नैसर्गिक चित्रण करता है, जिनमें देशान्तर की रामकथा को प्रकारान्तर से प्रस्तुत किया है। रामकथा के इन प्रसंगों के तुलनात्मक परिप्रेक्ष्य में प्रस्तुत करने का प्रयास कवि की विशेषता है।

शास्त्रचिन्तापरक एवं सृजनधर्मितापरक पत्रों में मुख्यरूप से शास्त्रीय जिज्ञासा के साथ सृजनधर्मिता की भी अभिव्यक्ति हुई है। इन पत्रों में जहां शास्त्रीय महत्व के विषयों पर महत्वपूर्ण उल्लेख किये गये है, वहीं सृजनात्मक प्रवृत्ति के अपनाने का संदेश भी उपस्थापित हुआ है। प्रवासकाल में शास्त्रचिंतन एवं सृजनधर्मिता कवि के अनुकरणीय आदर्श रहे हैं।

समसामयिक घटनापरक एवं ऐतिह्यप्रधान पत्रों में आत्मवृतान्त की परिधि में विषय एवं घटनाओं की जानकारी प्रदान करने में कवि पर्याप्त सक्षम रहे हैं।

पत्रकाव्यम् में संकलित अभिनन्दन, अभिभाषण, एवं प्रकीर्ण पद्य सर्जन के उत्कृष्ट प्रयोग कहे जा सकते हैं। अभिनन्दन पद्य अवसर विशेष पर उन्मुक्त रचना के रूप में सृजित किये जाते हैं। अभिनन्दन पद्यों में विद्वज्जनों की विद्वत्ता की प्रस्तुति कवि की रचना को विलक्षण गरिमा से मण्डित कर देती है। इन अभिनन्दन पद्यों की योजना का उद्देश्य संस्कृत के आधुनिक अध्येताओं को अपने सर्जनात्मक उद्देश्य के प्रति उन्मुख करना रहा है।

कवि ने अभिनन्दनीय पद्यों के लिए अनेक महत्वपूर्ण अवसरों का उल्लेख किया है। उदाहरण के लिए नववर्ष के अवसर पर शुभकामना के रूप में अभिनन्दन पद्य लिखे जा सकते है। किसी मित्र अथवा सामाजिक बन्धु को उसके जन्मदिवस पर, किसी विशिष्ट उपाधि प्राप्ति पर, किसी विशिष्ट समारोह पर भी अभिनन्दन पद्यों की रचना की जा सकती है। इस प्रकार अभिनन्दन पद्यों के समान ही कवि ने अभिभाषण पद्यों की भी रमणीय योजना पत्रकाव्य के अन्त में की है। इन अभिभाषण पद्यों में प्रणति निवेदन सामान्य रूप से अभिव्यक्त होता है तथा किसी समारोह के आयोजन के अवसर पर पठनीय होने से अभिभाषणपरक पत्र परिचयपरक होते है तो कुछ अंशों में समारोह के परिचायक भी होते हैं।

अभिभाषण पद्यों में कवि प्रसंग के अनुकूल तथ्यों का उपनिबन्धन करता है। कथ्य संक्षिप्त हो अथवा दीर्घ हो इससे अभिभाषण पद्यों की प्रस्तुति में कोई बाधा नहीं आती। प्रसंगानुकूल भाव कवि की भाषा में पर्याप्त सजीव हो उठे हैं। अत: यह कहा जा सकता है कि अभिभाषण पद्यों की रचना में कवि को उपयुक्त सफलता मिली है।

अभिनन्दन पद्यों, अभिभाषण पद्यों के समान ही प्रकीर्ण पद्यों की भी रमणीय योजना 'पत्रकाव्यम्' के अन्त में कवि ने की है। इन प्रकीर्ण पद्यों में मुख्यरूप से अनेक महत्वपूर्ण अवसरों का उल्लेख किया है। उदाहरण के लिए पत्रिका के शुभाशंसापरक पद्यों, आशीर्वचनात्मक पद्य, सौप्रस्थानिक

पद्य, विभिन्न काव्यों पर अपने विचार, रूसीक्रान्ति के विषय में विभिन्न उद्घाटनों पर पठित पद्य, हंगरी के एक महाकवि की कविता पर पठित पद्य आदि।

कवि ने एक अवसर पर अनेक छन्दों में प्रकीर्ण पद्य लिखे हैं। जो पूर्वोक्त उन्मुक्त पद्य सर्जन की प्रवृत्ति को लक्षित करते हैं। इस प्रकार पत्रकाव्य के अन्त में समाविष्ट पद्य भले ही पत्रकाव्य न हों किन्तु साहित्य के यथार्थ को स्थापित करने में कम महत्व के नहीं है और इसीलिए कवि ने इनकी योजना कर कवित्व के भावी स्रष्टाओं का उचित मार्गदर्शन किया है जिसके लिए वे धन्यवाद के पात्र हैं।

'पत्रकाव्यम्' के पत्र पढ़ने में रुचिकर हैं। संस्कृत के वाङ्मय में वृद्धि और सृजन सम्बन्धी प्रेरणा, संस्कृत को व्यावहारिक विषय बनाने सम्बन्धी प्रयास, इसके माध्यम से लोक सम्बद्ध घटनाओं का संरक्षण, इतर भाषाओं में विकसित आधुनिक विधाओं के तुल्य संस्कृत भाषा में साहित्यसर्जना के गौरव का उपस्थापन का प्रयास इस काव्य को अतुलनीय बना देता है।

• • •

# 33
# प्रो० सत्यव्रतशास्त्री की गुरु-परम्परा

प्रभुनाथ द्विवेदी

पण्डितश्रीचारुदेवस्य शास्त्रिणः प्रतिभायुतः।
स्वनामधन्यः सत्पुत्रः सत्यव्रतो महीयते।।1।।

'आत्मा वै पुत्रनामासि' श्रुतिवाक्यं यदीर्यते।
सत्यं सत्यव्रतं प्राप्य सत्यभूतं सनातनम्।।2।।

वैदुष्यमथ कर्तृत्वं सद्वृत्तमथ पौरुषम्।
विद्याविनयगाम्भीर्यं यस्य नित्यं प्रशंसितम्।।3।।

अलङ्कारैः पदैर्मानैः पुरस्कारैश्च पुष्कलैः।
देशे देशान्तरे वापि सत्यव्रतः सभाजितः।।4।।

धन्यास्ते गुरवः सन्ति येषां शिक्षाप्रसादतः।
कृतविद्योऽसौ लोकेऽस्मिन् कीर्तिकान्तः प्रसीदति।।5।।

तेषां हि गुरुवर्याणां यशोगाथा प्रगीयते।
सुधियां प्रीतये चात्र मया ज्ञात्वा ततस्ततः।।6।।

प्रसन्नवदनो मान्य आप्तकाम उदारधीः।
शास्त्रिवर्यः सुखं जीवेत्पारं वर्षशतादपि।।7।।

[ अज्ञानतिमिरान्धस्य ज्ञानाञ्जनशलाकया।
चक्षुरुन्मीलितं येन तस्मै श्रीगुरवे नमः।। ]

अत्यन्त महनीय और श्रद्धेय है 'गुरु' शब्द। कोशकारों ने 'गुरु' शब्द के अनेक अर्थ बताये हैं। उन-उन अर्थों में 'गुरु' शब्द का प्रयोग भी लोक और शास्त्र में हुआ है। सामान्यतः गुरु दो प्रकार के हैं- शिक्षा गुरु और दीक्षा गुरु। यद्यपि क्रिया-भेद से दोनों में भिन्नता है, किन्तु दोनों की एकता की सम्भावना में कोई बाधा भी नहीं है। प्रकृत विषय का सम्बन्ध शिक्षा (विद्या) गुरु से है।

'एकाक्षरगुरुर्गुरुः' जिससे एक अक्षर का भी ज्ञान मिल जाय, वह गुरु है। इस दृष्टि से किसी भी व्यक्ति-विशेष के सम्पूर्ण जीवन काल में अनेक गुरु हो सकते हैं और जिन्होंने विद्याध्ययन किया है, उसके तो अनेक गुरु (शिक्षक=अध्यापक) होते ही हैं। पद्मभूषण प्रो० सत्यव्रत शास्त्री भी इसके अपवाद नहीं हैं। वे स्वयं भी न जाने कितने शिष्य-छात्रों के श्रद्धास्पद गुरु हैं और उनके भी अनेक आदरणीय विद्या गुरु हैं।

कहा जाता है कि किसी भी शिशु का घर-परिवार उसकी प्रथम पाठशाला होती है और उसके माता पिता ही उसके आदिगुरु होते हैं। जैसे अङ्कुर के लिए भूमि, वैसे ही शिशु के लिए उसका घर-परिवार। निःसन्देह, घर-परिवार के आचार और संस्कार का शिशु के ऊपर अमिट प्रभाव पड़ता है। 'बाढ़ें पूत पिता के घर में'-यह लोकोक्ति निश्चय ही चरितार्थ होती हैं और पितृधर्म पुत्र की अभ्युन्नति में निरन्तर सहायक होता है।

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री (जिन्हें अब यहां से आगे प्रो० शास्त्री कहा जायेगा) की विद्यागुरु-परम्परा का शुभारम्भ उनके पूज्य पिता पं० चारुदेव शास्त्री से होता है। उनके प्रथम गुरु वे ही थे। प्रारम्भिक पाठशाला में जाने से पूर्व ही उनके पिता जी ने शिशु सत्यव्रत को पढ़ाना प्रारम्भ कर दिया था। पाठशाला में भी उनका अध्ययन केवल चतुर्थ कक्षा तक ही हुआ। इसके पश्चात् उनके पिता जी उन्हें विद्यालय से हटाकर घर पर ही पढ़ाने लगे। पिता की हार्दिक इच्छा थी कि उनका पुत्र उनके जैसा बने। प्रो० शास्त्री जी इसे अपने पिता जी की 'सनक' कहते हैं। वे बालक सत्यव्रत को सदैव अपने साथ रखते थे और वार्तालाप भी उनसे संस्कृत में ही करते थे। यहाँ तक कि जब वे अध्यापन के लिए महाविद्यालय जाते तब भी पुत्र को साथ ले जाते थे। जब वे कक्षा में होते तब बालक सत्यव्रत अध्यापक-कक्ष में चुपचाप अकेले बैठ कर व्याकरण के सूत्र कण्ठस्थ करते रहते थे। प्रातर्भ्रमण के समय भी वे व्याकरण के नियमों को समझाते रहते थे और बीच-बीच में पूछकर परीक्षा भी ले लिया करते कि यह कितना समझ रहा है। वे अपने मित्रों से भी कहते कि मेरा पुत्र पहले संस्कृत पढ़ेगा और फिर कोई अन्य विषय। पं० चारुदेव शास्त्री अन्यन्त विद्वान्, कर्मनिष्ठ और आचारपूत अध्यापक थे। वे अपने पुत्र को भी वैसा ही बनाना चाहते थे।

प्रो० शास्त्री ने दस वर्ष की आयु में पंजाब विश्वविद्यालय की 'प्राज्ञ' परीक्षा उत्तीर्ण कर ली थी। इसके बाद व्यक्तिगत परीक्षार्थी के रूप में वे गवर्नमेण्ट संस्कृत (क्वींस) कालेज, वाराणसी की मध्यमा परीक्षा में सम्मिलित हुए। तत्पश्चात वे ओरिएण्टल कालेज, लाहौर की शास्त्री कक्षा में प्रविष्ट हुए। उस समय वहाँ संस्कृत के प्रधान पण्डित थे श्रीमाधवशास्त्री भण्डारी। वे मूलतः महाराष्ट्र के निवासी थे। वे व्याकरण के अच्छे ज्ञाता थे। उन्होंने महाभाष्य के पस्पशाह्निक की टीका की थी और महाभाष्य पढ़ाते भी थे। प्रो० शास्त्री ने उसने महाभाष्य का अध्ययन किया था। पण्डित माधव शास्त्री भण्डारी, प्रो० शास्त्री के उपनयन गुरु भी थे।

प्रो० शास्त्री ने वैयाकरण सिद्धान्त कौमुदी का अध्ययन पं० जगदीश भट्ट से किया था। भट्ट

जी का शब्दसिद्धि पर असाधारण अधिकार था। वे प्रत्येक शब्द की सिद्धि के एक-एक चरण को अत्यन्त विशद रूप से स्पष्ट करते थे-अनुबन्ध की इत्संज्ञा और लोप से लेकर गुण और वृद्धि तक। शब्दसिद्धि की शास्त्रीय पद्धति उनकी इतनी सिद्ध थी और बोध कराने का मार्ग इतना स्पष्ट था कि छात्र मन्त्रमुग्ध होकर सुनते और समझते थे। जब तक उन्हें यह अनुमान नहीं होता था कि आज का पाठ विद्यार्थियों की समझ में आ गया, तब तक उनको आत्मसन्तोष नहीं होता था। यदि वे आज होते तो लोग उन्हें व्याकरण का चलता-फिरता कम्प्यूटर कहते। धर्मशास्त्र के सुयोग्य अध्यापक पं० रघुनन्दन शास्त्री मनुस्मृति पढ़ाते थे। उनकी पढ़ाने की शैली बहुत मनोरंजक थी। अध्यापन क्रम में प्रसङ्गत: वे और भी ढेर सारी बातें बता दिया करते थे। साथ ही कभी-कभी संस्मरण भी सुनाया करते थे। उन्होंने एक दिन एक संस्मरण सुनाया था, जो उस कालेज के एक पूर्व प्राचार्य से सम्बद्ध था। प्राचार्य का नाम था-मिस्टर मेनार्ड। मेनार्ड साहब संस्कृत के उद्‌भट विद्वान् थे। संस्कृत के प्रकाण्ड पण्डित भी प्राय अपनी जिज्ञासाएँ लेकर उनके पास जाते थे। अधिकांश जिज्ञासाओं का समाधान तो वे तत्काल कर देते थे किन्तु जब तत्काल नहीं कर पाते थे तो उच्च स्वर में (उनकी कद काठी के अनुपात में उनका स्वर काफी मोटा और ऊँचा था) कहते-"विचार्य वक्ष्यामि पण्डितवर्या:!" (पण्डितजी, मैं विचार कर फिर बताऊँगा)।

उस कालेज में साहित्य के अध्यापक थे पं० रामचन्द्र कुशल। वे साहित्य शास्त्र के उच्चकोटि के विद्वान् थे। पं० कुशल जी प्रो० शास्त्री जी के पूज्य पिता जी के अन्तरङ्ग मित्रों में से थे। उनके घर का मार्ग प्रो० शास्त्री जी के आवास से होकर ही था। उनका यह नियम बन गया था कि विद्यालय से लौटते समय कुछ ही समय के लिए सही प्रो० शास्त्री जी के यहाँ रुकते अवश्य थे। और तब, पं० चारुदेव शास्त्री जी के साथ प्रसङ्गत: अनेक विषय पर चर्चा करते थे। पं० कुशल जी साहित्यशास्त्र के गम्भीर ज्ञाता तो थे ही, व्याकरण शास्त्र में भी पर्याप्त कुशल थे। उस समय सर्वत्र ही विद्वज्जनों की चहुँमुखी प्रतिभा होती थी। शास्त्र विशेष में उनकी नदीष्णता तो होती थी वे अन्य शास्त्रों/ विषयों के भी अच्छे ज्ञाता होते थे। जो विद्वान् थे, वे सचमुच विद्वान् थे। उनकी विषय विशेषज्ञता संकुचित क्षेत्र में नहीं होती थी, सामान्यत: अन्य विषयों पर भी उनकी पकड़ रहती थी। पं० कुशल जी भी ऐसे ही विद्वान् थे। उस समय लौहार में संस्कृतपण्डितों की एक संस्था थी- 'सरस्वती-समाज।' उसमें एक बार पं० रामचन्द्र कुशल का व्याख्यान आयोजित हुआ। अध्यक्षता की पं० चारुदेव शास्त्री जी ने। प्रो० शास्त्री जी को आज भी स्मरण है कि उनके पूज्य पिता जी ने अपना अध्यक्षीय वक्तव्य प्रारम्भ करते हुए कहा था- "कुशला ह्यत्र प्रधानवक्तार उपसर्जनं वयम्।" यहाँ 'कुशला:' पद में श्लेष है। और इस उक्ति से पं० कुशल जी की साहित्य विद्या विदग्धता के साथ ही उनके प्रति आदर का भाव भी सूचित होता है।

प्रो० शास्त्री के पिता जी के मन में विचार आया कि बालक को आधुनिक विषयों की भी शिक्षा दिलानी चाहिए। उन्होंने तब ऐसा सोचा जब सत्यव्रत जी शास्त्री कक्षा उत्तीर्ण कर चुके थे। उनके पिता जी ने अपने प्रभाव का उपयोग करते हुए उन्हें डी. ए. वी. स्कूल, लौहार की नवीं कक्षा

में सेक्शन 'ए' में सीधे प्रवेश दिलवा दिया। यद्यपि इनकी प्रवेशार्थ परीक्षा हुई थी किन्तु वह औपचारिकता मात्र थी क्योंकि इनको संस्कृत के अतिरिक्त अन्य किसी आधुनिक विषय का ज्ञान न था। प्रो० शास्त्री जी उस समय का एक मनोरंजक वृत्तान्त बतलाते हैं। उस समय छात्रों के संख्याधिक्य के कारण प्रत्येक कक्षा में कई वर्ग हुआ करते थे -ए, बी, सी, डी इत्यादि। त्रैमासिक परीक्षा में जिसके अङ्क अच्छे आते थे उन्हें ऊपर के वर्गों में और जिनके अङ्क अच्छे नहीं आते थे, उन्हें नीचे के वर्गों में स्थानान्तरित का दिया जाता था। इस तरह प्रत्येक वर्ग में कुछ नये चेहरे आ जाते थे। प्रो० शास्त्री तो सीधे कक्षा नौ के 'ए' वर्ग में प्रविष्ट हुए थे। अतः समझा गया कि यह बालक किसी नीचे वर्ग से आया होगा। वर्ग 'ए' में इस बालक सत्यव्रत को देखकर इतिहास के अध्यापक श्री जगन्नाथ ग्रोवर ने पूछा "Form which section are you?" उस बालक को उस समय अंग्रेजी का नाम मात्र का ज्ञान था। अतः उसने किसी प्रकार बताया-"I come no section, I come home" सुनकर सारी कक्षा हँस पड़ी। कोई भी छात्र उसमें परिचित न था। शिखा-सूत्र धारी, शास्त्री उपाधिधारी संस्कृतज्ञ बालक सत्यव्रत अन्दर से तिलमिला उठा। पिता जी पर भी क्षोभ हुआ। मन ही मन उस समय प्रो० शास्त्री ने संकल्प लिया कि आगे वे अंग्रेजी का ज्ञान प्राप्त कर ऐसा अभ्यास करेंगे कि बड़े-बड़े अंग्रेजी बोलने वाले भी दाँतो तले अँगुली दबाएँगे।

कक्षा नौ में अंग्रेजी के अध्यापक थे श्री दौलत राम। वे बहुत ही लगन से पढ़ाते थे। विद्यालय का समय होने के बाद भी वे वर्ड मीनिंग और स्पेलिंग का अभ्यास कराते थे तथा अंग्रेजी की उत्तर पुस्तिकाएँ जाँचते और विद्यार्थियों को उनकी गलतियाँ समझाते थे। श्री दौलत राम जी ने शास्त्री जी के साथ बहुत परिश्रम किया। शास्त्री जी भी विशेष ध्यानपूर्वक अंग्रेजी का अभ्यास करने लगे। वे अंग्रेजी की पुस्तकों में से नये-नये शब्द देखकर लिख लेते तथा अर्थ और स्पेलिंग सहित याद करते। अंग्रेजी भाषा के व्याकरण के नियम भी उन्होंने कण्ठस्थ किये। उस समय मैट्रीक्युलेशन की परीक्षा में हिन्दी अथवा अंग्रेजी माध्यम का विकल्प था। शास्त्री ने अंग्रेजी माध्यम ही चुना और परीक्षा दी। उन्होंने यह परीक्षा विशेष योग्यता के साथ प्रथम श्रेणी में उत्तीर्ण की और छात्रवृत्ति भी प्राप्त की। इसका श्रेय वे अपने आदरणीय गुरु श्री दौलत राम जी को देते हैं। तथा आज भी उन्हें श्रद्धापूर्वक स्मरण करते हैं।

इसी बीच स्वतन्त्रता प्राप्ति के साथ ही देश का विभाजन हो गया। चारुदेव शास्त्री विस्थापित होकर अम्बाला छावनी में आकर बसे। विस्थापितों के द्वारा गान्धी मेमोरियल नेशनल कालेज स्थापित हुआ। इस कार्य को आगे बढ़ाने वाले रावलपिण्डी के प्रधानाचार्य थे जो विस्थापित होकर यहाँ आये थे। उन्होंने रावलपिण्डी के अपने सहयोगी अध्यापकों को भी साथ में ले लिया। शास्त्री जी ने इण्टरमीडिएट कक्षा में इसी कालेज में प्रवेश लिया। वहाँ उनके अंग्रेजी के अध्यापक थे श्री एन. सी. कँवर और श्रीभीष्म साहनी। श्री साहनी जी प्रसिद्ध फिल्म अभिनेता श्री बलराज साहनी के भाई थे और हिन्दी के नामी साहित्यकार थे। भल्ला नाम के एक युवक अध्यापक इतिहास

पढ़ाते थे। हिन्दी के अध्यापक श्री विद्याधर घस्माना शास्त्री जी से विशेष स्नेह करते थे। प्रो० शास्त्री ने बी. ए. कक्षा में भी इसी कालेज से अध्ययन किया। यहाँ संस्कृत के अध्यापक थे पं० के. एल गौतम। प्रो० शास्त्री ने बी. ए. संस्कृत आनर्स परीक्षा में सर्वोच्च अङ्क प्राप्त कर कीर्तिमान स्थापित किया। इनके परिणाम से पं. गौतम अति प्रसन्न हुए और उन्होंने इन्हें एक योग्यता प्रमाण पत्र लिख कर दिया कि "विश्वविद्यालय से प्राप्त उपाधियां इनकी वास्तविक योग्यता को मापने में अपर्याप्त हैं। अपने वास्तविक जीवन में जो ऊँचाइयाँ इनकी विरासत हैं, उन्हें ये जानते हैं।" पूरा प्रमाणपत्र अंग्रेजी में है।

प्रो० शास्त्री ने बी. ए. (संस्कृत आनर्स) उत्तीर्ण करने के पश्चात् संस्कृत विषय से एम. ए. का अध्ययन करने के लिए पंजाब विश्वविद्यालय से सम्बद्ध डी. ए. वी. कालेज, जालन्धर में प्रवेश लिया। उस समय वहाँ संस्कृत के विभागाध्यक्ष थे डॉ० सूर्यकान्त। शास्त्री जी उनसे वेद और भाषा शास्त्र कुछ ही मास तक ही पढ़ सके थे क्योंकि डॉ० सूर्यकान्त काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी के संस्कृत विभाग में प्रोफेसर नियुक्त होकर चले गये। प्राध्यापक श्री जगन्नाथ अग्रवाल के प्रभाव से अन्य छात्रों के साथ ही प्रो० शास्त्री जी ने भी एम. ए. में विशेष विषय के रूप में अभिलेखशास्त्र का चयन किया। डॉ० सूर्यकान्त के स्थान पर आये संस्कृताध्यापक श्री प्यारे लाल शर्मा अपनी अध्यापन शैली से छात्रों को प्रभावित करते थे।

एम. ए. की परीक्षा उत्तीर्ण करने के पश्चात् प्रो० शास्त्री जी पी-एच. डी. उपाधि हेतु शोधकार्य करने के लिए काशी आये। यहाँ उनका पंजीकरण काशी हिन्दू विश्वविद्यालय में तत्कालीन संस्कृत विभागाध्यक्ष प्रो० सूर्यकान्त के निर्देशन में हुआ। प्रो० सूर्यकान्त शास्त्री जी को डी. ए. वी. कालेज, जालंधर में एम. ए. कक्षा में कुछ माह पढ़ा चुके थे। उन्होंने शास्त्री जी को स्वयं अपना शोधविषय चुनने के लिए कहा था। उन्होंने विश्वविद्यालय के ग्रन्थालय में जाकर शोधपत्रिकाओं के अनेक अङ्कों की विषय सूचियां देखकर, स्वतः स्फुरित विषय-'वाक्यपदीय में दिक्काल मीमांसा' चुना। शोधसमिति ने यह विषय यथावत् स्वीकृत कर दिया। प्रो० शास्त्री जी कहते हैं कि वे शोधविषय चयन के सन्दर्भ में महामहोपाध्याय डॉ० गोपी नाथ कविराज जी से भी मिले थे और उन्होंने 'Studies in the Vākyapadīya' सुझाया था किन्तु विषय की व्यापकता और समयसाध्यता को देखते हुए वे दिक्-काल तक ही सीमित रह गये। निर्देशन के नाम पर डॉ० सूर्यकान्त से उन्हें कोई सहायता नहीं मिली। उन्होंने कभी भी इस सम्बन्ध में शास्त्री जी से कोई पृच्छा नहीं की। 31 मार्च, 1955 ई० में शास्त्री जी ने परीक्षणार्थ अपना शोध प्रबन्ध प्रस्तुत कर दिया। इस प्रकार, प्रो० शास्त्री जी की अध्ययन धारा का एक क्रम पूरा हुआ। यह धारा परवर्ती थी। साथ ही, परम्परागत संस्कृत अध्ययन की जो अन्य धारा थी, वह पूर्ववर्ती धारा भी अक्षुण्ण रही। दोनों धाराएँ प्रायः समानान्तर चल रही थी। जब कालेज में प्रथम वर्ष की परीक्षा होती थी, तब वे गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज, काशी की शास्त्री और आचार्य के खण्डों की परीक्षा देते थे।

प्रो० सत्यव्रत शास्त्री के उत्तरवर्ती परम्परागत अध्ययन का एकमात्र उद्देश्य था शास्त्रीय प्रौढ़ पाण्डित्य की प्रशस्त भूमिका में स्वयं को स्थापित करना। इस दृष्टि से उन्होंने काशी में उस समय के उद्भट विद्वानों को अपना गुरु बनाया और उनके चरणों में बैठकर ज्ञानामृत का पान किया। वे जब अम्बाला और जालन्धर में अध्ययनरत थे तब भी अवकाश के दिनों में काशी आ जाते थे।

काशी में उनके व्याकरण के गुरु थे पं० शुकदेव झा। इनसे उन्होंने सम्पूर्ण महाभाष्य का अध्ययन किया। पं० झा को पूरा महाभाष्य कण्ठस्थ था। इनसे शास्त्री जी ने व्याकरण महाभाष्य के अतिरिक्त परिभाषेन्दुशेखर, वैयाकरणभूषणसार और लघुमञ्जूषा का अध्ययन किया। वे शास्त्री जी को पुत्रवत् स्नेह देते थे। कदाचित् इसमें कारण था पं० झा जी का सन्तान हीन होना। प्राचीन व्याकरण में महाभाष्य पर उनका विशेष बल था किन्तु नव्य व्याकरण के ग्रन्थ भी उन्होंने इन्हें पढ़ाये। सतत अभ्यास से परिभाषेन्दुशेखर शास्त्री जी को आद्यन्त कण्ठस्थ था और वे उसका वैसे ही पाठ करते थे जैसे कोई नित्य दुर्गा पाठ करता हो।

प्रो० शास्त्री जी को उनके जिन दो गुरुओं ने सर्वाधिक प्रभावित किया, पं० शुकदेव झा उनमें से प्रथम हैं। शास्त्री जी के प्रति उनका आत्मीय स्नेह था। अपने संस्मरण[1] में प्रो० शास्त्री जी लिखते हैं– "एक दिन पाठ चल रहा था। अचानक एक अति वृद्ध व्यक्ति, जिनकी कमर दोहरी हुई जा रही थी, लाठी टेकते-टेकते उनके पास आ गये। उन्हें देखते ही गुरु जी उठे और उन्हें साष्टाङ्ग प्रणाम किया। इसी से मैंने अनुमान लगा लिया कि वे उनके गुरु हैं। उन वृद्ध व्यक्ति ने प्रश्न सूचक दृष्टि से मेरी ओर देखा। गुरु जी समझ गए कि वे जानना चाहते हैं कि मैं कौन हूँ? उन्होंने तुरन्त कहा– "यह आपका पौत्र है।" उनके ये वचन मुझे कहीं गहरे लगे।............विद्या सम्बन्ध से गुरु जी के गुरु का मैं पौत्र ही लगा। कितनी आत्मीयता थी उनके शब्दों में!

प्रो० शास्त्री जी को दही-चिउड़ा विशेष प्रिय है। कई बार पं० झा जी अपने हाथों उन्हें दही-चिउड़ा परोसते थे और पास में बैठकर देखते रहते थे कि वे भरपेट खा रहे हैं कि नहीं? वे स्नेह और वात्सल्य की मूर्ति थे। प्रो० शास्त्री जी विवाह के पश्चात् अपनी धर्म-पत्नी के साथ आशीर्वाद लेने पं० झा जी के यहाँ गये तो उन्होंने हँडिया भर रसगुल्ला मँगाया और उसके सामने रखकर बोले कि खाओ। वह रसगुल्लों की संख्या देखकर घबराई और बोली कि इतना तो नहीं खाया जायेगा। गुरुवर पं० झा ने विस्मित होकर शास्त्री जी से पूछा– "क्या यह किसी गरीब घर की है?" शास्त्री जी सपत्नीक हँस पड़े और आज भी स्मरण करके हँसते हैं। ऐसे थे इनके अविस्मरणीय आदरणीय गुरु पं० शुकदेव झा।

एक और अद्भुत वृत्तान्त है। पं० शुकदेव झा ने वैयाकरणभूषणसार पर एक लघुग्रन्थ लिखा और शास्त्री जी को दिखाकर बोले कि इसका प्राक्कथन तुम्हें लिखना है। शास्त्री जी उस समय

1. अनुकरणीय गुरुः– सम्पादक-डॉ० के.के.शर्मा, आई०बी०ए० पब्लिकेशन्स, अम्बाला कैण्ट, जनवरी, 2001 ई०, पृ० 108 से 11।

आचार्य द्वितीय वर्ष के छात्र थे। वे अवाक् रह गये। सहसा उन्हें अपने कानों पर विश्वास न हुआ। पं० झा जी के साथियों ने कहा कि यह तो आपका छात्र है, प्राक्कथन तो बड़े लोग लिखा करते हैं। किन्तु गुरुवर पं०झा ने कहा कि नहीं, यही लिखेगा। शास्त्री जी बहुत असमञ्जस में पड़े किन्तु गुरु का आदेश मानकर उनकी प्रसन्नता के लिए उस लघु ग्रन्थ का प्राक्कथन इन्होंने ही लिखा। धन्य हैं ऐसे वन्दनीय गुरु जो शिष्य के मस्तिष्क ही नहीं, हृदय में भी अचल श्रद्धामय स्थान बना लेते हैं।[1]

प्रो० शास्त्री जी के दूसरे अविस्मरणीय श्रद्धेय गुरु थे पद्मश्री पं० रघुनाथ शर्मा पाण्डेय जी। वाक्यपदीय से सम्बद्ध शोधविषय लेने के पश्चात् प्रो० शास्त्री ने उनसे वाक्यपदीय ग्रन्थ का अध्ययन किया। यह व्याकरण दर्शन का एक दुरूह ग्रन्थ है और पं० रघुनाथ शर्मा जी उसके अधिकारी उद्भट विद्वान् थे। उन दिनों शास्त्री जी काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के छात्रावास में रहते थे और पं० शर्मा जी कबीर चौरामठ में। शास्त्री जी वाक्यपदीय पढ़ने उनके पास गये। पं० शर्मा जी ने अगले दिन अपराह्ण तीन बजे बुलाया। अगले दिन वे गये तो पण्डित जी सो रहे थे। साढ़े पाँच बजे नींद खुली तो इन्हें देखकर बोले कि आज तो देर हो गयी। कल तीन बजे आ जाना। शास्त्री जी साइकिल से आते-जाते थे। अगले दिन जाते समय पण्डित जी मार्ग में ही मिल गये और बोले कि आज तो कार्यवश एक जगह जा रहा हूँ। कल आना। अगले दिन वे पहुँचे तो भोजन बना रहे थे। बोले कि अभी तो भोजन करूँगा और तब थोड़ा विश्राम भी। तुम कल आ जाना। इस तरह पाँच दिन बीत गए।

अगले दिन पुन: नियत समय पर जब शास्त्री जी पहुँचे तो पण्डित जी इनकी प्रतीक्षा में बैठे थे। फिर क्या था। पढाने लगे। चार बजा, पाँच बजा, छ: बजा और सात बज गए। लालटेन जला ली और पढाते जा रहे थे। वाक्यपदीय जैसा जटिल ग्रन्थ और शास्त्री जी थक गये। वे गुरु जी से बोले- "गुरु जी, समय बहुत हो गया। आप थक गये होंगे"। किन्तु गुरु जी को बौद्धिक थकान कहाँ? वैसे भी आदरणीय पं० श्रीरघुनाथ शर्मा पाण्डेय जी बड़े जीवट के आदमी थे। वे बोले- "नहीं, चलते चलो।" किन्तु शीघ्र ही कुछ सोच कर रुक गये और बोले "अच्छा, आज इतना ही। आगे कल करेंगे।" इसके बाद फिर कभी शास्त्री जी को निराश नहीं होना पड़ा। गुरु जी शिष्य की प्रतीक्षा ही करते मिले।

लगता है इतनी बार लौटाकर वे शास्त्री जी की परीक्षा ले रहे थे कि क्या यह वस्तुत: पढना चाहता है या नहीं? बार-बार लौटने पर भी इसका धैर्य बना है या नहीं? हो सकता है कि प्रो० शास्त्री जी गोस्वामी तुलसीदास की इन पंक्तियों से परिचित रहे हों- 'नाथ बड़न कर इहइ सुभाऊ। साँसत करि पुनि करहिं पसाऊ।।' उन्हें गुरु जी से वाक्यपदीय पढ़ना था। इसलिए बार-बार

1. अनुकरणीय गुरु:- सम्पादक-डॉ० के.के.शर्मा, आई०बी०ए० पब्लिकेशन्स, अम्बाला कैण्ट, जनवरी, 2001, पृ० 108 से 112

लौटाये जाने पर भी बौखलाये नहीं, अन्ततः पढ़कर ही दम लिया। शिष्य की योग्यता और लगन की परख कर गुरु की ज्ञानसरित् फूट निकली जिसमें उन्होंने भरपूर अवगाहन किया। अब बिरले ही ऐसे शिष्य होंगे धैर्यशाली!

प्रो० शास्त्री जी ने काशी में नव्यन्याय पढ़ा पं० दुण्ढिराज शास्त्री से और साहित्यशास्त्र के इनके गुरु थे पं० महादेव उपाध्याय। ऐसे महनीय गुरुओं की शास्त्रसम्पत् से समृद्ध हैं पद्मभूषण प्रो० सत्यव्रत शास्त्री। इन्हीं पूज्य गुरुजनों के आशीर्वाद से उनके विद्याप्रतिनिधि के रूप में प्रो० शास्त्री जी अपने बहुआयामी वैदुष्य की ज्योति से समस्त संस्कृत जगत् को आलोकित कर रहे हैं। ऐसी गुरुपरम्परा को मेरा सश्रद्ध नमन और ऐसे प्रवर शिष्य का हार्दिक अभिनन्दन।।

।।इति शम्।।

• • •

# 34

# किं लसति तितिक्षा तितिक्षुर्भूपालंकारे

*रामबहादुरः (शुक्लः)*[1]

संस्कृतरचनाक्षेत्रे ज्ञानपीठपुरस्कारसभाजितस्य आचार्यसत्यव्रतशास्त्रिमहाभागस्य नाम को न जानाति संस्कृतजगति। काव्यस्य प्रत्येकक्षेत्रे तस्य लेखनी अचलत्, चलत्येव च साम्प्रतमपि यतोहि सप्ताशीतिवर्षावस्थायामपि योगवाशिष्ठग्रन्थमधिकृत्य समीक्षाकार्यं यन्त्रस्थं वर्तते। अस्य ज्ञानधाराया एव प्रभावोऽयं यत् सः संस्कृतक्षेत्रे प्रथमः विद्वानस्ति, यः पद्मश्री-पद्मभूषण-ज्ञानपीठपुरस्कारैः मण्डितः अस्ति। यथार्थरूपे तस्य जीवने तितिक्षायाः प्रभावः दरीदृश्यते। का नाम तितिक्षा? गीतायां वर्णनं प्राप्यते यत्-

**मात्रास्पर्शास्तु कौन्तेय शीतोष्णसुखदुःखदाः।**
**आगमापायिनोऽनित्यास्तांस्तितिक्षस्व भारत।।**[2]

अर्थात् शीते-उष्णे, माने-अपमाने, लाभे हानौ जय-पराजये, निन्दास्तुतिविषये, हर्षशोकादि-विषये, द्वन्द्वसहिष्णुतावहनमेव तितिक्षा। तितिक्षायाः विवेचनं वेदान्तसारे ब्रह्मविद्या-अधिकार-वर्णनप्रसङ्गे चतुष्टयसाधनानां वर्णनप्रसङ्गे च प्राप्यते[3] यत्र शमादिषट्क-सम्पत्तिनामसाधनान्तर्गते शम-दम-उपरतितितिक्षा-समाधान-महानां च विवेचनं विहितमस्ति। जन्मनः प्रारभ्य जीवनस्योत्तरार्द्धावस्थायामपि तितिक्षामावहत् प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयः। अस्य महोदयस्य जन्म अभवत् लवपुरे लाहौर क्षेत्रे (पाकिस्ताने 29-9-1930), अध्ययनं चाभवत् लाहौर-चंडीगढ़-जालन्धर-वाराणसी आदि विविधिस्थानेषु। वाक्यपदीयस्य अध्ययनप्रसङ्गे सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयस्य विनम्रता अपूर्वासीत् यदा सः पण्डितरघुनाथशर्मतः वाक्यपदीयस्य अध्ययनहेतोः तितिक्षामवाधारयत्,

---

1. Worked as Organizing Secretary of two Day National Seminar on Contribution of Prof. Satya Vrat Shastri to Sanskrit, organized by the Department of Sanskrit, University of Jammu, November 25, 26, 2011
2. गीता-2/14
3. अधिकारी तु विधिवदधीतवेदवेदाङ्गत्वेनापाततोऽधिगताखिलवेदार्थोऽस्मिन् जन्मनि जन्मान्तरे वा काम्यनिषिद्धवर्जनपुरःसरं नित्यनैमित्तिकप्रायश्चित्तोपासनानुष्ठानेन निर्गतनिखिलकल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्तः साधनचतुष्टयसम्पन्नः प्रमाता वेदान्तसार-(सदानन्दप्रणीतः) पृ० 43

यतो हि द्विचक्रिकया गच्छन्तं सत्यव्रतशास्त्रिणम् आचार्यरघुनाथशर्मा: पञ्चदिवसपर्यन्तानन्तरमेव अपाठयत्। तस्मिन् समये वाक्यपदीयस्य एकमात्रो विद्वानासीत् पण्डितरघुनाथशर्ममहाभागः। स्वात्मविश्वासेन एव शास्त्रिमहोदयः वाक्यपदीयस्य अध्ययनमकरोत्, नहि संदेहः अस्मिन् विषये। नि:संदेहरूपेण आत्मविश्वाससम्पन्नो मानवः अधियाति-साफल्यम्। अवश्यमेव अहं सफलताश्रियम् अवाप्स्यामि इति एतस्य दृढविश्वासस्य अवस्थितिः मनस्यपेक्ष्यतेऽर्निशम्। महात्मगान्धिसदृशं चरित्रमवलम्ब्य आचार्य सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयेन कार्यं कृतमासीत्। क्रियासिद्धिः सत्त्वे भवति महतां नोपकरणे इत्युक्तिः शास्त्रिमहोदयस्योपरि सटीका प्रतिभाति।

आचार्यसत्यव्रतशास्त्रि महोदयस्य अध्यापनविषयस्य चर्चाप्रसङ्गेऽपि तितिक्षायाः प्रभावः दरीदृश्यते। सः यत्र तिष्ठति तत्रैव शिक्षादानस्य नदी प्रवहति। हास-परिहास क्षणेऽपि सः शिक्षायाः अवसरं नैव त्यजति, संगोष्ठीप्रसङ्गे अहमपि अनुभवमकरवं यत् स याथार्थ्येम अप्रतिमः विद्वान् अस्ति। सरस्वतीवरदपुत्ररूपे प्राप्ते सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयः योग्यपितुः योग्यपुत्रः। अस्य पिता पण्डितचारुदेवशास्त्री अप्रतिमः वैयाकरणः आसीत्। मन्येऽहं यत् तस्य मुखाकृतिः मातृसमा भवेत्, यतोहि सामुदिकशास्त्रे वर्णनं प्राप्यते- धन्या पितृमुखी कन्या, धन्यो मातृमुखोः पुमान्। अग्निपुराणेऽपि वर्णनं प्राप्यते-यत्राकारस्ततो गुणाः। बृहत्संहितायां वर्णनं मिलति-प्रायो विरूपासु भवन्ति दोषाः, यत्राकृतिः तत्र गुणाः भवन्ति। अहं नैवापश्यं शास्त्रिमहोदयस्य मातरं परं दृढं विश्वसिमि यत् तस्य मुखाकृतिर्मातृसमा एव भवेत् यतोहि स यशस्वी अस्ति संस्कृतरचनाक्षेत्रे, आयुःप्राप्तिप्रसङ्गेऽपि च।

प्रो० सत्यव्रतशास्त्रिमहोदयस्य लेखनी अतीव धन्या। तितिर्क्षुभूपालः नामखण्डकाव्यं श्रीबोधिसत्त्वचरितस्य अंशः वर्तते। अस्मिन् खण्डकाव्ये तितिक्षायाः अपूर्वं विश्लेषणं दरीदृश्यते। तितिक्षायाः प्रभावः, वैदग्ध्यस्य चापि प्रभावः, यत् शास्त्रिमहोदयेन नाना ग्रन्था रचिताः।

तितिक्षुर्भूपाले आचार्यसत्यव्रतशास्त्रिमहोदयेन बोधिसत्त्वस्य अवदानानां कथा उपस्थापिताः, यत्र जातक-कथानामपि प्रभावः दृष्टिगोचरः भवति। भगवतः बुद्धस्य पूर्णबोधिप्राप्तिपूर्वावस्था एव बोधिसत्त्वः। तस्यां दशायामपि सः परमत्यागी, उपकारी, सहनशीलः, विविधदैविकगुणैराप्लावितः आसीत्। तस्य महनीयचरितमवलम्ब्य आचार्यसत्यव्रतशास्त्रिमहोदयैः तितिर्क्षुभूपाल नामकोऽशः सरसशैल्याम् उपनिबद्धः।[1] काश्याः ब्रह्मदत्तनाम्नः राज्ञः आत्मजः शीलवतः तितिक्षया प्रभाविताः आततायिनः अन्ये आक्रमणकारिणो जनाः मन्त्रिजनाः शान्ता अभूवन्। 'तितिक्षुर्भूपाल इत्यस्य अध्ययनेन इयं शिक्षा प्राप्यते यत् अहिंसा-हिंसयोर्मध्ये हिंसा एव कनिष्ठा। अहिंसया एव सुख-शान्ति-आनन्दानां प्राप्तिर्भवति, हिंसया च सदैव दुःखप्राप्तिः। विरोधः कष्टं च भवतः। अस्य ग्रन्थस्य मूलानि तत्त्वानि जातककथा एव सन्ति।[2] तितिक्षुर्भूपाले आचार्यसत्यव्रतशास्त्रिमहोदयेन

---

1. श्रीबोधिसत्त्वचरितम्- पृ० 13
2. Jataka Stories of Buddha's Formar Birth Vol-I

महासिलवजातकात् मूलकथा गृहीता, तस्यां कथायां परिवर्तनं कृत्वा, स्व-स्वाभाविकप्रतिभया अत्यन्तप्राचीनां नीरसां साधारणीं कथां परिष्कृत्य तां, सजीवां सरसां रोचकां च निर्माय 'तितिक्षुर्भूपाल इति मूलकथायामपि विविधानि हृदयग्राहीणि परिवर्तनानि कृतानि। तस्य भाषाऽपि परिष्कृता अलंकृता च वर्तते। सरलसंस्कृतप्रयोग: 'तितिक्षुर्भूपाले' दर्शनीयो यथा-

**सत्स्वभावात् सदाचारात् सद्विचाराच्च सर्वथा।**
**अन्वर्थसंज्ञास्तस्यासन् यथा नाम तथा गुणाः।।**[1]

तुकान्तप्रयोगे अतीव दक्षा: शास्त्रिमहाभागा: यत्र संगीतात्मकं सौन्दर्यमपि प्राप्यते। यथा-

**अमन्दचन्दनस्पन्दशीलतः शीलवानिनः।**
**भावयामास भव्योऽसावमित्रेष्वपि मित्रताम्।।**[2]

यमकालङ्कारस्य छटा अभूतपूर्वाऽस्ति तितिक्षुर्भूपाल यथा-

**रमणी रमणीयाङ्गी रममाणा चिरं मुदा।**
**सम्पन्नाऽऽपन्नसत्त्वा सा ब्रह्मदत्तेन भूभृता।।**[3]

अर्थान्तरन्यासालंकार निरूपणे अतीव निपुणा: सन्ति आचार्यवर्या: यथा-

तितिक्षुर्भूपाले वर्णनं प्राप्यते-

**सद्वृत्तेष्वपि दुर्वृत्ताः कुटिलाः सरलेष्वपि।**
**शीलवत्सु च दुःशीलाः संभवन्तीह संसृतौ।।**[4]

अन्यच्च-

**शीलवान् हि क्षमाशीलो न कदाप्यभिमन्यते।**
**अवश्यं वश्यतां नेयः स्वाभिमानवता त्वया।।**[5]

व्याकरणशास्त्रे अतीव निपुण: आचार्यवर्य: वाक्यपदीये शोधकार्यं कृतवानस्ति। तस्य अलंकारशास्त्रेऽपि ईदृशी अनुरक्ति: प्रवणता च अननुभूतपूर्वा एव अस्ति। तितिक्षुर्भूपालस्य प्रारम्भ: आर्याछन्दसा कृत्वा[6] अनुष्टुपछन्दसोऽपि प्रयोगोऽस्मिन् काव्ये प्राप्यते। यथा-

---

1. तिति क्षुर्भूपाल: - शलोक-03
2. तत्रैव - श्लोक-96
3. तत्रैव - श्लोक-04
4. तत्रैव - श्लोक-26
5. तत्रैव - श्लोक-41
6. काशीक्षेत्रे प्रसिद्धाभूत् पुरा वाराणसी पुरी।
   ब्रह्मदत्तो नृपो यस्यामप्रमत्तो व्यराजत।। - तितिक्षुर्भूपाल: - श्लोक-01

**ततः कौशलभूपेन स किंमन्त्री प्रताडितः।**
**काशी कौशलयोर्येन विरोधः सम्प्रवर्तितः।।**[1]

अस्य महोदस्य जीवनदर्शनमभिलक्ष्य कथयितुं शक्यते यत् अयम् उद्योगी पुरुषोऽस्ति। अद्यापि भारतवर्षे विदेशे च संगोष्ठी-सम्मेलने तस्य सहभागित्वम् उद्बोधनं भवत्येव। आलसस्य नैव स्थानमस्ति तस्य जीवनचर्यायाम्। यजुर्वेदे भगवद्गीतायां च निर्दिश्यते यत् कर्मैव मानवस्य जीवनम्।[2] अनाश्रित्य कर्म जीवननिर्वाहोऽपि दुष्करः। योगक्षेमप्राप्तये, सुखसाधनाय, शरीरयात्राप्रसिद्धयर्थं च कर्माश्रयोऽनिवार्यः। मन्ये तस्य चिन्तनमस्ति यत्ने कृते यदि न सिद्ध्यति कोऽत्र दोषः।[3] एवं च

**आलस्यं हि मनुष्याणां शरीरस्थो महान् रिपुः।**
**नास्त्युद्यमसमो बन्धुः कृत्वा यं नावसीदति।।**

चरन् वै मधुविन्दतीति रचना प्रमाणं वर्तते, शास्त्रिमहोदयस्य कार्यक्षमतायाः।

केन्द्रियसंस्कृतायोगस्य अध्यक्षरूपेण एवं च श्रीजगन्नाथसंस्कृतविश्वविद्यालयस्य कुलपति-रूपेण अथ च दिल्ली विश्वविद्यालयस्य आचार्यरूपेण शास्त्रिमहोदयस्य कर्मनिष्ठायाः एवं च तितिक्षायाः उदाहरणं अप्रतिमम्। विलक्षणपाण्डित्यस्य प्रभावः एव आसीत् यत् महोदयेन त्रीणि महाकाव्यानि त्रीणि खण्डकाव्यानि पत्रकाव्येन सार्धं विविधाः समीक्षाग्रन्था लिखिताः सन्ति। विविधैः संस्थानैः, समाजैः, विश्वविद्यालयैः, वैदेशिकैः राजकीय केन्द्रीय सर्वकारैश्च पुरस्कारैः सभाजिताः सन्ति एते महानुभावाः।

• • •

---

1. तितिक्षुभूपालः – श्लोक–21
2. (अ) कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः। – यजुर्वेद–40/2
   (ब) नियतं कुरु कर्म त्वं कर्म ज्यायो ह्यकर्मणः।
   शरीरयात्राऽपि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्मणः।। गीता–3/8
3. उद्योगिनं पुरुषसिंहमुपैति लक्ष्मीः
   दैवेन देयमिति कापुरुषा वदन्ति।
   दैवं निहत्य कुरु पौरूषमात्मशक्त्या
   यत्ने कृते यदि न सिध्यति कोऽत्र दोषः।। हितोपदेशः – 31 श्लोकः

## OUR CONTRIBUTERS

1. **Ved Kumari Ghai,**

   Recipient of Padma Shri and President of India Certificate of Honour,

   Ex-Professor and Head, Department of Sanskrit and Dean, Faculty of Arts,

   University of Jammu, Jammu, J.&K. State.

2. **Ram Pratap Vedalankar,**

   Recipient of President of India Certificate of Honour,

   Ex-Professor & Head, Department of Sanskrit, University of Jammu, Jammu, J.&K. State (Late Govind Chandra Pande,

   Ex-Vice-Chancellor, University of Allahabad and Chairman, Indian Indian Institute of Advanced Study, Shimla.

3. **Gautam Patel,**

   Recipient of President of India Certificate of Honour, Member, 2nd Sanskrit Commission, Govt. of India, President, Gujarat Sahitya Academy, Ahmadabad

   Recipient of President of India Certificate of Honour

4. **Rewa Prasad Dwivedi "Sanatana",**

   Ex-Professor & Head, Department of Sahitya, Faculty of Sanskrit Vidya Dharmavijnana, Banaras Hindu Vishva-vidyalaya.

5. **Nirmal Trikha,**

   Ex-Associate Professor, Department of Sanskrit, Daulat Ram College, University of Delhi

6. **Saya Vrayt Varma,**

   Recipient of President of India Certificate of Honour, Honorary Professor, Vishveshvaranand Vishva Bandhu Vedic Research Institute, Hoshiarpur,

   Ex- Principal, Govt. College, Sri Ganganagar (Rajasthan)

7. **Mrs. Prativa Manjari Rath,**

   Professor of Sanskrit, Utkal University, Bhubaneswar, Orissa

8. **Chandra Kant Shukla,**

   Recipient of President of India Certificate of Honour, President-Elect, All India Oriental Conference, Session

   Ex-Professor & Head, Department of Sanskrit, Ranchi University, Ranchi, Jharkhand

9. **Shashiprabha Kunar,**

   Recipent of President of India Certificate of Honour,

Ex-Professor & Chairperson, Special Centre for Sanskrit Studies, Jawaharlal Nehru University, New Delhi

10. **JIya Lal Kamboj,**

Recipient of President of India Certificate of Honour,

Ex-Associate Professor of Sanskrit, Hindu College, University of Delhi, Delhi

11. **Kedar Nath Sharma,**

Professor of Sanskrit and Dean, Faculty of Arts, University of Jammu, Jammu, J.&K. State

12. **Ritu Bala;**

Assistant Professor, Department of Sanskrit,

V.V.B.I.S. & I.S,., Punjab University, Hoshiarpur

13. **Om Prakash Pandey,**

Recipient of President of Certificate of Honour,

Ex-Professor & Head, Department of Sanskrit, Lucknow University & Member Secretary, Maharshi Sandipani Veda Vidya Pratishthan, Ujjain

14. **Hari Dutt Sharma,**

Recipient of President of Certioficate of Honour

Ex-Professor & Head, Department of Sanskrit, University of Allahabad

15. **Madhusudan M. Vyas,**

Head Department of Sanskrit, Arts College, Shyamalaji, Gujarat

16. **Shri Bimalesh Kumar Maurya,**

Research Scholar

Department of Sanskrit, Banaras Hindu University, Varanasi, U.P.

17. **Mrs. Kamal Anand,**

Recipient of President of India Certificate of Honour,

Honorary Professor of Sanskrit, Vishverananda Vishva Bandhi Vedic Research Institute, Hoshiarpur, Ex-Principal, Aditi Mahavidyalaya, University of Delhi, Delhi

18. **Gopabandhu Mishra,**

Professor of Sanskrit, Banaras Hindu University, Varanasi, U.P.

19. **Anita Sharma,**

Associate Professor, Department of Sanskrit, Lakshmibai College, University of Delhi, Delhi

20. **Pravesh Saxena,**

Ex-Associate Professor, Department of Sanskrit, Zakir Hussain College, University of Delhi, Delhi

21. **Vishal Bharadwaj,**

22. **Dalbir Singh,**

Professor & Head, Department of Sanskrit, Guru Nanak Dev University, Amritsar, Punjab

23. **Renu Bala,**

Professor of Sanskrit & Dean, Faculty of Arts, Guru Nanak Dev University, Amritsar, Punjab

24. **Upendra Rao**

    Visiting Professor of Sanskrit and Buddhist Studies on ICCR Chair, Cambodia.

    Professor of Sanskrit and Pali, Special Centre for Sanskrit Studies, Jawaharlal Nehru University, New Delhi - 110067 NEW DELHI 110067, INDIA ex-CHAIRPERSON OF THE CENTRE, and member of executive, court and academic councils of JNU

25. **Lekh Ram Sharma,**

    Ex-Professor of Sanskrit, Guru Nanak De University, Amritsar, Panjab

26. **Sadashiva Kumar Dwivedi,**

    Professor of Sanskrit, Banaras Hindu University, Varanasi, U.P.

27. **Devarshi Kala Nath Shastri,**

    Recipient of President of India Certificate of Honour and Ex-Member, 2nd Sanskrit Commission, Govt. of India, Ex-Chairman, Rajasthan Sanskrt Academy, Jaipur

28. **Neelam Yadav,**

    Govt. Girls Sr. Secondary Schools, Ambedkar Nagar, New Delhi - 110062

29. **Prabhu Nath Dwivedi,**

    Ex-Professor & Head, Department of Sanskrit, Mahatma Gandhi Kasdhi Vidyapitha, Varanasi, U.P.

30. **Ram Bahadur Shukla,**

    Associate Professor, Department of Sanskrit, University of Jammu, Jammu, J.&K. State, Ex-President, Gujarat Sahitya Academy, Ahmadabad

• • •



Young Prof. Dr. Satya Vrat Shastri speaks with the President of India, Dr. Zakir Hussain in 1968 as his proud father, Pandit Charu Deva Shastri, looks on




Receiving Fellowship Sammana of the Sahitya Akademi in 2013



Prof. Dr. Satya Vrat Shastri at his desk



Prof. Satya Vrat Shastri as a young boy (rare photo)



Prof. Satya Vrat Shastri as a handsome & brilliant young scholar on graduation in 1951



Receiving Certificate of Honour from President of India
Giani Zail Singh , 1995.



Padma Bhushan to Dr. Satya Vrat Shastri by
Hon'ble President Pratibha Patil, 2010



Doctorate Honoris Causa from the Silpakorn University, Bangkok, Thailand, 1993.



Doctorate Honoris Causa conferred by the University of Torino, Italy on May 3rd, 2012 at the Special Convocation Ceremony in the Great Hall of the University



Doctorate Honoris Causa, from the University of Oradea, Oradea, Romania.



Golden Prize from CESMEO, International Institute for Advanced Asian Studies, Torino, Italy, 2001.



Receiving the Sahitya Akademi Award in Sanskrit from His Excellency Dr. Zakir Hussain, President of India. 1968



Shiromani Sanskrit Sahityakar Award of the Languange Department, Govt. of Punjab from Sri Basant Singh Khalsa, Minister of Education, in 1985.



Visista Samskrta Sahitya Award from Uttar Pradesh; Sanskrit Academy, Lucknow, from Dr. Shankar Dayal Sharma, the Vice President of India in 1988.



Degree of Mahamahopadhyaya, Honoris Causa, from Rashtriya Sanskrit Vidyapeeth (Deemed University), Tirupati 1999.



Receiving Padma Shri from Shri K.R. Narayanan, the President of India, 1999.



Ramakrishna Jaidayal Dalmia Shreevani Alankarana from RJ Dalmia Trust, New Delhi, in 2002. Dr. Satya Vrat Shastri was conferred Ramkrishna Jaidayal Dalmia Shreevani Alankarana (Decoration), the highest in India for contribution to Sanskrit language and literature, on February 27, 2002. His Holiness Swami Vasudevanand, Shankaracharya of Jyotishpith was the Chief Guest on the occasion. The Shankaracharya presented the following to Dr. Satya Vrat Shastri on the occasion: The Citation and The Idol of Shreevani (Sarasvati) after whom the Decoration is named.



Delivering an address after receiving blessing
from late Bharati Tirtha Shankacharya of Sringeri, 1970



Prof. Dr. Satya Vrat Shastri with his family
Seated L-R: Prof. Dr. Satya Vrat Shastri with his revered father, Shri Charu Deva Shastri, his grand-daughter, and his wife, Prof. Dr. Usha Satyavrat; standing L-R: Prof. Shastri's son Sharat Chandra with his wife, and Prof. Shastri's daughter with her husband.



Family Puja



Prof. Shastri's father & mother (rare photo)



Young Satya Vrat Shastri with his Guru Pandit Shuk Deo Jha at Varanasi



With Mrs Vijaya Lakshmi Pandit after getting the record marks in B.A. Hons in Sanskrit in 1951



Receiving the Best College Student Prize in 1949 from Hon. Shri Baldev Singh, the Defence Minister of India



Prof. Shastri's father teaches Sanskrit to his gransdon



Prof. Shastri and his wife Prof. Usha Satyavrat visit the Golden Pagoda in Myanmar. 1999



Delivering the Oriental Institute Golden Jubilee Lecture, Belgium, 1987

